# प्रो० कुन्दन लाल शर्मा अभिनन्दन ग्रन्थ

मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत अध्यापक परिषत्
मेरठ

# प्रो० कुन्दनलाल शर्मा अभिनन्दन ग्रन्थ




प्रधान सम्पादक

डॉ० निरूपण विद्यालङ्कार

सम्पादक

प्रो० उमाकान्त शुक्ल

सम्पादक मण्डल

डॉ० रमेश कुमार लो

डॉ० दीपचन्द शर्मा

डॉ० महेशचन्द्र भारतीय

डॉ० कर्णसिंह

मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत अध्यापक परिषत् मेरठ।

१ मार्च १९७७ ]

प्रो० कुन्दनलाल शर्मा अभिनन्दन ग्रन्थ समिति

डॉ० केशवरामपाल
डॉ० गणेशदत्त शर्मा
प्रो० रामनाथ शर्मा 'सुमन'
डॉ० सुषमा अरोरा
प्रो० रीता रस्तौगी
प्रो० मधु
प्रो० सेवाराम शर्मा
डॉ० रमेशकुमार लौ
प्रो० जगदीश प्रसाद सविता
डॉ० श्रीकान्त पाण्डेय
प्रो० उमाकान्त शुक्ल (संयोजक)

सन् १९७७
मूल्य : पचास रुपये मात्र ।

प्राप्ति-स्थान :
मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत अध्यापक परिषत्
७० पर्णकुटी, नेहरू रोड, मेरठ ।

मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत अध्यापक परिषत्
२६३, उत्तरी गान्धि कालोनी, मुजफ्फरनगर ।

मुद्रक : राजकिशोर शर्मा एम. ए.
अध्यक्ष, सर्वोदय प्रेस, मेरठ । दूरभाष : ७४३५२



# किञ्चित्प्रास्ताविकम्

**मेरठ विश्वविद्यालय हिन्दी परिषद्** का विगत वर्षों में एक अधिवेशन खतौली में हुआ था, जिसमें सम्मिलित होने का मुझे सौभाग्य मिला था। उस अधिवेशन में मेरठ कालिज, मेरठ के प्रोफेसर **डा० कृष्णचन्द्र शर्मा** का, उनके अवकाश ग्रहण करने पर उनकी मेरठ मण्डल में की गई हिन्दी भाषा एवं साहित्य की सेवा के लिये, अभिनन्दन किया गया था। मुझे उस समय हिन्दी परिषद् की यह योजना अत्यधिक अच्छी लगी और वहीं पर बैठे-बैठे ही मेरे मन और मस्तिष्क में यह विचार उत्पन्न हुआ कि **मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत अध्यापक परिषद्** को इस अभिनन्दन की अभिनन्दनीय प्रणाली को अपना लेना चाहिये !

विचार आया और रसनिष्पत्ति में आये हुये संचारी भावों के समान विलुप्त भी हो गया। कालान्तर में अप्रत्याशित रूप से प्रो० कुन्दनलाल जी शर्मा के अवकाश ग्रहण करने का समाचार सुनने को मिला। हिन्दी परिषद् की ओर से किये गये डा० कृष्णचन्द्र शर्मा के अभिनन्दन की एक क्षीण सी स्मृति-रेखा उभरकर सामने आ गई। अभिनन्दन-विषयक संस्कार पुनः उद्‌बुद्ध होने लगा। एक दिन न मालूम किस कार्यवश मैं और डा० विष्णुशरण "इन्दु" (हिन्दी-प्राध्यापक, मेरठ कालिज) सनातनधर्म कालिज, मुजफ्फरनगर गये हुये थे। अवकाश के क्षणों में प्रो० उमाकान्त शुक्ल के घर पर डा० रमेश कुमार लौ के साथ चाय पीते-पीते प्रो० कुन्दनलाल जी शर्मा के अवकाश ग्रहण का प्रसङ्ग चल पड़ा, जिसमें इस विचार ने जन्म लिया कि प्रो० कुन्दनलाल शर्मा का मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत अध्यापक परिषद् की ओर से अभिनन्दन किया जाये और इस विचार को मूर्त रूप देने की प्रबल इच्छा को मन में लिये हुये हम सभी अर्थात् मैं, डा० विष्णुशरण 'इन्दु', डा० रमेश कुमार लौ और प्रो० उमाकान्त शुक्ल प्रो० कुन्दनलाल शर्मा के घर की ओर चल पड़े। उनके घर पहुंचने पर उन्होंने और उनकी धर्मपत्नी ने आगे बढ़कर अपने स्वभाव के अनुसार हमारा स्वागत-सत्कार किया। इधर-उधर की चर्चाओं के मध्य प्रो० कुन्दनलाल जी कहने लगे कि निरूपण जी, मैं तो अब अध्यापन कार्य से अवकाश ग्रहण कर चुका हूँ, परिणामतः मैं आपकी **संस्कृत अध्यापक परिषद्** का सदस्य नहीं रह सकता हूँ और मेरा उपप्रधान पद से त्यागपत्र ले लीजियेगा। मैं असमञ्जस में पड़ गया। कहाँ तो हम उनके अभिनन्दन की योजना को चरितार्थ करने के लिये उनके पास आये थे और कहाँ उनका परिषद् की सदस्यता से ही त्याग-पत्र। मैंने उनके इस प्रस्ताव को हँसी-मजाक के मध्य वहीं छोड़ दिया। यहीं पर हमको इस बात का भी ज्ञान हुआ कि प्रो० कुन्दनलाल जी शर्मा का जन्मदिन १ मार्च है। उनके घर से बिदा होते-होते डा० इन्दु जी का यह दृढ़ विचार बन गया कि शर्मा जी का अभिनन्दन उनके जन्म-दिन पर १ मार्च को किया जाये। इसप्रकार खतौली में हुये हिन्दी परिषद् के अधिवेशन के समय बीज रूप अभिनन्दन का विचार प्रो० कुन्दनलाल जी के घर डा० इन्दु जी के सुझाव पर अङ्कुरित और पल्लवित हुआ तथा इस निश्चय के साथ प्रो० कुन्दनलाल जी के घर से हमने विदा ली

कि **मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत अध्यापक परिषद्** का अधिवेशन किसी भी तिथि को रखा जाये, उनमें से एक तिथि १ मार्च अवश्य हो। यह है **प्रो० कुन्दनलाल शर्मा अभिनन्दन-ग्रन्थ** की पृष्ठ-भूमि।

५ दिसम्बर १९७६ को **मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत अध्यापक परिषद्** की कार्यकारिणी की मीटिंग में पर्याप्त ऊहापोह के पश्चात् २७, २८ फर्वरी तथा १ मार्च १९७७ की तिथियाँ परिषद् के अधिवेशन की निश्चित हुईं। प्रो० उमाकान्त शुक्ल सदस्य होने के नाते कार्यकारिणी की इस मीटिंग में उपस्थित थे। मीटिंग की समाप्ति पर चलते समय मैंने उनसे एकान्त में कहा कि सम्प्रति अधिवेशन की तिथियों में १ मार्च की तिथि आ गई है, अब प्रो० कुन्दनलाल जी के अभिनन्दन की तैयारी शुरू कर देनी चाहिये। एक बार फिर अभिनन्दन के विचार को दृढ़ता मिली।

गतवर्ष सन् १९७५ में बी. एस. एम. कालेज रुड़की में हुये चतुर्थ अधिवेशन में **"मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत शोध पत्रिका"** का विमोचन हो चुका था। इस शोध पत्रिका के सम्पादक हैं **डा० महेशचन्द्र भारतीय**, महानन्द मिशन कालिज, गाजियाबाद। डा० महेशचन्द्र भारतीय अनेकशः गाजियाबाद से मेरठ मेरे पास इस विचार-विमर्श के लिये आ चुके थे कि इस वर्ष इस शोध-पत्रिका का प्रकाशन कब और कैसे किया जाये। डा० भारतीय ने सर्वतोभावेन शोध-पत्रिका की सामग्री तैयार कर ली थी। उनका विचार था कि हमको **शोध-पत्रिका** का द्वितीय अङ्क इस वर्ष होने वाले **संस्कृत अध्यापक परिषद्** के अधिवेशन से पूर्व प्रकाशित कर देना चाहिये परन्तु मैं परिषद् की स्थिति को देखते हुये चुप हो जाया करता था। शोध-पत्रिका के प्रकाशन का जब भी प्रश्न सामने आता उसी समय अर्थ का अभाव बीच में आ जाता। अन्ततोगत्वा डा० भारतीय जी ने ही मार्ग सुझाया। उनका सुझाव था कि क्यों न **डा० कुन्दनलाल शर्मा अभिनन्दन ग्रन्थ** के अन्दर ही इस शोध-पत्रिका के इस अङ्क को भी सम्मिलित कर लिया जाये। डा० भारतीय के इस सुझाव को इसी रूप में स्वीकार कर लिया गया अर्थात् शोध-पत्रिका का इस वर्ष का अङ्क पृथक् से न निकालकर अभिनन्दन ग्रन्थ के रूप में ही प्रकाशित किया जाये।

इसप्रकार **मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत अध्यापक परिषद्** के इस अधिवेशन के लिये **डा० महेशचन्द्र भारतीय** के साथ विचार-विमर्श के पश्चात् दो निर्णय ले लिये गये। तद्यथा—

**१. अभिनन्दन ग्रन्थ प्रकाशित किया जाये।**

**२. मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत शोध पत्रिका को अभिनन्दन-ग्रन्थ के अङ्ग के रूप में प्रकाशित किया जाये।**

मैं **प्रो कुन्दनलाल शर्मा अभिनन्दन ग्रन्थ** के प्रकाशन को मूलरूप देने के लिये कई बार मुजफ्फरनगर गया। प्रत्येक बार नई-नई समस्याओं और समाधानों को साथ लेकर मेरठ लौट आया करता था। अन्त में **डा० रमेशकुमार लौ**, जो इस समय सनातन धर्म कालिज, मुजफ्फरनगर में संस्कृत विभाग के अध्यक्ष हैं, के घर एतद्विषयक अन्तिम बैठक हुई, जिसमें **डा० महेशचन्द्र भारतीय, डा० रमेश कुमार लौ, प्रो० उमाकान्त शुक्ल, डा० कुमारी सुषमा अरोड़ा, प्रो० कु० रीता रस्तोगी, श्रीमती मधुबाला और मैं** उपस्थित थे। इस मीटिंग के अन्दर यह अन्तिम निश्चय किया गया कि **प्रो० कुन्दनलाल शर्मा अभिनन्दन ग्रन्थ** का प्रकाशन किया जाये और इसके संयोजक होंगे **प्रो० उमाकान्त शुक्ल**। साथ ही मुझसे यह कहा गया कि मैं इसके प्रकाशन के लिये **साहित्य भण्डार के अध्यक्ष श्री रतिराम शास्त्री** से बात-चीत करूँ। अस्तु

समय के साथ मैंने श्री रतिराम शास्त्री जी से प्रो० कुन्दनलाल शर्मा जी का अभिनन्दन करने तथा अभिनन्दन ग्रन्थ प्रकाशित करने की अपनी योजना प्रकट की। शास्त्री जी ने हमारी इस योजना का अनुमोदन ही नहीं किया अपितु उल्लास के साथ इसमें सहयोग देने एवं ग्रन्थ के प्रकाशन का उत्तरदायित्व भी लेना सहर्ष स्वीकार कर लिया।

आज १ मार्च है प्रो० कुन्दनलाल जी शर्मा का जन्म-दिन। मेरठ विश्वविद्यालय के परिसर में मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत अध्यापक परिषद् की ओर से सनातन धर्म कालिज मुजफ्फरनगर के भूतपूर्व संस्कृत विभागाध्यक्ष तथा वैदिक वाङ्मय के अधिकारी विद्वान् प्रो० कुन्दनलाल जी शर्मा का अभिनन्दन कर रहे हैं। इस अभिनन्दन समारोह के अध्यक्ष प्रो० ब्रह्मस्वरूप माथुर, कुलपति, मेरठ विश्वविद्यालय, मेरठ हैं। प्रो० कुन्दनलाल शर्मा अभिनन्दन ग्रन्थ प्रकाशित होकर आपके हाथों में हैं। यह कैसा है, इसका निर्णय तो आप करेंगे, पर इसको इस रूप में लाने का यदि किसी एक व्यक्ति को श्रेय देना हो तो मैं बड़े गर्व से कह सकता हूँ कि वह एक व्यक्ति है प्रो० उमाकान्त शुक्ल, जिन्होंने सर्वात्मना अपने आपको इस कार्य में लगा दिया। मैं किन शब्दों में उनको धन्यवाद दूँ ? इस ग्रन्थ के प्रूफ का अवलोकन करने एवं इसको शुद्ध और परिमार्जन रूप देने के लिये में अपने कालिज के अनन्य सहयोगी डा० कर्णसिंह तथा डा० कुमारी अदिति भट्टाचार्य को तथा महेशचन्द्र भारतीय को विस्मृत नहीं कर सकता हूँ, जिन्होंने इसकें लिये अनथक अहर्निश प्रयत्न किया है। यह प्रो० कुन्दनलाल शर्मा अभिनन्दन ग्रन्थ प्रकाश में आ गया इसके लिये साहित्य भण्डार के अध्यक्ष श्री रतिराम शास्त्री का किन शब्दों में आभार प्रकट करूँ, जिनके ज्येष्ठ पुत्र श्री राजकिशोर शर्मा एम. ए. ने, जो सर्वोदय प्रेस का अध्यक्ष है, निरन्तर प्रयत्न करते हुये इसको इस पूर्णता तक पहुँचाया है, जिनके कनिष्ठ पुत्र श्री सतीशचन्द्र कौशिक ने अपनी अनुपम सहायता से इसको यह रूप दिया है। मैं शास्त्री जी के सम्पूर्ण परिवार को धन्यवाद देता हूँ, जिसकी संस्कृत भाषा के प्रचार और प्रसार में निष्ठा है और जो निरन्तर संस्कृत भाषा की सेवा में रत हैं।

अन्त में, मैं फिर एक बार उन सभी आत्मीय बन्धुओं का आभार प्रकट करते हुये उस परमपिता परमेश्वर से प्रो० कुन्दनलाल शर्मा जी के दीर्घायुष्य की कामना करता हूँ, जिससे वे वैदिक वाङ्मय और संस्कृत वाङ्मय की दीर्घकाल तक सेवा करते रहें।

इत्यलमतिविस्तरेण

—डा० निरूपण विद्यालङ्कार
मन्त्री
मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत अध्यापक परिषद्, मेरठ



## विषय-क्रम

———

डॉ० रमेशचन्द्र शुक्लः
साहित्याचार्यः, सांख्ययोगाचार्यः, एम्०ए०, पी-एच्० डी०

ए-१/२०३, जनकपुरी
नयी दिल्ली—५८

१. अद्येदमस्माकं सर्वेषामपि कृते परमपुण्यदिनं यत् तस्य महाभागस्य प्रो० कुन्दनलालशर्मणोऽभिनन्दनग्रन्थसमर्पणसमारोहं द्रष्टुं सौभाग्यं विन्दामो यस्य समग्रमपि जीवनं प्रकाशप्रदीप इव विद्यालोकेन यूनां छात्राणां कृते सुपथं प्रदर्शयद् व्यद्युतत्। वयं तस्य विद्वद्वरेण्यस्य दीर्घायुष्कतां कामयमाना ज्ञानाराधकान् बन्धूननुरुन्ध्मो यत् ते तत्प्रणीतं 'वैदिक साहित्य का बृहत् इतिहास' मधीयीरन् मनसा; तेन 'ते के' इत्येतद् सम्यग् ज्ञास्यन्ति। अस्माभिरिह यस्मिन् विषये विमर्शः प्रस्तुतीकृतः स निर्दिष्टग्रन्थमध्येतुं सप्रश्रयं भवतः सर्वानपि सज्जनान् नुदति।

ज्ञानप्रभापुञ्जपवित्रचित्तो
गीर्वाणवाणीं मनसा ह्यजस्रम्।
संसेव्य यो भारतसम्पदं ता-
मध्यात्मविद्यामिविभाति यत्र ॥१॥
प्रीत्यानयच्छ्लाघ्यतरप्रकर्षं
विज्ञाग्रणी वेदविदां वरेण्यः।
जीव्यान्मुदा वर्षशतं स धीमान्
प्रोफेसरः कुन्दनलालशर्मा ॥२॥




—रमेशचन्द्र शुक्लः

Dr. Satya Vrat Shastri
*Vyakaranacarya, M.A., M.O.L., Ph.D.*
Pandit Manmohan Nath Dar Professor
Department of Sanskrit
Ex Dean, Faculty of Arts,
UNIVERSITY OF DELHI

Tel [Deptt. 221007
[Res. 226371

3/54, ROOP NAGAR
DELHI—7

*Date* 25-1-77.........

बन्धुवर प्रो० शुक्ल जी,

सादर नमस्कार।

आपका दिनाङ्क ११-१-१९७७ का पत्र प्राप्त हुआ। आपकी प्रो० कुन्दनलाल शर्मा अभिनन्दन ग्रन्थ की योजना के विषय में जानकर प्रसन्नता हुई। इस श्रेष्ठ योजना के लिये आपको हार्दिक साधुवाद। प्रो० शर्मा की संस्कृत सेवाओं से मैं सुपरिचित हूँ। उनका सौजन्य वैदुष्य के साथ मिल कर स्वर्ण सुगन्ध संयोग की सृष्टि करता है।

आपका बन्धु
सत्यव्रत शास्त्री

डॉ० कपिलदेव शास्त्री
संस्कृत विभाग
कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय, कुरुक्षेत्र ।

डी—६
विश्वविद्यालय कुरुक्षेत्र
१२–२–७७

प्रिय शुक्ल जी,

सप्रेम नमस्ते ।

आपका प्रसन्नताप्रद पत्र मिला । प्रो० शर्मा के सम्मानार्थ आप लोगों ने अभिनन्दन ग्रन्थ प्रकाशित करने का जो संकल्प किया है वह सर्वथा प्रशस्य कार्य है । उनके प्रति अपनी समादरभावना के प्रतीक के रूप में एक शोध पत्र अगले सप्ताह तक आपको भेजूंगा । पत्र का विषय है—

"यास्क पर शौनक द्वारा किये गये आक्षेप और उनका समाधान" ।

अब तक कार्य-बाहुल्य के कारण तथा लेख के विषय में अनिश्चय की स्थिति होने के कारण आपको उत्तर नहीं भेज सका था ।

आपने इस पावन यज्ञ में हवि डालने के लिये मुझे सादर निमन्त्रित किया उसके लिये मैं आपका आभारी हूँ ।

आपका सस्नेह
कपिलदेव

डॉ० रामगोपाल
प्रोफेसर तथा अध्यक्ष, संस्कृत-विभाग,
पञ्जाब विश्वविद्यालय.

एफ्–५, सैक्टर १४
चण्डीगढ़—१६००१४

प्रिय शुक्ल जी,

सप्रेम नमस्कार ।

आपका पत्र क्रमांक ११ दिनांक ११.२.७७ को प्राप्त हुआ । मेरे आदरणीय मित्र डा० कुन्दनलाल जी शर्मा के अभिनन्दन ग्रन्थ का समाचार जान कर मुझे अत्यन्त प्रसन्नता हुई । इस शुभ तथा सराहनीय कार्य के लिये मैं अपनी शुभ कामनाएँ भेजता हूँ और आप के श्लाघ्य कार्य की सफलता की हार्दिक इच्छा करता हूँ ।

अत्यधिक कार्य-व्यस्तता तथा अल्पकालीन सूचना के कारण लेख भेजने में अपनी असमर्थता के लिये क्षमाप्रार्थी हूँ ।

भवदीय
रामगोपाल

Phones : Office : 2948
Residence : 2985

*K. V. Sharma*,
Acting Director

VISVESHVARANAND VISHVABANDHU INSTITUTE
OF SANSKRIT & INDOLOGICAL STUDIES,
PANJAB UNIVERSITY,
P. O. Sadhu Ashram,
HOSHIARPUR—146-021 (Pb., India)

*Ref. No.* 138 /VVIS/551-GCB *Dated* 21.1.77

Dear Prof. Shukla,

I am happy to learn from your letter No. 22 dated 11.1.1977 about the Felicitation Volume to be presented to Prof. Kundan Lal Sharma. Yours is a very worthy venture which deserves all praise.

It would be a privilege to contribute to the Volume, but the time you have given for the preparation of papers is too short.

With best wishes to your endeavours,

Yours Sincerely,
K. V. Sarma

**श्यामलाल डोगरा**
पुस्तकालयाध्यक्ष
पञ्जाब विश्वविद्यालय पुस्तकालय,
साधु आश्रम, होश्यारपुर १४६०२१

३१·१·१९७७

मान्यवर,

सस्नेह नमस्कार ।

आपका पत्र क्रमाङ्क २६ दि० ११–१–७७ का १८–१–७७ को सहर्ष प्राप्त किया । प्रो० कुन्दन-लाल शर्मा अभिनन्दन ग्रन्थ समिति का आयोजन एक ओर आपकी श्रद्धा और स्नेह की अभिव्यक्ति है दूसरी ओर श्रद्धालु स्नेहास्पद मित्रजनों के प्रति सुन्दर उपहार है । प्रो० शर्मा जी की सारस्वत साधना की चेतना उनकी नवीनतम कृति 'वैदिक साहित्य का बृहद् इतिहास' साहित्य जगत् के लिये अनूठी होगी । प्रतिष्ठित समाज में ऐसे विद्वान् का मान निस्सन्देह अपना भी मान होगा ।

इस सुन्दर अभिनन्दन ग्रन्थ के प्रकाशित होने पर सूचना भेजने की कृपा कीजिएगा ।

साभिनन्दनम्,

भवदीय
श्यामलाल

**डॉ० श्रीमती सूरजमुखी जैन**
प्राचार्या
जैन स्थानकवासी गर्ल्स डिग्री कालेज,
बड़ौत (मेरठ)

२२·१·७७

माननीय शुक्ल जी,

सादर नमस्कार।

परम सम्माननीय शर्मा जी के अभिनन्दन ग्रन्थ का प्रस्ताव मेरे लिए अत्यन्त हर्ष एवं गौरव का विषय है। वास्तव में उन जैसे विद्वान् कर्तव्यनिष्ठ एवं निःस्वार्थ सेवी व्यक्ति विरले ही होते हैं।

ईश्वर से प्रार्थना है कि आप लोगों की यह योजना शीघ्र क्रियान्वित हो सके।

भवदीया
**सूरजमुखी जैन**

**डॉ० हरिनारायण दीक्षित**
संस्कृत विभागाध्यक्ष
देवीसिंह बिष्ठ महाविद्यालय,
नैनीताल।

६, ओक पार्क
नैनीताल
२२–१–७७

आदरणीय शुक्ल जी,

आपका १४–१–७७ का ६६ संख्यक पत्र प्राप्त हुआ। यह प्रसन्नता का विषय है कि आप प्रो० शर्मा जी का अभिनन्दन-ग्रन्थ प्रकाशित कर रहे हैं।

इस अवसर पर मैं अपनी हार्दिक बधाई भेजता हूँ। आशा करता हूँ कि अब अवकाश के क्षणों में, अन्य सभी चिन्ताओं से मुक्त होकर, श्री शर्मा जी संस्कृत वाणी की ओर भी गहन साधना में संलग्न रहेंगे।

भवदीय—
**हरिनारायण दीक्षित**

**डॉ० विश्वनाथ शुक्ल**
प्राचार्य, बी० एस० एम० कालेज
रुड़की।

अत्यन्त हर्ष का विषय है कि एस० डी० कालेज के निवर्तमान संस्कृत विभागाध्यक्ष एवं संस्कृत के विख्यात विद्वान् प्रो० कुन्दनलाल शर्मा के अभिनन्दन का आयोजन मेरठ वि० वि० की संस्कृत-प्राध्यापक परिषद् के तत्वावधान में किया जा रहा है। प्रो० शर्मा को मैंने कुशल प्रशासक एवं विशेषज्ञ के रूप में भी देखा है। वे सचमुच इस सम्मान के योग्य अधिकारी हैं। मैं उनके चिरायुष्य की कामना करता हूँ।

**—विश्वनाथ शुक्ल**

डॉ० विनोदचन्द्र विद्यालङ्कार
एम. ए., पी-एच. डी.
अनुवाद तथा प्रकाशन निदेशालय

गो० ब० पंत कृषि एवं प्रौद्योगिक विश्वविद्यालय
पंतनगर (नैनीताल)
२१.१.१९७७

मान्यवर भाई जी,

सादर प्रणाम ।

आपका ११–१–१९७७ का पत्र संख्या १८ प्राप्त हुआ । श्रद्धेयचरण शर्मा जी के अभिनन्दन-ग्रन्थ के प्रकाशन की योजना का समाचार पढ़कर प्रसन्नता हुई । यह पुण्य कार्य आप जैसे कर्मठ विद्वान् के संयोजकत्व में सम्पन्न होगा, यह और भी आह्लादजनक है । पिछले दिनों मेरठ में डॉ० निरूपण जी ने भी इस विषय में चर्चा की थी ।

सादर,

स्नेहाधीन बन्धु
विनोदचन्द्र

पण्डित रामानन्द शर्मा
श्रीरामदरबार
द्वारिकापुरी
मुजफ्फरनगर (उ० प्र०)

परमस्नेही उमाकान्त जी !

सुहृद् मित्र श्री ब्रह्मानन्द जी शुक्ल से स्नेह सम्बन्ध के नाते तुम्हें प्रिय पुत्र कहूँ तो अधिक श्रेष्ठ होगा, सच कहता हूँ ! आज मेरा हृदय बहुत गौरवान्वित है ।

अभिनन्दनीय का अभिनन्दन होना ही चाहिए, शिक्षा क्षेत्र में आदरणीय श्री शर्मा जी का देववाणी हेतु अनवरत देवतुल्य सुकार्य वास्तव में श्लाघनीय है ।

तुम्हारे इस स्तुत्य प्रयास को मेरा कोटिशः आशीष ।

शुभाकांक्षी
रामानन्द शर्मा

॥ श्रीहरिः ॥

डॉ० कृष्णकान्त शुक्ल
एम० ए० (संस्कृत-हिन्दी), पी-एच० डी०
साहित्याचार्य, साहित्यरत्न

संस्कृत विभाग,
बरेली कालिज, बरेली

दिनाङ्क १६-२-७७

प्रिय उमा जी,

यह जानकर अत्यन्त हर्ष हुआ कि तुम लोग आदरणीय 'प्रो० कुन्दनलाल जी शर्मा अभिनन्दन-ग्रन्थ के प्रकाशन की योजना बना रहे हो। तुम्हारा यह प्रयास श्लाघनीय एवं प्रेरणाप्रद है। पूज्यों की पूजा बड़े भारी कल्याण का हेतु होती है।

आदरणीय श्री शर्मा जी का जीवन अध्यवसाय एवं निष्ठा का पर्याय है। 'अधीतमध्यापितमर्जितं यशः' उन पर अक्षरशः चरितार्थ होता है। ऐसे मूक साधक का यह अभिनन्दन सरस्वती का ही आराधन है। इस आराधना में मेरे भी भाव-कुसुम सम्मिलित करना।

ईश्वर से प्रार्थना है कि वह श्री शर्मा जी को दीर्घायुष्य एवं सुन्दर स्वास्थ्य प्रदान करें, जिससे वे संस्कृत-साहित्य की उल्लेखनीय सेवा कर सकें।

शुभाकांक्षी—
कृष्णकान्त शुक्ल

शिवरात्रि, सं० २०३३

# एकं संस्मरणम्

डॉ० हरिदत्तशास्त्री

समतीतो बहुतिथः कालः। एकदाहं न्यवर्तमानः गुरुकुलमहाविद्यालयात् कार्यवशान् मुजफ्फरनगरमभ्यपतम्। तत्र च पण्डितविजयशंकरशर्मणः सदने कृतावस्थानः समुपजातपण्डितवरकुन्दनलालशास्त्रिदर्शनाभिलाषः तं तद्गृहे अनुपलभ्य तत्कालेजाभिमुखं प्रास्थिषि, मध्येमार्गञ्चेक्षुदण्डक्षेत्र-मध्यात् एकमिक्षुदण्डमात्रोट्य विचूशन् कालेजप्राङ्गणं प्राविशम्। तत्र च विशकलितभालं सारस्वताम्बोधिमरालं उपरितनभूमिककक्षासु विशालशालाधिष्ठितासु कृतावस्थानं ललितसंस्थानं कक्षान्तरालात् कृतप्रस्थानं मध्येमार्गं मां पर्यचिनवम्। स तु महानुभावः कक्षान्तरं प्रविश्य मां दर्शनाध्ययनपरच्छात्रान् मत्संस्तवम् दत्त्वा दर्शनविषये किञ्चित् वक्तुमन्वरोत्सीत्। अहं तु निषेधाक्षरविच्छुरितां वाचं तस्मै ददानोऽपि मुहुस्तदीयं कथमपि प्रणयानुरोधम् उलंघयितुं नाशकम्। यथा तथा च दर्शनकक्षायां यत्किञ्चिद् दर्शनसम्बन्धि किमपि सार्गलमनर्गलं वा विषयसम्बन्धि विषयातिक्रान्तं वा व्याहार्षम्। ततो विनिवृत्तावावां तद् भवनं नई मण्डीस्थितम् आगच्छाव। तत्र चायम् आतिथेयीम् अवार्यकार्यां स्वां भार्यां किमपि निर्मातुं मुखयोज्यं भोज्यं भ्रूसंकेतेनादीक्षत। यावदहं हस्तौ प्रक्षालयामि तावदेव देवी समिष्टान्नं संपादितमेलम् ओष्ठावलोप्यं छोलेपदाभिलप्यं लपनकृताप्यं समुपाहरत्। आवाञ्च तदास्वादने प्रवृत्तावभूवाम। अहं तु तद् ललनायाः पाककर्मनैपुण्यं निरीक्ष्य बहुशस्तां प्राशंस। तदनु च वेदव्याकरणविषयिणीं चर्चामसावचर्चीत्। अहं तु तदीयप्रवर्तितसाहित्यचर्चासौहित्येन प्राप्तसौहित्यः तं स्वीयवक्षोजानन्दलहरीतः कानिचित् पद्यानि अशिश्रवम्। तथाहि—

॥ १ ॥

गमनमलसयातैः कुम्भलक्ष्मीं कुचाभ्यां,
अविरलकरशोभामूरुदण्डद्वयेन।
किमु समहरदेषा हेतुनानेन नूनम्,
तव शिरसि करीन्द्राः पांसुपूरं क्षिपन्ति॥

॥ २ ॥

श्यामा रोमावलीयं विलसति नलिनीनाभितःसारमध्या,
तस्यां संभूतमेतत्कुचयुगकमलद्वन्द्वमिन्दीवराक्षा।
चञ्चद्वक्त्रेन्दुबिम्बान् मुकुलितवदनं तच्च संज्ञानमास्ते,
मैलिन्वद्वन्द्वमेतत् तदुपरिकलये चूचुकस्यच्छलेन॥

॥ ३ ॥

तव वदनामृतपङ्के लोचनयुगलं प्रमादतः पतितम्,
चेतोद्धतमुद्धर्तुं तदपि च कुचकुम्भान्तरे मग्नम्॥

॥ ४ ॥

अद्यापि [कञ्चुकनिबद्धकुचौ च हेम्नाः,
वीरौ स्मरस्य रतिसङ्गरसाभिलाषम् ।
उत्तुंगकाञ्चनगिरिद्वयसाम्यभाजौ,
मध्यान्तरेण रहितावुरसावलम्बेः ॥

॥ ५ ॥

इदमयुक्तमहो महदेव यद्,
वरतनोः स्मरयत्य निलोन्यदा ।
मृतसयौवनसोष्मपयोधरान्,
सतुहिनस्तु हिनस्ति वियोगिनः ॥

एवंकारं काव्यालापैः चिरं भवनास्थितौ आवां समयमत्यवाहयाव । कथंकारं ततः प्रचलितोऽहं पण्डित-वरस्य तस्य साहित्यशास्त्रगरिमाणं मनस्याम्रेऽमाम्रेडं पद्यमिदं मुखाद् न्यसरद् स्वीयाभ्यां श्रोत्रचषकाभ्यां-स्वयमपिब तथाहि—

श्रीमान् कुन्दनलालो मोहेलाभञ्जने कालः
सुरभारतीमरालो जयताद् गर्वानिलव्यालः ॥

———

## एक लाल ही धन्य है तुम दो—'कुन्दन लाल'

डॉ० जगदीश वाजपेयी

बात आज से लगभग २६–२७ वर्ष पूर्व सन् १९५० की है, जब श्री कुन्दनलाल शर्मा पहली बार डिग्री कक्षाओं को संस्कृत पढ़ाने के लिए खन्ना (पंजाब) से मुज़फ्फरनगर के एस० डी० कॉलेज, में आये थे। ठेठ पश्चिमी वेश-भूषा, कोट-पैंट-टाई तथा चमचमाते काले 'शू' पहने वे प्रथम दृष्टि में देव-वाणी संस्कृत के नहीं, वरन् अंग्रेजी के 'टिप-टाप' प्रोफेसर लगते थे और कॉलेज-कमेटी के बहुत पुरातनता-प्रेमी सदस्यों को उनकी यह वेश-भूषा बहुत कुछ अटपटी-सी भी लगी थी। उन्हें देखकर संस्कृत-पण्डितों (विद्वानों) का परम्परा-गत रूप सपने में भी ध्यान न आता था।

हजारों वर्ष पूर्व पुण्य-तोया सरस्वती के तट पर बसे हुये आर्यों की भाँति शुभ्र-उज्ज्वल वर्ण कीर-सदृश नासिका, पैनी-भेदक आँखें भरी-भरी देह-यष्टि, मँझोला कद और गुराई के साथ तरुनाई-जनित स्वास्थ्य-सूचक उनके कपोलों की अरुणाई देखकर अनायास ही मतिराम की ये पंक्तियाँ स्मरण हो आती थीं—

**कुन्दन को रँग फीको लगै, झलकै अति अंगनि चारु गोराई**

परन्तु, यह तो वास्तव में उनका बाह्य गात्र-मात्र था। उनका अन्तर तो प्राच्य ज्ञान-विज्ञान की अबुझ पिपासा से परिपूर्ण था। भारतीय दर्शन, वेद-वेदान्त तथा संस्कृत-साहित्य की तरल-त्रिवेणी उनके मन-प्राण के भीतर तरंगायित थी और इनका अध्ययन-अध्यापन उनके जीवन का एकमात्र लक्ष्य था।

अविभाजित पंजाब के मांटगुमरी जिले के कस्सोवाल नामक स्थान में एक मध्यवर्गीय सरकारी कर्मचारी पं० रामदित्ता मल के घर जन्मे श्री शर्मा अपनी माता श्रीमती भागवन्ती की प्रथम सन्तान हैं। वैसे उनके कई वैमातृ भाई-बहन हैं और उन सभी का उन्हें उनका ज्येष्ठ सहोदर जैसा ही आदर-सम्मान तथा स्नेह प्राप्त है।

उनके लाहौर के गुरुजनों में बहुभाषा-विद् डॉ० रघुवीर, डॉ० सूर्यकान्त, प्रख्यात वेदज्ञ, डॉ० लक्ष्मण स्वरूप आदि थे, परन्तु उनकी जिज्ञासु भावना संस्कृत के प्रख्यात सरस्वती-पीठ काशी तथा नवद्वीप जाकर विद्या-प्राप्त करने की थी और इसी उद्देश्य से प्रेरित होकर वे दूरस्थ वाराणसी तथा कलकत्ता तक पहुँचे।

श्रीशर्मा ने उस समय संस्कृत पठन-पाठन की धुन ठानी, जब पंजाब में विजातीय भाषा—अंग्रेजी का दौरदौरा था, लाहौर सारे देश में पश्चिमी फैशन का केन्द्र माना जाता था और हिन्दी की 'शास्त्री' के नाम से पुकार कर खिल्ली उड़ाई जाती थी। अतः यह स्वाभाविक ही था कि उनके इस निश्चय को सरकारी सेवा में रत उनके पिता श्री ने भी कुछ समय तक बहुत पसन्द न किया हो, परन्तु पुत्र की सच्ची लगन ने बाद में उन्हें बहुत प्रभावित किया और जब वे पंजाब प्रदेश से काफी दूर काशी तथा कलकत्ते जाकर संस्कृत के अध्ययन में प्रवृत्त हुये, तो पिता का वरद आशीष उन्हें अनायास ही प्राप्त हो गया। उनके काशी के गुरुगणों में ऋषि-कल्प महामहोपाध्याय पं० गोपीनाथ कविराज तथा कर्मकाण्ड के भारत

प्रख्यात विद्वान् पं० विद्याधर गौड़ प्रमुख थे। कलकत्ता-प्रवास में उनको आचार्य विधुशेखर भट्टाचार्य तथा सतकौड़ी मुकर्जी का स्नेह-सान्निध्य प्राप्त था।

इस प्रकार राष्ट्रीय तथा अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति के अनेक मनीषियों के चरणों में बैठकर उन्होंने जो ज्ञानार्जन किया, वह बाद में आजीवन उनका प्रिय-सहचर रहा और उसके यथा सम्भव परिष्करण तथा परिवर्द्धन के साथ-साथ प्रो० शर्मा ने उसे अपने शिष्यों, मित्र तथा सहयोगियों के बीच मुक्त-हस्त होकर वितरित किया। वस्तुतः, विद्या बुद्धि की यही चरम सार्थकता है और श्रीशर्मा आज भी इस पावन-अनुष्ठान में मनसा, वाचा तथा कर्मणा संलग्न हैं।

प्रो० कुन्दनलाल शर्मा ने अपना अध्यापक जीवन दोआबा कॉलेज, जालंधर से प्रारम्भ किया, जहाँ १९४३ से १९४७ तक वे संस्कृत-हिन्दी विभाग के अध्यक्ष रहे। १९४७ में उनकी नियुक्ति ऐंग्लो-संस्कृत कॉलेज, खन्ना (लुधियाना) में हुई, जहाँ वे दिसम्बर १९५० तक रहे और १९५० से १९७६ तक सेवा-निवृत्ति होने के समय तक वे सनातन धर्म कॉलेज, मुज़फ्फ़रनगर में पहले डिग्री तथा बाद में स्नातकोत्तर संस्कृत विभाग के वरेण्य तथा सर्वसमादृत अध्यक्ष रहे।

स०ध० कॉलेज, मुज़फ्फ़रनगर में वे प्राचार्य उप-प्राचार्य, कॉलेज-पत्रिका—'कौमुदी' के प्रधान सम्पादक, छात्र-संघ के निर्देशक, 'चीफ प्राक्टर' आदि पदों पर रहकर कार्य करते रहे और अपने कार्यकाल में अपनी अटूट लगन, श्रमशीलता तथा कार्य-निष्ठा के लिए प्रसिद्ध रहे।

संस्कृत भाषा और साहित्य के विस्तृत क्षेत्र में वैदिक साहित्य तथा भारतीय-दर्शन उनके विशेष प्रिय विषय रहे हैं। यद्यपि स्नातकोत्तर कक्षाओं को संस्कृत पढ़ाते हुये उन्होंने अन्य विषय जैसे व्याकरण, भाषा-विज्ञान, काव्य नाटकादि विषयों का भी अध्यापन किया है।

अपत्य-विहीन होते हुये भी उनका दाम्पत्य-जीवन बहुत सुखी है। उनकी धर्मपत्नी-श्रीमती पुष्पावती शर्मा यथानाम तथागुण होने के अतिरिक्त अतिथि-सत्कार तथा समाज-कल्याण के कार्यों में गहरी रुचि लेतीं रही हैं। भारत-चीन तथा भारत-पाकिस्तन युद्ध के दौरान उन्होंने युद्ध भूमि में जाने वाले जवानों के स्वागत-सत्कार के अनेक कार्यों में आगे रहकर भाग लिया और समर-भूमि में वीर गति पाने वाले शूरमाओं के परिवार के कल्याण के लिए जी भर हाथ बँटाया।

वे विश्व हिन्दू परिषद् की मुजफ्फर नगर शाखा के अध्यक्ष तथा स्थानीय सनातन धर्म-संस्कृत पाठशाला के अवैतनिक मंत्री तथा व्यवस्थापक रहे। परन्तु नगर की सीमित परिधि से ऊपर उठकर उनकी ख्याति प्रदेश-व्यापी बनी और वे अपनी वरीयता के आधार पर आगरा विश्वविद्यालय की संस्कृत-पाठ्यक्रम समिति के सदस्य बने और मेरठ विश्वविद्यालय की स्थापना के बाद उसकी संस्कृत पाठ्यक्रम समिति के प्रथम संयोजक नियुक्त हुये। इसी प्रकार वे मेरठ विश्वविद्यालय की कला-संकाय के सदस्य चुने गये तथा वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय की 'सिनेट' के भी सदस्य रहे।

प्रो० शर्मा को आरम्भ से ही शोध-कार्य के प्रति गहरी अभिरुचि रही है और अब तक उनके निम्नलिखित ग्यारह शोध-पत्र देश के विभिन्न-पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित हो चुके हैं:—

१—ऋग्वेद में दार्शनिक तत्त्व (विश्वज्योति-वेदाङ्क)
२—उपनिषदों में सांख्य के तत्त्व (उपनिषद् अङ्क)
३—रामायण में सीता परित्याग की समस्या (रामायण अङ्क)
४—महाभारत में सांख्य तत्त्व (महाभारत अङ्क)
५—धर्मशास्त्रों में ऋण तथा निक्षेप (धर्मशास्त्र अङ्क)
६—वैदिक विवाह—(सरस्वती सुषमा, वाराणसी)
७—उर्वशी पुरुरवसोराख्यानम् (विश्वसंस्कृतम्)
८—भारतीय प्रजातन्त्रम् (विश्वसंस्कृत)
९—चीन में भारतीय संस्कृति (विश्वज्योति)
१०—चीन में संस्कृत साहित्य (विश्वज्योति)
११—The Problem of Incest in Yama-Yami Diologue in ऋग्वेद
(अलीगढ़ विश्वविद्यालय)

उक्त शोध-लेखों के अतिरिक्त वर्षों से परिश्रम करते हुए वे वैदिक साहित्य का बृहद् इतिहास लिखने में संलग्न हैं, जिसका १२०० पृष्ठों वाला प्रथम भाग यथाशीघ्र प्रकाशित होने को है।

इसके अतिरिक्त अब तक ३ विद्यार्थियों ने उनके निर्देशन में पी-एच० डी० की उपाधि प्राप्त कर ली है और लगभग ८-९ शोध-कर्त्ता कार्य-रत हैं। वे वर्षों तक मेरठ विश्वविद्यालय की संस्कृत-अध्यापक परिषद् द्वारा प्रकाशित शोध-पत्रिका के प्रधान सम्पादक रहे हैं और शिक्षण-कार्य से अवकाश प्राप्त कर लेने के बाद, अब उनका अधिकांश समय वैदिक साहित्य के अध्ययन-मनन में ही व्यतीत होगा।

परमेश से प्रार्थना है कि वह प्रो० शर्मा को शतायु करें जिससे वे संस्कृत-साहित्य का भण्डार भर सकें।

—:०:—

# विद्यावदात-मनीषी प्रो०—के० एल्० शर्मा

प्रो० सेवाराम शर्मा

मिथ्या-प्रशस्ति गायन, मेरे विचार से, एक अपराध है, तो श्रद्धास्पद गुणों का अनभिनंदन जघन्य पाप से कम नहीं हैं। महिमामय व्यक्तित्व का गुणानुवाद हमारी मानस जन्य संकीर्णता एवं निष्क्रिय-जड़ता का उन्मूलन करके हमें अधिक उदात्त तथा सात्विक-वृत्ति की ओर प्रेरित करता है। किसी महान् की गुण गरिमा की अभिशंसा स्वतः उसके (गुणी के) लिये संभवतः बड़ी चीज़ न हो पर गुणगायक के लिये निःसन्देह वह उत्कर्षोत्प्रेरक सिद्ध होती है। इस प्रकार मैं कह सकता हूँ कि अपने पूज्य गुरु प्रोफेसर के० एल० शर्मा के अभिनन्दन में उनके व्यक्तित्व को लेकर मैं जो कुछ थोड़ा सा कहना चाहता हूँ, उससे स्वयं उपकृत होकर कुछ वैसा ही अनुभव करना चाहता हूँ जैसे इष्ट देव के चरणों में दो चार श्रद्धा सुमन चढ़ाकर भक्त अनुभव करता है। बात यह है, जिस प्रकार का स्नेहसिक्त, अनौपचारिक आशीर्वाद मुझे उनकी ओर से मिलता रहा है; मैं संभवतः उसके योग्य पात्र सिद्ध नहीं हुआ; पर इससे आज भी गुरुवर के स्नेह स्रोत में किसी प्रकार की कृपणता उत्पन्न नहीं हुई। मैं तो चाहता हूँ अध्यापन के औपचारिक एवं व्यावसायिक भार से मुक्त होकर वे आयु के शताधिक वर्षों तक हमारा मार्ग दर्शन करते रहें।

"महीयांसः प्रकृत्या मितभाषिणः" महान् स्वभावतः मितभाषी होते हैं। जल्पाक एवं कुतर्कशील कभी महान् नहीं हो सकते। यह एक रूढ सत्य है। मितभाषी तथा स्मितपूर्वाभिभाषी शर्मा जी को मैंने कभी किसी के साथ टालने की भाषा में बात करते नहीं देखा। अपनी छात्रावस्था में, बिना उनका नियमित छात्र होने के, मैं अनेक बार असमय में उनके पास जा धमका हूँ। घन्टों बातें करता रहा हूँ। बाद में प्रायः चलते समय मालूम हुआ कि आज उनकी तबियत ठीक नहीं और उन्होंने आराम के लिये अवकाश लिया हुआ था। किन्तु क्या मजाल जो चेहरे पर अप्रसन्नता की लेशमात्र शिकन—एक रेखा भी दिखाई दी हो। उनका द्वार सदा कपट-कपाट-शून्य एवं सभी अपनों के लिये अनावृत रहा है, और जहाँ तक मैं जानता हूँ 'उनके लिये कौन सज्जन अपना नहीं है'—यह शोध का विषय है। उनकी कथनी और करनी में मैंने कभी अन्तर नहीं देखा। १९६४–६५ में अध्यापकों की बहुत बड़ी हड़ताल हुई थी उनकी सहानुभूति में विश्वविद्यालयीय कालेजों के अध्यापकों को भी वि० प्रा० संघ की ओर से एक निर्देश आया था कि वे भी परीक्षण कार्य न करें। पर सिद्धान्त और व्यवहार का जैसा मनोमन्थनकारी विभेद आज चारों ओर व्याप्त है उसके आग्रह से दो प्रतिशत व्यक्ति ही यह नैतिक साहस दिखा सके थे कि प्राप्त हुई परीक्षकता का सहस्रों का लाभ स्पष्ट नकार दें। शर्मा जी इन्हीं दो प्रतिशत में आते हैं।

बढ़ती आयु प्रायः व्यक्ति को कुछ अधिक ही सक्रिय एवं सृजनात्मक पक्ष के प्रति उत्साहहीन करती चली जाती है। वह प्रायः अपनी युवावस्था में बोयी गई फसल काटकर ही काम चलाने लगता है। युवा-

वस्था जन्य सृजन की मूल पूंजी के ब्याज से ही संतुष्ट रहने लगता है, किन्तु शर्मा जी के लिये अध्ययन अध्यापन एक व्यवसाय नहीं, एक मिशन, एक साधना और कहना चाहिये, जीवन की प्रणाली का विशिष्ट अङ्ग रहा है। आज के प्राध्यापक वर्ग में कुछ नया पढ़ने पढ़ाने की प्रवृत्ति भयावहता की सीमा तक घटती जा रही है। कितना भी बड़ा विद्वान् हो, स्वाध्याय का ओषजन न मिलने से उसके भीतर बैठे ज्ञान वितरक गुरु का दम घुटने लगता है। विद्या-लता की ज्ञान-गन्ध तिरोहित होने लगती है और फिर समय आता है, पूर्वोच्छिष्ट को बांटते रहने के सिवाय वहाँ देने के लिये कुछ भी नूतन नहीं रह जाता। ऐसे दीन प्राध्यापक के द्वार से ज्ञानार्थी शिष्य इसी प्रकार विरक्त होकर वापस होने लगते हैं जिस प्रकार प्यासे पंछी सूखे सरोवर से दूर उड़ जाते हैं। किन्तु यहाँ भी शर्मा जी अनन्य रहे है। अपवाद रहे हैं। मैंने तो उन्हें ग्रीष्म के द्रोपहर में भी घण्टों काशिका के साथ रसलीन होते देखा है, महाभाष्य से सौहार्द गोष्ठी करते पाया है। ईश्वर-प्रदत्त लावण्य की लालिमा के साथ ही उनका मुख विद्यावदात-ज्ञान गरिमा से उद्दीप्त रहा है।

प्राध्यापक का कार्य पथप्रदर्शन करके शिष्य के भीतर छिपी या सोयी हुई प्रातिभ सामर्थ्य को जगाना है। मैं जब-जब उनसे मिला हूँ, कुछ नया सीख कर उठा हूँ। उन्होंने मुझे नया प्रोत्साहन और संभावनाओं का नया द्वार अवश्य दिखलाया है। भले ही मैं अपने प्रमाद एवं आलस्य के कारण उनकी आशा के अनुरूप पात्रता प्रमाणित नहीं कर सका पर मुझे कभी ऐसा नहीं लगा कि वे कभी भी मेरी ओर से निराश या खिन्न हुये हो। उनकी डांट भी स्नेहसिक्त होकर आयी है अतः उससे मन में कहीं और किसी को भी खरोंच लगे, इसका वहाँ अवकाश ही नहीं है। उनका आतिथ्य भी अनन्य साधारण होता है। जो लोग प्रोफेसर शर्मा एवं उनके दाम्पत्य से परिचित हैं, जानते हैं कि यह आदर्श युगल कितना गरिमावान् है। उनका आतिथ्य ग्रहण करके मुझे सदैव लगा है कि जितने का अधिकारी नहीं हूँ उतना ग्रहण किये जा रहा हूँ। शर्मा दम्पति—ऐसा समर्पित युगल—कम से कम मेरी दृष्टि में नहीं आया। ज्ञान और गरिमा, विद्या एवं विनय तथा निष्ठा और तत्परता का मणिकाञ्चन योग है वहाँ।

गुरुवर शर्मा जी को मैंने संस्कृत प्राध्यापक परिषद् की गोष्ठियों में तथा इसी प्रकार के कार्य क्रमों में जिस तत्परता से सक्रिय देखा है उसके सामने नवयुवकों को भी संकुचित होना पड़ा है। आज तो स्थिति यह है कि संस्कृत के नाम पर अपनी जीविका चलाने वाला तथा प्रबुद्ध कहे जाना पसंद करने वाला हमारा वर्ग भी संस्कृत के कार्य-क्रमों के प्रति तटस्थ और विरक्त सा होता जा रहा है। किन्तु प्रोफेसर शर्मा ऐसे हर आयोजन के प्राणवान् तत्त्व रहे हैं। मैंने देखा है कि विचार वैभिन्न्य अथवा विरोधात्मक स्थिति में भी शर्मा जी क्षणिक आवेशाविष्ट होकर पुनः सहजभाव से, एक खिलाड़ी की आस्था से संतुलन बनाये रहे हैं। ऐसे क्षणों में ही मैंने उनसे सीखा है कि कटुता को बचाते हुये भी सैद्धान्तिक पराजय से कैसे बचा जा सकता है। उनमें मैंने दुराग्रह कभी नहीं देखा।

मुझे मालूम है, प्रायः सभी के जीवन की तरह उनके जीवन में भी क्रूर परीक्षा की घड़ियाँ आयी हैं। जब केवल उनका धैर्य ही उनका साथी रहा उन्होंने दूसरों के लिये असाधारण त्याग किये हैं, पर बदले में चाहा कुछ नहीं है।

में उनके अनन्य स्नेह को कभी नहीं भूल सकता। गत वर्ष रुड़की में संस्कृत-प्राध्यापक-परिषद् के अधिवेशन में बहुत अस्वस्थ होते हुये भी केवल मेरे (कहीं तक निष्करुण एवं बचकाने) आग्रह की रक्षा के लिये वे कुछ समय के लिये ही सही आये बिना नहीं रह सके। इस प्रकार, का सौजन्य एवं उदारता अपनों से छोटों के प्रति आज कितने लोगों में है। किन्तु मैं यहीं एक बात और कह दूं। सिद्धान्त के अनुशासन पर्व में उनसे शायद ही छूट (लिबर्टी) ली जा सकती है। बस यहीं वे कुसुमादपि कोमल और वज्रादपि कठोर है। अतः महान् है।

अन्त में पुनः मेरी हार्दिक कामना है कि शर्मा जी जैसा प्रकाश पुञ्ज हमें अनन्त काल तक मार्ग दर्शन प्रदान करें। वे शतायु होंवे।

———

# शर्मा जी का व्यक्तित्व : साहित्य की प्रयोगशाला

डॉ० कर्णसिंह, मेरठ कालिज

मझला कद, न बहुत स्थूल न बहुत कृश देह, ताम्रवर्णी छवि, रजतशुभ्रकेश, उन्नत ललाट, तेजस्वी मुखमण्डल तथा स्वच्छ वेश—ये कुछ थोड़े से लक्षण हैं, जिनसे सहज ही जाना जा सकता है कि यही व्यक्ति प्रोफेसर कुन्दनलाल शर्मा हैं।

प्रो० कुन्दनलाल जी से मेरा बहुत अधिक एवं निरन्तर सम्पर्क नहीं रहा है। सब मिलाकर कुछ गणनायोग्य ही अवसर हैं, जब मैं उनसे मिला हूँ। ऐसे अवसर तो और भी अधिक कम हुए हैं, जिनपर मैंने शर्मा जी से अनौपचारिक सम्पर्क या सम्भाषण किया है।

प्रोफेसर शर्मा के आस-पास का वातावरण सदैव उनके योग्य गाम्भीर्य एवं गरिमा से ओत-प्रोत रहता है। उनका व्यक्तित्व सहसा ही खुल पड़ने का अवसर किसी को नहीं देता है। प्रथम परिचय में, उचित आतिथ्य के उपरान्त जब शर्मा जी आगन्तुक व्यक्ति से उसके आगमन का कारण पूछते हैं, तो नितान्त महत्त्वपूर्ण एवं आवश्यक प्रयोजन से आने वाला व्यक्ति भी इस असमञ्जस में पड़ जाता है कि वह अपना प्रयोजन उनसे कहे भी कि नहीं, और यदि कहना ही है, तो किन शब्दों में कहे। निःसन्देह, यह एक कठिन कार्य है कि सीधे ही कोई उनसे अपने प्रयोजन की बात कह पा सके।

उपर्युक्त पंक्तियों से यह निष्कर्ष निकालना सर्वथा भ्रामक ही होगा कि शर्मा जी, सम्भवतः बहुत ही रूक्ष एवं कठोर प्रकृति के निर्लिप्त पुरुष हैं। कारण, इसके विपक्ष में ऐसे अनेकानेक तथ्य हैं, जो उन्हें बहुत ही सहृदय, स्नेही, वदान्य एवं सहानुभूतिशील सिद्ध करने के लिए पर्याप्त है। इस अवसर पर मैं शर्मा जी के उन्हीं गुणों में से कुछ का संक्षिप्त उल्लेख यहाँ करना चाहूँगा।

सर्वप्रथम, शर्मा जी का व्यक्तित्व चाहे कितना भी गम्भीर हो, उससे उनके आभिजात्य का परिचय सहज ही मिल जाता है। अतः, हेतु एवं परिणाम तथा कारण एवं कार्य के सम्बन्ध को थोड़ा भी जानने वाला व्यक्ति यह नहीं स्वीकार कर सकेगा कि शर्मा जी किसी भी प्रकार से रूक्ष एवं असहृदय व्यक्ति हैं। कारण, आभिजात्य स्वयं में एक गुण ही नहीं है, अपितु एक विशाल गुणसमुदाय का जनक भी है।

द्वितीय, प्रो० शर्मा संस्कृत-साहित्य के मर्मज्ञ विद्वान् हैं। वे संस्कृत-साहित्य के रस-सरोवर में आकण्ठ निमग्न रह चुके हैं। उनका साहित्यानुराग, विशेषतः संस्कृत-साहित्य से अनुराग तो स्वयं में ही उनकी सहृदयता एवं सरस-प्रकृति का परिचायक है। वैदिक ऋषियों की सरस अमृतवाणी, रामायण और महाभारत-सदृश महाकाव्यों की रस-संजीवनी तथा भास, कालिदास एवं बाण जैसे महाकवियों के काव्य-रसायन का उपभोग जिस व्यक्ति ने किया हो, सहृदयता एवं सरसता तो, निजगुण-निर्जिता दासियों के समान ही उसकी चेरी होने में अपनी सार्थकता समझती हैं।

तृतीय, शर्मा जी का जीवन, स्वयं में साहित्य की एक सजीव प्रयोगशाला है। मेरा संकेत यहाँ उस बिम्ब की ओर है, जो शर्मा जी के व्यक्तित्व में सदैव प्रतिबिम्बत रहता है। उसकी छाया उनके व्यक्तित्व में सदैव झलकती रहती है। यहाँ तक, कि मेरे लिए तो श्रीमती शर्मा की उपस्थिति के बिना शर्मा जी की

उपस्थिति का अहसास कर पाना भी कठिन है। बहुत ही कम, केवल अपने कार्यभार के निर्वाह-सम्बन्धी कुछ सीमित क्षणों में ही वे कभी अकेले दृष्टिगोचर होते हैं, अन्यथा शेष सारे समय उनकी सहज सहधर्मिणी अपने सहधर्म का अक्षरशः पालन करती हैं।

मेरा सहज विश्वास है कि प्रोफेसर शर्मा जी के व्यक्तित्व के इस कोमल पक्ष पर, निश्चय ही, महाकवि कालिदास की सहृदयता, सरसता एवं सौन्दर्यप्रियता का प्रत्यक्ष प्रभाव है। अपने को व्यक्त करने के लोभ का संवरण करने में असमर्थ होता हुआ मैं स्पष्टतया कहना चाहता हूँ कि शर्मा जी ने कवि कालिदास की कल्पना को वास्तविकता प्रदान कर दी है। कालिदास बेचारा तो शकुन्तला के सौन्दर्य एवं प्रेम की केवल कल्पना ही कर सका था, किन्तु शर्मा जी ने उसे न केवल उपलब्ध किया है, न केवल अनुभव किया है, अपितु उन्होंने उसे अपना अर्धाङ्ग ही बना लिया है। और, यही कारण है कि मैं शर्मा जी के जीवन को साहित्य की सजीव प्रयोगशाला मानता हूँ। यहाँ अपनी धृष्टता एवं वाचालता के लिए क्षमा याचना करता हुआ, मैं एक प्रश्न शर्मा जी से पूछ रहा हूँ—"क्या आप विवाह से पूर्व कालिदास की 'शकुन्तला' से परिचित हो चुके थे ?"

अन्त में, मैं पुनः-पुनः बाल देकर कहना चाहता हूँ कि शर्मा जी सहृदयता के सरोवर हैं, रस के सागर हैं, विदग्धता के कोश हैं। आवश्यकता उनके निकट सम्पर्क में आने की है, तदुपरान्त तो समय-पर प्रकट होने वाली उनकी विनोदप्रियता और सरसता स्पृहणीय बन जाती है। "मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत-प्राध्यापक परिषद्" के देहरादून-अधिवेशन के अवसर पर, सहस्र धारा की मनोरञ्जक यात्रा के समय, श्रीमती शर्मा के साथ बस में बैठे हुए शर्मा जी ने डॉ० निरूपण विद्यालङ्कार से, एक बार, कहा था—"निरूपण जी, आपने हमसे वायदा किया था कि आप भी सपत्नीक ही इस अधिवेशन में आयेंगे ?"

किन्तु, कौन नहीं समझेगा कि शर्मा जी तब भी अपने सच्चे सहचर होने का दावा ही ताल ठोंक-कर कह रहे थे।

———

# मेरे गुरु, मेरे पूज्य

—प्रो० जगदीशप्रसाद 'सविता'

उस दिन कॉलेज पहुंचने पर अचानक किसी को कहते सुना, "लो भई अब तो अपने शर्मा जी (श्री कुन्दनलाल शर्मा, अध्यक्ष संस्कृत-विभाग) की भी सेवा-अवधि समाप्त होने को है और वह जल्दी ही अवकाश ग्रहण करने वाले हैं !" सुन कर अजीब सी दशा हुई मेरी।

किसी का बिछुड़ना किसी ऐसे का जिसके सम्बन्धों का रंग अपने ऊपर गाढ़ा चढ़ा हो, जिसने हमारे ऊपर अपनी गहरी छाप छोड़ी हो, हमें बेहाल किये बिना नहीं रहता। अन्तर-कूट की प्राचीर ढह गयी हो, कुछ ऐसा सा महसूस होता रहा मुझे !

वह भी दिन आया, जब कॉलेज के प्रांगण में शर्मा जी को भाव भरी विदाई दी गयी। अपने व्यक्तित्व, अपनी विद्वत्ता और सब से अधिक अपनी सज्जनता से शर्मा जी ने क्या अध्यापक, क्या विद्यार्थी सभी को अपना बना लिया था। सब ने श्रद्धा-सुमन चढ़ाये। मैं अवाक् बैठा उस हृदय को छूने वाले दृश्य को देखता रहा। मन का पाखी अतीत के दृश्यों पर मंडराता फिर रहा था। रह रह कर याद आ रहे थे वे मधुर-चुटीले क्षण जिनसे मैं जुड़ा था और शर्मा जी !

"अब सविता जी, शर्मा जी के प्रति अपने भाव व्यक्त करेंगे !" किसी ने मंच पर से कहा ! मेरी जैसे नींद सी टूटी हो ! बोलने खड़ा हुआ। दिल भरा हुआ था। काफी देर तक तो एक शब्द भी मुंह से नहीं निकला, फिर फ़ारसी के सुप्रसिद्ध कवि शेख सादी की ये दो पंक्तियाँ दोहरा कर बैठ गया—

कै मे गोइ बखूबां आशनाई मुश्किल अस्त।
आशनाई मे तवां, करदन जुदाई मुश्किल अस्त ॥

(कौन कहता है गुण-सम्पन्न व्यक्तियों से दोस्ती करना कठिन है ? दोस्ती तो उनसे हो ही सकती है, उनसे तो बिछुड़ना मुश्किल है।)

अधिक और मुझसे नहीं बोला गया। दिल भरा हुआ था। अंग्रेजी की कहावत 'when hearts are full, words are few" को उस दिन मैंने अपने ऊपर चरितार्थ होते देखा।

मेरे और शर्मा जी के सम्बन्ध २५ वर्ष से भी अधिक पुराने हैं। मैं उनका विद्यार्थी रहा हूँ और बाद को उनका सहयोगी बनने का भी मुझे सौभाग्य प्राप्त हुआ। बात १९५१ ईसवी की है। मुजफ्फरनगर में डिग्री कॉलेज खुले दो वर्ष हुए थे। उन दिनों कॉलेज की कक्षायें शहर में जहाँ आज कल एस० डी० इण्टर कॉलेज है, लगा करती थीं। मैं देवबन्द से इन्टर पास करके बी० ए० में दाखला लेने के लिये आया था। साहित्य और भाषा में विशेष रुचि होने के कारण मैंने निश्चय किया था कि तीनों साहित्य—

अंग्रेजी, हिन्दी और संस्कृत-ही लिये जायें। उन दिनों तीन साहित्य लेने पर प्रतिबन्ध नहीं था। कॉलेज में नया नया आया था। इच्छा हुई कि अपने विषयों के अध्यापकों से मिल लिया जाये। मैंने एक पुराने विद्यार्थी से पूछा कि संस्कृत वाले प्रोफेसर कहाँ मिलेंगे। उसने बताया कि पुस्तकालय में बैठे हैं। जाकर मिल लो। पुस्तकालय में जाकर मैंने देखा कि एक गौर-वर्ण व्यक्ति कोट-पैंट पहने, टाई लगाये, पुस्तकाध्यक्ष के पास बैठा है। निकट ही एक चमड़े का बैग रखा है। मैं समझा किसी प्रकाशक का ऐजण्ट होगा जो पुस्तकालय को किताबें बेचने के लिये आया होगा। मैं कल्पना भी नहीं कर सकता था कि इस व्यक्ति का संस्कृत से भी कुछ सम्बन्ध हो सकता है। मैंने पुस्तकाध्यक्ष से पूछा, "संस्कृत वाले प्रोफेसर कहाँ मिलेंगे ?" "यह बैठे तो हैं शर्मा जी" उसने उत्तर दिया। शर्मा जी एक मोटे से ग्रन्थ को उलट पलट कर देख रहे थे। मैंने शर्मा जी को प्रणाम किया और बताया कि मैं भी संस्कृत का विद्यार्थी हूँ। उनका चेहरा खिल गया। उन दिनों संस्कृत बहुत कम विद्यार्थी लिया। करते थे अपनी कक्षा में हम नौ प्राणी थे, जिनमें तीन कन्यायें थीं ! संस्कृत के प्राध्यापक भी अकेले शर्मा जी ही थे।

शर्मा जी की कक्षा के अनेकों रोचक संस्मरण हैं जिनको यदि गिनवाने बैठूं तो पूरा शर्मा-पुराण बन जाये। दो चार सुनाता हूँ !

शर्मा जी सम्भवतः 'रघुवंश' पढ़ा रहे थे। उसमें 'हैयंगवीनम्' शब्द आया जिसका अर्थ 'घी' होता है। शर्मा जी ने शब्द की व्युत्पत्ति बतायी और अन्त में बोले "कहने को तो यह शब्द संस्कृत है पर उच्चारण से ऐसा लगता है जैसे चीनी भाषा का हो क्योंकि यह नून-गुन्ना वाली चीं-चीं चूं-चूं चीनी में ही अधिक होती है !

पाठ्य-क्रम में 'संस्कृत गद्य-मंजरी' नामक पुस्तिका लगी हुई थी। शायद अब भी लगी हुई है। उसमें बाणभट्ट की कादम्बरी का कुछ अंश था। राजा के दरबार में एक चाण्डाल-कन्या तोते का एक पिंजरा लेकर आती है। बाणभट्ट के गद्य के विषय में तो विद्वानों का मत है 'बाणोच्छिष्टं जगत् सर्वम् ! बड़े ही चमत्कारी विशेषणों की झड़ी लगा दी जाती है। वाक्य था 'राजा ने चाण्डाल-कन्या को देखा" ! सैंकड़ों विशेषण राजा के और उतने ही या उससे भी अधिक चाण्डाल कन्या के। तब कहीं पता नहीं आठ पृष्ठ पता नहीं दस पृष्ठ के बाद जाकर 'ददर्श' धातु आयी थी। यह आख्यान चल रहा था तो हमारे एक सहपाठी ने कक्षा में खड़े हो कर कहा था, "शर्मा जी, छः माही परीक्षायें सिर पर आ गयी हैं और इस राजा भले मानुस ने अभी तक कन्या को देखा भी नहीं।" कक्षा में जोर का कह-कहा लगा। शर्मा जी भी हंसते-हंसते बेहाल हो गये। इस चटुल घटना को शर्मा जी आज तक बड़े चाव से सुनाते रहते हैं !

शर्मा जी अक्सर कहा करते थे कि संस्कृत के अध्ययन का यह अर्थ कदापि नहीं कि हम कूप-मण्डूक बन जायें। और आज संसार में कितनी अपूर्व गति के ज्ञान का विस्तार प्रसार हो रहा है। उसके प्रति हमें अपनी आँखें और कान खोलकर रखने चाहिये। मुझे बड़ा दु:ख होता है जब मैं देखता हूँ कि विद्यार्थी बी० ए० में आ गये और यह भी नहीं जानते कि उत्तर किधर है और दक्षिण किधर। हम लोगों की परीक्षा लेने के लिये शर्मा जी ने एक से पूछा "अच्छा बताओ उत्तर दिशा किधर है?" उस बेचारे को शायद नक्शे का ध्यान रहा। भूगोल के नक्शे में भूगोल की दिशा ऊपर की ओर होती है। उसने भी ऊपर आसमान की ओर उंगली उठा दी "इधर है।"

शर्मा जी कुछ देर तक तो उसका मुँह देखते रहे और फिर बोले, "धन्य हो। इसका मतलब है कि तुम्हें यदि दक्षिण में जाना है तो तुम तो जमीन में घुस जाओगे!" बेचारे छात्र का चेहरा देखने वाला था उस समय!

शर्मा जी का विद्या-प्रेम कक्षा तक ही सीमित हो, सो बात नहीं। मुझे याद है १९५२ में छात्र-परिषद के कतिपय उत्साही सदस्यों ने नगर में साक्षरता अभियान चलाया। उसके संचालन का कार्य-भार शर्मा जी ने खुशी-खुशी अपने कन्धों पर लिया था। हम रात को रोज एक घण्टा हरिजन बस्ती में जाकर हरिजनों के बच्चों, बूढ़ों, रिक्शावालों, मजदूरों को पढ़ाते थे। तख्ती, सलेट, कलम, कापी, किताब मुफ्त दिये जाते थे। हमें सन्तोष हुआ जब छः महीने की थोड़ी अवधि में हमने सैकड़ों को इस योग्य बना दिया कि वह थोड़ा-बहुत लिख-पढ़ सके! इसका बहुत कुछ श्रेय शर्मा जी के अदम्य उत्साह को जाता है। उनका दिया हुआ प्रशस्ति-पत्र आज भी मेरे पास है जिसे अपने छात्र-जीवन की बहुमूल्य निधि के रूप में संजो-कर रखे हुए हूँ।

१९५३ में बी० ए० पास करने के बाद मुझे मुजफ्फरनगर छोड़ना पड़ा और फिर पूरे बारह वर्ष बाद १९६५ ई० में अपने ही विद्यालय में अंग्रेजी प्राध्यापक के रूप में मेरी नियुक्ति हुई। इसे मैं अपना परम सौभाग्य मानता हूँ कि उन गुरुजनों, जिनके श्री-चरणों पर बैठकर मैंने कभी विद्याध्ययन किया था, के साथ अध्यापन का भी सुअवसर मुझे प्राप्त हुआ। इन १२ वर्षों में मैं शर्मा जी से बिल्कुल कट गया हूँ, ऐसा कभी नहीं है। कभी भी जब मुजफ्फरनगर आना होता था तो शर्मा जी से मिलने जाता रहता। वे बड़े स्नेह से मिलते और मेरी गति-विधियों के बारे में पूछते और निरन्तर प्रेरणा देते रहे कि मुझे क्या करना जाहिये। जो कुछ भी मैं बन सका उसे अपने गुरुजनों के आशीर्वाद का ही प्रतिफल मानता हूँ। शर्मा जी अपने अतिथि-सत्कार के लिये प्रसिद्ध हैं। उनके यहाँ जाकर बिना जल-पान किये लौटना असम्भव है। सब जानते हैं श्रीमती शर्मा कितनी स्वादिष्ट चाय बनाती हैं। गज़ल भी वह बहुत बढ़िया गाती हैं, यह भी सबको मालूम ही है।

श्री योगेन्द्र नाथ माथुर हमारे जनपद के कर्मठ और विद्या-व्यसनी जिलाधीश हैं। १९७५ ई० में उन्होंने अध्यापक दिवस को नये ढंग से मनाने की स्वस्थ-परम्परा का श्री-गणेश किया। प्रत्येक विद्यालय से एक-एक आदर्श अध्यापक का चयन हुआ और स्थानीय नगर-पालिका के हॉल में एक भव्य-उत्सव में इस प्रकार चुनकर आये हुये अध्यापकों को सम्मानित किया गया। प्रत्येक को एक शील्ड और एक रेशमी

प्रशस्ति-पत्र प्रदान किया गया । मैं जानता था कि हमारे विद्यालय से श्रीशर्मा ही इस सम्मान के सबसे पहले अधिकारी होने चाहियें । ऐसा ही हुआ । हमारे प्राचार्य महोदय ने शर्मा जी का नाम विद्यालय के आदर्श अध्यापक के रूप में जिलाधीश महोदय के पास भेजा ।

दुर्भाग्यवश जिस दिन उत्सव था, शर्मा जी अस्वस्थ थे और स्वास्थ्य-लाभ के लिये दिल्ली गये हुए थे । प्राचार्य महोदय ने मुझे आदेश दिया कि शर्मा जी को दिये जाने वाले शील्ड और प्रशस्ति-पत्र उनकी ओर से मैं ग्रहण करूँ । मैंने स्वयं को गौरवान्वित अनुभव किया ।

शील्ड और प्रशस्ति-पत्र लेकर जब मैं घर लौट रहा था तो मेरे कई साथियों ने मुझे बधाई दी । मुझे यह मजाक नहीं लगा । अपने गुरु अपने पूज्य के सम्मानित होने पर मुझे अभिमान नहीं होना चाहिए क्या ?

———

## प्रेरणाप्रद सौम्यमूर्ति

पण्डित कौशलेन्द्र शर्मा

अब तक के जीवन में कुछ ऐसा ही अनुभव हुआ है कि व्यक्तित्व वही है जिसकी छाप हृदय पर अमिट हो जाय-—साक्षात्कार में चाहे जितना अन्तराल हो जाय किन्तु आदरणीय गुरुवर्य श्री शर्मा जी की स्मृति मन में मधुर एवं प्रेरणात्मक क्षणों की याद दिलाती रहती है।

एम० ए० पूर्वार्द्ध में फरवरी मास में मैं कालिज एक दो दिन ही जा सका था, एक दिन अकस्मात् श्री शर्मा जी से मिलना हुआ, मैंने प्रणाम निवेदन किया, मेरा प्रणाम स्वीकार किया गया किन्तु तभी मुझे रोक कर श्री शर्मा जी ने पूछा—क्यूं भई कॉलिज क्यूँ नहीं आ रहे हो? मैंने निवेदन किया कि पूज्य पिता जी का स्वास्थ्य इन दिनों ठीक नहीं है, अतः प्रातः का सत्सङ्ग का कार्यक्रम और उनकी सेवा में व्यस्त होने से मैं उपस्थित नहीं हो सका। तुरन्त ही मैंने उनकी तेजस्वी किन्तु चिन्तित मुद्रा देखी और मेरे साथ ही वे तुरन्त श्रीरामदरबार पधारे। उनकी आत्मीयता ने मेरे हृदय को प्रभावित किया। श्रीरामदरबार में रामनाम सेवा में श्री शर्मा जी दर्शन देकर हम बालकों पर कृपा करते रहते हैं। एक दिन पुनः प्रातः जब मैं श्रीरामनाम सेवा कर रहा था तो श्री शर्मा जी ने पधार कर मुझे आशीर्वचन कहे जो मुझे जीवन में अमर संस्मरण के रूप में प्राप्त रहेंगे—उन्होंने कहा कि तुम्हारी पितृ सेवा और रामनाम गान ही सभी क्षेत्रों में तुम्हें सफल करेगी।

तेजस्वी एवं आत्मीय व्यक्तित्व आदरणीय श्री गुरुवर्य को मेरा अनन्त नमन्॥

---

# श्री शर्मा जी के अमरूद

श्रीचन्द्रकेश शर्मा 'धूर्जटि'

सनातन धर्म कालेज मुजफ्फरनगर में बी० ए (संस्कृत) में प्रवेशानन्तर मैंने प्रथम परम पूजनीय प्रो० श्री उमाकान्त शुक्ल व डा० श्री रमेश कुमार लौ के श्री मुख से विद्या प्राप्त की, तदनन्तर द्वितीय वर्ष में ऑनर्स विषय लेने पर सर्वतन्त्र-स्वतन्त्र, सर्वशास्त्र–रत्नाकर, धर्मशास्त्रकाननप्रचण्डपञ्चानन श्री कुन्दनलाल शर्मा जी के श्री मुखारविन्द से प्रत्यक्–चैतन्याभिन्न-परब्रह्म को प्राप्त अथवा व्यक्त कराने वाली निःसन्धिबन्धनात्मिका-चिज्जडग्रन्थिस्वरूपा अविद्या को शिथिल करने वाली अविचारितरमणीय नाम रूप क्रियात्मक मायामय विश्वप्रपञ्च का समूलोन्मूलन करके जीव की ब्रह्मात्मता को बोधित करने वाली ब्रह्मविद्या 'कठोपनिषद्' का अध्ययन करने का परम सौभाग्य प्राप्त हुआ। दिव्य ज्ञान सम्पन्न, परम गौर वर्ण, तेजस्वी मुख एवं भारतीय संस्कृति की मञ्जूषा में सुरक्षित रत्न, सरल-सौम्य, साक्षात्, विनम्र मूर्ति, दैवी विभूतियों से युक्त आचार्य श्री का दर्शन करते ही श्रद्धा से मस्तक आराध्य चरण समर्थ गुरुचरणों में नत हो जाता है।

आचार्य जी के ऐसे अलौकिक व्यक्तित्व एवं मधुर व्यवहार के कारण फलतः अभिवन्दनीय समर्थ गुरु चरणों के सान्निध्य में अध्ययन विषयों का अधिकाधिक अध्ययन करता रहा हूँ। यद्यपि एम० ए० (संस्कृत) में प्रवेश लेने पर आचार्य जी के अवकाश प्राप्त होने के कारण केवल एक वर्ष तक ही विद्या प्राप्त कर सका, तथापि मुझे कृतकृत्य करने के लिए आचार्य जी का आशीर्वाद तो मेरे साथ है ही। अब भी मैं विद्या प्राप्त करने से प्राप्त सौभाग्य से वञ्चित नहीं हूँ।

वस्तुतः आचार्य जी का प्रत्येक क्षण एक पावन संस्मरण ही है, यह मैं अतिशयोक्तिपूर्ण उक्ति नहीं कह रहा हूँ। महापुरुषों की यही तो विलक्षणता है। आचार्य जी के घर कुछ अमृतफल (अमरुद) रखे हुए थे। उन दिनों मैं बिलकुल अस्वस्थ था एवम् अमरूद मेरे लिए बिलकुल कुपथ्य था, किन्तु आचार्य जी के स्नेह युक्त आग्रह के कारण मैंने संकोच पूर्वक बिना कुछ कहे अमरूद खा लिए, लेकिन फल बिलकुल पथ्य सिद्ध हुए और मैं आचार्य जी के आशीर्वाद से शत-प्रतिशत स्वस्थ हो गया।

अपनी संस्कृत भाषा एवं संस्कृति के प्रति अभिरुचि पैदा करने का सम्पूर्ण श्रेय आराध्य चरण–करुणावरुणालय पुण्यश्लोक पूज्य गुरु चरण को ही है। मैं उनकी विद्वत्ता का वशंवद हूँ तथा उनके कल्याणमय जीवन के लिए भक्तकामकल्पद्रुम भगवान् से अहर्निश कामना करता हूँ।

———

# संस्कृत के मर्मज्ञ विद्वान्

डॉ० विरेन्द्र शर्मा

प्रो० कुन्दनलाल शर्मा के सम्मानार्थ अभिनन्दन-ग्रन्थ के प्रकाशन का संकल्प, निश्चय ही, एक श्लाघनीय तथा स्तुत्य सत्प्रयास है, जिसके समाचार से संस्कृत के सभी विद्यार्थियों को आन्तरिक हर्ष एवं सन्तोष प्राप्त हुआ है। इस सत्कार्य की समायोजन-समिति हार्दिक बधाई तथा साधुवाद की पात्र है।

प्रो० शर्मा का अभिनन्दन, वस्तुतः, संस्कृत भाषा एवं साहित्य का अभिनन्दन है। ज्ञान-गरिमा, अनुसंधान-साधना एवं कुशल अध्यापन का अभिनन्दन है।

सौहार्द्र तथा स्नेह; सौजन्य एवं शिष्टता; अध्यवसाय और कर्मठता; विवेक तथा संवेदनशीलता सरलता एवं निश्छलता—उदारमना प्रो० शर्मा के व्यक्तित्व की प्रमुख विशेषतायें हैं।

वे संस्कृत के मर्मज्ञ पण्डित तथा जागरूक विद्वान् हैं जिसका पुष्कल प्रमाण उनके अनेकों शोध-लेख तथा उनकी कृति, "वैदिक साहित्य का वृहद् इतिहास" हैं।

वे निष्ठावान एवं अध्ययनशील, परिश्रमी तथा प्रतिभावान, लोकप्रिय, सफल अध्यापक हैं जिनके गवेषणात्मक, कुशल निर्देशन में अनेक शोध-विद्यार्थियों ने संस्कृत-शोध के क्षेत्र में महत्त्वपूर्ण कार्य किया है।

मेरी शुभकामना है कि संस्कृत की सेवा के लिये प्रो० शर्मा सदैव स्वस्थ और प्रसन्न रहें, परमात्मा उन्हें दीर्घायु करें।

---

# प्रो० शर्मा जी,—एक-दो दृष्टियों में

प्रो० विष्णुकान्त शुक्ल

सन् १९६५ का अगस्त। सन्ध्याकाल। एस० डी० कालेज, मुजफ्फर नगर किसी कार्य से जाना पड़ा। चलते समय दिखाई पड़े श्रीयुत शर्मा जी। उजली धोती, मलमल का कुर्ता, हाथों में पुस्तकों का चमड़े का बैंग और छाता, चेहरे पर चश्मा, गंगाजमनी बाल करीने से सँवारे हुए। यों नाम तो बहुत पहले से सुना था, पर इतने समीप से देखने का अवसर नहीं आया था। और समय मिलने पर सम्भाषण-लाभ प्राप्त करना ही ठीक समझते हुए मिला। बातें की। अनुभव हुआ कि 'ये सज्जन एकदम 'रिजर्व टाइप' और रूखीं तबियत के आदमी हैं। अपनी बड़ी उम्र का नाजायज फायदा उठा रहे हैं'—ऐसा रहा पहला अनुभव। बात आयी गयी हो गयी।

सन् ६७ में मैंने प्राइवेट संस्कृत एम० ए० की परीक्षा दी। शर्मा जी को तब भी देखा। हिम्मत सी करके मिला भी। मेरे बड़े भाईजी (प्रो० उमाकान्त शुक्ल) संस्कृत विभाग एस० डी० कालेज में तब पढ़ाने लगे थे, अतः मुझे परिचय में बात करने का बहाना था। बातें होने लगी। लगा—शर्मा जी बड़े सहृदय और बड़े रसिक है, आत्मीय भी स्वाभिमानी भी। 'फर्स्ट इम्प्रैशन को गालियाँ देनी पड़ीं।

मेरठ विश्वविद्यालय होने पर संस्कृत एम० ए० की मौखिक परीक्षा सहारनपुर जैन कालेज में भी होती है। मुजफ्फरनगर के लिए भी प्रायः यही कालेज केन्द्र बनता है। अब प्रो० शर्मा अपने परीक्षार्थियों के साथ मेरे शहर और कालेज के मेहमान बन गये। मेरे गरीबखाने पर और दस्तरखान पर मुझे ओब्लाइज कर चुके हैं, यह उनका बड़प्पन है। और अब तो बात यह है कि वे मेरे बहुत नजदीक है। मेरे घर के बड़े मैम्बर हैं, स्वभाव के इतने मीठे कि पूछिये मत। मेरे पिताजी के स्वर्गवास पर खुर्जा पहुँचे, खुशियों में तो अनेक बार सम्मिलित हुए।

अब ऐसा लगता है शर्मा जी अपने हैं, एकदम अपने और अपनों के विषय में अधिक कहना अच्छा नहीं माना जाता। फिर भी इतना कहने में कोई बुराई नहीं है कि शर्मा जी एज ए मैन बहुत अच्छे हैं। उनका वैदिक साहित्य पर और व्याकरण पर अधिकार है। उनकी कलम से परीक्षार्थी की जाँच ऐसी हो जाती है कि धर्म तुला भी उसे दूसरी बार नहीं तोल सकती। शर्मा जी कुन्दन हैं, पर ऐसे कुन्दन जो पारस पथरी से नहीं बने, बल्कि जो स्पर्शमणि तैयार कर दें, लाल हैं पर नौ लाख के नहीं, अनमोल। ईश्वर उन्हें शतायु करे। उनके अभिनन्दन के अवसर पर मेरी ओर से शतशः शुभकामनाएँ और वर्द्धापन।

—:०:—

## "मेरे प्रेरणा स्रोत"

श्री जनेश्वर दयाल शर्मा

परमार्चनीय श्री गुरुजी से मेरा प्रथम परिचय उस समय हुआ जब मैंने बी० ए० संस्कृत ऑनर्स में अध्ययन प्रारम्भ किया था। कठोपनिषद् को पढ़ाते समय बालक नचिकेता की हठ के सन्दर्भ में आपने उपदेश किया था कि यदि कोई भी मनुष्य सच्ची लग्न और परिश्रम से कार्य करता है तो उसे निश्चित रूप से अभीष्ट की प्राप्ति होती है। क्योंकि नचिकेता की दृढ़ता के समक्ष यमराज को भी हार मानकर उसके प्रश्न का उत्तर देना पड़ा। आपका यह उपदेश मेरे जीवन का एक अभिन्न अंग बन गया।

आपसे प्रेरणा पाकर मैंने एम० ए० के लिए संस्कृत विषय को ही चुना था। एम० ए० के प्रथम सत्र में मैंने आपसे वेद के कुछ सूक्तों का अध्ययन किया। आपकी सरल-सरस एवं रोचक शैली के कारण मेरा मन वेद की ओर उन्मुख हो गया। उस समय मुझे आपके उत्कृष्ट वैदिक ज्ञान का अनुभव हुआ। इन दिनों आपके अस्वस्थ हो जाने से मैं वैदिक ज्ञान का यथेष्ट लाभ तो नहीं प्राप्त कर सका, किन्तु अस्वस्थता में भी आपके अडिग धैर्य और साहस को देखकर मुझे ज्ञात हुआ कि मनुष्य को कठिन से कठिन परिस्थिति में भी धैर्य और साहस को नहीं त्यागना चाहिए।

तदनन्तर एम० ए० द्वितीय सत्र में आपसे भारतीय दर्शन का अध्ययन प्रारम्भ किया। इसी सत्र में आपका अधिक सम्पर्क प्राप्त हुआ। इन्हीं दिनों मुझे ज्ञात हुआ कि हमारे पूर्वज ऋषि-मुनि आज भी गुरू रूप में पृथ्वी पर आकर हमारा मार्ग दर्शन कर रहे हैं। तथा हमारे मन को दुष्कर्मों से हटाकर सत्कर्मों की ओर प्रवृत्त करते हैं। इन्हीं दिनों मुझे आपके अधिकतर विचारों को ग्रहण करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। आपने "सादा जीवन और उच्च विचार" को अधिक महत्त्व दिया। आपका कथन है—"मनुष्य लिबास से नहीं गुणों और कर्मों से महान् बनता है।"

आपने हम सब शिष्यों को अपने पुत्रों के समान समझकर विद्या प्रदान की। आपने अध्ययन कराते समय अपने जीवन के जो अनुभव बताये थे वे सदैव हमारा मार्ग दर्शन करते रहेंगे।

इस सत्र के अन्तिम दिनों में जब मुझे यह ज्ञात हुआ कि आपका विद्यालय में अध्यापन काल अब समाप्त हो रहा है तो मुझे और मेरे सभी सहपाठियों को बहुत विचित्र सा लगा। विदाई के अवसर पर आपने हमें सान्त्वना दी और हमारे अच्छे भविष्य के लिए शुभ कामनाएँ कीं। हमको संयमी और परिश्रमी बनने का तथा संस्कृत भाषा की तन मन धन से सेवा करने का उपदेश दिया।

सरस्वती के उपासकों में आपका मूर्धन्य स्थान है। भारतीय दर्शन ही नहीं, अपितु विश्व के समस्त दर्शनों पर आपका पूर्ण अधिकार है। संस्कृत भाषा के क्षेत्र में आपका श्लाघनीय योगदान रहा है। संयमी, परिश्रमी, असाधारण तथा श्रेष्ठ विचारों वाला, कर्त्तव्य परायणता आदि गुणों से सम्पन्न आपका जीवन मेरे लिए सदैव प्रेरणा देता रहेगा। आपकी दिव्य भावनाओं से प्रभावित हुआ मैं आजीवन आपका चिरऋणी रहूँगा।

—०—

# आचार्य श्रीकुन्दनलाल जी शर्मा : सरलता की मूर्ति

श्री नारायणदत्त शर्मा

वह पावन दिवस मेरे लिए आजीवन स्मरणीय रहेगा जिस दिन अपने सनातन धर्म कालिज के प्राङ्गण में एम. ए. तृतीय सत्र के विद्यार्थियों को एम. ए. (संस्कृत) प्रथम सत्र के विद्यार्थियों द्वारा परिचय गोष्ठी के अन्तर्गत परिचय देते हुए मैंने आचार्य श्री शर्मा जी का दर्शन किया।

दर्शन का सौभाग्य प्राप्त हुआ। किन्तु आज के प्रथम दर्शन में ही एक विलक्षणता थी। परिचय गोष्ठी के बाद विद्यार्थियों ने मिलकर एक सङ्गीत कार्यक्रम रक्खा जिसमें मैंने भी एक कार्यक्रम रक्खा था। सङ्गीत कार्यक्रम के अनन्तर आचार्य जी ने बड़े सरल शब्दों में मेरा परिचय पूछा मैंने यथासम्भव उत्तर दिया। कुछ ही क्षण के वार्तालाप से मुझे ऐसा प्रतीत हुआ कि न जाने किस शक्ति ने इस अपूर्व विलक्षण दर्शन को एक सुमधुर परम विलक्षण आत्मीय सम्बन्ध के रूप में परिणत कर दिया। आचार्य जी के श्री चरणों में मेरा मस्तक स्वतः झुक गया। आज भी घटना को स्मरण करते ही गद्गद हो जाता हूँ।

धीरे-धीरे यह सुमधुर सम्बन्ध साकार रूप धारण करने लगा। आचार्य जी में श्रद्धा प्रतिक्षण अभिवृद्धि को प्राप्त होने लगी। एक दिन आचार्य जी के दर्शन उनके निवास स्थान पर ही किये। श्री चरणों में बैठकर विद्या प्राप्त करने के प्रस्ताव को अपनी अस्वस्थ अवस्था में ही आचार्य जी ने स्वीकार कर लिया। अतः अब तो आचार्य जी के दर्शनों से ही अपने को परम कृतकृत्य मानने लगा। मुझ मूढ़ जीव में भला कहाँ ऐसी योग्यता कि मैं विद्या-मार्तण्ड विद्वद्वर परम मनीषी महापुरुष आचार्य जी से मिल सकूं, लेकिन आचार्य जी के तुरन्त निकाले गये मधुर व कोमल नवनीत के समान सरल उदार हृदय में ही वह अपार शक्ति है जिसने मुझ मूढ़ को स्वीकार किया, अपनाया एवं कृतकृत्य किया।

सरल हृदय इतना कि एक बार मेरे और परम पूजनीय गुरुदेव प्रो० उमाकान्त शुक्ल जी के सम्मुख प्रसङ्गवश अपने हृदय की वह बात बतलाने लगे जो आजतक किसी को भी नहीं बताई। अपनी जीवन घटनाओं पर प्रकाश डालते हुए कहने लगे कि मैंने जहाँ अपना जीवन संस्कृत भाषा एवं अपनी सनातन संस्कृति को समर्पित किया वहीं मेरे जीवन का बहुत काल शेरो-शायरी में भी बीता। अनन्तर कहने लगे शुक्ल जी मैं अपनी बड़ाई अपने आप कर रहा हूँ और विनम्रता दिखाने लगे। उसी समय ऐसा प्रतीत हुआ कि सरलता साक्षात् उनके तेजस्वी चेहरे पर प्रस्फुटित होने लगी हो। मुझे तो साक्षात् सरलता की साकार मूर्ति दिखायी पड़े।

आचार्य जी के जीवन वृत्तान्त में उनके कठोर परिश्रम का अनुमान करते ही हम मुग्ध हो गये। अब भी स्वास्थ्य ठीक न होते हुए भी अपना एक क्षण भी व्यर्थ नहीं खोते।

आचार्य जी से अत्यल्प परिचय होने पर भी मैं उनसे जितना प्रभावित हुआ वह तो केवल अनुभव गम्य ही है, लेखनी उस अनुभव को भला कैसे व्यक्त कर सकेगी। यह भी मैं केवल भावावेश में ही लिख सका। मेरी अपने इष्ट देव से बार-बार यही विनीत प्रार्थना है कि आचार्य जी प्रतिक्षण स्वस्थ और प्रसन्न रहें।

—०—

# निःस्वार्थ वेदविद्योपासक

"ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च"—इस वचन की सार्थकता मुझे प्रो० कुन्दनलाल शर्मा जी के जीवन में उस दिन दिखाई दी जब मैं अपने शोधविषय के सम्बन्ध में कुछ परामर्श करने के लिए उनकी शरण में पहुँचा। वैदिक-साहित्य की अक्षर-निधि से भरपूर प्रो० शर्मा के सारस्वत-सदन में जब मैंने उन्हें वैदिक शोधकार्य में रत पाया तो मेरे मन में यह उत्कण्ठा जगी कि "इस अवस्था में अब ये इतना परिश्रम व्यर्थ में क्यों कर रहे हैं? जबकि इनका सेवा निवृत्ति-काल बहुत निकट आ चुका है। अब बुढ़ापे में पी-एच० डी० उपाधि प्राप्त करके इन्हें कौनसी पदोन्नति अथवा अर्थोपलब्धि प्राप्त होगी?" यही उत्कण्ठा जब मैंने प्रो० शर्मा के समाने रखी तो उन्होंने मुझे उपर्युक्त वचन याद दिला दिया। इससे मैं बहुत प्रभावित हुआ।

आज-कल जहाँ अन्य व्यक्ति प्रायः केवल जैसे-तैसे डिग्री प्राप्त करने के उद्देश्य से शोध एवं अध्ययन में प्रवृत्त होते हैं वहां प्रो० शर्मा निष्काम भावना से अनवरत वेदमाता की सेवा में रत हैं। वस्तुतः, इस प्रकार के मनीषियों के तप से ही अनादिकाल से वैदिक निधि सुरक्षित है।

ऐसे निःस्वार्थ वेदविद्योपासक प्रो० शर्मा का अभिनन्दन वास्तव में संस्कृत परिवार के लिए गौरव की बात है।

डॉ० गणेशदत्त शर्मा
अध्यक्ष संस्कृत विभाग
एन० ए० एस० कॉलिज
मेरठ

———

# Prof. Kundan Lal–An Inspiration

Dr. Madhu Saxena.

Professor Kundan Lal Sharma, Head of Sans: Deptt. S. D. College Muzzaphernagar, was a great inspiration to me. I had a chance tö do evaluation–work under his guidence. He is very sincere with his work. He likes hard working, dislikes negligence in every matter. He co–operates with those who work under him. No feeling of superiority—Love, co-operation and sincerity adore him in every sphere. I have no words to explain his profound knowldge. Besides this, he has got a very good sense of humour. Though he is serious with his work. but often cuts jokes and enlightens the atmosphere. When we were doing evaluation–wo rk, he used to bring breakfast with him. But all of us shared with him frankly and felt a feeling of homeliness. On the eve of his retirement, I pray may God bestow. His blessing on our learned professor, May He impart strength and vigour to the hard-worker, May He increase love, homeliness and co-operation of the iuspirer, He is retiring from the college but the sanskrit-world accepts no retirement of the eminent scholar; We are always in need of his profound knowldge, immense co-operation and loveful direction.

———



प्रो० कुन्दन लाल शर्मा
भू० पू० अध्यक्ष संस्कृत-विभाग
एस्० डी० कालिज, मुजफ्फरनगर

# मेरी सारस्वत यात्रा

कुन्दनलाल शर्मा

मेरा जन्म पश्चिमी पञ्जाब (अब पाकिस्तान) के शाहपुर–(अब सरगोधा–) मण्डलान्तर्गत एक अत्यन्त प्राचीन नगर साहिवाल के निवासी ओझा वंश में हुआ, जिसमें ज्योतिष तथा कर्मकाण्ड के पण्डितों की दीर्घ परम्परा रही। मेरे परदादा पं० मूलचन्द जी तथा दादा पं० प्रभुदयाल जी दोनों ही ज्योतिर्विद्या के प्रकाण्ड पण्डित थे। दादा जी के भाई पं० कर्मनारायण जी ने यौवनकाल में ही संन्यास ग्रहण कर लिया था और जब सरगोधा की नवीन मण्डी की स्थापना हुई तो उन्होंने अपने आश्रम की स्थापना वही करली, जहाँ वह अन्तिम समय तक धर्मोपदेश तथा कथा-वार्ता में संलग्न रहे तथा महती प्रतिष्ठा प्राप्त की।

मेरे पितामह जी का देहावसान यौवनावस्था में ही हो गया था। उस समय उनके दो पुत्र तथा दो पुत्रियाँ थी। एक पुत्री का विवाह मिट्ठाटिवाना (जिला सरगोधा) निवासी पं० कन्हैयालाल जी जोतली से हुआ, जो अश्वारोही सेना में सैनिक थे। उनकी वंश परम्परा में तीन चार पीढ़ियों से उद्भट वीर सैनिक चले आ रहे थे। उनके पितामह पं० गंगाराम ने प्रथम अफगान युद्ध में अपनी शूरता के कारण अश्वारोही सेना में ख्याति प्राप्त की थी, यहाँ यह बात ध्यान देने योग्य है कि शाहपुर (सरगोधा) के क्षेत्र में अश्वारोहण तथा अश्वपालन एक प्रसिद्ध व्यवसाय रहा है। जिस कारण अंग्रेजी साम्राज्य की भारतीय सेना के अश्वारोही अंग में सर्वाधिक कुशल तथा उद्भट सैनिक इसी क्षेत्र के निवासी हुआ करते थे। सैनिक क्षेत्र में ख्याति प्राप्त करने के अतिरिक्त सामान्य जीवन में भी अश्वारोहण, भाला-प्रहार तथा कीलोत्पाटन सदृश शौर्यपूर्ण खेलों के प्रदर्शन प्रायः किये जाते थे। भारोत्तोलन तथा पिड कबड्डी (जिसमें विशल मैदान में एक व्यक्ति को दो व्यक्ति पकड़ने तथा गिराने का प्रयत्न करते हैं) अत्यन्त लोकप्रिय खेल खेले जाते थे।

ऐसे शौर्यपूर्ण वातावरण में पले लोगों का भारी संख्या में सेना में भर्ती होने का शोक स्वाभाविक है। स्मरण रहे कि इस क्षेत्र के निवासी सहस्रों वर्षों से आयुधजीवी रहे हैं और आज भी हैं। इस वीर-प्रसू धरती की कोख से उत्पन्न तथा इसकी गोद में पले सहस्रों शूरवीरों की जीविका का मुख्य साधन आज भी सैनिक सेवा है। इसी परम्परा में मेरे फूफा जी तथा उनके एक भ्राता सैनिक भट बने थे तथा तृतीय भ्राता आरक्षी।

पितामह पं० प्रभुदयाल जी के ज्येष्ठ पुत्र श्री राधाकृष्ण जी की रुचि विद्यार्जन की ओर न होने के कारण वह तो लेखपाल का पद प्राप्त करके ही सन्तुष्ट हो गये; किन्तु कनिष्ठ पुत्र तथा मेरे पिता श्रीरामदित्तामल जी अत्यन्त मेधावी छात्र थे, जिस कारण उन्होंने पञ्जाब विश्वविद्यालय से मैट्रिक की परीक्षा प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण करके शासकीय छात्रवृत्ति प्राप्त की तथा फूफा जी की सहायता तथा प्रोत्साहन से रुड़की से सिंचाई विभाग सम्बन्धी ओवरसियर की परीक्षा प्रथम श्रेणी में प्राप्त की तथा तुरन्त राजकीय सेवा में नियुक्त कर लिये गये। उन दिनों 'लोअर वारी दोआब' नामक नहर का निर्माण आरम्भ हुआ था, जिसके एक भाग का सर्वेक्षण पिता जी को सौंपा गया था।

प्राचीन हड़प्पा के समीपवर्ती क्षेत्र में उन दिनों पेय जल का अत्यन्त अभाव था तथा मॉण्टगुमरी मण्डलान्तर्गत इस क्षेत्र का विशाल भाग कांटेदार झाड़ियों से भरा शुष्क चटियल मैदान था जहाँ ग्रीष्म ऋतु के धधकते हुए मध्याह्न में दूर मृगमरीचिका की परछाई में लहराता हुआ समुद्र सा प्रायः दृष्टिगोचर होता था, जिसमें इधर-उधर छितराये झाड़-झखांड़ों की लपलपाती आग के भभूके से तीव्र गति अंधड़ों से झुलसती हुई छोटी-छोटी टहनियाँ प्रतिबिम्बित होकर बेचारे जंगली जानवरों तथा पिपासाकुल यात्रियों को पानी का धोखा देकर अपनी ओर आकृष्ट करती हुई सतत दूर अति दूर हटती जाती थीं।

ऐसे ही बीहड़ जंगल में बसे सिंचाई विभाग द्वारा निर्मित एक बंगले में प्रथम मार्च सन् १९१४ को प्रातः मेरा जन्म हुआ, जो 'परवी बंगला' के नाम से प्रसिद्ध था। मेरी माता का नाम श्रीमती भागवन्ती था जो अत्यन्त सुन्दर, स्वस्थ प्राचीन भारतीय परम्परा में पली, शीलवती, स्नेहमयी, पतिपरायणा नारी थीं। जिसके पैतृक कुल का सम्बन्ध महाराजा रणजीतसिंह की सभा के महत्त्वपूर्ण सभासदों, मिश्र वेलीराम मिश्र दीवानचन्द, मिश्र गोविन्दराम प्रभृति, मिश्र-बन्धुओं, तथा किसी समय रोहतास के दुर्ग तथा उसके आस पास के भूभाग के स्वामियों के प्रसिद्ध कुल से था। उन्हीं मिश्र-बन्धुओं के वंशजों में से एक मिश्र बालमुकुन्द अटक मण्डल की तहसील, पर्वत श्रेणियों से घिरे फतहजंग में भी रहते थे, जिनकी धर्मपत्नी लालदेवी मेरे नाना जी रल्लाराम स्वामी की छोटी बहन थीं। स्वयं रल्लाराम स्वामी तहसील में खजांची थे। उनका पैतृक निवास स्थान झेलम नदी के तट पर बसी प्रसिद्ध नगरी नमक मियानी में था। जो भेरा से नौ मील की दूरी पर है। भेरा-मियानी का इतिहास अत्यन्त प्राचीन है। ये नगरियाँ महाराज पोरस के समय भी विद्यमान बतायी जाती हैं। झेलम नदी के उस पार खीवडा की जगत्‌विख्यात नमक की खान है, मियानी भी नमक की खान पर अवस्थित मानी जाती है और प्राचीन काल में नमक की बड़ी भारी मण्डी थी, इसीलिये इसका नाम 'नमकमियानी' पड़ गया।

पिता जी का कार्य-क्षेत्र बीहड़ जंगलों में होने के कारण, पाँच वर्ष की आयु में मुझे विद्याध्ययनार्थ नाना जी के पास भेज दिया गया। मेरे लालन-पालन का भार मेरी नानी पार्वती जी ने संभाला। जो उन दिनों 'मिढरांझा' में अपने भ्राता दीवानचन्द जी के पास रह रही थीं। दीवानचन्द जी हनुमान् जी के परम भक्त, अत्यन्त बलिष्ठ, विशालकाय व्यक्ति थे जो उन दिनों अन्य संचार-व्यवस्था के अभाव में ऊँटों पर अन्न आदि सामान लादकर एक स्थान से स्थानान्तर में पहुँचाने का व्यवसाय करते थे।

'मिढरांझा' चनाब नदी तट पर बसा पञ्जाबी के प्रसिद्ध काव्य 'हीररांझा' के नायक 'रांझा' के नाम पर विख्यात एक कस्बा है, जहाँ मैंने सर्वप्रथम विद्यालय में अक्षरज्ञान प्राप्त किया। उन दिनों पञ्जाब में उर्दू भाषा ही विद्यालयों में पढ़ायी जाती थी। मुलतानी मिट्टी से पोती हुई लकड़ी की गीली तख्तियों पर उस्ताद जी क़िलक की कलम से मोटे मोटे अक्षर लिख देते थे, जिन पर विद्यार्थी काली स्याही से लिखने का अभ्यास करते थे। पुराने उस्ताद अपने सुलेख के लिये प्रसिद्ध होते थे। अतः शैशव काल से ही विद्यार्थियों की लेखन कला पर विशेष ध्यान तथा बल दिया जाता था। दिन में चार चार बार तख्तियां पोतनी पड़ती थी। अतः उर्दू लेखन का पर्याप्त अभ्यास हो जाता था। जो विद्यार्थी गन्दा भद्दा, भोण्डा तथा अशुद्ध लिखता था उसे दण्ड दिया जाता था। उस स्कूल की विशेषता यह भी थी कि

वह अस्पताल के समीपवर्ती था, अतः मलेरिया के दिनों में हर सप्ताह हमें अस्पताल में पंक्तिबद्ध खड़ा कर के प्रति छात्र एक एक औंस कुनीन मिक्सचर मुँह में उण्डेल दिया जाता था। समय समय पर चेचक का टीका लगाने का प्रबन्ध भी किया जाता था किन्तु अन्धविश्वास के कारण शीतलादेवी के प्रकोप से भयभीत होकर इस टीके से बचने का प्रयास करते थे, और अनपढ़ लोग आज भी ऐसा ही करते हैं।

मिढरांझा से प्रथम कक्षा उत्तीर्ण करके मुझे भेरा के राजकीय विद्यालय में द्वितीय कक्षा में प्रविष्ट किया गया। तृतीय कक्षा के लिये मुझे फतहजंग जाना पड़ा। मैं हर कक्षा में प्रथम स्थान प्राप्त करता था अतः हर कक्षा में कक्षा का 'मॉनिटर' बना दिया जाता था। उन दिनों ग्रामवासियों में शिक्षा के प्रसार के अभाव तथा मौलवियों के उपदेशों के फलस्वरूप ग्रामीण विशेषतः मुसलमान विद्योपार्जन के प्रति उदासीन से रहते थे। अतः आठ दस वर्ष की आयु तक भी वे लोग विद्या से विमुख ही रहते थे। तृतीय कक्षा में पांच-सात विद्यार्थी तो बारह-चौदह वर्ष की अवस्था के भी थे। उन दिनों अध्यापक लोग निकम्मे तथा आयोग्य छात्रों की बुरी तरह डण्डों से पिटाई किया करते थे। और जब किसी प्रश्न का उत्तर किसी को नहीं आता था तो जो छात्र ठीक उत्तर देता था उसे अध्यापक की आज्ञानुसार अपराधी छात्रों के मुख पर थप्पड़ मारने होते थे। कई बार अपेक्षाकृत ह्रस्वाकार होने के कारण बड़े छात्रों के मुख तक पहुँचना कठिन होता था। तो किसी बड़े छात्र को मेरे प्रतिनिधि के रूप में यह कार्य सौंपा जाता था। इस सब कार्यवाही से बच्चे के मन में गर्व तथा उल्लास का होना सर्वथा स्वाभाविक था। कभी 'कनगोशी' करवा कर छात्रों की पीठ पर जूते मारने का काम भी सौंपा जाता था जो आज अत्यन्त घृणित प्रतीत होता है।

फतहजंग से द्वितीय कक्षा उत्तीर्ण करके मुझे फूफा जी के पास मिट्ठा टिवाना जाना पड़ा। यह कस्बा औरंगजेब के अत्याचारों के कारण इस्लाम धर्म स्वीकार करने पर वाध्य टिवाना राजपूतों का बसाया हुआ है। यहाँ के जागीरदार तथा जमीनदार टिवाने सिख-राज्य के समय भी शक्तिशाली रहे। किन्तु रणजीत सिंह की अधीनता स्वीकार करनी पड़ी, जिन्नाह के के हिन्दू विरोधी प्रचार से पूर्व शक्तिशाली होते हुए भी टिवानों ने अपने अत्यन्त स्वल्पसंख्यक हिन्दू प्रजाजनों पर सदा कृपा दृष्टि रखी। उनके विवाह आदि में उनके प्राचीन परम्परागत ब्राह्मण पुरोहितों का अन्न वस्त्र आदि से सम्मान होता था यद्यपि निकाह मौलवी द्वारा इस्लामी ढंग से पढ़ाया जाता था। इन में से बहुत से व्यक्ति सेना में भर्ती होना पसंद करते थे। मलिक मुहम्मद शेरखां ने भारत-पाक विभाजन के समय अपने कस्बे में हिन्दुओं की रक्षा का भरसक प्रयत्न किया था तथा कई एक लोगों को अपने विशाल निवास स्थान में भी शरण दी थी। उन्हीं के प्राचीन दुर्गाकार पैतृक 'माड़ी' (महल) से सटा हुआ मेरे फूफा जी का निवास स्थान था। किसी समय फूफा जी के पुरखाओं के पास खेती की भूमि के अतिरिक्त सौ-सौ गौएँ भी रही थी। किन्तु मेरे सामने थोड़ी सी भूमि रह गयी थी। उन्हें सैनिक पैंशन मिलती थी।

वहाँ डी० बी० मिडल स्कूल में मेरा प्रवेश कराया गया। तृतीय कक्षा के अध्यापक नूर मुहम्मद अत्यन्त क्रूरता पूर्वक पीटते थे। किन्तु सौभाग्यवश मुझे उनके डण्डे का शिकार एक बार भी नहीं बनना पड़ा। मैं दण्ड से सदा भयभीत रहता था अतः स्कूल का कार्य समाप्त करके ही खेलने कूदने में प्रवृत्त होता था। कुछ ही दिनों में मैं वहां भी कक्षा का मुखिया बन गया।

मिट्ठा टिवाना के ग्रास पास कोसों तक विशाल रेतीले टीले होने के कारण गर्मी की तपश तथा जाड़ों का शीत दोनों ही कष्टदायक होते हैं। किन्तु चाँदनी रातों में 'लुकाछिपी' खेलने का जो ग्रानन्द वहाँ ग्राता था, उस की स्मृति ग्राज तक बनी हुई है। हम कई बार रात के दो दो बजे तक खेलते रहते थे किन्तु फूफा जी ने कभी टोका नहीं था। उनके सैनिक विचारों के ग्रनुसार बच्चों को खेलने ग्रौर खाने से रोकने पर उनकी शारीरिक पुष्टि तथा वृद्धि में बाधा पड़ती है। साथ ही साथ पढ़ने लिखने पर भी बल दिया करते थे। वह इतने मधुर भाषी तथा स्नेहिल स्वभाव के थे कि ग्राज भी उनकी स्मृति ग्राते ही उनकी मानसिक मूर्ति के समक्ष नतमस्तक हो जाता हूँ।

इस प्रकार जब मैं पाँचवीं कक्षा में पहुँचा तो स्कूल में ग्रंग्रेजी तथा फारसी भाषा का विकल्प था। मैंने स्वभावतः ग्रंग्रेजी भाषा को स्वीकार किया। इसमें भी तीव्रगति से उन्नति ग्रारम्भ कर दी। हमारे ग्रंग्रेजी के ग्रध्यापक हकीम ग्रब्दुल हमीद थे जो जितना ग्रच्छा पढ़ाते थे उतनी ही ग्रच्छी पिटाई भी करते थे, मुझे ग्रब तक स्मरण है कि एक छात्र जो बड़ी ग्रवस्था का तथा ग्रत्यन्त हृष्ट पुष्ट था, पढ़ने लिखने में सर्वथा कोरा था, उसके मामा नसरूल्ला खां राणा उसी स्कूल में ग्रध्यापक थे। एक दिन हकीम साहिब ने उसे जो मारना ग्रारम्भ किया तो बाईस मिनटों के पीरियड में ग्रादि से ग्रन्त तक एक मोटे गाय बाँधने वाले कीले से लगातार दोनों हाथों पर प्रहार करते ही रहे। वह भी एक के बाद दूसरा हाथ बढ़ाता ही रहा। उसकी हथेलियाँ सूज गईं। सारी कक्षा त्रस्त दृष्टि से इस क्रूर काण्ड को श्वास रोक कर देखती रही। इसी प्रकार एक ग्रत्यन्त धृष्ट छात्र को पांच घण्टे तक झुक कर, हाथों से पांव छूते रहने का कठोर दण्ड मिला। उसके नेत्रों में रक्त उतर ग्राया, किन्तु सुधरा वह माई का लाल भी नहीं। सौभाग्य से मैं कभी उनके हत्थे नहीं चढ़ा। यह मुझे बहुत प्यार करते थे ग्रौर थोड़ा बहुत ग्रपराध होने पर भी चपत दिखा कर क्षमा कर देते थे। ऐसा व्यवहार उन्होंने ग्रौर किसी छात्र से कभी नहीं किया। उनका ध्यान ग्राते ही मैं ग्राज भी नतमस्तक हो जाता हूँ। क्रूर होते हुए भी वह ग्रत्यन्त कुशल तथा परिश्रमी ग्रध्यापक थे।

इस सम्बन्ध में दो व्यक्ति सदा मेरी दृष्टि में समाये रहते हैं। एक मास्टर टाहला राम थे जो प्राइमरी कक्षा के ग्रध्यापक होते हुए भी ग्रत्यन्त प्रभावशाली व्यक्तित्व के स्वामी थे। वह ग्रपने समय के ग्रत्यन्त कुशल ग्रभिनेता थे। तथा कस्बे की रामलीला तथा ग्रन्य सांस्कृतिक कार्यक्रमों के प्राण थे। दूसरे एक प्रधानाचार्य पं० रामस्वरूप थे जिन्होंने ग्रपनी चतुरस्र योग्यता के कारण शीघ्र ही ख्याति प्राप्त करली थी। वे धार्मिक प्रवृत्ति के ग्रार्यसमाजी प्रचारक होते हुए भी रामलीला में परशुराम का ग्रभिनय इतनी स्वाभाविक कुशलता से करते थे कि समां बांध देते थे। उन्हों ने मुझे ग्रार्यसमाज के सिद्धान्तों का सर्वप्रथम उपदेश दिया तथा ग्रपने धार्मिक ग्रन्थों के ग्रध्ययन की ग्रोर प्रवृत्त किया। इन दोनों महानुभावों के सहज स्नेह के कारण मैं ने भी ऐसे कार्यों में भाग लेना ग्रारम्भ कर दिया तथा रामलीला में लक्ष्मण ग्रथवा भरत का ग्रभिनय करने लगा जो बहुत पसंद किया गया। स्यात् स्वल्पकाय तथा ग्राकृति का प्रभाव भी लोगों की प्रशंसा का कारण रहा हो।

इस की प्रेरणा से मैंने पांचवी कक्षा में ही समस्त श्रीमद्भागवत का पारायण दो बार कर लिया! ग्रौर ग्रपने ही घर में कार्तिक मास में उर्दू ग्रक्षरों में लिखित भागवत की कथा ग्रारम्भ कर दी। प्रति-

रात्रि दो तीन घण्टे मेरे फूफा जी तथा परिवार के अन्य लोग मिट्टी के तेल के लैम्प के प्रकाश में कथा सुना करते थे। षष्ठी कक्षा की ग्रीष्म ऋतु की तपती हुई दोपहरी में जब घर के अन्य लोग मजे से निद्रा का आनन्द लेते थे, स्कूल का काम समाप्त करने के पश्चात् मैं मुंशी नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ, द्वारा प्रकाशित महाभारत के उर्दू अनुवाद का पारायण करता था। और वर्ष भर में उसे समाप्त कर लिया। उस के संस्कार आज तक मेरे हृदयपटल पर अङ्कित हैं। श्रीकृष्ण, युधिष्ठिर, भीम, अर्जुन तथा द्रौपदी के चरित्र तभी से मेरे जीवन को प्रभावित करने लगे। निर्भीकता, शौर्य, सत्यनिष्ठा तथा विपत्तियों को सहन करने की क्षमता तथा सुदृढ़ आत्मविश्वास ने मेरे मन में घर कर लिया। शायद लोग इसे अत्युक्ति या आत्मप्रशंसा समझें, किन्तु यह सर्वथा सत्य है कि जीवन में मेरा आजतक भय से परिचय नहीं हुआ। मैं न तो किसी व्यक्ति से डरा हूँ और न ही अन्धकार में भी रात्रियों में घनघोर जंगलों में अकेले मीलों यात्रा के समय जंगली पशुओं या चोर डाकुओं के विचार से उत्पन्न होने वाले भय से साक्षात्कार हुआ है। बारह-तेरह वर्ष की आयु में घटाटोप अन्धकार से घिरे विशालकाय वृक्षों के गहन और सुंसान जंगलों में छह-सात मील चलकर दो बजे रात को घर पहुँच जाना साधारण सी बात रही है। इस विषय में जहाँ महाभारत के वीरों की शौर्यपूर्ण गाथाओं का प्रबल प्रभाव मुख्य कारण था, वहाँ फूफा जी तथा पिता जी का प्रोत्साहन भी जिम्मेदार था। पिता जी, जो स्वयं भी अर्धरात्रि के घोर अन्धकार में राजाज्ञा को भंग करके नहर तथा सरकारी सम्पत्ति को हानि पहुँचाने वाले दुर्दान्त दस्युओं पर आक्रमण करने से तनिक भी नहीं झिझकते थे, मुझे भी निर्भीकता का अनवरत उपदेश देते रहते थे। और फूफा जी तो सैनिक परम्परा में पले ही थे। मैं समझता हूँ कि यदि मुझ से प्रश्न किया जाये कि अध्यापकत्व के अतिरिक्त मेरे समक्ष द्वितीय कौन से व्यवसाय का विकल्प रहा है, तो मेरा स्पष्ट उत्तर है, सैनिक–वृत्ति।

इस सैनिक प्रवृत्ति का एक हेतु और भी है। मुझे शैशव काल में ही नैपोलियन बोनापार्ट की उर्दू में लिखी एक अत्यन्त रोचक जीवनी के अध्ययन का अवसर मिला। उसकी मैंने अनेक बार आवृत्ति की और हरबार नवीन आनन्द, उत्साह तथा उल्लास का सञ्चार मेरे हृदय में हुआ। आज भी उस पुस्तक के पन्ने मेरे हृत्तल पर अङ्कित हैं। महाभारत के शौर्यपूर्ण उदात्त चरित्रों के बाद आज भी मेरे मन में नैपोलियन की जीवनगाथा का प्रबल प्रभाव अक्षुण्ण है।

उन्हीं दिनों मैंने उर्दू में गीता भी पढ़ी, जिसके गूढ तत्त्व को समझने की क्षमता तो कहां थी, किन्तु एक सात्त्विक आस्था का सञ्चार अवश्य हुआ। इसी बीच ग्रीष्म अवकाश में प्रतिवर्ष पिताजी के पास जाने का अवसर मिलता था। मेरी माताजी ने मुझे नागरी अक्षरों का ज्ञान कराया और मेरे हाथ में आर्यसंगीत रामायण पढ़ने को थमा दी। नाटकाकार यह रामायण इतनी रोचक लगी कि मैंने बीस बार पढ़ डाली होगी। इससे मुझे हिन्दी पढ़ने का अभ्यास हो गया। उन दिनों पञ्जाब में हिन्दी केवल डी० ए० वी० या सनातन धर्म विद्यालयों में पढ़ाई जाती थी। अन्यत्र नहीं।

दुर्भाग्य वशात् जब सातवीं कक्षा में केवल बारहवें वर्ष में पदार्पण ही किया था कि मॉंटगुमरी मण्डलान्तर्गत कस्सोवाल नामक स्थान पर प्लेग के प्रकोप से मेरी माता जी की मृत्यु का वज्रपात हुआ। इस महमारी में मेरी छोटी बहन सुमित्रा तथा एक नौकर को भी जान से हाथ धोने पड़े। पत्र द्वारा इस

दुःखद समाचार को प्राप्त करके सारे घर में कोहराम मच गया, किन्तु होनी बड़ी बलवती होती है। विधाता कब किसी की आहों की परवाह करता है। विवश होकर इस अनिर्वचनीय आघात को भी सहन करना ही पड़ा। मैं और मेरी तीन बहनें मातृ-वियोग के दुःख सहने को रह गये।

सातवीं कक्षा के मध्य में ही मिट्ठा टिवाना त्याग कर अपने पैतृक नगर साहीवाल के गवर्नमेण्ट हाईस्कूल में प्रवेश लेना पड़ा। दो मास तक मियादी ज्वर से पीड़ित रहकर भी परीक्षा प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण की। सभी अध्यापक अत्यन्त प्रसन्न थे। मुझे स्मरण है अंग्रेजी में १५० में से १३५ अङ्क पाये थे। किन्तु सभी अध्यापकों के आग्रह के बावजूद भी मुझे वहां की पढ़ाई पसंद नहीं आई क्योंकि वहां 'घर का काम' नहीं दिया जाता था। अंग्रेजी के अतिरिक्त वहां संस्कृत या फारसी या अरबी भी पड़नी पढ़ती थी। सातवीं कक्षा के अन्त में वहां मुझे संस्कृत लेनी पड़ी किन्तु मैं अच्छे अङ्क पाकर उत्तीर्ण हो गया। विद्यालय के अध्यापकों तथा घर वालों के समझाने के सभी प्रयत्न व्यर्थ गये और आठवीं कक्षा में मैंने मॉण्टगुमरी की तहसील तथा अनाज एवं कपास की मण्डी चीचावतनी के हाईस्कूल में प्रवेश लिया। तथा प्रथम बार होस्टल का जीवन आरम्भ किया। त्रासदी यह हुई कि वहां संस्कृत के पठन-पाठन का कोई प्रबन्ध नहीं था, अतः मुझे फारसी लेनी पड़ी। आठवीं कक्षा में फारसी लेकर भी मैंने छात्र वृत्ति की परीक्षा में उत्तम अङ्क प्राप्त किये, किन्तु उन दिनों पञ्जाब में छात्रवृत्ति के विषय में खेतीहरों को विशेष रियायत दी जाती थी। अतः मुझ से १३२ अङ्क कम पाने वाले एक मुसलमान छात्र को वृत्ति दे दी गयी। मेरे मन पर गहरा आघात लगा।

नवीं कक्षा में विज्ञान तथा फारसी साथ साथ चलती रहीं। दिसम्बर मास में संस्कृत तथा अरबी के अध्यापन की स्वीकृति आ गयी। मैंने तुरन्त फारसी त्यागकर संस्कृत ले ली। उस कक्षा में केवल तीन हिन्दू छात्र थे। दो ने संस्कृत को अपनाया, मैंने अत्यन्त परिश्रम पूर्वक परीक्षा की तैयारी की, किन्तु पण्डित चेला लाल जी ने ५०/१५० अङ्क दिये। कक्षा में मेरा स्थान प्रथम या द्वितीय रहता था, अब पञ्चम हो गया, मेरे रोष का ठिकाना न रहा, मैंने पण्डित जी से दृढ़ता पूर्वक प्रतिवाद किया तथा संस्कृत त्याग देने की धमकी दी। दूसरे छात्र ने तो फेल हो जाने के कारण त्याग ही दी थी। अब पण्डित जी बहुत चिन्तित हुए। पिताजी से मिले, मुझे घर बुलाकर बहुत प्यार किया, और अढाई आने वाली गीता प्रेस गोरखपुर की गीता भेंट की। मैं मान गया।

चीचावतनी की एक और घटना का उल्लेख करना चाहता हूँ जो मेरे स्वभाव तथा आत्मसम्मान की भावना पर प्रकाश डालती है। पण्डित गौरीशङ्कर अंग्रेजी के बहुत योग्य अध्यापक थे, तथा नेसफील्ड की प्रसिद्ध ग्रामर अत्यन्त परिश्रम पूर्वक पढ़ाते थे। एक दिन किसी प्रश्न का उत्तर बहुत से छात्रों को नहीं आया। मुझे भी नहीं आया। वह दो दो तीन तीन डण्डे सभी को लगाते आये, मुझे भी जड़ दिये। उस समय तक प्रथम बार समस्त कक्षा के समक्ष इस प्रकार अपमानित होने पर मुझे बहुत धक्का लगा। अगले दिन पूरी तैय्यारी से कक्षा में गया, प्रश्न पूछा गया, उत्तर आता था, रोषवश दिया नहीं, फिर वही डण्डे। तीसरे दिन भी ऐसा ही हुआ। पण्डित ने डण्डे रसीद कर दिये, किन्तु पूछा पढ़ना-लिखना बन्द कर दिया है क्या? मैंने दृढ़ता पूर्वक उत्तर दिया पढ़ता हूँ, उत्तर आता भी है, देता नहीं, अभी सुन लीजिये। किन्तु दुःख इस बात का है कि दो वर्षों में केवल एक भूल को भी आप क्षमा नहीं कर सके।

यदि आप मार से ही सुधारना चाहते हैं तो और मार लीजिये। इस उत्तर का पण्डित जी पर गहरा प्रभाव पड़ा, वह हतप्रभ से मेरी ओर देखते रहे, प्यार से कहा, बैठ जाओ। घर बुलाया, अत्यन्त स्नेह पूर्वक मिठाई खिलाई। तबसे मैं जैसे उनके घर का अंग ही बन गया।

दुर्भाग्यवश दसवीं कक्षा में कुछ ही अङ्कों से प्रथम श्रेणी से वञ्चित रह गया।

अभी मैं अष्टम कक्षा में ही था कि पिताजी ने दूसरा विवाह कर लिया। मैं उन्हें मौसी जी कहने लगा। वह मेरी ही अवस्था की अत्यन्त सुन्दर तथा स्नेहिल थीं। मैं होस्टल में रहता था। आठवें दसवें दिन घर आता था। समावस्था के कारण हम दोनों भाई बहन के समान एक दूसरे से बहुत प्यार करते थे। पिता जी दौरे पर जाते तो वह मेरे बिना खाना तक नहीं खाती थीं। उन्हें यही चिन्ता रहती थी कि आज कौन सी चीज बनाई जाय जो मुझे अच्छी लगती हो। नौकर चाकरों की कमी नहीं थी। मेरे घर पर होने पर ऐसा लगता था जैसे उन्हें मेरी देख रेख के सिवा और कोई काम ही न हो। मुझे सजाने-संवारने से उन्हें एक विशेष प्रसन्नता होती थी। उन्हें स्वयं भी सजने-संवरने का बहुत शौक था।

छुट्टियों के दिन उल्लास भरे दिन होते थे। किसी बात पर मेरे रूठ जाने पर वह बड़े प्यार से मनातीं, तनिक सा मुख मैला देखकर जैसे तिलमिला उठतीं। मुझे प्रसन्न देखकर अपार सुख का अनुभव करतीं। दिन घड़ियों में बीत जाते, घड़ियां पलों में। मेरे सगे सम्बन्धियों तथा और लोगों ने सौतेली मां का जो भयावह चित्र खींचा था, वह सब काल्पनिक था। मेरा भी सदा यही प्रयास रहता था कि उन्हें कोई ऐसा अवसर न मिले कि मेरे व्यवहार पर उंगली उठा सकें। जंगल में निवास था, किन्तु पिता जी, मैं और मौसी जी तीनों मिलकर जंगल में मंगल का समां बांध देते थे। पिता जी बहुत अच्छा गाते थे, किन्तु उनके पास समय कम होता था। तो भी घर का वातावरण अत्यन्त मधुर, सुखद, उल्लासपूर्ण और स्नेहसना रहता था।

मेरे नये ननिहाल भी मूलतः 'नमक मियानी' की उसी गली के निवासी थे, जिसके पहले। वह भी मिश्र बेलीराम की दौहित्री के वंशज थे। नाना जी लाहौर में गवालमण्डी में रहते थे। यौवनावस्था में उन्होंने भी सैनिक कार्यालय में नौकरी की थी। किन्तु अब उन्होंने डेयरी फार्म खोल रखा था। वह पक्के देशभक्त थे। उन दिनों १९३९ में लाहौर कांग्रेस का रोमाञ्चकारी अधिवेशन हुआ था। वह मुझे भी साथ ले जाते, मैंने महात्मा गांधी, जवाहरलाल नेहरू तथा अन्य नेताओं के दर्शन तभी किये थे। वे दिन भी क्या उथल-पुथल तथा हलचल के दिन थे इसे वही जानते हैं, जिन्होंने देखा है। आज के तथाकथित देश-भक्त नेताओं के ऐश्वर्यपूर्ण, स्वार्थपरायण, तथा निश्चिन्त एवं शक्ति मदमस्त जीवन की उनके त्यागमय, विपत्तियों, आक्रान्त तथा जोखम भरे जीवन से क्या तुलना। खैर मेरे नाना जी कट्टर आर्यसमाजी विचारों के थे। अतः उन्होंने फार्मन क्रिश्चियन कॉलेज के स्थान पर मेरा प्रवेश डी. ए. वी. कॉलेज, लाहौर में करवाने पर बल दिया। पिता जी की प्रबल इच्छा थी कि मैं अभियन्ता बनूं। अतः शुद्ध वैज्ञानिक पाठ्य-क्रम लेने पर बल दिया। मुझे रसायन शास्त्र भौतिकी, गणित तथा अंग्रेजी के विषय लेने पड़े। किन्तु रसायन शास्त्र में मुझे पर्याप्त कठिनाई होती थी। एक वर्ष तो डी. ए. वी. के मुख्य होस्टल में रहा। वहां अध्ययन के साथ मल्लयुद्ध तथा गतका की शिक्षा भी प्राप्त की। मल्ल युद्ध तो दो महीने के बाद त्याग दिया, क्योंकि उससे थकान तथा बहुत तड़के उठने के कारण अध्ययन में बाधा पड़ती थी। किन्तु

गतका में मैंने अपने कालेज का प्रतिनिधित्व विश्वविद्यालय की स्पर्धा में किया था। उसके बाद मैं विद्यार्थी आश्रम, गुरुदत्त भवन में रहने लगा। वहां मैंने लाठी चलाने की शिक्षा प्राप्त की। यहां तक कि चार लठैतों से लोहा लेने की क्षमता प्राप्त कर ली। बड़ौदा की व्यायामशाला से प्रशिक्षित एक सज्जन आर्योपदेशक विद्यालय में अध्ययन करते थे, उन्हीं ने इस विद्या की शिक्षा दी थी। उन दिनों हिन्दू-मुस्लिम दंगे पञ्जाब में अक्सर छोटी-छोटी बातों पर हो जाते थे। अतः हिन्दुओं में आत्मरक्षा की एक प्रबल लहर चल रही थी। व्यायाम तथा लाठी प्रशिक्षण के फलस्वरूप मेरा शरीर पुष्ट हो गया।

वहीं पर आर्यसमाज का विशाल पुस्तकालय था और पं० बुद्ध देव विद्यालङ्कार प्रभृति आर्य विद्वानों के जोरदार तथा प्रभावशाली व्याख्यान होते रहते थे। उनसे प्रभावित होकर मेरा मन वैदिक साहित्य के अध्ययन की ओर झुक गया और जैसे तैसे इण्टरमीडियेट पास करके मैंने संस्कृत के अध्ययन का निश्चय किया। सरगोधा में एक पाठशाला थी जहां काशी से अध्ययन करके लौटे हुए एक पण्डित जी शास्त्री के विद्यार्थियों को तैय्यार किया करते थे। मैंने प्राज्ञ की परीक्षा देने का निश्चय किया। वहां दस बारह विद्यार्थी दो-दो वर्ष तक पढ़ने के पश्चात् भी परीक्षा से भयभीत थे, क्योंकि माध्यम संस्कृत था। मैंने अक्तूबर मास में प्रवेश किया और मई मास में परीक्षा हुई तो परिणाम आश्चर्य जनक था, मैंने पञ्जाब भर में द्वितीय स्थान प्राप्त किया, और उनमें से कई अनुत्तीर्ण रह गये।

मैंने ओरियेण्टल कालेज में विशारद में प्रवेश प्राप्त किया, वहां पं० कवितार्किक पं० नृसिंह देव जैसे विद्वान् थे। कुलपति ए० सी० बुलनर थे। एक दिन वह कक्षा में आए। मेरे विषय में जानकर बहुत प्रसन्न हुए और मन लगाकर अध्ययन के लिये प्रोत्साहित किया। किन्तु उसी हास्टल में एम० ए० के एक छात्र श्री वसिष्ठ रहते थे। उन्होंने मुझे अन्य संस्कृत के विद्यार्थियों से रहन-सहन, आकार प्रकार तथा बातचीत में भिन्न पाकर संस्कृत में एम. ए. करने का परामर्श दिया। मैंने डा. रघुवीर की विद्वत्ता की ख्याति सुन रखी थी। अतः सनातनधर्म, कॉलेज में बी. ए. में प्रवेश ले लिया। तथा संस्कृत में आनर्स कोर्स ग्रहण किया। किन्तु मुझे बड़ी निराशा हुई, क्योंकि उनका ध्यान अध्यापन से कहीं अधिक विदेशों के अपने अनुभवों की कथायें सुनाने की ओर अधिक था। मैं सम्पूर्ण मन से अध्ययन में मग्न हो गया। आनर्स की कक्षा ओरियण्टल कालेज में भी लगनी थी। जहां प्रो० जगन्नाथ जी अग्रवाल के सम्पर्क में आने का अवसर मिला, यह बहुत परिश्रमी, हंसमुख तथा विद्यार्थियों से सहानुभूति रखने वाले अध्यापक थे। डा. रघुवीर उन दिनों महाभारत के विराट् पर्व के पूना संस्करण का सम्पादन कर रहे थे, मुझे उत्सुक छात्र देखकर उन्होंने मुझे भी विराट् पर्व की एक प्रति को दक्षिणात्मक संस्करण से तुलना का कार्य सौंप दिया, जो मैंने अत्यन्त परिश्रम पूर्वक सम्पन्न किया। वह कहा करते थे, मुझसे कुछ सीखना है तो अनुसन्धान की प्रकिया सीखो। ये परीक्षा की पुस्तकें तो कोई शास्त्री भी पढ़ा सकता है। उनकी बात की सत्यता का अनुभव बाद में हुआ। किन्तु छात्र का मुख्य उद्देश्य तो परीक्षा में उत्तीर्ण होना होता है। बी. ए. के छात्र के समक्ष अनुसन्धान की ऊंची २ बातें करना अटपटा सा लगता था, जो सर्वथा स्वाभाविक था। येन केन प्रकारेण अपने ही प्रयत्नों के बल पर विश्वविद्यालय के पुस्तकालय में छुट्टी के दिन १२–१२ घण्टे अध्ययन करके बी० ए० आनर्स की परीक्षा उत्तीर्ण की। आनर्स में मेरा स्थान पञ्जाब में द्वितीय रहा।

अंग्रेजी के अध्यापकों में आचार्य पी० एन० मौलिक का नाम कभी विस्मृत नहीं किया जा सकता। वह विद्वत्ता का ठाठें मारते हुए अथाह सागर थे। वह अत्यन्त गम्भीर किन्तु सहानुभूति पूर्ण प्राध्यापक थे, जिनकी अध्ययनशीलता तथा सरस्वती सेवा ने मुझे अपार प्रेरणा प्रदान की। उनकी स्मरणशक्ति भी अद्‌भुत थी। उपनिषदों, योगसूत्रों तथा अन्य संस्कृत सूक्तियों के उद्धरणों की झड़ी लगा देते थे। अकेले वर्ड्‌सवर्थ पर पन्द्रह व्याख्यान तो बी.ए. में दे डालते थे। एम ए० में क्या करते होंगे, इसकी तो कल्पना ही की जा सकती है।

तृतीय विषय संसार का इतिहास था, जो प्रो० गुलशन राय पढ़ाते थे। बड़े प्रसिद्ध इतिहास वेत्ता, छोटे कद के किन्तु अत्यन्त रोबीले तथा प्रभावशाली अध्यापक थे। हमें पूरा पीरियड उनकी प्रतीक्षा करनी पड़ती थी, चाहे वह पीरियड की समाप्ति पर क्यों न आवें। वह उपस्थिति लेते समय पूरा नाम पुकारते थे, अतः उन्हें सभी छात्रों के नाम स्मरण थे।

उनकी एक अविस्मरणीय प्रवृत्ति सदा मेरे समक्ष रहती है। इतिहास के प्रश्नोत्तरों में जितनी अधिक कापियाँ लिखी जाती थीं, उतने ही अधिक अङ्क दिये जाते थे। एक बार उन्हीं उत्तरों पर मुझे ४७/१५० अङ्क दिये गये, अगली बार प्रायः उन्हीं उत्तरों पर ९८/१५०। अन्तर केवल पन्नों की गिनती का था। दूसरी बार खुला खुला लिख कर चार पाँच कापियां भर दी गयी थीं। अङ्क पाने की यह कला मैंने उन्हीं से सीखी थी किन्तु यह कला कहीं कहीं ही सार्थक हुआ करती है।

मेरे मन में वेद तथा वैदिक साहित्य के प्रति अपार श्रद्धा उत्पन्न हो चुकी थी। वेदान्त तथा योग की ओर आकृष्ट करने वाली सर्वाधिक प्रेरणादायक स्वामी विवेकानन्द की प्रभावशाली रचनायें सिद्ध हुईं, जिनसे मेरा परिचय बी. ए. में ही हो गया था। ग्रीष्मावकाश में मैंने उनके योग-वेदान्त सम्बन्धी प्रायः सभी ग्रन्थों का अध्ययन कर लिया था। उन दिनों पिता जी पञ्चनद में नियुक्त थे। ग्रीष्म ऋतु की तपती दोपहरी में जब सब लोग आनन्दपूर्वक पंखे के नीचे सोते थे, मैं स्वामी जी के कर्म योग और राजयोग जैसे गूढ़ ग्रन्थों में लीन होकर उन्हें दीमक के समान चाटा करता था। उनका प्रभाव आज तक अक्षुण्ण बना हुआ है। मेरी अवस्था के अन्य विद्यार्थी उपन्यास पढ़ने का आनन्द उठाते थे, तो मैं दार्शनिक तत्त्वों के प्रतिपादक इन गहन ग्रन्थ सागरों में से प्राचीन विचाररत्नों को खोजने का प्रयास करता था। ज्यों ज्यों इनकी गहराइयों में पैठता गया उत्सुकता बढ़ती ही गयी। इसी धुन में मैंने मोहिनी आश्रम, लाहौर, से प्रकाशित योग तथा मिस्मरेजम सम्बन्धी कुछ पुस्तकों को भी पढ़ा, जिनमें ध्यान को केन्द्रित तथा मानसिक शक्तियों में वृद्धि कराने के कुछ व्यावहारिक सुझाव दिये रहते थे।

आर्य समाज के सम्पर्क में आने के कारण मैंने स्वामी दयानन्दरचित सत्यार्थप्रकाश को भी आद्योपान्त पढ़ा, जिसने एक ओर जहां वैदिक धर्म की श्रेष्ठता तथा प्राचीन आर्यों की आध्यात्मिक उत्कृष्टता की ओर आकृष्ट किया, वहां मध्यकालीन सामाजिक कुरीतियों, धार्मिक पाषण्डों, कुत्सित रीति रिवाजों, तथा राजनैतिक अधःपतन के अन्तर्हित कारणों को भी आलोकित किया। मेरा पालन पोषण सनातन धर्मी वातावरण में हुआ था, इसलिये सनातन धर्म की दुर्बलताओं तथा कुत्साओं तथा अनभीष्ट रूढ़ियों के विरुद्ध सत्यार्थप्रकाश के प्रखर प्रहारों ने मेरे मानस में उथल-पुथल मचा दी। सनातनधर्म, मूर्तिपूजा,

विधवा, बालविवाह, नाना प्रकार के सम्प्रदायों तथा मतमतान्तरों में व्याप्त धार्मिक अनाचार, अस्पृश्यता तथा तज्जन्य अत्याचार, जादू-टोने, अन्धविश्वास, तर्कहीन श्रद्धा जैसे व्यापक प्रश्नों पर आर्यसमाजी उपदेशकों के अत्यन्त तीखे, तीव्र तथा तर्कपूर्ण प्रहारों ने मेरे मस्तिष्क को झकझोर दिया और मैंने स्वयं वैदिक साहित्य तथा इसी की सुदीर्घ परम्परा का गहरा अध्ययन करने तथा एक सुनिश्चित निर्णय पर पहुँचने की सुदृढ़ तथा सुनियोजित धारणा बनाली। सनातन धर्म महाविद्यालय अथवा डी० ए० वी महाविद्यालय में एम० ए० में संस्कृत के अध्ययनार्थ छात्रवृत्तियां उपलब्ध थी जो तत्कालीन परिस्थितियों के अनुसार अध्ययनकाल के व्यय के वहन करने के लिये बहुत सहायक हो सकती थीं। किन्तु मेरे मन की जिज्ञासा वहां के वेद सम्बन्धी पाठ्यक्रम से सन्तुष्ट न हो सकी, और मैंने कलकत्ता विश्वविद्यालय में प्रवेश का निश्चय किया, जहां के पाठ्यक्रम में किसी भी विषय में विशेषज्ञता के उपार्जन की ऐसी व्यवस्था थी, जिसकी आवश्यकता का अनुभव आज उत्तर भारत के अन्य विश्वविद्यालय भी करते हैं किन्तु स्वार्थ-स्पृहा, प्रवृत्तिशून्यता, अर्थाभाव तथा बौद्धिक दीवालियापन इस मार्ग के रोड़े हैं जो प्रगति में बाधक हैं। दिल्ली सदृश केन्द्रीय विश्वविद्यालय में भी जितनी अवहेलना वैदिक साहित्य की को गयी है तथा पुस्तकालय में वेदविषयक अनुसंधान की जो दुर्व्यवस्था है, वह सर्वथा अक्षम्य है। मेरा यह दृढ़-विश्वास है कि जब तक विशेषज्ञता-उपार्जन का विशेष प्रबन्ध नहीं किया जाता तथा विद्याव्यसनियों को विशेष सुविधायें प्रदान नहीं की जातीं, किसी भी विषय के विशेषज्ञ उत्पन्न नहीं हो सकते। जिस पुस्तकालय का पुस्तकालयाध्यक्ष भी सिर पटककर रह जाय और पुस्तक के विषय में जानकारी प्राप्त न कर सके, वहां अनुसन्धाता खाक छानने के सिवा कुछ नहीं कर सकता, यह मेरा अनुभव है।

खैर, मैंने अपना मार्ग सोच-विचार कर चुन लिया। पिताजी और मौसी जी के स्नेह तथा आशीर्वाद ने साथ दिया और मैं कलकत्ता पहुँच गया। मैं उन दिनों प्रायः कुल्लेदार पगड़ी तथा सलवार पहनता था, जुलाई ३५ के दिन थे, मैं आर्यसमाज मन्दिर, कार्नवालिस स्ट्रीट, में जा टिका। दूसरे दिन उसी वेष में विश्वविद्यालय जा पहुँचा। कुल्लेदार पगड़ी, लम्बी कमीज, उस पर छोटा कोट, सलवार तथा बूट पहने मैं संस्कृत विभाग तथा संस्कृत कक्षा की खोज में इधर-उधर घूम घूम कर चलती कक्षाओं में ताक झांक कर ही रहा था कि डा० श्यामाप्रसाद मुखर्जी के भ्राता डा० रामाप्रसाद मुखर्जी की अंग्रेजी की कक्षा में से एक छात्र निकला, और मुझसे उत्सुकतापूर्वक मेरे विषय में प्रश्न करने लगा। उसने बताया कि शनिवार को संस्कृत की कोई कक्षा नहीं लगती और मुझे अपनी अंग्रेजी की कक्षा में ले गया। मेरी वेशभूषा ने सभी की दृष्टि एकदम मेरी ओर खींच ली। एक मिनट के लिये डा० मुखर्जी भी उत्सुकतापूर्वक मुझे ताका किये। वास्तव में सभी ने मुझे 'काबुलीवाला' समझा था। उन दिनों मैं शरीर से अत्यन्त हृष्ट-पुष्ट था तथा गौर वर्ण चेहरे पर रक्तिम आभा चमचमाती थी। कलकत्ता तथा बंगाल के नगरों में कुल्ला-सलवारधारी पठान निम्नवर्ग के लोगों में रुपये के लेनदेन के व्यापार के लिये अत्यन्त कुख्यात हैं। मुझे भी उन्होंने उन्हीं में से एक समझा।

किन्तु समझाने पर भी उनकी समझ में यह नहीं आया कि मैं पञ्जाबी हूँ और शर्मा हूँ। पञ्जाबी शब्द वहाँ सिख का पर्यायवाची है, क्योंकि उन दिनों वहाँ प्रायः सभी टैक्सी चालक तथा वान चालक सिख होते थे। अतः, उनके मानसपटल पर पञ्जाबी शब्द से दाढ़ी-केशधारी पगड़ी बांधे एक हृष्ट-पुष्ट

सिख का चित्र ही उभरता था। यहाँ तक कि होस्टल में दो वर्ष साथ रहने के पश्चात् भी एक छात्रा ने बड़ी गम्भीरतापूर्वक प्रश्न किया—'आप शर्मा हैं या पञ्जाबी ? यदि पञ्जाबी हैं तो आपकी दाढ़ी कहां हैं ? यदि शर्मा हैं तो पञ्जाबी कैसे हो सकते हैं" ? मैंने उन्हें समझाया तो सही, किन्तु स्पष्ट लगता था कि उनके मन में बात जमी नहीं और विरोधाभास बना ही रहा।

मुझे कलकत्ता विश्वविद्यालय के समीप मैडिकल कॉलेज के सामने वाले होस्टल में स्थान मिला। निरामिषभोजी होने के कारण मैं खाना मुहम्मद अली पार्क के निकटस्थ एक ढाबे में खाता था, जिसका स्वामी मेरठनिवासी बालेश्वरप्रसाद गुप्त नामक एक व्यक्ति था। आज विश्वास नहीं होता कि उन दिनों उस ढाबे में सात पैसे प्रति भोजन की दर से पेटभर खाना मिल जाता था।

एम० ए० में चार विषय सर्वसाधारण थे। शेष चार विशेष विषय से सम्बद्ध होते थे।

सामान्य विषय इस प्रकार थे—(१) ऋग्वेद—प्रथम अष्टक, सायण भाष्य तथा आधुनिक आलोचना सहित।

(२) सिद्धान्त कौमुदी। (३) भाषाविज्ञान एवं शब्द शक्ति-प्रकाशिका।

(४) संस्कृत साहित्य का इतिहास।

वेद से सम्बद्ध चार विषय थे—(१) ऐतरेयब्राह्मण तथा आश्वलायन गृह्यसूत्र।

(२) निरुक्त (३) ऋक् प्रातिशाख्य (४) छान्दोग्य तथा बृहदारण्यक उपनिषद्।

वेद के प्राध्यापक म० म० पं० अनन्तकृष्ण शास्त्री; म० म० पं० सीताराम शास्त्री शेण्डे; तथा डा० बटकृष्ण घोष थे। सिद्धान्तकौमुदी म० म० पं० सकलनारायण शर्मा, सप्ताह में केवल एक दिन पढ़ाते थे। भाषाविज्ञान के व्याख्याता विश्वविख्यात डा० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या, डा० सुकुमार सेन तथा डा० क्षितीश चन्द्र चटर्जी थे। डा० अमरेश्वर ठाकुर संस्कृत साहित्य के इतिहास के व्याख्याता थे। शब्दशक्ति-प्रकाशिका प्रसिद्ध नैयायिक म०म० पं० फणिभूषण तर्क पढ़ाते थे। विशेष विषयों के अध्यापन का वितरण इस प्रकार किया गया था।

(१) ऐतरेय ब्राह्मण तथा आश्वलायन गृह्यसूत्र म० म० पं० सीताराम शास्त्री।

(२) निरुक्त—विभागाध्यक्ष, म० म० पं० विधुशेखर भट्टाचार्य।

(३) ऋक् प्रातिशाख्य—म० म० पं० सीताराम शास्त्री तथा डा० बटकृष्ण घोष।

(४) उपनिषदों के व्याख्याता, पं० अशोकनाथ भट्टाचार्य। इस प्रकार स्पष्ट है कि मुझे अपने समय के दिग्गज विद्वानों के चरणों में बैठकर विद्याध्ययन करने का स्ववसर प्राप्त हुआ, किन्तु आरम्भ में मुझे एक महती कठिनाई का सामना करना पड़ा। जो अध्यापक तो अबंगीय थे, वे तो संस्कृत में पढ़ाते थे, अतः कठिनाई नहीं होती थी। किन्तु जो बंगीय प्राध्यापक थे, उनमें से अधिकतर बंगला भाषा में विषय का प्रतिपादन करते थे, जो मेरे सिर के ऊपर से निकल जाता था, कुछ भी पल्ले नहीं पड़ता था। एक आध बार मैंने अंग्रेजी या संस्कृत भाषा में भाषण देने की प्रार्थना की भी, तो बंगीय छात्रों ने तीव्र विरोध किया, तो विवश होकर मुझे चुप्पी साधनी पड़ी। मुझे सदा खेद रहेगा कि उन छात्रों ने मेरी वास्तविक कठिनाई को समझते हुए भी उसकी निष्ठुरतापूर्वक अवहेलना की। यद्यपि वे संस्कृत में अन्य अबंगीय प्राध्यापकों के भाषण सदा सुनते और समझते थे, तथा अंग्रेजी भली-भाँति जानते थे, तो भी उनकी भाषा

से सर्वथा अनभिज्ञ परदेसी छात्र की वास्तविक कठिनाई से उन्हें कोई सहानुभूति नहीं थी। तीन मास के भीतर ही मैंने न केवल बंगला को समझने अपि तु उसमें बोलने का भी अभ्यास कर लिया। फिर कोई कठिनाई न रही।

कलकत्ता विश्वविद्यालय के वास्तविक निर्माता तथा इसे संसार के मानचित्र में अङ्कित करने वाले परम महिमाशाली दिवंगत न्यायमूर्ति डा० सर आशुतोष मुखर्जी को संसार के कोने-कोने से किसी भी जाति, देश या राष्ट्र के परम मनीषी विद्वानों को कलकत्ता विश्वविद्यालय में लाकर इसकी प्रतिष्ठा की सतत अभिवृद्धि का श्रेय प्राप्त होता है। भारतमाता के उस उदारमना सपूत का कीर्तिस्तम्भ यह विद्याकेन्द्र आज अपने आदर्शों से विमुख होकर अन्य विद्याकेन्द्रों के समान ही संकुचित प्रान्तीयता तथा व्यक्तिगत स्वार्थों की रंगस्थली बनता चला जा रहा है, इसे देखकर उस दूरदृष्टा उदारचेता विशालहृदय मनस्वी के मन पर क्या बीतती होगी ? दुःख तो यह है कि स्वतन्त्रता प्राप्ति के पश्चात् इस प्रकार की संकुचित तथा कुत्सित मनोवृत्ति को स्वार्थी राजनैतिक नेताओं ने सर्वत्र ही प्रोत्साहन प्रदान किया है। इसी कारण इन विद्याकेन्द्रों में मध्यम श्रेणी के निष्कर्म एवं स्वार्थसाधक षड्यन्त्रकारी अध्यापकों का जमघट दृष्टिगोचर होता है विद्याव्यसनी मनीषियों का दिन प्रतिदिन ह्रास होता जा रहा है।

सनातन धर्म महाविद्यालय, लाहौर, में ही मुझे प्रथमबार दर्द गुर्दा का रोग आरम्भ हुआ था, विचित्र बात यह थी, कि मैडिकल कालेज के एक प्रोफेसर एक दिन छोड़कर देखने आते थे, किन्तु वह इस साधारण से रोग का निदान एक मास के उपचार के बाद भी न कर सके। विवश होकर मुझे पञ्जनद जाना पड़ा, वहाँ के सिंचाई विभाग के डाक्टर ने देखते ही रोग का निश्चय कर लिया और एक ही बार औषध पिलाकर सूचीवेध पीड़ा को शान्त कर दिया। लाहौर में कालेज के दोनों डाक्टरों ने खाना-पीना बन्द कर रखा था और मास भर में मुझे हड्डियों का ढाँचा बना दिया था, वे इसे उदरपीड़ा समझकर लिक्विड पैराफिन ही पिलाते रहे। पञ्जनद में एक ही दिन में पीड़ा शान्त हो गयी और मुझे दूसरे ही दिन पूरा खाना-खाने की अनुमति मिल गयी।

यही दर्द गुर्दा कलकत्ता में भी एम० ए० की परीक्षा के दिन आरम्भ हो गया, मुझे मैडिकल कालेज में भर्ती किया गया, जहाँ एक्सरे से पता चला कि छोटी सी पत्थरी गुर्दे में बन गयी है। किन्तु इसे निकाला नहीं गया, क्योंकि सन् १९३७—३८ तक इसकी शल्यचिकित्सा भयावह मानी जाती थी। मैं परीक्षा में न बैठ सका। दुर्भाग्यवश अगले दो वर्षों में भी मुझे विधि की इसी विडम्बना का शिकार होना पड़ा। किन्तु इस बीच में मैंने काशी में, डी० ए० वी० कालेज के अन्तर्गत संस्कृत विद्यालय से मध्यमा (साहित्य) तथा तत्कालीन गवर्नमेण्ट संस्कृत कालेज से वेद (नैरुक्त प्रक्रिया) शास्त्री की प्रथम दो खण्डों की परीक्षाएँ प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण करली। अगले वर्ष एम० ए० की परीक्षा में सम्मिलित हो सका। आठ दिन में आठ पत्र समाप्त हो गये। कलकत्ता में ऐसा रिवाज था कि यदि प्रश्न-पत्र संस्कृत में हों तो उत्तर संस्कृत में देना चाहिये। यदि प्रश्न-पत्र अंग्रेजी में हो, तो उत्तर अंग्रेजी या संस्कृत में दे सकते थे। तदनुसार भाषा-विज्ञान तथा संस्कृत-साहित्य के इतिहास के अतिरिक्त सभी उत्तर संस्कृत में ही देने पड़े। ऋक्प्रातिशाख्य विषयक उत्तर अंग्रेजी में ही देने पड़े। दुर्भाग्यवश मेरा परीक्षापरिणाम ५९·५ प्रतिशत रह गया। आजकल

तो अनेकत्र ऐसी स्थिति में पाँच अङ्क देकर अगली श्रेणी दे दी जाती है, किन्तु वहाँ एक अत्यन्त योग्य छात्र को केवल एक अङ्क से प्रथम श्रेणी से हाथ धोना पड़ा था। अध्यापकों की संस्तुति को भी नहीं सुना गया। मेरे तो चार अङ्क कम थे। मेरी प्रार्थना को तो कौन सुनता। किन्तु जैसा कि उन अध्यापकों के प्रशस्तिपत्रों से स्पष्ट प्रकट होता है, मेरे विषय में भी सभी को खेद ही रहा। वेदविषय के केवल एक छात्र नमिगोपाल सेन (?) को प्रथम श्रेणी प्राप्त हुई थी।

काशी में मेरा सम्पर्क स्व० पं० रामनारायण मिश्र तथा पं० काशीराम इस्सर जी से हुआ। पं० रामनारायण जी तो डी० ए० वी० कालेज के कर्णधार ही थे। पं० काशीराम जी संस्कृत पाठशालाओं के अवकाश प्राप्त निरीक्षक थे। दोनों ही महानुभावों से मुझे अनन्य स्नेह तथा समादर प्राप्त हुआ। पं० काशीराम जी इस्सर यद्यपि अपनी आयु के ७० से अधिक वर्षों को पार कर चुके थे तो भी उनके पौने छहफुट से अधिक ऊँचे छरहरे किन्तु पुष्ट शरीर पर रखी लम्बी किन्तु मजबूत ग्रीवा पर भूरे केश श्मश्रु से युक्त झुरियों से रहित भरापूरा, पोठोहारी पौरुष की तेजस्विता से सुशोभित होता हुआ भी विनम्रता, शालीनता तथा मृदुलभावनाओं से परिमण्डित मुखमण्डल प्रत्येक सम्पृक्त व्यक्ति को आकृष्ट किये बिना नहीं रहता था। उनका घर तो मेरे लिये पितृगृह तुल्य बन गया था। उनका स्नेहिल स्वभाव, हर मिलने वाले के लिये अपने भीतर आत्मीयता को समेटे हुए प्रभावशाली व्यक्तित्व, सात्त्विकता की छटा बिखेरता हुआ स्वच्छ, निर्मल मनस्तल सभी मिलकर किसको मुग्ध नहीं कर लेते थे। उनके आस-पास एक विशेष प्रकार की शान्ति से समन्वित मनस्तुति मुझे घेरे रहती थी। उन्हीं पण्डित जी की कृपा से मुझे भारत के तन्त्र-विद्या के अद्वितीय मर्मवित्, योगशास्त्र के प्रकाण्ड विद्वान् एवं साधक, संस्कृत कालेज के भूतपूर्व प्राचार्य, सरस्वतीभवन ग्रन्थमाला के अत्यन्त सुयोग्य सम्पादक, म० म० पद्मविभूषण, डा० गोपीनाथ क़विराज जी महाराज के चरणारविन्द में बैठकर लगातार एक वर्ष तक योगदर्शन के गहन अध्ययन का सौभाग्य प्राप्त हुआ। योगविद्या के परम मर्मज्ञ, सरस्वती के अनन्य उपासक, प्रभु के एकनिष्ठ भक्त, निखिल विद्या निष्णात्, कविराज जी के अतुल वैदुष्य की गहराई मैं बैठने का प्रयास तो बहुतों ने किया, किन्तु कौन सौभाग्यशाली उसके तल को स्पर्श करने में सफल हो सका, यह कह सकना कठिन है।

संस्कृत महाविद्यालय में पं० भगवत् प्रसाद जी मिश्र मेरे यजुर्वेद के अध्यापक थे। कात्यायन श्रौतसूत्र, याज्ञवल्क्य शिक्षा, निरुक्त प्रातिशाख्य प्रभृति विषयों का अध्यापन आपने अत्यन्त परिश्रमपूर्वक किया। इनकी विशेषता यह थी कि प्रबुद्ध विद्यार्थी जहाँ कहीं ऐसा प्रश्न कर देता था, जिसके विषय में वह सुनिश्चित उत्तर नहीं दे सकते थे, वहाँ स्पष्ट कह देते थे, इस विषय में और विचार कर लेंगे। प्रसिद्ध वैदिक विद्वान् पं० विद्याधर जी गौड़, यद्यपि हिन्दू विश्वविद्यालय के प्राध्यापक थे, तो भी मुझ पर उनकी विशेषकृपा थी, वाजसनेय प्रातिशाख्य के विषय में चर्चा होने पर कई ऐसे अवसर आये जब अत्यन्त उदारता-पूर्वक अपनी पुस्तक में प्रश्नवाचक चिह्न लगाकर पुनर्विचार करने का आश्वाशन दिया, क्योंकि मैंने ऋक् प्रातिशाक्य का अध्ययन एम. ए. में आलोचनापूर्वक कर रखा था। अतः तुलनात्मक दृष्टि से वा. प्राति-शाख्य के प्रतिपाद्य विषयों पर विचार करने के अनेक अवसर थे। जिन विषयों पर मेरी शङ्काएँ बनी रहती थीं, उस विषय में तत्कालीन प्राचार्य डा० मङ्गलदेव शास्त्री जी के पास समाधानार्थ जा पहुँचता

था। वह भी मेरे अध्यवसाय से प्रसन्न होकर मुझ पर कृपा दृष्टि रखने लगे। एक बार पोस्टाचार्य कक्षा में उन्होंने निरुक्त पर व्याख्यान देने आरम्भ किये। मैं भी वहाँ जिज्ञासु के रूप में पहुँचने लगा। निरुक्त से सम्बद्ध अनेक शङ्काएँ और प्रश्न मेरे मन में भी उठते ही थे, जिनका समाधान आज भी अपेक्षित है। उन्हें जब मैंने डा० मङ्गल देव जी के समक्ष उत्थापित करना आरम्भ किया तो दस दिनों में ही डा० साहिब ने कहा, 'यही सब प्रश्न तो विचारणीय हैं, जिनकी ओर इन लोगों का ध्यान आकृष्ट करने के लिये इस व्याख्यान माला को आरम्भ किया गया है। तुमको इन कक्षाओं से विशेष लाभ नहीं होगा, क्योंकि तुम इनसे पूर्व परिचित हो। मैंने उनकी आज्ञानुसार वहाँ जाना बन्द कर दिया। यही अवस्था प्रातिशाख्यों के सम्बन्ध में भी रही। परिणामस्वरूप डा० साहिब ने मुझे २१) की विशेष छात्रवृत्ति प्रदान की। जब मैं शास्त्री परीक्षा में उत्तीर्ण होकर घर लौटा तो श्री के. एम. मुंशी महोदय ने डाक्टर साहिब से अपने बम्बई स्थित विद्याभवन के लिये एक अनुसन्धाता-व्याख्याता की मांग की, तो डाक्टर साहिब ने अत्यन्त कृपा पूर्वक मेरे नाम का सुझाव देकर मेरे पास सूचना प्रेषित कर दी। कुछ दिनों में नियुक्ति पत्र आ गया। किन्तु उन दिनों युद्ध के दिन थे, पिताजी ने इतनी दूर भेजना उचित न समझा। किन्तु यह निर्णय भविष्य के लिये हानिकारक सिद्ध हुआ। मैंने पिताजी को समझाने का बहुत यत्न किया, किन्तु वह नहीं माने। मैं समझता हूँ कि यदि मैं वह नियुक्ति उस समय स्वीकार कर लेता तो मेरी स्थिति आज की स्थिति से कहीं अच्छी होती। मैं न जाने कहाँ पहुँचता। किन्तु भाग्य को कौन बदल सकता है?

शास्त्री परीक्षा उत्तीर्ण करने के पश्चात् मेरा निश्चय आचार्य की परीक्षा देने का था। किन्तु, लाहौर जाते ही नाना जी ने बताया कि दोआबा कालेज, जलन्धर में संस्कृत के अध्यापन का स्थान रिक्त है, आवेदन पत्र भेज दो। मेरे मना करने पर भी वे आवेदन पत्र टाईप करवा लाये और मुझे हस्ताक्षर करने की आज्ञा दी जो मुझे माननी पड़ी।

दो सप्ताह के भीतर साक्षात्कार का पत्र आ गया। प्राचार्य मुकन्दलाल धवन तथा श्रीमती लज्जावती ने साक्षात्कार किया, तथा तुरन्त नियुक्ति पत्र प्रदान कर दिया। वेतन केवल सौ रुपये था। किन्तु कलकत्ता विश्वविद्यालय के हमारे एक प्रथम श्रेणी के प्रथम स्थानस्थ साथी को तो उन दिनों साठ ही रुपये मिले थे, यह सन्तोष कर लिया। उन दिनों दस रुपये वार्षिक वृद्धि दी जाती थी। जब मैं कालेज में पहुँचा तो पता चला कि वहाँ पूर्व पण्डित जी के लौटाने की माँग के पोस्टर लगे हुए थे। पता चला कि किसी अनैतिक कार्य में उनके साथी का हाथ होने के कारण एक छात्रा ने आत्महत्या कर ली थी। तो दोनों को ही निकाल दिया गया था। एक पण्डित प्यारे लाल कार्य कर रहे थे, वह कन्या महाविद्यालय में भी अध्यापनार्थ जाया करते थे। मुझे भी प्राचार्य महोदय ने वहाँ जाने का आदेश दिया। किन्तु दो दिनों के बाद ही प्राचार्या कु० लज्जावती के कहने पर मुझे केवल छात्रों को ही पढ़ाने का आदेश दिया गया। पूर्व-घटित काण्ड में लिप्त दर्शनशास्त्र के अध्यापक सुन्दर व्यक्तित्व रखते थे, सम्भवतः ऐसी ही किसी आशङ्का के कारण कन्या महाविद्यालय मेरे लिये भी वर्जित क्षेत्र घोषित कर दिया गया। दूध का जला छाछ फूंक फूंककर पीता है।

बी. ए. के छात्र पण्डित प्यारे लाल जी से किसी कारण सन्तुष्ट नहीं थे। दोनों कक्षाओं में कुल

भारतीया जुगुप्स्यन्ते । यः कश्चिद् ददाति, प्रीणयति, साहाय्यं वा करोति स स्वार्थम् एव समीहते । भिक्षाटनाय निर्गतः पामरोऽपि भक्ष्यलवम् आसादयत्येव, सकरुणम् अभ्यर्थ्यमानः क्षुद्रोऽपि मुष्ठिमितम् अन्नम् आप्नोत्येव । तद् तु दातुः सौजन्यम् एव प्रमाणीकरोति न तु भिक्षुकस्य पात्रताम् । सुरक्षापरिषदि काश्मीरविवादम् अधिकृत्य को नु खलु निरपेक्षम् अस्मत्पक्षम् अरक्षत् ? रूसदेशोऽपि अमरीका-विरोधानुरोधाद् एवास्मान अनुमोदयति । मिस्रदेशस्य कृते वयम् आदर्शवाद-पताकाम् उत्तोल्य फ्रांस-ब्रिटेनेति राष्ट्रद्वयम् आगर्ज्याऽतर्जयाम । सोऽपि विगत-पाकाऽऽक्रमणेऽस्मत्-पक्षं न विस्पष्टं समर्थयामास । नेहरू-महोदयस्य परममित्रम् एन्क्रुमा तु मोहमदीय-भ्रातृत्वेनाभिभूतो विस्पष्टम् अयूब पक्षम् ऊरीकृत्य अल्लाहसमक्षं पुण्यश्लोकतामगात् । विस्मृतसुकृतिना सुकर्णेन न केवलं पाकपक्षम् अनुमोद्य निर्लज्जम् आचरितम् अपि तु भारत-विरुद्धम् अस्त्राणि जल-मग्नांश च प्रेषयता तेन विस्पष्टम् अस्मद्-विदेशनीतेर् असारतोद्घाटिता । एवम् अन्यैर् अपि मुस्लिम-देशैर् विपत्काले स्वतन्त्रता-सग्रामे त्रा भारतीयं साहाय्यम् अवाप्याऽपि समये कपटम् आचरितम् ।

किन्तु सर्वातिगोऽयम् अत्र प्रश्नः समुत्तिष्ठति 'किमस्य प्रजातन्त्रस्य शक्तिः प्रजाभ्यः प्रवर्तते अथवा प्रशासकेषु स्वतन्त्रम् उद्भवतीति ।' यदि जनशक्तिर् अत्राक्षय्यम् अजस्रम् अनारतञ् च प्रवहमानं स्रोतो भवेत्, तदा सञ्जातेष्व् अपि घोरेषु स्खलनेषु, अनुभूतेष्व् अपि दारुणेषु कृच्छ्रेषु, समापतितास्व् अपि विषमासु विपत्सु राष्ट्रम् अप्रतिहतगति समारोहति समुन्नतिशिखरम्, एतद् एवात्राऽसन्निहितं प्रतिभाति । आत्मनः स्खलितानि तिरोधातुं, दोषान् निगूहितुं, पापानि पिधातुम् इच्छन्तम् ते जननायका राष्ट्र-हितम् अपि संशयाऽऽस्पदं नयन्ति, जनजीवनस्याऽपि पणन्ते, देशद्रोहाद् अपि न विरमन्ति । विगते चीनाऽऽक्रमणे सर्वम् इदम् ईक्षावतां समक्षम् आपातम् । कम्पमानमानसा विचलितचित्ताश् च शासकाः प्रजासु मृषैव सैन्य-दलस्य युद्धाय सन्नद्धताम्, अस्त्र-शस्त्राणाम् अमोघताम् अक्षीणताञ् चोद्घोष्य मिथ्या-विश्वासम् उदपायदन् । तेषाम् अलीक-वचनेषु मनाग् अपि विश्वासम् अकुर्वाणाः प्रजाः पुनः-पुनश् चीनानां दुरभि-सन्धि-विषये मनसि विवर्तमानम् आशङ्कातङ्कम् उच्चैर् उद्घोषयन् । किन्तु सर्वम् अफलम् एवाऽभवत् । रक्षामन्त्री स्वध्वंसकारिणा बुद्धिवैभवेन उद्भटभटान् युद्धोपलब्धसिद्धिप्रसिद्धान्, समरनीतिनिपुणान् सेना-नायकान् अपास्य अनुभवहीनान् नवीनान् स्नेहास्पदीभूतान् प्रभूतान् उन्नतपदेषु नियुज्य उत्तरपूर्वीयसीमान्त-प्रान्ते पुरातनैर् अस्त्र-शस्त्रैः सन्नाह्याऽतिगहनहिमाच्छन्नोत्तुङ्गशिखरिश्रृङ्गेषु प्रचण्डशैत्याऽऽक्रान्तकान्ता-रेषु प्रबलवात्याहतवृहच्छिलावप्रघनेषु, अगाधगिरिगह्वरसङ्कुलेषु विजनवनप्रदेशेषु, परिहितानुष्णपरिधानान्, आगृहीतस्वल्पगुलिकानिधानान् लघुसैन्यगुल्मान्, स्वचालित-नव्याऽस्त्र-सुसज्जितानां चीनक-सैन्यदलानां महाबलानां विरुद्धम् अयोधयत् । परःसहस्राणि महौजसः स्वपराक्रमाक्रान्त-सकल-भूभागाः विक्रान्त-भारतीय-सैनिकभटाः प्राणपणैर् आत्मदेश-रक्षासक्त-चित्ताश् चिरम् अभियुध्य वीरगतिं गताः । स्व-प्राण-रक्षण-विचक्षणास् ते सेनानायकाः पराभूना मृत्युमुखे पतितान् स्वसैनिकान् अपहाय कांदिशीकाः संवृत्ताः । परिभूताश् च भारतीयप्रजा विश्वस्मिन् जगति हास्यास्पदीकृताः, किन्तु न केनचिदपि सत्यम् उक्तम् अस्मिन् विषये, न चाऽस्य पराजयस्य कारणं वा प्रकाशितं, न च प्रजानां क्रुद्धासु विरुद्धोक्तिषु कर्णोऽपि दत्तः शासक-वर्गेण, न दण्डिता दण्डनीया अधिकारिणो, नाऽपि प्रकाशितम् एतद्-विषयकं परिप्रश्नप्रति-वेदनम् । यस्मिन् प्रजातन्त्रे जननायकाः प्रजाभाग्यविधायकाः प्रजासु विश्वासं न बध्नन्ति, स्वस्खलितेषु

वा रहस्यनयम् आवरणम् आच्छादयन्ति, निगूढं निभृतं च मुखम् आवृत्य कुम्भीरका इव तमिस्रायाम् इतस्ततः प्रपलायन्ते, प्रजेक्षणम् अपवारयन्तः प्रच्छन्नम् आचरन्ति, तन्नूनम् अतन्त्रम् ।

किन्तु न केवलं छिद्रानुसन्धानपरा वयं पक्षान्तरम् उपेक्षामहे। वाक्-स्वातन्त्र्यं प्रजातन्त्रस्य प्रथमोपलब्धिर् उच्यते । भारते वर्षे विचार-प्रचार-णार्थं सर्वविधम् अनियन्त्रितं स्वातन्त्र्यम् उपलभ्यते । सर्वैर् अपि शासकवर्गस्य समालोचना दुरालोचना वा निष्प्रत्यत्यूहम् अहर्निशं कर्तुं पार्यते । किन्तु निर्मर्यादम् उच्छृङ्खलं स्वातन्त्र्यम् अपि न राष्ट्रहिताय सम्पद्यते । अनर्गलम् प्रलपन्तश् छात्राः, अनियन्त्रितं जल्पन्तो राजनीतिज्ञाः, अनिर्बाधम् उत्तेजयन्तश्श्रमिकनेतारः, सर्व-जनजीवनं प्रहीणानुशासनं कुर्वन्ति, विद्रोहम् उद्दीपयन्ति, दरविकसितं समाजं विशृङ्खलतां नयन्ति ।

विगतविंशतिप्रायेषु वर्षेषु शान्तिपूर्वकं निभृतञ् च राष्ट्रम् औद्योगिकोन्नतिपथम् आरूढम् विविधः वैज्ञानिक-प्रतिष्ठानान्य् अनुसन्धानकेन्द्राणि च स्थापितानि । पार्थिवतैलाऽन्वेषणेऽभूतपूर्वा प्रगतिः, विविधाऽलोहधातूनाम् उपलब्धिः, लोहोत्पादक-संयन्त्रणां स्थापनम्, विविध-शिल्प-शालानां प्रादुर्भावः, अणुविज्ञाने विस्मयकारिणी समुन्नतिः, विविधनदी-सेतु-निर्माणनिवृत्तिः, अनेकविद्युद्योजनापूर्तिः, परोलक्षेषु ग्रामेषु वैद्युतीकरणं, सैनिक-सामग्रीसम्पादने प्रायेण स्वावलम्बनं, शिक्षायाः प्रचारे प्रसारे चाऽभिवृद्धिः, विदेशीय-व्यापारस्योपचयः, सर्वम् इदम् अस्मिन् प्रजातन्त्रे एव सम्पन्नम् । किन्तु कियता वित्त-व्ययेनेदं सर्वं सम्पादितम् इति विचार एवास्मद्-हृदये वेपथुं जनयति, शरीरे रोमाञ्चम् उत्पादयति । कियद् धनम् उत्कोचादिरूपेण स्वार्थिजनपेटिकासु प्रविष्टम् इति कस्यचिदपि अनुमानस्य विषयः प्रतिदिनम् एधमानम् ऋणं कथं शोधयितव्यम् इति न जानीमहे। अस्य विपुलराशेर् विदेशीयर्णस्य कुप्रभावः प्रतिदिनम् अस्मद्विदेशनीतौ विलोक्यते । महत्तमेनोत्तमर्णेन बाध्माना वयं स्वविदेशीयनीतिं निर्धारयामः । परमुखापेक्षी कथं पर-प्रत्यय-नेयबुद्धिर् न भवेत् । केन सह कथं वर्तितव्यं व्यवहर्तव्यं वेति अमरीकीय-राष्ट्रपतिर निर्णेतुम् ईहते । धिगेताम् उन्नतिं, धिग् एतस्योत्कर्षस्य । आसूपलब्धिष्व् अपि कियत्यो वास्तविक्यः कियत्यश् च केवलं कर्गलेष्व् एवानर्गलम् उत्सर्पन्तीति को नु जानीते । लौकिक-क्षेत्रे प्रस्थापितानां शिल्प-शालानां संयन्त्रणाम् कार्यक्षमता सुतराम् अपकृष्यते । प्रतिवर्षम् एतां वित्तहानिम् एव परिशोधयन्ति । शिक्षाक्षेत्रे शिक्षाशास्त्रिणो महत्त्वपूर्णं परिवर्तनम् इहन्ते, किन्तु येन केन व्याजेन प्रतिवर्षम् अयं विचारो व्याक्षिप्यते । छात्रसंख्यावृद्धिस् तु शिक्षोन्नतिं न प्रमाणयति । छात्राणाम् आन्दोलनम् एवास्यासन्तोषम् अनुमापयाति । पुराणम् आमूलचूलम् उच्छिद्यैव नवम् आरोप्यते चेद् अस्ति काचनाऽऽशा नव-विचाराऽङ्कुराणाम् उद्गमस्य, अन्यथा किम् अनेन व्यर्थेनाऽर्थव्ययेन ।

यावन् न जनास् त्यजन्ति स्वार्थ-समीहां, यावन् नोत्तिष्ठन्ति ते बद्ध-परिकरा देशपरिचयार्थं, यावन् नोदेति नव-चेतना जन-चेतसि, यावन् नोद्गच्छन्ति राष्ट्रे धर्माऽनुप्रमाणित-विचार-प्रवाहाः, यावन्नोत्सहन्ते जनाः सर्वविधम् अन्यायम् अभियोद्धुं निरोद्धुं च, यावन् न विनश्यति मनस्सु बद्धमूला सङ्कीर्णता, यावन् न वहति लोक-शक्तिस्रोतोवहा, तावन् न प्रवर्तते प्रजातन्त्रं न चोत्कर्षम् आपद्यते जनजीवनम् इति विदांकुर्वन्तु लोकविक्रुष्टा जन-नायका इति ।

———

# विभिन्न रामायणों में सीता-परित्याग

रामायण के विषय में कुछ भी कहने से पहले यह बता देना परम आवश्यक है कि रामकथा पूर्वीय गोलार्द्ध के अनेक देशों में अनेक रूप-रूपांतरों में प्रचलित है। न केवल विदेशों में ही इस चरित कथा के अनेक रूप प्रचलित हैं अपितु स्वयं भारत में भी इसका प्रचार-प्रसार अनेक प्रकार से हुआ है। भारत में बौद्ध और जैन सम्प्रदायों ने इस कथा को अपने-अपने धर्म के प्रचार के विचार से अनेक रूप प्रदान किये हैं; स्वयं हिन्दुओं की परम्परा में यह कथा विविध रूपों में विद्यमान है। संस्कृत धार्मिक साहित्य तथा ललित साहित्य एवं आधुनिक भारतीय भाषाओं के एतद्विषयक साहित्य में भी विविध प्रकार के भेद-प्रभेद पाये जाते हैं।

हिन्देशिया की 'रामायण काकाविन', जावा की आधुनिक रचना 'सेरत राम', अर्वाचीन मलयन-कृति 'हिकायत सेरी राम', कम्बोडिया की ख्मेर भाषा की 'रे आम केर' (राम-कीर्ति), श्याम देश की 'राम किये़न', ब्रह्मदेश की 'राम गायन' नामक रचनाओं के द्वारा श्रीराम के उज्ज्वल, उदात्त तथा अनुकरणीय चरित्र की ज्वलन्त आभा दिग्दिगन्त को आज भी आलोकित कर रही है।

भारतीय भाषाओं में तमिल में 'कम्बन', रंगनाथ तथा भास्कर कृत रामायण प्रसिद्ध हैं, मलयालम में राम-कवि कृत 'रामचरितम्' कन्नासपन्निक्कर कृत 'कन्नास रामायण', तथा राजा वीर केराल वर्मा कृत 'केराल रामायण', और कन्नड़ भाषा में नरहरि कृत 'तोरावे रामायण' प्रसिद्ध हैं।

इनके अतिरिक्त सिंहली और काश्मीरी रामायण, बंगला भाषा में 'कृत्तिवास रामायण', मराठी में एकनाथ कृत 'भावार्थ रामायण', हिन्दी में 'रामचरित मानस', गुजराती में नर्मद कृत 'रामायण सार', आसामी में माधव कन्दाल कृत बाल्मीकि रामायण का पद्यात्मक अनुवाद तथा दुर्गावर कृत 'गीति रामायण', उड़िसा में 'जगन्मोहक रामायण' (बलरामदास कृत), तथा शारलदास कृत 'विलंका रामायण' आदि अनेकानेक रचनायें लोक में विख्यात हैं। अभी हाल ही में ला० रामलभाया आनन्द कृत 'पञ्जाबी रामायण' भी प्रकाश में आयी है।

यह विविधता तथा विभिन्नता श्रीराम के आदर्श चरित्र के दूर-दूर तक व्याप्त प्रभाव को तथा लोकप्रियता को ही प्रमाणित करती है।

इसी वैविध्य के कारण ही वाल्मीकि रामायण के उत्तरकाण्ड में सीता-परित्याग की कथा ने भी विभिन्न रूप धारण कर लिये हैं। एक परम्परा के अनुसार तो राम ने सीता जी का त्याग कभी किया ही नहीं। आदि रामायण में राम के अभिषेक के बाद उनके सुखद राज्य का वर्णन किया गया है। महाभारत के विस्तृत रामोपाख्यान (३।२५७ से) में इस प्रसंग की ओर संकेत तक नहीं किया गया। हरिवंश पुराण (अध्याय ४१), वायु पु० (अध्याय ८८) विष्णु पु० (अध्याय ४।४) तथा नृसिंह पुराण (अध्याय ४७-५२) में भी रामकथा का वर्णन किया गया है; किन्तु कहीं भी सीता-त्याग का उल्लेख नहीं किया गया।

बौद्ध-रचना 'अनामकं जातकम्' में भी इसका उल्लेख नहीं पाया जाता। इसमें सीता के विषय में प्रचलित लोकापवाद का उल्लेख अवश्य किया गया है। जब राम ने परपुरुष के घर में दीर्घ-निवास के अनन्तर सीता को स्वीकार करने के अपने औचित्य के विषय में सन्देह व्यक्त किया तो सीता ने कहा कि 'मैं तो पानी में पङ्कज के समान रही हूँ। यदि मुझमें सतीत्व है तो पृथ्वी फट जाय'। यह कहते ही पृथ्वी फट गयी और इस प्रकार सीता के सतीत्व के प्रमाणित हो जाने पर दोनों प्रसन्नतापूर्वक रहने लगे।

गुणभद्र कृत उत्तर पुराण के अनुसार लङ्का से अयोध्या लौटने के बाद सीता के आठ पुत्र हुए। इसमें परित्याग का कोई उल्लेख नहीं किया गया। एक अन्य परम्परा के अनुसार राम ने सीता-विषयक लोकापवाद के कारण अपनी प्रियतमा का परित्याग कर दिया था। इस त्याग के पीछे प्रचलित लोकापवाद के भी भिन्न-भिन्न रूप दर्शाये गये हैं। इस विषय में प्रायः वाल्मीकि-रामायण के उत्तरकाण्ड का ही अनुकरण किया गया है। वाल्मीकि-रामायण के अनुसार गर्भवती सीता एक दिन राम से तपोवन देखने की इच्छा व्यक्त करती हैं, राम उनकी इस इच्छा को पूर्ण करने का वचन देते हैं (वाल्मीकि उत्तर का० ४२।३२-३६)। कुछ ही देर बाद जब राम अपनी मित्र-मण्डली में हास्य-विनोद में मग्न बैठे थे, वे अचानक एक मित्र भद्र से पूछ बैठे कि "नगर और जनपद के लोग मेरे, सीता के, भरत, लक्ष्मण, शत्रुघ्न तथा माता कैकेयी के विषय में क्या कहते हैं, क्योंकि राजा लोग तो अपने राज्य तथा वन में निन्दा के विषय बन जाते हैं", (उत्तर ४३।५६)। इस पर भद्र ने बताया कि लोगों में सीता के चरित्र के विषय में निन्दा-जनक चर्चा चल रही है। वे कहते हैं कि 'अब हमको भी अपनी स्त्रियों का ऐसा आचरण सहना पड़ेगा; क्योंकि प्रजा राजा का ही अनुकरण करती है' (वही० सर्ग ४३।१९)। यह सुनकर राम ने सभी भाइयों को बुलाकर उन्हें इस जनापवाद से अवगत कराया और लक्ष्मण को सीता को वन में छोड़ आने का आदेश दिया। लक्ष्मण वन-दर्शन के बहाने सीता को रथ पर बिठा कर गंगा के पार वाल्मीकि के आश्रम के पास छोड़ आये (वही० सर्ग ४२-४८)। कालिदास के रघुवंश में भद्र नामक गुप्तचर से जनापवाद की सूचना दिलाई गयी है। (रघु० १४।३१-३२)। भवभूति कृत उत्तर रामचरित (१म अङ्क), दिङ्नाग (धीरनाग ?) कृत कुन्दमाला तथा क्षेमेन्द्र कृत 'दशावतार चरित' में भी इसी प्रकार का कथानक दिया गया है।

विमलसूरी विरचित जैन चरित ग्रन्थ 'पउमचरित' (पद्म-चरित) में सीता-त्याग का जैन संस्करण प्रस्तुत किया गया है। गर्भवती सीता को राम वन में विभिन्न चैत्यालयों के दर्शन करा रहे होते हैं कि कुछ नगर-वासी सामूहिक रूप में उनसे क्षमा-याचना करके सीता के विषय में फैले जनापवाद की चर्चा करते हैं। राम अपने सेनापति कृतान्तक को बुलवा कर आदेश देते हैं कि सीता को जैन मन्दिर दिखाने के बहाने गंगा के पार निर्जन वन में छोड़ आवे। वहाँ सीता के करुण-क्रन्दन को सुन कर पुण्डरीकपुर के राजा वज्रजंघ उनको अपने महल में ले जाते हैं, जहाँ उनके दो पुत्र उत्पन्न होते हैं (द्र० पर्व० ९३)। इस कथानक में जैन धर्म प्रचार की भावना स्पष्ट परिलक्षित होती है।

लोकापवाद के इस प्रसंग में एक अन्य परम्परा के अनुसार एक धोबी अपनी पत्नी को, जो घर से निकल गयी थी, वापिस लेने से इन्कार करते हुए कहता है 'मैं राम नहीं हूँ, जिन्होंने दीर्घ काल तक परगृह में रहने वाली अपनी पत्नी सीता को चुपचाप स्वीकार कर लिया।' इसे सुनकर राम सीता का परित्याग कर देते हैं।

इस प्रसंग का सर्वप्राचीन उपलब्ध वर्णन सोमदेव कृत कथासारित् सागर में सुरक्षित है, जो मूलरूप में गुणाढ्य कृत बृहत्कथा में विद्यमान रहा होगा। यह प्रसंग इस प्रकार है—

एक दिन नगर में गुप्तवेश में घूमते हुए राम ने एक व्यक्ति को अपनी पत्नी को इसलिए घर से निकालते हुए देखा कि वह किसी के घर चली गयी थी। पत्नी कह रही थी—'राम ने सीता को राक्षस के घर रहने पर भी नहीं त्यागा, यह राम से भी बढ़कर है, जो मुझे निकाल रहा है।'

इन वचनों को सुनकर राम बहुत दुःखी हुए और उन्होंने जनापवाद के भय से गर्भवती सीता को वन में भिजवा दिया (कथा० ९, ५१)।

श्रीमद्भागवत में भी इसी से मिलती-जुलती कहानी पायी जाती है (९, ११)। जैमिनीय अश्वमेध (अ० २५) तथा पद्मपुराण (४, ५५) में पत्नी को घर से निकालने वाले व्यक्ति को 'धोबी' कहा गया है। बाद में यही कथा कम्बन रामायण, गुजराती रामायणसार तथा रामचरितमानस में भी दुहराई गयी है। इसी से मिलती-जुलती कथा तिब्बती रामायण में भी पायी जाती है, अन्तर यह है कि त्याग के समय सीता गर्भवती नहीं होतीं, अपितु दो पुत्रों की माँ होती है।

१२वीं शताब्दी में हेमचन्द्र जैन कृत जैन रामायण में कथा को सर्वथा नवीन मोड़ दे दिया गया है। सीता के गर्भवती हो जाने के बाद उसकी तीन सपत्नियाँ उनसे ईर्ष्या करने लगीं। सीता को बदनाम करने के उद्देश्य से स्वयं उन्होंने बड़े आग्रहपूर्वक अनुरोध करके सीता से रावण के चरणों का चित्र खिंचवाया, क्योंकि सीता ने रावण की ओर मुख उठाकर कभी देखा ही नहीं था; अतः केवल उसके पैरों को ही देखा था। उस चित्र को उन्होंने राम को दिखाया और दासियों के द्वारा जनता में यह समाचार प्रचारित करा दिया कि सीता तो रावण के चरणों की पूजा करती हैं। रात को घूमते हुए राम ने भी सीता के आचरण के कारण जनता द्वारा की जाती हुई अपनी निन्दा सुन ली और अगले ही दिन सीता को वन में छोड़ आने का आदेश दे दिया।

१५वीं शताब्दी में कृत्तिवास द्वारा रचित बंगाली रामायण में सीता सखियों के अनुरोध पर शयनागार के फर्श पर ही रावण का चित्र खींच देती हैं और बाद में श्रान्त होकर चित्र के पास ही सो जाती हैं। यह देखकर राम सीता पर सन्देह करके उनका परित्याग कर देते हैं।

काश्मीरी रामायण में राम की एक बहन सीता को बहकाकर एक छोटे पंखे पर रावण का चित्र खिंचवाती है, और बाद में सोई हुई सीता की छाती पर वह चित्र रख देती है और स्वयं राम को बुलाकर दिखाती है। चन्द्रावती कृत बंगाली रामायण में कैकेयी की पुत्री यह कुकृत्य करती है। जावा के सातवें काण्ड में कैकेयी स्वयं यह षड्यन्त्र रचती है। आनन्द-रामायण (१५वीं शदी) के अनुसार

कैकेयी के बहकाने से सीता रावण के दाहिने पाँव के अंगूठे का चित्र दीवार पर अंकित करती हैं। बाद में कैकेयी इस पर रावण का पूरा चित्र बनाकर राम को दिखाती हैं। राम उस पर विश्वास करके लक्ष्मण द्वारा सीता को वन में भिजवा देते हैं। हिन्देशिया के 'हिकायत महाराज रावण' में रावण-वध के बाद सात मास तक राम लंका में ही रहे। वहीं एक दिन रावण की पुत्री ने अपने पिता का चित्र सोई हुई सीता की छाती पर रख दिया, जिसे राम ने देख लिया तथा क्रोध में आकर कोड़ों से सीता को पीटा और लक्ष्मण को आदेश दिया कि सीता का वध करके उसके हृदय को प्रमाणस्वरूप उपस्थित करे। लक्ष्मण ने सीता को मैके भिजवा दिया और बकरी का कलेजा निकाल कर दिखा दिया।

सिंहलद्वीप की रामायण में उमा सीता से केले के पत्ते पर रावण का चित्र खिंचवाती हैं। राम के आ जाने पर सीता उस चित्र को पलंग के नीचे फेंक देती है। राम को पता लग जाता है और वह लक्ष्मण को सीता की हत्या की आज्ञा देते हैं। उपरि वर्णित कथा के समान ही लक्ष्मण सीता-वध का नाटक करते हैं। 'रे आम केर' में एक यक्षिणी और 'रामकियेन' में शूर्पणखा की पुत्री अदुल सीता से रावण का चित्र खिंचवाती हैं। राम के द्वारा सीता के वध का आदेश पाकर भी लक्ष्मण उन्हें बचा लेते हैं।

अनेक लेखकों ने सीता-परित्याग की संगति बैठाने का भी प्रयास किया है। वाल्मीकि रामायण के अनुसार ही एक बार विष्णु ने भृगुपत्नी की हत्या की थी और भृगु ने विष्णु को नारी-वियोग का शाप दिया था। इसी कारण विष्णु के अनुसार राम को सीता का त्याग करना पड़ा था (उत्तर० ५१, १४-१६)। किन्तु इस शाप का उल्लेख अन्यत्र कहीं भी नहीं मिलता है। पद्मपुराण में इस प्रसंग का समाधान इस प्रकार किया गया है। एक दिन कुमारी सीता अपने उद्यान में शुकों के जोड़े से राम-कथा सुनती हैं। विस्तार से सुनने के लोभ से उनको पकड़ लेती हैं। शुकों ने वाल्मीकि के आश्रम में सुने हुए भावी रामचरित को कह सुनाया। इसकी सत्यता को देखने के लिये सीता ने राम से विवाह होने तक उनको छोड़ने से मना कर दिया। अन्त में शुक को भी छोड़ दिया; किन्तु गर्भवती शुकी को बन्दी बनाए रखा, जिसने यह शाप देकर प्राण त्याग दियेः—

'यथा त्वं पतिना सार्धं वियोजयसि मामितः।
तथा त्वमपि रामेण वियुक्ता भव गर्भिणी ॥

(पातालखण्ड अध्याय ५७)

अन्त में, यही शाप सीता के परित्याग का कारण बना। उड़िया की विलङ्क रामायण में बाली-वध के पश्चात् तारा ने सीता को पति-वियोग का शाप दिया है। इन प्रसंगों तथा समाधानों से स्पष्ट ही सीता के प्रति राम के व्यवहार के औचित्य को ही सिद्ध करने का प्रयास किया गया है।

तुलसीकृत गीतावली के अनुसार दशरथ की मृत्यु उनकी पूर्णायु की समाप्ति से पूर्व ही हो जाने के कारण शेष आयु राम को प्राप्त हुई। अतः पिता की आयु से सीता के साथ रहना अनुचित मान कर राम ने अपनी आयु के समाप्त हो जाने पर सीता का परित्याग कर दिया था (उ० ७, २५ से)। किन्तु ये प्रयत्न तथा समाधान सफल एवं युक्तसंगत नहीं कहे जा सकते।

अध्यात्म-रामायण में तो सीता-त्याग को अवास्तविक घोषित किया गया है। देवताओं ने राम को शीघ्र वैकुण्ठ में बुलाने के लिए सीता से शीघ्र वहां लौटने का अनुरोध किया। राम ने स्वयं त्याग की योजना बना कर देवताओं की इच्छा-पूर्ति की (७. २)।

आनन्दरामायण में कहा गया है कि राम सीता के गर्भवती हो जाने के कारण काम-विह्वल रहने लगे। अतः सत्त्वगुणमयी सीता तो राम के वामांग में निवास करने लगती है तथा लोकापवाद का नाटक रचकर रजस्तमोमयी छाया को वाल्मीकि के आश्रम में भेज दिया जाता है। सीताहरण के विषय में भी अर्वाचीन साहित्य में कहा जाता है कि सीता का हरण रावण नहीं कर सकता था। केवल संसार-मञ्च पर नाटक खेलने के लिये तथा रावण आदि दुष्टों के दमन के हेतु सीता की छाया मात्र का हरण हुआ था, असली सीता अग्नि में सुरक्षित रख दी गयी थी, जिसे अग्नि परीक्षा के समय समर्पित कर दिया। "प्रतिबिम्ब अरु लौकिक कलङ्क प्रचण्ड पावक महुं जरे। ······धरि रूप पावक पानि गहि श्री सत्य श्रुति जगविदित जो। जिमि छीर सागर इन्दिरा रामहि समर्पी आनि सो ॥"

(रामचरितमानस गोरखपुर लङ्काकाण्ड) पृ० ६६४-६५,

———

# उपनिषदों में सांख्य के तत्त्व

भारतीय दार्शनिक परम्परा को दो मुख्य धाराओं में विभाजित किया जा सकता है, एक आस्तिक धारा दूसरी नास्तिक धारा। आस्तिक धारा उसे कहते हैं जो वेद में आस्था रखती है, तथा उसकी विपरीत नास्तिक धारा कही जाती है। आस्तिक धारा में सांख्य का न केवल महत्त्वपूर्ण स्थान है, अपितु यह अत्यन्त प्राचीन भी है। कुछ लोग इसका मूल ऋग्वेद के 'द्वासुपर्णा' मन्त्र (ऋग् १,१६४,२०) में खोजते हैं, तो कुछ नासदीय सूक्त (ऋग् १०, १२९) में। कुछ अन्य लोग 'देवानां पूर्व्ये युगेऽसतः सदजायत' (ऋग् १०,७२,२) की ओर निर्देश करते हैं, तो दूसरे पुरुषसूक्त (ऋग् १०, ९०) की ओर। किंतु शङ्कराचार्य तथा उनके अनुयायियों ने इस दर्शन को श्रुत्यनुमोदित सिद्धान्त के रूप में स्वीकार नहीं किया (देखिये ब्रह्म सू० १,१,१२, शं० भा०)। यद्यपि प्राचीय पैंगिरहस्य ब्राह्मण में 'द्वा सुपर्णा' की व्याख्या करते हुये इन "दो पक्षियों" को 'सत्त्व' (प्रकृति) तथा क्षेत्रज्ञ (पुरुष) स्वीकार किया है ('तावेतौ सत्त्वक्षेत्रज्ञौ' ब्रह्म, शां०भा० १,२,१२; १,३,७ पर उद्धृत), तो भी शङ्कर ने इसका निराकरण करके इन्हें 'जीव' तथा 'ब्रह्म' मान कर अपने ही अद्वैत सिद्धान्त को पुष्ट करने की चेष्टा की है। अतः प्रतीत होता है कि सांख्य सिद्धान्त को ऋग्वेद में खोजने की प्रवृत्ति पर्याप्त प्राचीन है। इसी परम्परा में विज्ञानभिक्षु ने भी सांख्यप्रवचन भाष्य में सांख्य को वेदानुकूल ही माना है। महाभारत के अनुसार तो लोक में जो कुछ भी ज्ञान है, वह सांख्य से प्राप्त हुआ है तथा अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है ('ज्ञानञ्च लोके यदिहास्ति किञ्चित् साख्यागतं तच्च महन्महात्मन्"। शान्तिपर्व, मोक्षधर्म' ३०१,१०९), तथा सांख्य के समान कोई ज्ञान नहीं और योग के समान कोई बल नहीं (नास्ति सांख्यसमं ज्ञानं, नास्ति योगसमं बलम्; वही, ३. ६. २)। गीता में तो सांख्य की अपार महिमा का बखान किया गया है। भागवत पुराण (३,३३,३७) के अनुसार जो कोई भगवान् गरुडध्वज में चित्त लगाकर कपिलमुनि के परमगुह्य अध्यात्मयोग का श्रवण तथा वर्णन करता है वह भगवान् के चरणकमलों को प्राप्त कर लेता है।' यही नहीं, स्वयं शङ्कराचार्य को भी लिखना पड़ा कि "हमें सांख्य-योग का खण्डन इसलिए करना पड़ा" कि ये दोनों लोक में परमः पुरुषार्थ के साधन के रूप में प्रसिद्ध हैं, शिष्ट पुरुषों द्वारा स्वीकृत हैं, तथा—

तत्कारणं सांख्ययोगाधिगम्यं ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः। (श्वेता० ६,१३) इत्यादि श्रौत लिंग से पुष्ट हैं" (ब्रह्म शां० भा २,१,३)। इससे स्पष्ट ही सिद्ध होता है कि शंकराचार्य और उन से पूर्ववर्ती आचार्यों के समय में सांख्यदर्शन शिष्टजन-अनुमोदित ही नहीं था, अपितु अध्यात्ममार्ग का परम पुरुषार्थ-साधन माना जाता था। इससे यह भी सिद्ध होता है कि सांख्य के सेश्वर-सम्प्रदाय का उन दिनों बोल-बाला था, और निरीश्वरवादी सम्प्रदाय को अधिक महत्त्व नहीं दिया जाता था। फिर शङ्कराचार्य ने इसका खण्डन क्यों किया ? इसका मुख्य कारण दार्शनिक विप्रतिपत्ति के अतिरिक्त और कुछ भी नहीं हो सकता। द्वैतवादी (या त्रैतवादी) सांख्य अद्वैतवादी शङ्कर को कैसे मान्य हो सकता था। प्रकृतिपरि-

णामवादी सांख्य तथा विवर्तवादी शङ्कर के विचारों में सामञ्जस्य हो ही नहीं सकता था। यद्यपि सांख्य की जड़ें उपनिषदों में यत्र-तत्र बिखरी हुई देखी जा सकती हैं, तो भी औपनिषदिक विचारधारा मुख्यरूप से 'ब्रह्माद्वैतवादी' 'या "प्रज्ञानात्मक-ब्रह्माद्वैतवादी" ही है। इसके अतिरिक्त शङ्कर निरीश्वर-वादी सांख्यकारिका से भी परिचित थे, तथा सूत्रकार कपिल से भी। कपिल के सिद्धान्त को वेदविरुद्ध सिद्ध करते हुए उन्होंने लिखा है कि कपिल के ज्ञानातिशय को दिखलाने वाली श्रुति (श्वेता० ५.२) से श्रुतिविरुद्ध कपिलमत में श्रद्धा नहीं की जा सकती, क्योंकि सांख्यप्रणेता कपिल तथा श्रुत्युक्त कपिल में केवल शब्दसाम्य मात्र है। और सगर के पुत्रों को भस्म करने वाले वासुदेव नामक अन्य कपिल की भी स्मृति में प्रसिद्धि है (ब्रह्म शां भा २,१,१)। आनन्दगिरि ने भी अपनी व्याख्या में वासुदेवनामक कपिल के द्वारा उपदिष्ट वैदिक तथा उससे भिन्न कपिल द्वारा उपदिष्ट अवैदिक सांख्य, इन दो प्रकार के सांख्यशास्त्रों की सत्ता की सम्भावना प्रकट की है और इस प्रकार महाभारत, भागवत प्रभृति के पूर्वोक्त वचनों में सामञ्जस्य स्थापित करने में सहायता दी है। पद्म पुराण में तो स्पष्ट कहा गया है कि वासुदेव कपिल ने भृगुप्रभृति ऋषियों को वैदिक सांख्य का उपदेश दिया, और दूसरे कपिल ने वेदविरुद्ध सांख्य का प्रचार किया (द्र. ब्रह्म, शां. भा. २,१,१ पर वेल्वल्कर-लिखित टि०)। तत्त्वसमास की टीका सर्वोपकारिणी में भी कपिल नाम के दो पृथक्-पृथक् ऋषियों का उल्लेख किया गया है। एक तो तत्त्व-समास के रचयिता, विष्णु के अवतार तथा देवहूति और कर्दम के पुत्र थे। दूसरे कपिल सांख्यप्रवचन-सूत्र के रचयिता थे, जो अग्नि के अवतार थे। किन्तु विज्ञानभिक्षु ने सा. प्रवचन भाष्य के अन्त में लिखा है कि सां.प्र.सू. के रचयिता कपिल ने ही अपनी माता देवहूति तथा समस्त संसार को सांख्य का उपदेश दिया था। इस प्रकार इतना तो प्रकट होता है कि दो कपिलों की परम्परा काफी प्राचीन है, जिनमें एक सेश्वर सांख्य के प्रवर्तक थे, तो दूसरे निरीश्वर के (विस्तारार्थ देखिये आद्याप्रसाद, 'सांख्य दर्शन की ऐतिहासिक परम्परा' पृ. ४१ से आगे)। किन्तु, आश्चर्य की बात यह है कि निरीश्वर तथा वेदविरुद्ध सांख्य सम्प्रदाय के अनुयायी ईश्वरकृष्ण प्रभृति ने भी "शब्द" को प्रमाण माना है तथा शब्द की परिभाषा "आप्तोपदेशः शब्द" की है (सां. सू. १,१०१)। अनिरुद्ध प्रभृति टीकाकारों ने "आप्त" से "अपौरुषय वेदवचन" ग्रहण किया है (तु. सां. सू. ५,४६; सां. का. ३;—'आप्तश्रुतिराप्तवचनन्तु', तथा इस पर वाचस्पति मिश्र)।

सांख्यसम्बन्धी विभिन्न परम्पराओं में तत्त्वों की व्यवस्था तथा विकास के विषय में भी पृथक्-पृथक् सूचनाऐं उपलब्ध होती हैं। पञ्चशिखाचार्य, जिसे निरीश्वरवादी सांख्य का आचार्य माना जाता है, के महाभारत आदि में उल्लिखित विचार अन्य सांख्य के विचारों से कई महत्त्वपूर्ण अंशों में भिन्न हैं। यथा वे मन के समान ही शक्ति को भी छठी कर्मेन्द्रिय मानते हैं (महाभारत १२,२१९)। अन्यत्र प्राप्त सूचनाओं से प्रतीत होता है कि वे तीस तत्त्वों को मानते थे। और भी अनेक प्रकार की विप्रति-पत्तियाँ पाई जाती हैं, जिनमें से कुछेक का उल्लेख हम अन्यत्र (विश्वज्योति, महाभारत अङ्क, 'महाभारत में सांख्य का स्वरूप' लेख में) कर चुके हैं तो भी इसमें सन्देह नहीं कि मूलरूप में सांख्य की जड़ें उप-निषदों में निहित हैं। किन्तु इस विषय में भी विभिन्न मत उभर कर सामने आते हैं।

बाल गंगाधर तिलक ने स्वरचित गीतारहस्य में यह विचार व्यक्त किया है कि सांख्यीय विचार-का स्रोत उपनिषदों में खोजना चाहिये।

किन्तु गार्वे सांख्य को "किसी विशिष्ट महापुरुष के ही मस्तिष्क की उपज' मानते हैं (द्र. की, थ सांख्य सिस्टम, पृ. ५८)। याकोबी भी इसी विचार के अनुयायी हैं, साथ ही उनकी यह भी धारण है कि मध्य (ईश०, कठ, श्वेता०, मुण्डक तथा महानारायण) तथा नवीन (प्रश्न, मैत्रायणीय तथा माण्डूक्य) उपनिषदें सांख्य की विचारधारा से प्रभावित हैं, जो कि प्राचीन (वृहदारण्यक, छान्दोग्य) उपनिषदों के पश्चात् अस्तित्व में आ चुकी थीं। उनके मत में सांख्य के जीव (पुरुष) प्राचीनतर उपनिषदों के विज्ञान-मय आत्मा से विकसित हुए हैं। किन्तु तात्त्विक भेद यह है कि इन जीवों को अनादि तथा अनन्त मान कर इनको ब्रह्म से उत्पन्न तथा उसी में लीन हो जाने वाले तत्त्वों के रूप नहीं माना, जबकि सांख्यों की 'बुद्धि' याज्ञवल्क्य के 'विज्ञानघन' आत्मा का ही रूपान्तर है। सांख्य-धारा का एक और महत्त्वपूर्ण सिद्धान्त मानव जीवों तथा अन्य अभौतिक तत्त्वों के नानात्व तथा उनकी व्यक्तिगत अमरता के रूप में प्रकट हुआ। याकोबी के मतानुसार छान्दो (६.२) में प्रतिपादित 'सत् अपने तीनों घटकों (तेज, आप: तथा अन्न) सहित भौतिक पदार्थ हैं, जो सांख्य के तीन गुणों के आधारभूत तत्त्व हैं।

किन्तु कीथ ने इस मत का निराकरण इस युक्ति से किया है कि सांख्य को विशुद्ध, अमिश्रित भौतिकवादी विचारधारा से विकसित नहीं माना जा सकता। [इसका उदय ऐसे भौतिकवाद से मानना पड़ेगा, जिसका पूरक अध्यात्मवाद रहा होगा (सां. सिस्टम, पृ. २१–२२)।

कीथ के अनुसार सांख्य के महत्, अहंकार आदि विशिष्ट तत्त्व नहीं, अपितु उनके पूर्वलक्षण ही उपनिषदों में पाए जाते हैं। और यह पूर्वलक्षण भी सर्वप्राचीन वृहदारण्यक, छांदोग्य आदि में उपलब्ध नहीं होते, अपितु बाद में कठ, श्वेताश्वर आदि में ही प्राप्त होते हैं। यदि सांख्य-सिद्धान्त कठ, श्वेताश्वर प्रभृति सेश्वर उपनिषदों से भी विकसित हुआ था, तो भी सांख्यदर्शन आरम्भ से ही निरीश्वरवादी ही था (सां. सि. पृ. ५६,६०)।

किन्तु कीथ के कथन में 'वदतोव्याघात' दोष पाया जाता है। जब सांख्यसिद्धान्त कठ-प्रभृति से क्रमशः विकसित हुआ तो उसके सर्वथा विपरीत मार्ग पर चल निकलने का कारण तो बताना ही पड़ेगा। किन्तु ऐसे किसी कारण का कोई संकेत नहीं मिलता। अतः स्वाभाविक यही प्रतीत होता है कि आरम्भ में सांख्य सेश्वर ही था। यही कारण है कि न केवल भागवत, विष्णुपुराण तथा अन्य पुराणों में वर्णित सांख्य ही सेश्वर है, अपितु महाभारत में भी मूल सांख्य-सिद्धान्त सेश्वर ही हैं। डाह्लमान ने सांख्य के सम्बन्ध में एक भिन्न विचार व्यक्त किया है। वह कहता है कि वीरगाथाकाव्य में सांख्यदर्शन का प्राचीनतम रूप देखने को मिलता है जैसा कि डायसन (गेशिश्टे देर फिलॉसोफी १,३,२१ से आगे) हॉप्किन्स (ग्रेट एपिक, पृ० ६७) प्रभृति ने स्वीकार किया है। तथा वे वीरगाथाकाव्य को पूर्वपाणिनीय काल में पूर्ण हो चुका मानते हैं। कीथ ने उनके इस विचार का किसी विश्वसनीय साक्ष्य के अभाव के कारण निराकरण कर दिया है (वैदिक धर्म और दर्शन, भाग २, पृ० ६७२)। किन्तु डा० आद्याप्रसाद ने

कीथ के इस निराकरण का विरोध करते हुए यह दर्शाने का प्रयास किया है कि "महाभारत अपने वर्तमान में षष्ठी शताब्दी ई. पू. में उद्भूत बौद्धधर्म से पूर्व का है, और उसमें उपलब्ध सांख्यदर्शन का विवरण भी बौद्धधर्म के आविर्भाव से पर्याप्त पूर्व का है" (सां. द. ऐ. रूप. पृ० २३–२४)। हम इस स्थापना से सर्वथा सहमत हैं।

डाह्लमान के अनुसार भारतीय दर्शन की प्रथम अवस्था सर्गप्रक्रिया से सम्बद्ध उन ब्राह्मणवचनों में खोजनी चाहिये, जिनमें वास्तविक स्रष्टा के अतिरिक्त किसी अन्य तत्त्व का भी अनुमान लगाया जा सकता है। उसके अनुसार उपनिषदों की प्राचीनतम विचारधारा में एक ओर तो हमें आत्मा के विषय में ज्ञान प्राप्त होता है, तो दूसरी ओर उनके विषय में भी जो आत्मा नहीं हैं, और दुःखमय हैं। तथा अधिकतर दार्शनिक रूप में यही विचार ब्रह्मविषयक सिद्धान्त के रूप में प्रकट हुआ जिसके पार्श्व में वह प्रकृति भी अवस्थित है, जिसमें विचार एवं कर्म का समस्त जगत् ही उन्डेल दिया गया है, जबकि ब्रह्म की सृष्टि की प्रत्येक क्रिया तथा विचार से अछूता रखा गया है। निर्वाण की प्राप्ति सभी प्रकार की भावनाओं के शमन तथा प्रत्येक अनुभवगम्य ज्ञान के निरास से सम्बद्ध है। इसी द्वैतवादी आधार पर के एक ओर तो सांख्य का प्रवर्तन मानते हैं तो दूसरी ओर वेदान्त का। संसार की वास्तविकता को अनुभव करने वाले विचारकों के लिये यह विचार असह्य हो उठा कि व्यक्ति की सत्ता कुछ भी नहीं और जो कि समष्टिरूप एक आत्मा वास्तविक सत्तावान् है, जो अनिर्वचनीय रूप में प्रकृति के सम्बन्ध में आने पर बुद्धि और अहङ्कार द्वारा असंख्य रूप धारण कर लेता है, जिनकी अपनी कोई सत्ता नहीं है, फिर भी उनकी सर्वव्यापकता तथा अपरिसीमता बराबर बनी रहती है'। इस गोरखधन्धे से निकलने के लिये वस्तुवादी सांख्य विचारकों ने असंख्य आत्माओं (पुरुषों) को मान्यता देना ही श्रेयस्कर समझा (द्र. कीथ वैदिक-धर्म०, भाग २, पृ. ६७२–७४)। किन्तु डाह्लमान जहां एक ओर प्रकृति के स्वतन्त्र रूप के विकास पर आवश्यकता से अधिक बल देता है, वहाँ दूसरी ओर केवल प्रकृति से उत्पन्न होने वाले जगदात्मा के रूप में ईश्वर के स्वरूप पर भी जोर देता है और इस तरह आत्मा के पार्श्व में प्रकृति को इस प्रकार खड़ा करता है जैसे वह स्वयं समस्त दृश्यमान जगत् की सत्ता की व्याख्या करने में समर्थ सत्ता हो। किन्तु उपनिषदों के सामान्य सिद्धान्त के विषय में बादरायण की व्याख्या ही ग्राह्य है कि ब्रह्म एक ऐसी सत्ता है जिस पर प्रकृति आश्रित है, किन्तु भ्रमात्मक नहीं है तथा जीवात्मा है, जो उपनिषदों के अनुसार अन्ततः ब्रह्म में लीन हो जाते हैं। किन्तु ज्ञान के द्वारा ब्रह्म में लीन होने से पूर्व वास्तविक स्वतन्त्र सत्ता रखते हैं (तु, डायसन, गेशिश्टे देर फिलॉसोफी १,३, २५९ तथा आगे; कीथ, वैदिकधर्म भाग २, पृ. ६७४)।

किन्तु कीथ का यह विचार सन्देहास्पद है कि सांख्य का क्रमिक विकास परवर्ती कठ और श्वेताश्वत्तर आदि उपनिषदों में ही दृष्टिगोचर होता है। हम देखेंगे कि बृहदारण्यक तथा छांदोग्य० में भी सांख्य के कुछ तत्त्वों के पूर्व लक्षण दृष्टिगोचर होते हैं। कठ तथा श्वेताश्वतर में तो सांख्य-सिद्धान्त पर्याप्त विकास को प्राप्त हो चुका है।

सांख्य के अनुसार प्रकृति और पुरुष मूलतत्त्व हैं। जैसा कि ऊपर देख चुके हैं पैंगिरहस्य-ब्राह्मण के अनुसार ऋग्वेद के 'द्वा सुपर्णा' मन्त्र (ऋग्वेद १, १६४-२०) में दो सांख्यीय तत्त्वों प्रकृति तथा पुरुष का संकेत मिलता है। इन में से 'प्रकृति' शब्द का प्रयोग किसी प्राचीन उपनिषद् में नहीं हुआ। (बृहदा० १, ४, ६) में केवल संकेत किया गया है कि यह जगद् केवल 'अन्न" और "अन्नाद' का ही बना हुआ है जहाँ 'अन्न' से सोम तथा 'अन्नाद' से अग्नि अभिप्रेत है। किन्तु इन्हीं अस्पष्ट शब्दों की व्याख्या (मैत्रायणीय० ६, १०) में 'भोग्य' और 'भोक्ता' की गई है 'तस्मात् त्रिगुणं भोज्यं, भोक्ता पुरुषोऽन्तःस्थः"।

(श्वेता० ४, १०) में तो प्रकृति को 'माया' भी कह दिया गया है तथा महेश्वर को मायी—मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम्'। यही मायावी महेश्वर समस्त विश्व का स्रष्टा है और दूसरा (जीव) माया से निरुद्ध होकर रहता है (वही ४, ९)। इस प्रकार प्रकृति शब्द का प्रयोग करते हुए भी यहां वेदान्त के सिद्धान्त का ही प्रतिपादन किया गया है, सांख्य का नहीं। 'माया' का सांख्य से दूर का भी सम्बन्ध नहीं। इसी 'माया' को 'देवात्म-शक्ति' (श्वेता० १, ३) भी कहा गया और प्रकृति को 'अव्यक्त' नाम दिया गया है जो स्पष्ट साख्यीय पारिभाषिक शब्द है (बृहदा० १, ४, ७. ५) में उत्पत्ति से पूर्व जगत् को 'अव्याकृत' कहा गया है, जो सांख्य में मूलप्रकृति की साम्यावस्था का नाम है। (कठ-१३, १०-११; २, ३, ७-८) में प्रकृति को 'अव्यक्त' शब्द से अभिहित किया गया है—

'महतः परमव्यक्तमव्यक्तात् पुरुषः परः" प्रकृति के लिये यह शब्द पश्चाद्वर्ती उपनिषदों में बहुत प्रयुक्त हुआ है। (श्वेता० १, १०; ६, १६) में प्रकृति को 'प्रधान' भी कहा गया है जो सांख्य में अत्यन्त प्रचलित है। मैत्रायणीय उपनिषद् तो बहुत पीछे की मानी जाती है तथा सांख्य के अत्यन्त विकसित रूप को प्रमाणित करती है, 'प्रधान' शब्द का प्रयोग करती है। किन्तु यहां भी 'प्रधान' या "प्रकृति" को सांख्य के समान स्वतन्त्र सता न मानकर वेदान्त कैं सिद्धान्त के अनुरूप ही ब्रह्म की कृति माना गया है। अन्नकामेनेदं प्रकल्पितं ब्रह्मणा' (मैत्राय ६, १२) शङ्कराचार्य के अनुसार (ब्रह्म० शां० भा० १,४,५) ही किसी समय (कठ १,३, १५) के वचन—अशब्दमस्पर्श की व्याख्या प्रकृतिपरक की जाती थी। तत्त्वसमास में इस की ऐसी ही व्याख्या उपलब्ध होती है।

प्रकृति से विकसित तत्त्वों का भी उपनिषदों में उल्लेख मिलता है। (श्वेताश्व० ६, १०) में कहा गया है—

"यस्तूर्णनाभ इव तन्तुभिः प्रधानजैः स्वभावतो देव एकः स्वमावृणोत्।" तन्तुओं से ऊर्णनाभ (मकड़ी) के समान उस एक देव ने स्वयं को प्रधान से उत्पन्न तत्त्वों से ढक लिया (तु० श्वेताश्व० ५, ३; ४, १०)।

(कठ १ ३, १०) में बुद्धि को मन से परे तथा महान् आत्मा (महत्तत्त्व) को बुद्धि से परे कहा गया है। यहां बुद्धि और महत्-तत्त्व में स्पष्ट अन्तर किया गया है जबकि (सांख्य-सूत्र १, ६१; सां० कारिका २२) के अनुसार प्रकृति से महान् की उत्पत्ति होती है।

यहां 'महान्'=बुद्धि। शङ्कर ने यहां उपनिषद् के 'महान्' शब्द का अर्थ हिरण्यगर्भ किया है, क्योंकि समस्त प्राणियों की बुद्धि का प्रत्यगात्मभूत होने से आत्मा महान् है अर्थात् 'अव्यक्त' से सर्वप्रथम उद्भूत तत्त्व हिरण्यगर्भ ही है; जो महान् आत्मा बोधाबोधात्मक है वह बुद्धि से भी परे है। सांख्यीय बुद्धि का प्रकृति की प्रथम विकृति के रूप में विकास निश्चय ही (कठ १, ३, ११) में अव्यक्त से महान् आत्मा के विकास में अन्तर्हित है (द्र० कठ० २, ३, ७; गीता० ३, ४२)। यह अव्यक्त तत्त्व शब्द स्पर्श, रूप, रस, गन्ध से रहित अनादि, अनन्त, निश्चल (आत्मा ? प्रधान ?) तत्त्व है, जिसे जानकर पुरुष मृत्यु के मुख से छूट जाता है। इस में सन्देह नहीं कि इस विकासक्रम में बुद्धि की मूल-भावना ब्राह्माण्डिकीय भावना है। किन्तु सांख्य जैसे निरीश्वरवादी दर्शन में ब्रह्माण्डीय बुद्धि का कोई स्थान नहीं हो सकता था, क्योंकि उसके लिये ब्रह्माण्डीय पुरुष की कल्पना अपेक्षित थी। अतः सांख्य ने उस विशाल, असीम भावना को त्याग कर सीमित, संकुचित भावना का आश्रय लेकर उपनिषदीय 'महान्'—आत्मा को नवीन अर्थ प्रदान करके अपने सिद्धांत में टाँक लिया।

बुद्धि के अनन्तर विकसित तत्त्व को सांख्य ने 'अहंकार' का नाम दिया है। इस शब्द का प्रयोग (छान्दो० ७, २५) में व्यक्तिगत जीव प्रत्यगात्मा) ('मैं')" के लिये किया गया है—इसकी व्याख्या नहीं की गई। प्रश्न (४. ८) में 'अहंकार' शब्द सांख्यीय अर्थ में ही प्रयुक्त हुआ है। वेदान्त में मन, बुद्धि, अहंकार तथा चित्त को अन्तःकरण माना गया है, यद्यपि अहंकार और चित्त का बुद्धि तथा मन में हीं अन्तर्भाव कर लिया जाता है। तो भी प्रश्नोपनिषद् में जो गद्यात्मक उपनिषदों में सर्वप्राचीन मानी जाती हैं तथा सांख्यीय तत्त्वों का स्पष्ट प्रतिपादन करती प्रतीत होती है सूक्ष्म शरीर को "सङ्कल्पाहङ्कार-समन्वित" कहा गया है (५, ८), जहां 'अहङ्कार' निश्चय ही सांख्यीय अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। सांख्य का 'सूक्ष्म' शरीर भी जिन १८ तत्त्वों से युक्त होकर संसार में आवागमन करता है, उनमें अहङ्कार भी एक अनिवार्य तत्त्व है। अहङ्कार के कारण ही प्रत्येक पुरुष स्वयं को दूसरों से भिन्न समझता है और समस्त सांसारिक क्रियाकलाप का उत्तरदायित्व अपने ऊपर लेकर संसार में महत्त्वपूर्ण व्यक्तिगत भूमिका का निर्वाह करता है। (मैत्रायणीय० ६, ५) में प्रजापति के शरीर की तीन चेतनावृत्तियों का उल्लेख किया गया है, जिनमें अहङ्कार भी है। यह बहुत पीछे की कृति मानी जाती है तथा सांख्य शब्दावली का प्रचुर प्रयोग करती है। उपनिषद में यह भी ब्रह्माण्डीय तत्त्व ही है किन्तु सांख्य ने इसे व्यक्ति तक ही सीमित देखा है। मुख्यतः इसी एक तत्त्व के कारण सांख्य को औपनिषदिक अद्वैतवाद से पृथक् त्रैतवाद या द्वैतवाद का नवीन मार्ग स्वीकार करना पड़ा। (सां० का १८) में पुरुषबहुत्व की सिद्धि के जो हेतु प्रस्तुत किये गए हैं, वे सभी अहङ्कार पर आश्रित हैं। प्रत्येक व्यक्ति अपने-अपने जन्म, मरण, इन्द्रिय-व्यवस्था तथा प्रवृत्तियों को अन्य व्यक्तियों से पृथक् अनुभव करता हुआ 'यह मेरा है' इस अभियान से आक्रान्त रहता है। अतः दूसरों से प्रत्येक बात में भेद का अनुभव करता है। इस अनुभव-जन्य तथ्य की सांख्य के वस्तुवादी आचार्य अवहेलना नहीं कर सकते थे। अतः उनको पुरुषबहुत्व का सिद्धान्त स्वीकार करना ही पड़ा।

(कठ० १, ३ १०) में तो इन्द्रियों से परे (श्रेष्ठः 'सूक्ष्म' {शङ्कर}) "विषयों" को और "विषयों"[२]
से 'परे' मन को कहा गया है । किन्तु वहीं अन्यत्र (२ ३ ७ में) इन्द्रियों से 'परे' मन को बताया गया
है। बीच के "विषयों" को उड़ा दिया गया है । किन्तु यदि विषय इन्द्रियों से 'सूक्ष्म' हैं, तो वागिन्द्रिय
का "विषय" के स्थान पर 'मन में" उपसंहार करने की बात क्यों कही गई है ? "यच्छेद् वाङ्मनसी
प्राज्ञः (कठ १, ३, १३)।

कीथ ने इसका अर्थ यह किया है—"In Concentration, therefore, speech with mind
is to be restrained in the knowledge-self, that is intellect..." (Samkhya System,
C. 9) जो ठीक नहीं है ।

कठ के इस वर्णन में अहङ्कार की चर्चा नहीं की गई । जबकि सांख्य में बुद्धि और मन के बीच
अहङ्कार का एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण तत्त्व ही नहीं है, अपितु अपने सात्त्विक अंश में मन-सहित ग्यारह
इन्द्रियों का उपादान कारण भी है, तो दूसरी ओर अपने तामस अंश से पञ्च तन्मात्राओं का भी
उपादान कारण है । रजोगुण दोनों प्रक्रियाओं में सहायता प्रदान करता है ।

मन का कार्य इन्द्रियों द्वारा विषयों को प्राप्त करके उनके विषय में अपने संकल्प-विकल्पों को
अहङ्कार के माध्यम से बुद्धि तक पहुंचाना है, ताकि वह संकल्प-विकल्पों के विषय में पुरुष के चैतन्य के
प्रकाश में हनोपादानोपेक्षा-सम्बन्धी अन्तिम निर्णय कर सके । इन्द्रियों की सहायता के बिना भी मन
संकल्प-विकल्प करता रहता है, और इस प्रकार मानस प्रत्यक्ष के लिए अन्तःकरणीय इन्द्रिय ही कहलाता
हैं । यह ज्ञानकर्मोभयात्मक इन्द्रिय है । (सां. का. २७) । सात्त्विक अहङ्कार से मन के अतिरिक्त पाँच
ज्ञानेन्द्रियाँ तथा पांच कर्मेन्द्रियाँ उत्पन्न होती हैं, जिनकी चर्चा प्रायः सभी उपनिषदों में की गई है ।
वेदान्त में इन्द्रियों को महाभूतों से उत्पन्न माना गया है (कठ. २, ३, ६ पर शांकर० भा०) । किन्तु
जैसे हम ऊपर देख चुके हैं कठ. (१, ३, १०) में रूपादि विषयों को चक्षुः आदि इन्द्रियों से सूक्ष्म कहा
गया है । किन्तु वहीं (२, ३, ७ में) मन को इन्द्रियों से सूक्ष्म बताया गया है । इन्द्रियों से सूक्ष्म तत्त्व के
रूप में "विषयों" का प्रतिपादन अन्यत्र कहीं नहीं किया गया । सांख्य में तो ऐसी बात की चर्चा ही नहीं
की गई । बहुत सम्भव है कि रूप, रस आदि 'विषय' ही सांख्य की "रूपतन्मात्रा, रसतन्मात्रा" आदि का
आधार बने हों । कठ. उपनिषद् (१, ३, ४) में इन्द्रियों के अश्वों के रूप में वर्णित किया गया है और
विषयों को उनके "गोचर" (क्षेत्र 'मार्ग'—शङ्कर) । इन्द्रियों के द्वारा ही आत्मा विषयों को 'भोगता' हुआ
अपने को 'भोक्ता' मान लेता है । जब बुद्धिरूप सारथि (कठ. १, ३, ३) असंयत मन से युक्त होता है,
तो उसकी इन्द्रियाँ भी सारथि के अधीन दुष्ट घोड़े के समान असंयत हो उठती हैं । (कठ. १, ३, ५ तु.
गीता ३ ६) ।

प्रश्न उपषिद् के चतुर्थ प्रश्न में कहा गया है कि इन्द्रियों के मन में लीन हो जाने पर स्वप्नावस्था
होती है और सुषुप्ति की अवस्था में मन भी 'तेजस्' में प्रविष्ट हो जाता है । इन्द्रियों के मन में प्रविष्ट
होने की बात छान्दो. (६, ८, ६) में पहले ही कह दी गई थी । कठ. (१, ३, १३) में वाणी का मन में
उपसंहार करने का निर्देश दिया गया है, जहाँ वाणी अन्य सभी इन्द्रियों का उपलक्षण है (शां. भा.) ।

यद्यपि सांख्य में इस सब की चर्चा नहीं की गई तो भी इन्द्रियों तथा मन का परस्पर सम्बन्ध वहां भी वेदान्त में प्रतिपादित सम्बन्ध के समान ही वर्णित है।

तन्मात्राओं का उल्लेख भी यद्यपि अतिप्राचीन उपनिषदों में नहीं किया गया, तो भी पर्याप्त प्राचीन प्रश्न. (४, ८) में उस विषय की स्पष्ट चर्चा की गई है 'पृथिवी च पृथिवीमात्रा च' कौषीतकि. (३, ५) में 'भूतमात्रा' शब्द का प्रयोग किया गया है। यद्यपि 'तन्मात्रा' का प्रयोग नहीं किया गया, तो भी वाक् की तन्मात्रा नाम, ग्राण (=घ्राण) की तन्मात्रा गन्ध, चक्षु की रूप, श्रोत्र की शब्द, जिह्वा की अन्नरस, हाथों की कर्म, शरीर की सुखदुःख, उपस्थ की आनन्द तथा उत्पत्ति, पांवों की इत्या (गति) तथा प्रज्ञा की बुद्धि का वर्णन है। किन्तु मैत्रायणीय (३, २) में तो स्पष्ट 'तन्मात्रा' शब्द का ही प्रयोग किया गया है। यद्यपि यहां कर्मेन्द्रियों का प्रतिपादन कुछ भिन्न प्रकार से किया गया है तो भी यह स्पष्ट है कि यहां इन्द्रियों के शब्द, स्पर्श प्रभृति, "विषयों को ही उनकी तन्मात्रा कहा गया है। सां. का. (३८) में स्पष्ट ही पञ्चतन्मात्राओं को पञ्चमहाभूतों की प्रकृति कहा गया है। उपनिषदों में पृथिवी आदि के साथ 'मात्रा' शब्द के प्रयोग से प्रतीत होता है कि स्थूल भूतों का रूप मिश्रित माना जाता था। सृष्टि के त्रिवृत्करण का सिद्धान्त तो छान्दो. (६, ३) में प्रतिपादित किया गया है; बाद के वेदान्त में इसे ही पञ्चीकरण का उपलक्षण मान लिया गया। सांख्य में इसका कोई संकेत नहीं मिलता। वहां तो प्रत्येक महाभूत उसके त्रिगुणात्मक रूप, रस, गन्ध प्रभृत्ति की तन्मात्राओं से पृथक्-पृथक् उत्पन्न होता माना जाता है।

दश इन्द्रियां, पञ्च प्राण, मन तथा बुद्धि ये सत्रह तत्त्व मिलकर वेदान्त का लिंग' —शरीर बनाते हैं।

'लिङ्ग' शब्द का उपनिषदों में सर्वप्राचीन प्रयोग बृहदार० (४, ४, ६) में उपलब्ध होता है।

तदेव सक्तः सह कर्मणैति लिङ्गं मनो यत्र निषक्तमस्य।
प्राप्यान्तं कर्मणस्तस्य यत्किञ्चेह करोत्ययम्॥
तस्माल्लोकात्पुनरैत्यस्मै लोकाय कर्मणे······

अर्थात्—इसका लिंग अर्थात् मन जिसमें अत्यन्त आसक्त होता है, उसी को यह कर्म-सहित प्राप्त करता है। इस लोक में यह जो कुछ करता है, उस कर्म का फल प्राप्त करके उस लोक से कर्म करने के लिये इस लोक में पुनः आ जाता है·········.' यद्यपि यहां उपनिषद् में 'लिंग' शब्द की स्पष्ट व्याख्या नहीं की गई और इसलिये इसके अभिप्राय के विषय में विद्वानों में मतभेद पाया जाता है (द्र. कीथ. सां. सिस्टम, पृ० १६), तो भी लिंगशरीर के जो लक्षण बाद में किये गए, उनकी मुख्य विशेषता इस श्लोक में स्पष्ट झलक रही है। लिंग शरीर कर्मवाहक का काम करता है और यहां इसी का संकेत किया गया है। कठ. (२, ३, ८) में 'अलिंग' शब्द का प्रयोग 'पुरुष' के विशेषण के रूप में किया गया है। शङ्कराचार्य ने इसे लिंगशरीर-रहित ही माना है—तल्लिङ्ग बुद्ध्यादि, तदविद्यमानस्येति सोऽयमलिंग एव।"

मैत्रायणीय० (६, १०) में 'लिंग' शब्द सांख्य के अर्थ में ही प्रयुक्त हुआ है—

"प्राकृतमन्नं त्रिगुणभेदपरिणामित्वान्महदाद्यं विशेषान्तं लिङ्गम् ।"

तु. सां. का (४१)···"महदादिसूक्ष्मपर्यन्तं । संसरति निरुपभोगं
भावैरधिवासितं लिङ्गम् ।"

अर्थात्—'महत्तत्त्व से लेकर सूक्ष्म (तन्मात्राओं) तक (के १८ तत्त्वों का बना हुआ) भोग-रहित, (धर्माधर्म आदि) भावों से युक्त लिंग-शरीर गमनागमन करता रहता है।'

सांख्य के लिंग-शरीर के १८ अवयव ये हैं—दश इन्द्रियाँ, पांच तन्मात्राएँ, मन, अहङ्कार तथा बुद्धि। वेदान्त के पाँच प्राणों के स्थान पर सांख्य ने पञ्च-तन्मात्राओं को रखा है। वेदान्त में तन्मात्राओं को कहीं कोई स्थान नहीं दिया गया। सांख्य में तो लिंग शरीर का वही स्थान है, जो उपनिषद् में "पुरुष" का है। (कठ० २, १, १२)

वाचस्पति मिश्र ने सांख्यतत्त्वकौमुदी में लिंग (सूक्ष्म)-शरीर की व्याख्या करते हुए सत्यवान् के विषय में महाभारत में कहे गये वचनों को उद्धृत किया है। 'अंगुष्ठमात्रं पुरुषं निश्चकर्ष यमो बलात्।' सांख्य तथा वेदान्त दोनों लिंगशरीर (सूक्ष्मशरीर) से एक ही प्रयोजन सिद्ध करते हैं। इसी सूक्ष्म-शरीर के द्वारा पुरुष संसार में विभिन्न योनियों में संसरण करता रहता है, क्योंकि इसी में धर्म-अधर्म, ज्ञान-अज्ञान, वैराग्य-अवैराग्य, ऐश्वर्य-अनैश्वर्य सभी संगृहीत रहते हैं। इन्हीं के अनुसार, 'लिंग' से घिरा हुआ 'पुरुष' संसार में विविध योनियों में नाना भोग भोगता है। यह "लिंग" तन्मात्राओं (अविशेषों) या (विशेषों =सूक्ष्म शरीरों के) बिना निराश्रय नहीं रह सकता। मैत्रायणीय० (६, १९) में कहा गया है—

अचित्तं चित्तमध्यस्थमचिन्त्यं गुह्यमुत्तमम् ।
तत्र चित्तं निधायेत तच्च लिङ्गं निराश्रयम् ॥

'चित्त में अवस्थित चित्तरहित वह, जो अचिन्त्य, गुह्य, तथा सर्वोत्तम है, उसी में चित्त को लगावे, वही निराश्रय लिंग है।" इससे परस्पर आदान-प्रदान स्पष्ट प्रकट होता है। प्रकृति तथा इसका समस्त प्रपञ्च त्रिगुणात्मक कहा गया है। सत्त्वगुण शुक्लवर्ण का, रजोगुण रक्तवर्ण का तथा तमोगुण कृष्णवर्ण का है। इन तीनों वर्णों की चर्चा छान्दों. (६, ४) में की गई है। अग्नि का जो रक्तरूप है, वह तेज का है, जो शुक्लरूप है, वह जल का है और जो कृष्ण रूप है, वह अन्न का है। इसी प्रकार आदित्य, चन्द्रमा तथा विद्युत् के विषय में भी कहा गया है। वास्तव में ये तीनों रूप सत्य हैं, विकार तो केवल नाममात्र के हैं। विद्वानों का विचार है कि तीन गुणों के भिन्न-भिन्न रूपों की कल्पना के मूल में यही श्रुति निहित है। कठ. (४, ५) में तो सां. का. की प्रथम कारिका ही अपने मूल रूप में विद्यमान है। श्वेताश्व—(५, ७) में तो तीनों गुणों का स्पष्ट उल्लेख किया गया है।

स विश्वरूपस्त्रिगुणस्त्रिवर्त्मा
प्राणाधिपः सञ्चरति स्वकर्मभिः ।"

वह त्रिगुणात्मक, तीन मार्गों वाला विश्वरूप, प्राणी का स्वामी, अपने कर्मों के सहित संसार में विचरता है।"

अतः यद्यपि कठ तथा श्वेताश्व० में सांख्य के मूलतत्त्वों का प्रतिपादन किया गया है तो भी वहां प्रकृति की स्वतन्त्र सत्ता रहते हुए भी उसका नियन्ता विश्वकृत, विश्ववेत्ता, आत्मयोनि, प्रधान तथा क्षेत्रज्ञ (जीव) का स्वामी तथा गुणेश्वर, ज्ञानस्वरूप, परमेश्वर माना गया है जो समस्त संसार की स्थिति, मोक्ष तथा बन्धन का हेतु है। (श्वेता० ६१६) मैत्रायणीय, (३,५) में न केवल तीनों गुणों की विशेषताएं बताई गई हैं, अपितु रुद्र, ब्रह्मा तथा विष्णु के क्रमशः तामस, राजस तथा सात्त्विक स्वभावों का बीज भी इन्हीं गुणों में निहित माना गया है (मैत्रायणीय, ५, २)। पुरुष इन तीन गुणों को अव्यक्त मुख मे भोगता है (वही. ६, १०)। इतना ही नहीं। श्वेता. (१.४-५) में तो सांख्यकारिका में वर्णित सभी सांख्यीय तत्त्वों का एकत्र परिगणन करके न केवल सांख्यसिद्धान्त के अत्यन्त विकसित रूप से परिचय का प्रमाण ही दिया है, अपितु सांख्यकारिका की (४६ से ५१) विवादास्पद कारिकाओं की आधारभित्ति भी प्रस्तुत कर दी गई है। श्वेताश्वर में तो इस प्रत्ययसर्ग का संकेतात्मक वर्णन ग्रन्थ के आरम्भ में किया गया है, जबकि सांख्य-कारिका में बुद्धि के विषय में पूरा विवरण देने के पश्चात् पुनः प्रत्ययसर्ग की भिन्न प्रकार से व्याख्या के औचित्य के विषय में सन्देह किया जा सकता है (कीथ, सांख्य सिस्टम, पृ० ६६-६७)। इस विचार में विश्वास के कारण हैं कि इन औपनिषदिक कारिकाओं के ही आधार पर सांख्यारिका में समानान्तर कारिकाओं का समावेश किया गया है। इनमें अनेक तत्त्व ऐसे हैं, जिन का सांख्य सिद्धान्त से प्रकट में कोई सम्बन्ध प्रतीत नहीं होता और इस संख्यात्मक तत्त्वों के स्वरूप के विषय में उसी प्रकार मतभेद है जैसे कि 'चत्वारि शृङ्गा' (ऋग०४,५८,३) के विषय में। सां. का. के रचयिता (प्रक्षेप्ता ?) ने इस अस्पष्टता का लाभ उठाकर इनका सांख्यकारिका में समावेश करके इन रहस्यात्मक तत्त्वों की सहायना से रचना के गौरव को बढ़ाने की चेष्टा की है।

सांख्य का पुरुष नित्य, ज्ञानस्वरूप (चिद्रूप), साक्षी, केवल, मध्यस्थ, द्रष्टा तथा अकर्ता है (सां. सू. ५,६५-८. किन्तु यह आनन्दस्वरूप नहीं (सां. सू. ५, ६६)। उपनिषदों में आत्मा के स्वरूप का वर्णन किया गया है उसे द्रष्टा, श्रोता, मन्ता, विज्ञाता (बृहदार० ३, ४, २), अन्तर्यामी, (बृहदा० ३,७:२३): अद्वय (वही० २, ४,१४), सत्य का सत्य (वही. २, ३, ६) कहा गया है। 'पुरुष' का सर्वप्राचीन प्रयोग ऋग्० (१०,१६०) में हुआ है, जहां वह न केवल जगत्स्रष्टा है अपितु जगत् का त्रैकालिक रूप पुरुषमय ही है (पुरुष अवेदं सर्वम् यद्भूतं यच्च भव्यम् (वही २)। धीरे-धीरे वैदिक ऋषियों ने व्यक्ति से आगे बढ़कर एक भावात्मक सत्ता का प्रतिपादन किया, जो सत्स्वरूप है (ऋग् ६,४४६; छान्दो० ६,२,१) वह परमतत्त्व ही जीवात्मा रूप में अग्नि, जल तथा पृथिवी रूपी देवताओं में प्रविष्ट हुआ है (छान्दो ६. ३,२)। वह परम तत्त्व पारमार्थिक दृष्टि से जीव से भिन्न नहीं है (तत्त्वमसि' छान्दो० ६,८-१६)। गहन; गूढ, बुद्धिरूपी गुहा में अवस्थित उस परमतत्त्व को इन्द्रियों से देखा नहीं जा सकता, केवल अध्यात्मयोग से जाना जा सकता है (कठ० २,२, वह धर्म, अधर्म, कार्य-कारण रूप प्रपञ्च से पृथक् कठ० १, ,४) अक्षर, अज, नित्य, शाश्वत तथा अनादि तत्त्व (कठ० १,२,१८), अणु से अणुतर महान् से महत्तर

(कठ० १, १२, २०; छान्दो० ३ १४, ३; श्वेताश्व ३, ६; ईशा ४, ५), सर्वव्यापक (कठ० १,२, २२) तत्त्व है, जिसे ब्रह्म कहा गया है। उसके ब्रह्माण्डीय रूप के अतिरिक्त उसकी सत्ता व्यक्ति के भीतर जीवात्मा के रूप में भी विद्यमान है, जो प्राणी के हृदयपुण्डरीक में अवस्थित है। मोटे रूप में उसे "अंगुष्ठमात्र पुरुष" कहा गया है—

"अंगुष्ठमात्रः पुरुषो मध्य आत्मनि तिष्ठति।
ईशानो भूतभव्यस्य न ततो विजुगुप्सते एतद्वै तत्॥

(कठ० २,१,१२)

जो अंगुष्ठमात्रपरिमाण का पुरुष शरीर के मध्य में स्थित है, वह भूत, भविष्यत् तथा वर्तमान का शासक है। जो उसे जानता है वह घृणा नहीं करता या विक्षुब्ध नहीं होता। वह धूमरहित ज्योति के समान है (वही १३)। वही भोक्ता, भोग्य तथा प्रेरक है (श्वेता० १,१२) वह माया से सन्निरुद्ध मायावी है (वही ४,९), जिसके अवयवों से यह समस्त जगत् व्याप्त है (वही ४,१०)।

सांख्य का पुरुष प्रकृति से सर्वथा स्वतन्त्र तथा असम्बद्ध तत्त्व है, अज्ञानवशात् स्वयं को 'भोक्ता तथा 'कर्ता' मान लेता है।

'गुणकर्तृत्वेऽपि तथा कर्तेव भवत्युदासीनः।'

(सां० का० २०)

"तथा प्राकृतिक गुणों का कर्ता होने पर भी उदासीन (पुरुष) कर्ता का प्रतीत होता है।" वास्तव में वह साक्षी अकर्ता, मध्यस्थ, द्रष्टा तथा केवल (प्रकृति से असम्बद्ध) है (सांख्य का० १९)। पुरुष के चैतन्य के कारण ही अचेतन प्रकृति चेतनावती प्रतीत होती है (सां० का० २०)

"तस्मात्तत्संयोगादचेतनं चेतनावतीव लिङ्गम्।"

अतः प्रकृति पुरुष के संयोग से अचेतन (प्रकृति) चेतानवती सी प्रतीत होती है।

किन्तु श्वेता० में वह भोक्ता, विश्वकृद्, विश्वविद्, गुणेश, प्रभृति विशेषणों से अलंकृत होने के कारण वह सगुण तथा सर्वशक्तिमान् (श्वेता० ६,८) तथा गुणों का विनियोक्ता (श्वेता० ५,५) है। मैत्रायणीय में तो सांख्यसिद्धान्तों का प्रतिपादन अत्यन्त स्पष्ट रूप से किया गया है तथापि उसमें भी चेतनसत्ता को एक तथा जीवों को क्षेत्रज्ञ (मैत्रा० ५,४) कहकर शरीर में उसकी स्थिति को "बिन्दुरिव पुष्करे" (मैत्रा० ३,२) "कमल पर बूँद के समान" अर्थात् अनासक्त या अलिप्त बताया गया है। किन्तु साथ ही शरीर से सब कार्य कराने वाला भी वही 'अन्तः पुरुष ही है (३,३)। गुणसमूह से वहन किया जाता हुआ वह कलुषित, अस्थिर चञ्चल, स्पृहायुक्त, विह्वल तथा अभिमानी हो जाता है (मैत्राय० ३, २; ६ ३०); 'मैं' और "मेरे" के जाल में पक्षी के समान फंसकर तड़पता रहता है (वही० ३,२) तथा कमफलों से अभिभूत होकर विविध योनियों को प्राप्त करता है।

किन्तु, उपनिषदों में सर्वथा स्वतन्त्र सत्तावान् पुरुषों के बहुत्व को स्वीकार नहीं किया गया है। वस्तुवादी सांख्य ने सांसारिक विभिन्नता को वास्तविक स्वीकार करके अहंभाव (अहंकार) की प्रबलता तथा प्रतिव्यक्ति क्रियाकलापों तथा दुःखसुख की अनुभूतियों के भेद को देखते हुए पुरुष-एकत्व को

अव्यावहारिक तथा प्रत्यक्ष अनुभवविरोधी देखकर पुरुष बहुत्त्व का प्रतिपादन करके उपनिषदों से सम्बन्ध विच्छेद करके स्वतन्त्र मार्ग का अवलम्बन किया।

जननमरणकरणानां प्रतिनियमाद् अयुगपत्प्रवृत्तेश्च ॥
पुरुषबहुत्वं सिद्धं त्रैगुण्यविपर्ययाच्चैव ॥

(सां० का० १८)

जन्म, मरण तथा इन्द्रियों की व्यवस्था, एक साथ प्रवृत्ति के अभाव तथा गुणों के कारण पुरुषों की अनेकता सिद्ध होती है।

सांख्यीय पुरुष सांख्यदर्शन का अन्तिम चेतनतत्त्व है, जबकि उपनिषदों में ब्रह्माण्डीय चेतनसत्ता ब्रह्म को सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण माना गया है। यद्यपि सां. का. तथा सां. सू. में ब्रह्म की सत्ता को स्वीकार नहीं किया गया, तो भी महाभारत में सांख्याचार्य आसुरि ब्रह्म का प्रतिपादन करते दिखाए गए हैं।

यत् तदेकाक्षरं ब्रह्म नानारूपं प्रदृश्यते।
आसुरिर्मण्डले तस्मिन् प्रतिपेदे तदव्ययम् ॥

(म. भा. १२, २१८, १४)

वहीं जनक-पञ्चशिख ब्रह्म का प्रतिपादन करते हैं (म. भा. १२, २२१, १८)। अश्वघोष (बुद्धचरित १२, ६५) तथा चरक (शरीर० ५, १६) ने सांख्य-सिद्धान्त का वर्णन करते हुए ब्रह्म को परमगति माना है। पश्चाद्वर्ती प्रभाकर ने भी सांख्य के अनुयायियों को "ब्रह्मविदः" की संज्ञा दी है (बृहती १, १, ५; पृ० १२०)। इन सब संकेतों से प्रकट होता है कि सांख्यवादियों का एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण सम्प्रदाय ब्रह्म में विश्वास करता था।

सांख्य तथा उपनिषद् दोनों का चरम लक्ष्य सांसारिक दुःखों से मुक्ति है। किन्तु जहाँ उपनिषदों में मोक्ष का स्वरूप सच्चिदानन्द स्वरूप की प्राप्ति है, वहाँ सांख्य के अनुसार मोक्षावस्था में पुरुष को त्रिविध ताप से मुक्ति तो हो जाती है, किन्तु आनन्द की प्राप्ति नहीं होती (सां० सू० ५, ७४) 'नानन्दाभिव्यक्तिर्मुक्तिर्निर्धर्मत्वात्'—अर्थात् 'आनन्द की अभिव्यक्ति मुक्ति नहीं है', क्योंकि चेतन आत्मा धर्म रहित होता है। इसी प्रकार विशेष गुणों के उच्छेद, किसी विशेष स्थिति, विषयवासना का उच्छेदमात्र, सर्वोच्छेद, शून्यावस्था आदि इन सभी को मोक्ष नहीं कहा जा सकता (सां० सू० ५, ७५–८५)।

उपनिषदों के अनुसार भी मुक्त आत्मा को आनन्द की प्राप्ति नहीं होती, अपने आनन्दस्वरूप की प्राप्ति होती है। मोक्ष कोई ऐसी नवीन स्थिति नहीं, जिसका पहले अस्तित्व नहीं था। अपितु अनादिकाल से वर्तमान, किन्तु अज्ञानवशात् अदृश्यमान स्थिति की प्राप्ति ही मोक्ष है (द० गौड० कारिका ४, ३०)। क्योंकि सभी आत्मा आवरणशून्य, स्वभाव से निर्मल, बुद्ध तथा मुक्त हैं, वे केवल जाग जाते हैं (गौड. का. ४, ९८)। हम सभी सदा मुक्त हैं, किन्तु अज्ञानवशात् जानते नहीं हैं। जैसे पृथिवी में गड़े हुए सुवर्ण के खजाने को उस स्थान से अनभिज्ञ पुरुष उसके ऊपर चलते हुए भी नहीं जानते, उसी प्रकार यह सारी प्रजा नित्य-प्रति ब्रह्मलोक को जाती हुई भी उसे नहीं पाती, क्योंकि वह

त्पत्तिः शिवस्य महेश्वरस्य सिसृक्षावशादेव भवति । न हि स भगवान् जगन्निर्माणाय कर्म वा प्राणिविहितं प्रधानं वा कापिलमपेक्षते । अनल्पविकल्पनामूलं मायामपि सदसद्भ्यामनिर्वाच्यां न कोऽप्यनयोः स्वीकुरुते । श्रीपतिवदिमावपि मायायै द्रुह्यतः । माति प्रलये जगदस्यामिति व्युत्पत्त्या मायाशब्दो शिवपर्याय एव । रामानुजवदचेतनजगदात्मकत्वमपि भगवतस्तौ नोरीकुरुतः । भगवान् संकल्पमात्रेण स्वस्मिन् जगदाभासयति । जनाश्च जगत् ततोऽभिन्नमपि भिन्नमिव प्रतियन्ति । तेन जगता भगवान्न स्पृश्यते ऽण्वपि । यथा दर्पणे प्रतिबिम्बानि न दर्पणं विकुर्वन्ति तथैव शिवोऽपि प्रतीतिमात्ररूपेण जगता न संसृज्यते । जीवोऽयं शिवप्रतिरूपः । स्पन्दनादेव भजते शिवरूपताम् । स्पन्दनमिदं गुरुप्रतिच्छन्दनापेक्षं शिवानुग्रहाधीनं वा । मलापचयोऽयमनादिरात्मनि यदा स्पन्दते क्षरति तदैव जीवः शिवरूपतामात्मनः संजानीते । मलापाकरणं च स्पन्दशास्त्रोक्तध्यानपरिकर्मादिना साध्यम्, समाधिसाधिम्ना वा । समाधिना निश्चलध्यानेन निःस्पन्दो जीवः भगवद्रूपदर्शनात्मकतां स्वात्मनो ज्ञातुं स्पन्दने प्रभवति । मलोच्छेदोऽपि भगवदनुग्रहात्तस्मिन्नात्मार्पणादेव । नास्ति काचित् क्रिया प्रत्यभिज्ञासाध्येति न शङ्क्यम् । याह्यर्थक्रिया बाह्यरूपभिन्ना, केवलं प्रीत्यादिरूपा सा प्रत्यभिज्ञानमपेक्षते एव । यथा नायकमपरिचिन्वती काऽपि नायिका दूतीवचनात्तं परिचिनोति—न तु जनसार्थवर्तिनं पार्श्वे परिचरन्तमपि वेत्ति, तथैव स्वात्मनि विश्वेश्वरात्मना भासमानेऽपि तन्निर्भासनं तदीयगुणपरामर्शविरहसमये गुणाधिकरणाज्ञानात् नासादयतिपूर्णभावम् । यदा तु गुरुकृपाऽपारवृष्टिसृष्टचा विध्वस्तस्वात्ममलतिरस्करणीकः सर्वज्ञत्वसर्वकर्तृत्वलक्षणं परामर्शं शिष्यः स्वस्मिन् तनुते तदा पूर्णात्मतालाभो भवति । तदुक्तमभियुक्तैः—

> तैस्तैरप्युपयाचितैरुपनतस्तस्याः स्थितोऽप्यन्तिके,
> कान्तो लोकसमान एवमपरिज्ञातो न रन्तुं यथा ।
> लोकस्यैष तथाऽनपेक्षितगुणः स्वात्मापि विश्वेश्वरो
> नैवायं निजवैभवाय तदियं तत्प्रत्यभिज्ञोदिता ।।

इदं च शास्त्रं श्रीसोमनाथानन्दपादैः उदयाकरसूनु—उत्पलाचार्यप्रभृतिभिः समुपबृंहितं प्रचारातिशयमलब्ध । ते चात्र प्रवृत्तिं तस्यैवमाचक्षते:—

> योऽधीतो निखिलागमेषु पदविद्यो योगशास्त्रश्रमी,
> यो वाक्यार्थसमन्वये कृतरतिः श्रीप्रत्यभिज्ञामृते ।
> यस्तर्कान्तरविश्रुतश्रुततया द्वैताद्वयज्ञानवित्
> सोऽस्मिन् स्यादधिकारवान् कलकलप्रायः परेषां रवः ।। इति ।।

एवञ्च शैवानुसारिणोरनयोरपि मतयोः सारूप्यलाभः तद्रूपताऽऽपत्तिर्वा नैकान्ताद्वैतं सिद्धान्तयति, किन्तु श्रीपतिप्रोक्तभेदाभेदमेव श्रयते । नहि प्रत्यभिज्ञानस्पन्दयोः क्रिया जीववर्तिनी जीवं तत्क्रियाविरहितं कदापि सम्पादयतीति सर्वं विशदम् ।

### पाश्चात्यदार्शनिकेषु भेदाभेदवादः

ईशवीये द्वादशे शतके श्रीवासवाचार्येवंसवाचार्यैर्वा यो भेदाभेदक्षुपः प्रत्यारोपितः स एव श्रीपतिना संवर्धितः सन् पुष्पितः पल्लवितः फलितश्चाभवत् । हिब्रू लेखकैराध्यात्मिकविचारा ये भारतीयविचारप्रभावितैरुदलिख्यन्त, यांश्च डेस्कार्टिस (Descartes) प्राकाशयत् त एव दार्शनिकजगतः पाश्चात्येषु पितृपदवोमा-

दधता स्पिनोजा (Spinoza) विदुषा प्राचार्यन्त। स एव जगति एकात्मकतां (Unity) सिद्धान्तयामास। इदञ्च ऐक्यम् ईश्वररूपेण वास्तविकपदार्थरूपेण वा शक्यमनुभवितुम्। ये गुणाः यानि वा रूपाणि जगति लक्ष्यन्ते, ते तानि वा भेदवन्ति सन्त्यपि वस्तुतो न भिद्यन्ते। वयं वस्तुनो वृद्धिं पश्यामः, विचारांश्चोहापोह-रूपान् विमृशामः। द्वयमिदं (Extension and thought) न प्रत्यक्षम्। हेगलः (Hegel) (१७७०–१८३१) यद्यपि समालोचयति स्पिनोजां तथापि तमेवानुसरति। अत एव स आधुनिकपाश्चात्यदार्शनिकानां जनकपदं बिभर्ति। द्वावपीमौ यत् सादृश्यं (identity) परस्परं भिन्नेषु पदार्थेषु पश्यतः—सोऽयं भेदाभेदः। अयं प्रतिवस्तु पाश्चात्यदार्शनिकप्रतिपाद्यमानेषु वस्तुषु प्रतीयते। स्पिनोजामते कीदृश आत्मा? कीदृशी प्रकृतिः? कीदृशानीन्द्रियाणि? किमात्मकं वपुः? इत्यादि सर्वं न साम्प्रतकालम्। (Bruno) (ब्रूनो) बेकन (Bacon) प्लेटो मतानुयायिनश्च—स्पिनोजासिद्धान्तमनुसरन्ति। श्री (Pollock) पोलकमहोदयः स्पष्टं व्यलिखत्—"The East has a considerable share in the portion of Spinoza's materials" इति। श्री मैलमीड (Melamed) नामको विद्वान् "स्पिनोजा तथा बुद्धः" इतिपुस्तके तम् उपनिषद्भिः बुद्धस्य भगवतो विचारैश्च प्रभावितं वदति। स स्पिनोजां वर्णयन् "The greatest occidental representatives of Eastern mysticism" इत्यादि वचनैः भारतीयतां तस्य ख्यापयति। श्रीमेलमैडमहोदयो बहुत्र प्राशंसीद् भारतीयान् तत्प्रभावितं स्पिनोजां च।

अयं च स्पिनोजो यन्मतमाश्रयते सोऽयं द्वैताद्वैतवादः, न विशिष्टाद्वैतवादः, नापि द्वैतवादः किन्तु श्रीपतिस्थापितो भेदाभेदात्मको विशेषाद्वैतवादः। बल्लभस्य शुद्धाद्वैतवादः पुष्टिमार्गसिद्धान्ताऽऽङ्कोऽपि श्रीपति-मतिकृतिसृतिमनुसरति। नतरामद्वैतमिति तस्मादात्मचिन्तनधर्मैराश्रयणीयोऽयं पन्थाः। यदुक्तं सी. आइ. ई महामहोपाध्याय श्रीगङ्गाधरशास्त्रिभिर्हंसाष्टकस्य द्वितीये पद्ये—

मृत्पिण्ड नीडमाप्याऽस्थिरचित्तमनिलान्दोलितं रन्ध्रपूर्णं
हंसाश्रित्यं प्रमाद्यंस्त्यजसि यदि सुखावाप्तिहेतुं विचारम्।
वर्षैरल्पैरमुष्मिन् विदलति वितथीभूततत्स्थैर्ययत्नो
विस्मृत्योच्चैर्गतिं स्वां त्वमशरणतयाऽधः पतन् शोचितासि॥

एवं संक्षिप्य प्रदर्शितः श्रीपतेः पन्थाः। यदीममपरिज्ञाय कश्चित् परिहरति तदाऽम्लद्राक्षाशृगालन्यायमेवानु-हरति—नैतावता प्रतीमः पन्थाः कन्थायते। इत्यलं बहूक्त्वा क्षोदक्षमविषयेऽस्मिन्। अम्लद्राक्षाशृगालन्याय-श्चेत्थं परिज्ञेयः, तमेवोक्त्वा विरम्यते:—

द्राक्षामनोकहगतां नरबाहुलभ्यां
थूत्कृत्य याति यवलब्धफलः शृगालः।
का हानिरस्ति नरनाथ वनोद्भवायाः
तस्यास्तु साधुजननीतमहार्घतायाः॥ इति॥

॥ इति शिवम्॥

# भरत और पिंगल का लौकिक छन्दोद्दृष्टि से मूल्यांकन

आचार्य राम किशोरमिश्र

छन्द को वेद के षडङ्गो में[1] स्थान प्राप्त हैं। जिस प्रकार वेद के अन्य अङ्ग शिक्षा कल्पादि महत्त्वपूर्ण हैं, उसी प्रकार छन्द का महत्त्व किसी अन्य अङ्ग से कम नहीं है। छन्द को वेद का पाद कहा गया है; पाद का अर्थ चरण है[2]। जिस प्रकार चरणों से रहित व्यक्ति चलने में असमर्थ होताहै। उसी प्रकार छन्दों के विना वेद की गति नहीं होती। अतः वेद छन्दों पर आश्रित हैं, इस कारण छन्दों का अधिक महत्त्व है।

ऋग्वेद से पूर्व भी छन्दों का अस्तित्व था, क्योंकि ऋग्वेद के छन्द प्राचीन छन्दःशास्त्र की दृष्टि से पर्याप्त समृद्ध तथा विकसित हैं। निस्सन्देह ऋग्वेद की रचना तक छन्दोनिर्माण के अनेकशः अभ्यास हुए होंगे, जिनके फलस्वरूप छान्दस प्रयोग उस परिक्वावस्था को प्राप्त कर सका, जिसमें ऋग्वेद की रचना हुई; किन्तु अन्य किसी स्थूल सामग्री के अभाव में हम ऋग्वेद को ही पुरातनतम छन्दोबद्ध रचना स्वीकार करते हैं[3]। वैदिक युगारम्भ से वैदिक युग की समाप्ति तक छन्द इतने प्रसिद्ध हो चुके थे कि उन्हें सुरक्षित रखने के लिए छन्दःप्रवक्ता आचार्यों ने उनके नियम बनाने प्रारम्भ किये, तब से उनकी गणना छन्दो-नियामक ग्रन्थों में होने लगी। प्राचीन संस्कृत वाङ्मय में छन्दःशास्त्र के लिए अनेक नामों का व्यवहार मिलता है,[4] जिससे ज्ञात होता है कि छन्दोनियामादि का काफी प्रसार हो चुका था और छन्दःशास्त्र की सम्बन्धी इधर उधर बिखरी हुई सामग्री[5] को एकत्रित कर पिङ्गल ने छन्दःसूत्र की रचना की, जिसमें

---

(१) शिक्षा, कल्प, निरुक्त, छन्द, व्याकरण और ज्योतिष।

(२)' छन्दः पादौ तु वेदस्य.........' पाणिनीय शिक्षा–श्लोक–४१।

(३) डॉ० संसारचन्द्र, छान्दोऽङ्कारप्रदीप, देहली, १९७३, पृ० १६४--६५

(४) छन्दोविचिति, छन्दोमान, छन्दोभाषा, छन्दोविजिनी (पाणिनीयगणपाठ–४/३/७३; जैनेन्द्रगण-पाठ३/३/४७; जैन शाकटायन गणपाठ--३/१/१३६) तथा इन्द्रोविजिति, छन्दोनाम, छन्दोव्याख्यान (चान्द्रगण- पाठ–३/१/४५) और छान्दसांविचव (निदानसूत्र–१/१/१)।

(५) १. शांखायनब्राह्मण–२३/खण्ड–२ में शक्वरी छन्द की निरुक्ति।

२. ताण्डिप्रोक्त ताण्ड्यब्राह्मण में द्विपदा–विष्टारपङ्क्त्यादिछन्दोविवरण (उपनिदानसूत्र–१, पृ० २ तथा अध्याय ८/१)।

३. आर्षेय ब्राह्मण—१/१ में वर्णित छन्द का महत्त्व।

४. देवताध्याय ब्राह्मण, खण्ड--३ की कण्डिकाओं में छन्दों की निरुक्तियाँ।

५. यास्ककृत निरुक्त–७/१२, १३ में वर्णित छन्दों की निरुक्तियाँ।

६. शांख्यायन श्रौत्रसूत्र के अध्याय–६,७, १४, १६ में गायत्र्यादि छन्दों का सपाद वर्णन।

छन्दो का साङ्गोपाङ्ग वर्णन है । छन्दःसूत्र से पूर्व पतञ्जलि के **निदानसूत्र**, शौनक के **ऋक्प्रातिशाख्य**[६] और कात्यायन की **ऋक्सर्वानुक्रमणी**[७] में वैदिक छन्दों पर तथा भारत के **नाट्यशास्त्र**[८] में लौकिक छन्दों पर विचार प्राप्त होता है; और कतिपय छन्दः[९] प्रवक्ताओं का उल्लेख पिङ्गल ने छन्दसूत्र में किया है,[१०] जिनके आज छन्दःशास्त्रीय ग्रन्थ प्राप्त नहीं होते ।

प्राथमिकता में तो आचार्य पिङ्गल छन्दोजगत् में प्रसिद्ध हैं किन्तु भरतमुनि छन्दोगत दृष्टि से उपेक्षित रहे हैं कुछ विद्वान् नाट्यशास्त्रगत छन्दोविवरण को प्रक्षिप्त मानते हैं,[११] और डॉ० कीथ के मतानुसार पिङ्गल का छन्दःसूत्र नाट्यशास्त्र के छन्दो विषयक चौदहवें और पन्द्रहवें परिच्छेदों से पूर्ववर्ती है[१२] । पिङ्गल ने छन्दःसूत्र में बीजगणितात्मक पद्धति अपनायी है[१३] और गद्यात्मक सूत्र पद्धति से[१४] छन्दों के लक्षण दिये हैं किन्तु भरत के छन्दोविवेचन में छन्दों के लक्षण सूत्रों में न होकर अनुष्टुप् आदि छन्दों में हैं, [१४अ] जिससे छन्दःसूत्र को नाट्यशास्त्र के छन्दो विषयक पन्द्रहवें तथा सोलहवें अध्याय से पूर्ववर्ती माना जाता है ।[१५] पिङ्गल की बीजगणितात्मक पद्धति एक विकसित पद्धति है, जो लघुगुरुवर्णनिर्देश पद्धति का

---

(६) निदानसूत्र के प्रथम प्रपाठक के प्रथम सात खण्डों में छन्दोवर्णन (समय–शौनक से पूर्व, देखें–युधिष्ठिर मीमांसककृत **वैदिक छन्दो मीमांसा**, पृ० ५९, अमृतसर, ११५९ ।)

(७) ऋक्प्रातिशाख्य के १६–१८ पटलों में छन्दोवर्णन (समयः–कात्यायन से पूर्व, देखें–बलदेव उपाध्याय, **वैदिक साहित्य और संस्कृति**, पृ० २८०, वाराणसी, १९७३)

(८) ऋक्सर्वानुक्रमणी में छन्दोवर्णन (समय–पाणिनि से पूर्व. यह कात्यायन वैय्याकरण कात्यायन से भिन्न हैं, देखें–बलदेव उपाध्याय, **वैदिक साहित्य और संस्कृति** पृ० ३५०–५१ और पृ० २८० ।

(९) नाट्यशास्त्र के अध्याय–१६ और ३२ में लौकिक छन्दों का वर्णन ।

(१०) छन्दःसूत्र—४/२९, ३०, ३६; ४/१८, ७/९, ११, ३६ में क्रमशः क्रौष्टुकि, यास्क, ताण्डी, सैतव काश्यप, शाकल्य, रात, माण्डव्य का उल्लेख ।

(११) काणे ने प्रथम पांच तथा अन्तिम और छान्दोविषयक पन्द्रहवें सोलहवें अध्यायों को मौलिक भाग से परवर्ती माना है तथा अध्याय ६ से १४ और १७ से ३५ तक मौलिक भाग माना है ।–काणे, **संस्कृत काव्यशास्त्र का इतिहास**, पृ० २२

(१२) ए० बी० कीथ, **संस्कृत साहित्य का इतिहास** (हिन्दी अनुवाद) अनु० मंगलदेव शास्त्री, पृ० ५२२, दिल्ली, १९६७ चौदहवें और पन्द्रहवें परिच्छेदों के स्थान पर नाट्यशास्त्र में पन्द्रहवें और सोलहवें अध्याय हैं

(१३) लघु को ल गुरु को ग और मगण (SSS) नगण (III) आदि अष्टगणात्मक निर्देश पद्धति ।

(१४) 'हलमुखा नौं स् । छन्दःसूत्र ६/१४।

(१४अ) आद्येपुनरन्त्ये द्वे द्वे गुरुणी चेत् ।
वृत्तं तनुमध्या गायत्रसमुत्था ॥ नाट्यशास्त्र–१६/२

(१५) कीथ, सं० सा० इति० (हिन्दी, पृ० ५२२, दिल्ली, १९६७ ।

विकसित रूप है।[१६] ऋक्प्रातिशाख्य के वैदिक छन्दोलक्षण भी पद्यों में हैं किन्तु वे पिङ्गल से परवर्ती तो नहीं, फिर नाट्यशात्र के पद्यगत छन्दोलक्षण पद्धति के आधार पर परवर्ती क्यों ? जब कि भरतमुनि पिङ्गल से पूर्ववर्ती हैं।[१६अ]

किसी पद्धति विशेष में रचना के होने से रचना पूर्ववर्ती या परवर्ती नहीं मानी जा सकती। गद्यात्मक सूत्र पद्धति में तो रचनाएँ पाणिनि से लेकर हेमचन्द्र (१२वीं ई०) तक प्राप्त होती हैं किन्तु उन्हें किसी पद्धति विशेष के कारण पूर्ववर्ती या परवर्ती नहीं माना जाता, अपितु उस प्रकार की स्थिति में रचना के समय विशेष की ही मान्यता होती है। प्राचीन रचना में कालान्तर से पाठ-भेद तो हो सकता।* है किन्तु विभिन्न अध्यायों के प्रक्षेप से उसके प्राचीन संस्करण भी विभिन्न होंगे। नाट्यशास्त्र के प्राचीन संस्करण भी छन्दोविवरण से रहित नहीं मिलते। छन्दोविषयक अध्ययन से ज्ञात होता है कि वे प्रक्षिप्त माने जाने वाले छन्दोविषयक अध्याय भरतमुनि की मौलिक रचना के ही भाग हैं।[१६ब] इसके अतिरिक्त नाट्यशास्त्र के ३२ वें अध्याय में ही ध्रुवाविधान में प्रसङ्गवश छन्दों को लक्षित किया गया है, जिनके उदाहरण प्राकृत भाषा में दिये गये हैं किन्तु छन्द संस्कृत के ही वर्णिक वृत्तों में हैं। अतः भरत और पिङ्गल के छन्दः कार्यगत मूल्याङ्कन के निमित्त सर्वप्रथम उनके समय पर विचार करना आवश्यक होगा, जिससे समय की वास्तविक स्थिति का निष्कर्ष समक्ष आ सके और फिर उनके छन्दोगत कार्य का मूल्याङ्कन किया जा सके।

अधिकतर विद्वान् पिङ्गल को पाणिनि के समकालीन मानते हैं। षड्गुरुशिष्य ने अपनी टीका में पिङ्गल को पाणिनि का अनुज माना है[१७] और यही मत मीमांसक जी का भी है[१८]। महाभारत में सर्पसत्र से अवशिष्ट नागों के साथ पिङ्गल की गणना की गयी है[१९] और मत्स्यपुराण के अनुसार पिङ्गल

---

(१६) सर्वप्रथम अक्षरपरिमापपद्धति थी, जिसमें वैदिक छन्दों के लक्षण पतञ्जलि और कात्यायन ने किये, जिसके अनुसार छन्दों की एक निश्चित संख्या बतायी जाती है। तदनन्तर लौकिक छन्दों को भरतने लघुगुरु वर्णन निर्देश से लक्षित किया, जिसके अनुसार छन्द के पाद में २, ५, ८, १० लघु शेष वर्णदीर्घ के समान निर्देश रहता है। ततः पिङ्गल ने उक्त क्रम से बीजगणितात्मक पद्धति का विकास किया, जिसके अनुसार छन्द के पाद में म न य ल ग के समान निर्देश होता है। बाद में यही पद्धति अधिकतर अपनायी गयी।

(१६ अ) युधिष्ठिर मीमांसक, वैदिक छन्दोमीमांसा, पृ० ५६,

* छन्दोविषयक पन्द्रहवें अध्याय के दो प्रकार के पाठ मिलते हैं—डॉ शिवशरण शर्मा आचार्य भरत, पृ० २३।

ब. 'छन्दोविचिति नामक सोलहवें अध्याय को नाट्यशास्त्र से असम्बद्ध नहीं कहा जा सकता। —डॉ० शिवशरण वर्मा, आचार्य भरत, पृ० १६१, भोपाल १९८१,

(१७) षड्गुरुशिष्य (सं० १२३४) कृत पिङ्गल सूत्र की टीका वेदार्थदीपिका–३/३३

(१८) युधिष्ठिर मीमांसक, संस्कृत व्याकरणशास्त्र का इतिहास–भाग १, पृ० १३२

(१९) महाभारत, आदिपर्व–३५/९

नग के पुत्र सिद्ध होते है,[२०] अतः उन्हें पिङ्गलनाग भी कहा जाता है[२१]। श्री रामगोविन्द शुक्ल पिङ्गल को महर्षि पतञ्जलि मानते हैं[२२] जिससे उनके सर्पराज होने में किसी को सन्देह न हो और परवर्ती छन्दः शास्त्रियों ने पिङ्गल को भुजङ्गराज, भुजगाधिप, नागनाथ, अहीन्द्र, फणीन्द्र आदि अनेक[२३] नामों से स्मृत किया है। वैय्याकरण पतञ्जलि का समय १५० ईसा पूर्व माना जाता है[२४], जो पाणिनि और कात्यायन से परवर्ती थे। पिंगल को पतञ्जलि से अभिन्न माना जाता है[२५] किन्तु कुछ विद्वान् पाणिनि और पिङ्गल को आचार्य वर्ष का शिष्य मानने के कारण दोनों का भ्रातृत्व मानते हैं[२६] और कुछ ने पिङ्गल को पाणिनि से पूर्ववर्ती ग्रन्थकार माना है, वे उन्हें पाणिनि का मामा मानते हैं[२७] किन्तु वाचस्पति गैरोला ने पिङ्गल को पाणिनि का अनुज और समकालीन ग्रन्थकार माना है[२८]। पाणिनि की **अष्टाध्यायी** का समय ईसापूर्व चतुर्थ शतक (४००) माना जाता है[२९] और नाट्यशास्त्र का समय ५०० ईसापूर्व तक माना गया है[३०]।

(२०) मत्स्यपुराण—१९६/६, ३२

(२१) 'याः षट् पिङ्गलनागाद्यैः छन्दोविचितयः कृताः।' के० एन० भटनागर, **निदानसूत्र**, भूमिका पृ० २५, देहली, १९७१।

(२२) अयोध्यानाथ सान्याल, छन्दःसूत्र **कादम्बिनी टीका**, प्राक्कथन, पृ० ८-९, वाराणसी, सं० २०२६।

(२३) 'भुअआहिव (भुजगाधिप) सालाहण बुड्ढकई पिरूविअं दइए।' **वृत्तजातिसमुच्चय**—२/८-९ (१० वीं शती)
जोधपुर १९६२
'चूलिके इत्यहीन्द्रः।' हेमचन्द्र कृत छन्दोऽनुशासन-३/३२ और ५२ (१२ वीं शती) बम्बई, १९६१
'शम्भुं नत्वा गिरमनु ततः पिङ्गलं नागनाथं। शूरः, **कविदर्पण**—१/१ की टीका (१३ वीं शती)
जोधपुर १९६२
'चंचला विणिम्मिआ फणिंद एउ वल्लहाइ।' **प्राकृतपैंगल**—२/१७२ (१४ वीं शती) वाराणसी १९५९
'भुजङ्गराजवर्णिता प्रमाणिकेति सा मता।' **वाणीभूषण**--२/५९ (१४ वीं शती) बम्बई १९२५

(२४) कीथ, सं०सा० का० इति० (हिन्दी सं०) पृ० ५६। पाण्डेय, व्यास, सं० सा० की रूपरेखा, पृ० ३० कानपुर १९५८।

(२५) कीथ, सं० सा० का० इति० (हिन्दी) पृ० ६०, दिल्ली १९६७।

(२६) अयोध्यानाथ सान्याल, छन्दः सूत्र-**कादम्बिनी टीका**, प्राक्कथन, पृ० ९, वाराणसी, सं २०२६।

(२७) विनय सागर, **वृत्तमौक्तिक**, भूमिका, पृ० १२, जोधपुर, १९६५।

(२८) वाचस्पति गैरोला, **संस्कृत साहित्य का इतिहास**, पृ० १९१-९२

(२९) कीथ, सं सा० का इति० (हिन्दी) पृ० ५३५। पाण्डेय, व्यास, **संस्कृत साहित्य की रूपरेखा**, पृ० ३०।

(३०) बाबूलाल शुक्ल, **नाट्यशास्त्र**, प्रस्तावना, पृ० ४३, वाराणसी, १९७२।

श्री आई० शेखर ने नाट्यशास्त्र का अस्तित्व २०० ईसापूर्व में माना है [३१]। नाट्यजास्त्र के सम्पादक पी रेग्नों तथा जे० ग्राँसे ने काव्यशास्त्रीय तथा छन्दःशास्त्रीय स्वरूप को दृष्टिगत रखते हुए उसका रचनाकाल ईसापूर्व एक शती निर्धारित किया है,[३२] किन्तु डॉ० मदन घोष के अनुसार नाट्यशास्त्र में प्रयुक्त छन्दों में वैदिक पद्धति का साम्य दृष्टिगत होता है, जिसके आधार पर इसे ५०० ईसापूर्व के आदि में रखा जा सकता है [३३]। कालिदास ने विक्रमोर्वशीय में भरतमुनि को नाट्यशास्त्र के आचार्य के रूप में उनके द्वारा स्वीकृत आठ रसों की चर्चा की है[३४]। श्री कन्हैया लाल पोद्दार तो नाट्यशास्त्र का स्थितिकाल वैदिक काल के पश्चात् तथा पुराणकाल के पूर्व मानते हैं [३५]। युधिष्ठिर मीमांसक ने भरत को छन्दः प्रवक्ताओं में त्रेतायुगीन माण्डव्य और सैतव से परवर्ती तथा द्वापर युगीन यास्क से पूर्ववर्ती और पिङ्गल को भरत से परवर्ती माना है [३६]। नाट्यशास्त्र में भरतमुनि के शतपुत्रों में पिङ्गल का उल्देख मिलता है [३७]। अतः नाट्यशास्त्र पिङ्गल के छन्दःसूत्र से पूर्व की रचना है।

पिङ्गल ने निम्नाङ्कित छन्दों को भरतमुनि के [३८] नाट्यशास्त्र से ग्रहण किया है—

सुप्रतिष्ठा (५) वर्णसमवृत्त—

१—भूतलतन्वी (भगग) भरत–३२/६५; पिङ्गल[३९]–६/६ पंक्ति

गायत्री (६)

२—तनुमध्या (तय) भरत–१६/२; पिङ्गल–६/७

अनुष्टुप् (८)

---

(३१) आई० शेखर, संस्कृत ड्रामा (लीडेन, १९६०) पृ० ४३, पादटिप्पणी १।

(३२) बाबूलाल शुक्ल, नाट्यशास्त्र, प्रस्तावना, पृ० ३९।

(३३) मदन घोष, नाट्यशास्त्र, परिचय पृ० ६१-६२, कलकत्ता, १९६७।

(३४) 'मुनिना भरतेन यः प्रयोगो भवतीष्वष्टरसाश्रयः प्रयुक्तः।'–विक्रमोर्वशीय–२/१८।

(३५) बाबूलाल शुक्ल, नाट्यशास्त्र, प्रस्तावना, पृ० ४०-४२।

(३६) युधिष्ठिर मीमांसक, वैदिक छन्दो मीमांसा, पृ० ५९, अमृतसर १९५९।

(३७) 'कौत्सं ताण्डायनिं चैव पिङ्गलं छत्रकं तथा।' नाट्यशास्त्र–१/२९, वाराणसी, १९२९। भरत ने शतपुत्रों को नाट्यवेद की शिक्षा भी दी थी (नाट्यशास्त्र–१/२५, शतपुत्र सूची, नाट्य–१/२६-४०) यदि पिङ्गल भरत से पूर्ववर्ती होते तो नाट्यशास्त्र में उनका उल्लेख आचार्य के रूप में होता, पुत्ररूप में नहीं। पिङ्गल भरत के पुत्र के रूप में थे और उन्होंने उन्हें नाट्यशास्त्र की शिक्षा भी दी थी, अतः पिङ्गल ने छन्दोज्ञान भरत से प्राप्त किया था। किन्तु पिङ्गल ने छन्दः सूत्र में पूर्वाचार्यों के साथ भरत का उल्लेख क्यों नहीं किया? संभवतः समसामयिक होने से वे छन्दो विषय में अपनी ही ख्याति चाहते हों और कालान्तर में वे केवल उन्हीं की छन्दोविषयक प्रसिद्धि का प्रसार रहा। भरत की प्रसिद्धि नाट्य सिद्धान्त में रही, क्योंकि भरतके छन्दोविषय पर कालक्रम की दृष्टि से किसी विद्वान् ने विशेष ध्यान नहीं दिया।

(३८) नाट्यशास्त्र, वाराणसी, १९२९।

(३९) छन्दः सूत्र, मेरठ, १९०९।

३—विद्युल्लेखा (ममगग) भरत–१६/१६; (विद्युन्माला) पिङ्गल–६/११

वृहती (९)

४—मधुकरी (न न म) भरत–१६/१८; (भुजगशिशुसृता) पिङ्गल–६/१३

पङ्क्ति (१०)

५—कुवलयमाला, उत्पलमालिनी (म न य ग) भरत–१६/२०; (पणव) पिङ्गल–६/१६

६—पुष्पसमृद्धा (भमसग) भरत–३२/२२७; (रुक्मवती) पिङ्गल–६/१७

७—शिखिसारिणी (रजरग) भरत–१६/२२; (मयूरसारिणी) पिङ्गल–६/१८

त्रिष्टुप् (११)

८—इन्द्रवज्रा (ततजगग) भरत–१६।२८, पिङ्गल–६/२१

९—उपेन्द्रवज्रा ( ज त ज ग ग) भरत–१६/३०, पिङ्गल–१६/२२

१०—दोधक (भभभगग) भरत–१६/२४; पिङ्गल–६/२४

११—शालिनी (६,९ लघु शेष दीर्घ) भरत[४०]—१६/३६; (मततगग) पिङ्गल[४१]—६/२५
४ पर यति ४,७ पर यति

१२—रथोद्धता (रनरलग) भरत—१६/३२, पिङ्गल—६/२८

१३—स्वागता (रनभगग) भरत—१६/३४ पिङ्गल—६/२९

जगती (१२)

१४—वंशस्थ (जतजर) भरत[४२]—१६/४६, पिङ्गल—६/३४

१५—हरिणप्लुता (नभभर) भरत–१६/४८, (द्रुतविलम्बित) पिङ्गल—६/३६

१६—तोटक (ससससं) भरत—१६/३८, पिङ्गल—६/३७

१७—पुट (नवमय) भरत—१६/५६, पिङ्गल—६/३८

१८—अप्रमेया (यमय) भरत—१६/५२, (भुजङ्गप्रयात) पिङ्गल—६/४३

१९—पद्मिनी (ररर्र) भरत—१६/४४, (स्रग्विणी) पिङ्गल—६/४४

२०—प्रमिताक्षरा (सजसस) भरत—१६/४४, पिङ्गल—६/४५

२१—चन्द्रलेखा (ममयय) भरत—१६/४२, (वैश्वदेवी) पिङ्गल—६/४७

अतिजगति (१३)

२२—प्रहर्षिणी (मनजरग) भरत—१६/६०, पिङ्गल—७/१

२३—प्रभावती (जभसजग) भरत—१६/५८, पिङ्गल—७/२

२४—मत्तमयूर (मतयसग) भरत—१६/६२, पिङ्गल—७/३

---

४०. यह भरत की गुरु लघु निर्देश पद्धति है। इसी में उनके अधिकतर छन्द लक्षित हैं।

४१. यह पिङ्गल की बीजगणितात्मक पद्धति है, जिसमें गुरुलघु तथा अष्टगणों में से उचित गणों का निर्देश रहता है। इसी में इनके अधिकतर छन्द लक्षित हैं।

४२. जगती के समान वैदिक मूल छन्द उक्ता से उत्कृति पर्यन्त निर्दिष्ट किये गये हैं, जिनके अन्तर्गत लौकिक छन्द विकसित हुए हैं। कोष्ठक ( ) में अङ्क छन्दों के पादसूचक हैं।

शक्वरी (१४)

२५—असम्बाधा (मतनसगग) भरत—१६/६६, पिङ्गल—७/५

२६—उद्धर्षिणी (तभजजगग) सैतव (छन्दः सूत्र—७/१०), वसन्ततिलका-भरत—१६/६४, पिङ्गल—७/८[४३]

अतिशक्वरी (१५)

२७—नन्दीमुखी (ननमयyय) भरत—१६/७०, (मालिनी) पिङ्गल—७/१५

अष्टि (१६)

२८—गजविलसित (भरननगग) भरत—१६/७२, (ऋषभगजविलसित) पिङ्गल—७/१६

अत्यष्टि (१७)

२९—वृषभचेष्टित (नसमरसलग) भरत—१६/७८, (हरिणी) पिङ्गल—७/१७

३०—विलम्बितगति (जस जस यलग) भरत—१६/८४[४४], (पृथ्वी) पिङ्गल—७/१८

३१—वंशपत्रपतित (भरनभनलग) भरत—१६/८२, पिङ्गल—७/१९

३२—श्रीधरा[४५] (मभनततगग) भरत—१६/८०, (मन्दाक्रान्ता) पिङ्गल—७/२०

३३—शिखरिणी (यमनसभलग) भरत—१६/७६, पिङ्गल—७/२१

धृति (१८)

३४—चित्रलेखा (मतनयyय) भरत—१६/८६, (कुसुमितलतावेल्लिता) पिङ्गल—७/२२

अधिधृति (१९)

३५—शार्दूलविक्रीडित[४६] (मसजसततग) भरत—१६/८८-८९, पिङ्गल—७/२३

---

४३. पिङ्गल ने वसन्ततिलका वृत्त के पूर्वनामों के सम्बन्ध में पूर्ववर्ती छन्दःशास्त्रियों के नाम के साथ उल्लेख किया है, जिसमें वसन्ततिलका का नाम सैतवाचार्य के मत में उद्धर्षिणी (छन्दः सूत्र—७/१०), काश्यप के मत में सिंहोन्नता (छन्दः सूत्र—७/९) और शाकल्य के मत में मधुमाधवी (छन्दः सूत्र—७/११) था। इनमें सर्वप्राचीन आचार्य सैतव हैं (वैदिक छन्दोमीमांसा, पृ० ५९)।

४४, ४५. विलम्बितगति और श्रीधरा वृत्त के लक्षण नाट्यशास्त्र में पद्यबद्ध बीजगणितात्मक पद्धति में प्राप्त होते हैं। यह संभवतः भरत ने अपनी सुविधा के अनुसार पद्धति में परिवर्तन किया हो, जैसे कि पिङ्गल ने वृत्त छन्द के लक्षण में परिवर्तन किया है और उसे गुरुलघु निर्देश पद्धति से लक्षित किया (देखें—छन्दः सूत्र—७/२०)। यद्यपि भरत ने बीजगणितात्मक पद्धति के गुरु—ग, लघु—ल के साथ अष्टगणों का निर्देश किया है और उन्हें ब्रह्मसम्भूत बताया है (देखें—नाट्यशास्त्र—१५/८६—८९), तथापि ग्रन्थ के अनुष्टुप् छन्द में लिखे जाने से छन्दों के लक्षण अधिकतर अनुष्टुप् छन्द में ही दिये हैं।

४६. शार्दूलविक्रीडित का लक्षण भरत ने गुरुलघुवर्णनिर्देश पद्धति के अनुसार (अन्तिम—१९ वां, १७ वां, १६ वां, १४ अग्रग—१३ वें के साथ, १२ वां, ६ठा, ८ वां और प्रारम्भ में तीन वर्ण गुरु शेष लघु) किया है, यह कितना विश्रृंखल लक्षण है। (देखें, नाट्यशास्त्र—१६/८८,८९)।

कृति (२०)

३६—सुवदना (मरभनयभलग) भरत—१६/६१–६२, पिङ्गल—७/२४

प्रकृति (२१)

३७—स्रग्धरा (मरभनयय) भरत—१६/६४–६५, पिङ्गल—७/२६

आकृति (२२)

३८—मद्रक (भरननररनग) भरत—१६/६७–६८, (भद्रक) पिङ्गल—७/२७

विकृति (२३)

३९—मत्ताक्रीडा-विद्युन्माला (ममतननननलग) भरत—३२/३०२, पिङ्गल—७/२६

अभिकृति (२५)

४०—क्रौञ्चपादी (भमसभननननमग) भरत—१६/१०६—१०७, (क्रौञ्चपदा) पिङ्गल—७/३१

उत्कृति (२६)

४१—भुजङ्गविजृम्भित (ममतनननरसलग)—१६/१०९—११०, पिङ्गल—७/३२

दण्डक (२७)

४२—चण्डवृष्टिप्रपात (२ नगण ७ रगण) माण्डव्य[४७] (छन्दः सूत्र—७/३६), भरत—१६/११२—११३, पिङ्गल—७/३४–३५

गाथा (त्रिष्टुप्—११)

४३—रुचिरा (भतनगग)[४८] भरत—३२/२३५, (कुड्मलदन्ती) पिङ्गल—८/२

गाथा (अतिजगती—१३)

४४—विलम्बिता (सजसजग) भरत—३२/१५१ (कनकप्रभा) पिङ्गल—८/७

---

इससे ज्ञात होता है कि पिङ्गल की गणात्मक पद्धति से भरत की गुरुलघु निर्देश पद्धति प्राचीन है। पिङ्गल की पद्धति में भरत की पद्धति का समावेश हो रहा है, जिसका परवर्ती छन्दःशास्त्रियों ने अधिकतर अनुसरण किया है और छन्दः प्रक्रिया में आज उसे ही उपयुक्त माना जाता है।

४७. पिङ्गल से पूर्ववर्ती आचार्य रात ने भी चण्डवृष्टि प्रपात दण्डक को माना है। छन्दः सूत्र—७/३६)।

४८. पिङ्गल ने छन्दः सूत्र के अष्टम अध्याय में सूत्र—२ से १६ तक १८ गाथाओं को लक्षित किया है, जो त्रैष्टुभपाद से अतिधृतिपाद के अन्तर्गत आती हैं और जिन्हें समवर्णवृत्तों के साथ ही यथास्थान लक्षित किया जा सकता था किन्तु वैसा नहीं किया गया। इससे ज्ञात होता है कि वे बाद में किसी आवश्यक स्रोत के प्राप्त होने से ही लक्षित की गयी हैं, जिनमें भरत मुनि के नाट्यशास्त्र के अध्याय ३२ से १५१ और २३५ वें पद्य में लक्षित दो ध्रुवाएँ भी समाविष्ट हैं। नाट्यशास्त्र के ३२ वें अध्याय में छन्दोविवरण का कोई क्रम नहीं है किन्तु छन्दः सूत्र में एक क्रम मिलता है। अतः स्पष्ट है कि छन्दः सूत्र नाट्यशास्त्र से परवर्ती रचना है।

**अर्धसमवृत्त**

४५—केतुमती (सजसग, भरनगग) भरत—१६/१४०, पिङ्गल—५/३६

४६—अपरवक्त्र (ननरलग, नजजर) भरत—१६/१४२, पिङ्गल—५/४०

४७—पुष्पिताग्रा (ननरय, नजजरग) भरत—१६/१४४, पिङ्गल—५/४१

**विषमवृत्त**

४८—विपुला[४९] (६+ल+१) भरत—१६/१२६, पिङ्गल—५/१७

**२,४ पाद में मात्रावृत्त**

४९—आर्या-भरत—१६/१५२–१५८, पिङ्गल—४/१४–२२

५०—पथ्या आर्या, भरत—१६/१५९, पिङ्गल—४/२३

५१—विपुला आर्या, भरत—१६/१५९, पिङ्गल—४/२४

५२—चपला आर्या, भरत—१६/१६१, पिङ्गल—४/२५

५३—आर्यागीति, भरत—१६/१६७, पिङ्गल—४/३२

उपर्यङ्कित वृत्तों के अतिरिक्त भरतमुनि के नाट्यशास्त्र के अध्याय—१६ तथा ३२ के पद्य ४६ से ३२५ के मध्य ९५ वृत्तों के और लक्षण मिलते हैं तथा पिङ्गलाचार्य के छन्दः सूत्र के अध्याय—४ से ८ के मध्य ८४ वृत्तों के और लक्षण प्राप्त होते हैं, जो परवर्ती छन्दः शास्त्री कालिदास, जनाश्रय, जयदेव, स्वयम्भू, जयकीर्ति, विरहाङ्क, राजशेखर, क्षेमेन्द्र, केदारभट्ट, रत्नमञ्जूषाकार, हेमचन्द्र, कविदर्पणकार, दामोदरमिश्र, प्राकृतपैङ्गलकार, वेङ्कटेश, गङ्गादास, चन्द्रशेखर भट्ट, श्रीकृष्ण भट्ट, दुःख भञ्जन राधा दामोदर और दत्तदीनेशचन्द्र के छन्दोविषयक ग्रन्थों[५०] में ग्रहण किये गये हैं। उन सभी ग्रन्थों में भरतमुनि और आचार्य पिङ्गल के लक्षित वृत्तों को विवरण सहित प्रदर्शित करना एक विपुलाकार ग्रन्थ का विषय है। अतः जिज्ञासु पाठकों को उन उन ग्रन्थों का अवलोकन करना चाहिए, क्योंकि उक्त सभी छन्दोविषयक ग्रन्थकार भरतमुनि और पिङ्गलाचार्य के ऋणी हैं।

—: ० :—

---

४९. आचार्य सैतव के मत में विपुला के प्रत्येक पाद में सप्तमवर्ण लघु होता है। (छन्दः सूत्र—५/१८)। सैतव भरत से पूर्ववर्ती हैं।

५०. श्रुतबोध, जानाश्रयी छन्दोविचिति, जयदेवच्छन्दः, स्वयम्भूच्छन्दः, छन्दोऽनुशासन, वृत्तजाति समुच्चय, छन्दः शेखर, सुवृत्ततिलक, वृत्तरत्नाकर, रत्नमञ्जूषा (इसका रचयिता अज्ञात है), छन्दोऽनुशासन, कविदर्पण (इसका रचयिता अज्ञात है), वाणीभूषण, प्राकृत पैंगल (इसका रचयिता अज्ञात है), वृत्तरत्नावलि, छन्दोमञ्जरी, वृत्तमुक्तावली, वाग्वल्लभ, छन्दः कौस्तुभ और छन्दः सन्दोह।

# अद्भुत रस और चमत्कार-तत्त्व

डॉ० महेश भारतीय

भारतीय आलङ्कारिकों ने अद्भुत रस को प्रमुख रसों में स्वीकार किया है। इसका स्थायी भाव विस्मय माना गया है और अलौकिक या असामान्य विषयों को इसका आलम्बन स्वीकार किया गया है।[1] इन असामान्य विषयों में प्रायः दिव्य-दर्शन, ईप्सित-मनोरथ-पूर्ति, उपवन तथा देवकुल आदि में गमन; सभी विमान, माया तथा इन्द्रजाल आदि स्वीकार की गई हैं।[2] भाव यह है कि ऐसे सभी विषय जो असामान्यता या विचित्रता के कारण प्रमाता को चमत्कृत कर विस्मय का भाव उत्पन्न कर देते हैं, अद्भुत रस के आलम्बन हैं। विलक्षण वस्तुओं के दर्शन, श्रवण आदि से जो चित्त का एक विकास सा होता है वह विस्मय कहा गया है।[3]

जैसा कि कहा गया है, यह चमत्कृत होने या विस्मित होने का भाव किसी भी विलक्षण वस्तु के दर्शन, श्रवण आदि से उत्पन्न होता है। यह विलक्षण वस्तु दिव्य भी हो सकती है, अदिव्य भी, किन्तु उस का एक आवश्यक तत्त्व है सामान्य से भिन्न होना। इस दृष्टि से विलक्षणता का क्षेत्र अत्यधिक व्यापक है। जहाँ इसमें दिव्य वस्तु तथा इन्द्रजाल आदि आते हैं वहाँ सुन्दर और रमणीय वस्तुएँ भी आ जाती हैं। वास्तव में प्रत्येक सौन्दर्यानुभूति एक चमत्कृति का भाव ही है और इसीलिये प्रत्येक कलात्मक विषय इसका आलम्बन है। हम सुन्दर कलाकृति-चित्र, मूर्ति आदि को देखकर चमत्कृत हो जाते हैं, साथ ही सुन्दर काव्य को पढ़कर या नाटक को देखकर भी चमत्कृत हो जाते हैं। इसीलिये रस को काव्य की आत्मा स्वीकार करने वाले काव्यशास्त्रियों ने रस को चमत्कार-स्वरूप ही माना है। ध्वन्यालोककार ने काव्य-रस के लिये 'चमत्कार' शब्द का प्रयोग किया गया है (ध्वन्यालोक, निर्णय सागर संस्करण, पृ० १४४; राघवन SCAS पृ० २६९)। अभिनवगुप्त ने रस को **'अलौकिकचमत्कारकारी'** कहा है जिसका मम्मट समर्थन करते हुए प्रतीत होते हैं।[4] विश्वनाथ इसे **'लोकोत्तरचमत्कारप्राणः'** कहते हैं[5] और उनके अनुसार उनके प्रपितामह

---

१. अद्भुतो विस्मय स्थायिभावो……।
………लोकातिगमालम्बनं मतम्। **साहित्यदर्पण**, III, २४२-४३।

२. स च दिव्यदर्शनेप्सितमनोरथावाप्त्युपवनदेवकुलादिगनसभाविमानमायेन्द्रजालसम्भावनादिभिर्वि-भावैरुत्पद्यते।—नाट्यशास्त्र ६, ७४ के बाद गद्य।

३. विविधेषु पदार्थेषु लोकसीमातिवर्तिषु।
विस्फारश्चेतसो यस्तु स विस्मय उदाहृतः॥ **साहित्यदर्पण**, III, १८०।
चमत्कारश्चित्तविस्ताररूपो विस्मयापरपर्यायः।—**वही**, III, ३, वृत्ति।

४. **काव्यप्रकाश**, (सं० डॉ० श्रीनिवास शास्त्री), IV उल्लास, पृ० १३०।

५. **साहित्यदर्पण**, III, ३।

श्री नारायण ने इस बात का प्रतिपादन किया था कि इसका प्राण चमत्कार है।[1] इसीलिये नारायण इस बात के भी समर्थक थे कि वास्तविक रस केवल एक है और वह है अद्भुत। विश्वनाथ ने धर्मदत्त नामक किसी आलङ्कारिक के ग्रन्थ से उदाहरण देते हुए कहा है—

रसे सारश्चमत्कारः सर्वत्राप्यनुभूयते।
तच्चमत्कारसारत्वे सर्वत्राप्यद्भुतो रसः॥
तस्मादद्भुतमेवाह कृती नारायणो रसम्।

[रस में साररूप चमत्कार सब जगह अनुभव किया जाता है। उस चमत्कार के (रस का) सार होने पर (काव्य में) सभी जगह अद्भुत रस है। अतः विद्वान् नारायण ने (केवल) अद्भुत को ही रस कहा है।]

इस उद्धरण से प्रतीत होता है कि काव्यशास्त्रियों में एक सम्प्रदाय ऐसा था जो 'चमत्कार' को ही रस की आत्मा मानता था और इसीलिये काव्य में सर्वत्र अद्भुत रस की ही स्थिति स्वीकार करता है। इस सम्प्रदाय के प्रतिष्ठापक विश्वनाथ के प्रपितामह नारायण ही प्रतीत होते हैं और धर्मदास इसके समर्थक रहे हैं। यद्यपि न तो नारायण का और न धर्मदास का कोई ग्रन्थ इस समय उपलब्ध है, किन्तु क्षेमेन्द्र को हम दस प्रकार के चमत्कार के रूप में रस का सार प्रतिपादित करते हुए पाते हैं।[2] विश्वेश्वर कविचन्द्र (१३३० ई०) के **'चमत्कारचन्द्रिका'** नामक ग्रन्थ में चमत्कार को विद्वानों के आनन्द-प्रवाह को उत्पन्न करने वाला बताया गया है और चमत्कार के सात आलम्बन बतलाये गये हैं—गुण, रीति, वृत्ति, पाक, शय्या, अलङ्कार और रस—

चमत्कारस्तु विदुषामानन्दपरिवाहकृत्।
गुणं रीतिं रसं वृत्तिं पाकं शय्यामलङ्कृतिम्।
सप्तैतानि चमत्कारकारणं ब्रुवते बुधाः॥ (चमत्कारचन्द्रिका, पृ० २)

विश्वेश्वर ने चमत्कार युक्त शब्द और अर्थ को ही काव्य बतलाया है—

शब्दार्थौ सचमत्कारौ काव्यं काव्यविदो विदुः। (पृ० ३)

सन् १७२९ ई० में हरिप्रसाद (मथुरा मिश्र गंगेश के पुत्र) ने अपने काव्यालोक नामक ग्रन्थ[3] में स्पष्टतः चमत्कार को काव्य की आत्मा स्वीकार किया है—

विशिष्टशब्दरूपस्य काव्यस्यात्मा चमत्कृतिः।

कवि कर्णपूर ने अलङ्कारकौस्तुभ नामक ग्रन्थ में काव्य को 'कविवाङ्निर्मितिः' बतलाया है और

---

१. तत्प्राणत्वञ्चास्मद्वृद्धप्रपितामहसहृदयगोष्ठीगरिष्ठकविपण्डितमुख्यश्रीमन्नारायणपादैरुक्तम्।
—वही, III, ३, वृत्ति

२. तत्र दशविधश्चमत्कारः—अविचारितरमणीयः, विचारितरमणीयः, समस्तसूक्तव्यापी, सूक्तैकदेशदृश्यः, शब्दगतः, अर्थगतः, शब्दार्थगतः, अलङ्कारगतः, रसगतः प्रख्यातवृत्तिगतश्च।
—कविकण्ठाभरण, काव्यमालागुच्छक, IV, पृ० १२९

३. Peterson's III Report, pp. 356–57.

'निर्मिति' की व्याख्या '**असाधारणचमत्कारकारिणी रचना**' के रूप में की है।[1]

पण्डितराज जगन्नाथ ने भी जब **रमणीयार्थप्रतिपादकः शब्दः काव्यम्**' कहकर काव्य को परिभाषित किया तो रमणीयता की व्याख्या चमत्कार रूप में ही की—

**रमणीयता च लोकोत्तरह्लादजनकज्ञानगोचरता। लोकोत्तरत्वं चाह्लादगतः चमत्कारापरपर्यायः अनुभवसाक्षिको जातिविशेषः।**

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि आलङ्कारिकों का एक वर्ग या तो रस को काव्य की आत्मा मानता हुआ रस को चमत्कारस्वरूप बतलाता है या चमत्कार को ही काव्य की आत्मा के रूप में स्वीकार करता है। वास्तव में रस को चमत्कार स्वरूप मान लेने पर नारायण के इस सिद्धान्त को स्वीकार कर लेना पड़ेगा कि सब जगह एक ही रस है और वह है अद्भुत रस। फिर हम चाहें तो अद्भुत रस के अवान्तर भेद शृङ्गार आदि कर सकते हैं।

इस सिद्धान्त के अन्तर्गत चमत्कार का अद्भुतरस के आलम्बन के रूप में गुण, रीति, रस, अलङ्कार आदि विभिन्न काव्य के तत्त्व जो विभिन्न आलङ्कारिकों द्वारा काव्य की आत्मा के रूप में स्वीकार किये गये हैं, सभी आ जाते हैं।

यहाँ ध्यान देने की बात यह है कि अलङ्कारों को प्रायः आलङ्कारिक व्यंग्यार्थ से रहित मानते हैं। मम्मट ने अपने काव्य के विभाजन में तीन प्रकार का काव्य माना जाता है—उत्तम, मध्यम और अधम। व्यंग्यार्थ प्रधान काव्य को वे उत्तम काव्य, गुणीभूत व्यंग्य को मध्यम काव्य और व्यंग्यार्थ रहित काव्य को अधम कोटिक का काव्य मानते हैं। तृतीय व्यंग्यार्थ रहित अधम काव्य उन्होंने चित्रकाव्य को माना है जिसके अन्तर्गत शब्द और अर्थ पर आश्रित अलङ्कार आते हैं। चित्र काव्य की अधमता मम्मट ने इसी बात में मानी है कि यह व्यंग्यार्थ रहित होता है।[2] किन्तु मम्मट का यह कथन कहाँ तक औचित्यपूर्ण है यह विचारणीय है। शुद्ध चित्र-काव्य, यदि उसमें किसी और प्रकार का व्यंग्यार्थ न भी हो तो कम से कम वह सामाजिक के अन्दर चमत्कार को तो जन्म देता ही है। और यदि सामाजिक इससे चमत्कृत हो जाता है तो दूसरे शब्दों में हम उसके अन्दर अद्भुत रस की अभिव्यंजना को स्वीकार कर सकते हैं। मम्मट रस को व्यंग्यार्थ के रूप में स्वीकार करते हैं, अतः यह कहना युक्तियुक्त प्रतीत नहीं होता कि चित्रकाव्य व्यंग्यार्थ रहित है। यदि हम नारायण के मत को न भी स्वीकार करें और प्रत्येक रस को अद्भुत रूप स्वीकार न करें, तो भी मम्मट आदि के अनुसार अद्भुत रस की स्थिति तो स्वीकार करनी ही पड़ेगी। अद्भुत रस के स्थायी भाव विस्मय का आलम्बन विलक्षण वस्तु है। चित्र काव्य निश्चित रूप से विलक्षण विषय स्वीकार किया जा सकता है। श्लेष, यमक आदि अलङ्कारों का उद्देश्य तो शुद्ध रूप से चमत्कार या विस्मय उत्पन्न करना ही है। यदि ये ऐसा करने में समर्थ हो जाते हैं तो इन्हें अद्भुत रस का अभिव्यञ्जक माना ही जा सकता है। यदि यह माना जाय कि यह पाठक या श्रोता के अन्दर अद्भुत रस को नहीं, केवल विस्मय

---

१. कविवाङ्निर्मितिः काव्यम्।······असाधारणचमत्कारकारिणी रचना हि निर्मितिः।

—अलङ्कारकौस्तुभ, १/२।

२. शब्दचित्रं वाच्यचित्रमव्यङ्ग्यं त्ववरं स्मृतम्।—काव्यप्रकाश, I, ४।

नामक भाव को जन्म देते हैं तो भी यह मानना पड़ेगा कि ये व्यंग्यार्थ-रहित नहीं हैं क्योंकि भाव भी मम्मट आदि व्यञ्जनावादियों के अनुसार व्यंग्यार्थ-रहित नहीं है तो इन्हें किसी भी प्रकार अवर या अधम काव्य नहीं कहा जा सकता।

हम संस्कृत कविता और हिन्दी कविता में भी एक ऐसा युग पाते है। जब-कविता में चमत्कार पर विशेष बल दिया गया है। संस्कृत में कालिदासोत्तर काव्य प्राय: इसी प्रकार का है और हिन्दी में रीति काल इस रूप में विद्यमान है। प्रश्न उठता है कि कवि इतने व्यापक रूप से शुद्ध चमत्कार-तत्त्व की ओर क्यों झुकते देखे जाते हैं? जब कवि अर्थ की भी उपेक्षा कर के श्लेष आदि शब्दालङ्कारों के रूप में केवल शब्दों से खिलवाड़ करने लगता है तो वह ऐसा क्यों करता है? इसका एक ही उत्तर हमारे पास है और वह यह कि पाठक इसको पसन्द करता है। जब तक पाठक के लिये इस प्रकार की कृति दुर्बोध नहीं हो जाती तब तक वह उसमें चमत्कृत होकर उसमें आनन्द लेता रहता है। संस्कृत-काव्य के अनेक काव्य-रत्नों को यदि आज हम दुर्बोध होने के कारण अधम मान लें तो बात दूसरी है किन्तु हमें सोचना चाहिये कि जिस वर्ग के लिये ये लिखे गये उसके लिये भी क्या ये आनन्ददायक नहीं थे? यदि भाषा पर पूर्ण अधिकार रखने वाला व्यक्ति बाण की कादम्बरी को पढ़ेगा तो क्या उसे ऐसी ही अनुभूति होगी जैसी पाश्चात्य आलोचक वेबर को हुई जिसने उसकी तुलना एक भयङ्कर वन से कर दी। निश्चित बात है कि भाषा के पूर्ण ज्ञान के साथ कादम्बरी को यदि पढ़ा जायेगा तो इसके श्लेष आदि अलङ्कारों के प्रयोग चमत्कार उत्पन्न करते चलेंगे और पाठक अद्भुत रस में डूब जायेगा।

चमत्कार या विस्मय भाव को यदि हम गम्भीरता से देखे तो हम पायेंगे कि यह अन्य भावों की अपेक्षा अधिक व्यापक और मूलभूत है। शृङ्गार-रस की अनुभूति में एक बच्चा प्राय: अक्षम रहता है क्योंकि वह 'रति' के संस्कार से रहित है किन्तु विस्मय का अनुभव वह सरलता से कर लेता है और इसी लिये परियों और भूत-प्रेतों की कहानियों में वह एक अलौकिक आनन्द का अनुभव करता है। यह अलौकिक आनन्द कुछ और नहीं, अद्भुत रस ही है। किशोरावस्था में बच्चा जब जासूसी साहित्य को पढ़ता हुआ खाना-पीना भूल जाता है तो वह और कुछ नहीं इसी अद्भुत रस का अनुभव करता है। परिपक्वावस्था में भी हम पाते हैं कि मुक्तक काव्य में प्राय: आनन्द की वह वेद्यान्तरसंस्पर्श रहित अनुभूति नहीं हो पाती जो प्रबन्ध-काव्यों में होती है। जब हम उपन्यास या कहानी पढ़ते हैं तो हम अधिक रस-मग्न हो जाते हैं। उसका कारण प्राय: इस प्रकार का कथा-संयोजन होता है कि उसमें कुतूहल की निरन्तरता बनी रहे। और यह कुतूहल की निरन्तरता ही हमारे विस्मय को जन्म देकर हमें अद्भुत रस में डुबो देती है।

अत: यदि हम रस को काव्य की आत्मा मानकर चलते हैं तो सम्पूर्ण चमत्कारात्मक साहित्य अद्भुत रस की कोटि में आ जाता है और किसी प्रकार भी हीन नहीं ठहराया जा सकता। यह बात दूसरी है कि हम काव्य में रसेतर तत्त्व भी ढूँढने लगें, उदाहरणार्थ हम देखने लगें कि इसमें कान्ता-सम्मित उपदेश है या नहीं या इसमें लोकमंगल का तत्त्व है या नहीं, और इस दृष्टि से शुद्धचमत्कारात्मक काव्य को अधम कोटि का मान लें। किन्तु जब तक काव्य का प्रमुख तत्त्व हम 'रस' मानते हैं, इस चमत्कारात्मक साहित्य को अधम नहीं मान सकते।

———

# सञ्चारी भाव : एक विश्लेषण

डॉ० धर्मप्रकाश अग्रवाल

भारतीय काव्य-शास्त्र के प्रथम आचार्य भरत मुनि ने 'भाव' शब्द की व्याख्या करते हुए कहा है—"वागङ्ग सत्त्वोपेतान् काव्यार्थान्भावयन्तीति भावा इति" अर्थात् "वाक्, अङ्ग और सत्त्व से युक्त काव्य के अर्थों को भावित करने वाले तत्त्व 'भाव' कहलाते हैं।" आगे इसकी व्याख्या करते हुए मुनिश्रेष्ठ ने इसका अर्थ 'भावित या परिव्याप्त करने वाला' किया है। इस प्रकार उन्होंने 'भाव' शब्द का प्रयोग केवल चित्तवृत्ति की भावात्मक स्थिति के लिए न करके, अभिनेता को मुख्यतः दृष्टि में रखते हुए, वाक्, अङ्ग एवं सात्त्विक अभिनय के द्वारा कवि के हृदयस्थ भावों को सहृदय के हृदय में भावित या परिव्याप्त करने वाले तत्त्वों के लिए किया है। १४ वीं शताब्दी के आचार्य विश्वनाथ तक प्रायः सभी संस्कृत-काव्य-शास्त्रियों ने 'भाव' शब्द का प्रयोग भरत के उपर्युक्त अर्थ में ही किया है; किन्तु पंडितराज जगन्नाथ ने पूर्व आचार्यों द्वारा की गई इस व्याख्या का खण्डन करते हुए इस शब्द का प्रयोग 'चित्तवृत्ति'—मात्र के लिए ही करते हुए कहा है—"विभावादिव्यज्यमान—हर्षाद्यन्यतमत्वं तत्त्वम्"। स्पष्ट ही 'भाव' की यह व्याख्या आधुनिक मनोविज्ञान के भी अनुकूल है।

हिन्दी-साहित्य-शास्त्रियों—आ० रामचन्द्रशुक्ल, डॉ० श्यामसुन्दर दास, डॉ० गुलाबराय, डॉ० नगेन्द्र एवं डॉ० नगेन्द्र एवं डॉ० गोविन्द त्रिगुणायत आदि—ने भी 'भाव' शब्द का प्रयोग चित्त-वृत्ति के ही अर्थ में किया है। डॉ० नगेन्द्र की यह परिभाषा इसी तत्त्व की व्यञ्जना करती है—"बाह्य जगत् के संवेदनों से मनुष्य के हृदय में जो विकार उठते हैं—वे ही मिलकर भाव की संज्ञा प्राप्त करते हैं।" इससे स्पष्ट है कि आधुनिक मनोविज्ञान-सम्मत व्याख्या प्रस्तुत करते हुए हमें 'भाव' का प्रयोग 'चित्तवृत्ति' के अर्थ में ही करना उपयुक्त होगा। इसी दृष्टि से यहाँ सञ्चारी भावों का विश्लेषण किया गया है।

जहाँ तक सञ्चारी भावों के स्वरूप का सम्बन्ध है, प्रायः सभी संस्कृत-हिन्दी काव्य-शास्त्रियों ने यह स्वीकार किया है कि ये क्षण-स्थायी भाव हैं, जो सागर-तरङ्ग-वत् स्थायी भावों में ही उत्पन्न होकर, उन्हें समृद्ध एवं प्रदीप्त करते हुए, पुनः उन्हीं में विलीन हो जाते हैं। साथ ही, स्थायी भावों के साथ इनका सम्बन्ध भी अनियत रहता है; अर्थात् कोई भी सञ्चारी किसी भी स्थायी के साथ अथवा एक ही सञ्चारी अनेक स्थायी भावों में संचरण कर सकता है (इसीलिए सञ्चारी की दूसरी संज्ञा 'व्यभिचारी' मानी गई है)। इसी प्रकार सञ्चारी भावों की संख्या के विषय में भी अधिकांश काव्याचार्य भरत मुनि का अनुगमन करते हैं। आचार्य भरत ने इन तैंतीस संचारियों को बतलाया है—निर्वेद, ग्लानि, शङ्का, असूया, मद, श्रम, आलस्य, दैन्य, चिन्ता, मोह, स्मृति, धृति, व्रीड़ा, चपलता, हर्ष, आवेग, जड़ता, गर्व, विषाद, उत्सुकता, निद्रा, अपस्मार, सुप्त, विबोध, अमर्ष, अवहित्था, उग्रता, मति, व्याधि, उन्माद, मरण, त्रास एवं वितर्क। रामचन्द्र गुणचन्द्र इस सूची में क्षुधा, तृष्णा, मैत्री, मुदिता, श्रद्धा, दया, उपेक्षा, रति, सन्तोष,

क्षमा, मार्दव, आर्जव, दाक्षिण्य आदि नवीन भावों का भी योग करते हैं। शिङ्ग भूपाल दम्भ, स्नेह, ईर्ष्या, उद्वेग एवं अन्य भावों को इसलिए पृथक् व्यक्त नहीं करते, क्योंकि वे उपर्युक्त तैंतीस भावों में ही अन्तर्भुक्त हो जाते हैं। रीतिकालीन हिन्दी कवि-आचार्यों ने भी प्रायः भरतोक्त सञ्चारियों को ही स्वीकार किया है।

आधुनिक हिन्दी साहित्य-शास्त्रियों ने भी इस सम्बन्ध में अपना चिन्तन प्रस्तुत किया है। आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने इनकी संख्या-वृद्धि सम्भव मानते हुए सात नवीन संचारियों को अपनी सूची में स्थान दिया है—संतोष, असंतोष, आशा, नैराश्य, विस्मृति, मृदुलता और चित्त की चंचलता। पं० रामदहिन मिश्र संचारियों की संख्या निर्धारित करना सम्भव न मानते हुए 'विचार-विमर्श की सुविधा' के लिए ही तैंतीस की संख्या ग्रहण करते हैं। वे अनेक आचार्यों द्वारा व्यक्त नवीन संचारियों का अन्तर्भाव इन्हीं तैंतीस में सम्भव मानते हैं। इसके अतिरिक्त सरलता, आशा, निराशा, पश्चात्ताप, विश्वास, दया, दाक्षिण्य आदि अनेक ऐसे भाव भी उन्होंने स्वीकार किये हैं जो इस सूची में नहीं आते। उनके अनुसार, सम्भवतः आचार्यों की दृष्टि में इनका महत्त्व कम रहा हो अथवा उपर्युक्त तैंतीस में ही इनका अन्तर्भाव मान लिया गया हो। इस प्रकार, दबे स्वर में ही सही, मिश्र जी इन नये सञ्चारियों को स्वीकार करते प्रतीत होते हैं।

डॉ० नगेन्द्र भी सञ्चारियों की संख्या परिवर्तनीय मानते हैं और अनेक काव्यशास्त्रियों द्वारा नवीन सञ्चारियों को प्राचीन में ही अन्तर्भुक्त करने के प्रयास से सहमत नहीं हो पाते। आदर, श्रद्धा, पूजा, औदार्य, दया, स्नेह, असन्तोष, अवमान, अविश्वास आदि भावों को वे, प्राचीन भावों के अतिरिक्त अन्य सञ्चारी मानने के पक्ष में अपना मत प्रकट करते हैं। साथ ही, सञ्चारियों की गणना के प्रयत्न को भी व्यर्थ मानते हैं। डॉ० आनन्द प्रकाश दीक्षित भी सञ्चारियों की तैंतीस संख्या अन्तिम नहीं मानते और अनेक नवीन सञ्चारियों को प्राचीन सञ्चारियों में ही अन्तर्भुक्त करते हुए भी दया, श्रद्धा, पश्चात्ताप, धृष्टता, सन्तोष, असन्तोष एवं सरलता के पृथक् अस्तित्व को स्वीकार करते हैं।

उपर्युक्त विवेचन से यही निष्कर्ष प्राप्त होता है कि भरत आदि संस्कृत-काव्य-शास्त्रियों द्वारा गिनाये गये तैंतीस सञ्चारियों को अन्तिम नहीं माना जा सकता। मानव-अन्तःकरण की अनन्त अनुभूतियों को किसी निश्चित संख्या में सीमाबद्ध नहीं किया जा सकता। अतः सञ्चारियों की संख्या निश्चित करने का प्रयास उचित नहीं होगा। उनमें नवीन सञ्चारियों को स्थान देने की तत्परता आवश्यक है।

साथ ही, यह भी स्मरण रखना आवश्यक है कि उपर्युक्त तैंतीस सञ्चारियों में सभी चित्तवृत्ति-रूप नहीं हैं, अतः सभी कथित सञ्चारी 'भाव' के अन्तर्गत नहीं आते। इनमें कुछ तो स्पष्टतः शारीरिक अवस्थाएँ हैं; जैसे—व्याधि, अपस्मार, निद्रा, विबोध, श्रम, मरण; और कुछ बौद्धिक अवस्थाएँ हैं; जैसे—स्मृति, मति, वितर्क। आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने सञ्चारियों के अपने वर्गीकरण में कुछ ऐसा ही विभाजन किया भी है। डॉ० नगेन्द्र ने भी सञ्चारियों के इस विवेचन की सदोषयता स्वीकार करते हुए 'मुख्यतः शरीर के धर्म' के अन्तर्गत आने वाले सञ्चारियों को इस सूची से निकालने की आवश्यकता बतलाई है। डॉ० राकेश गुप्त भी केवल चौदह सञ्चारियों को ही भावन-पक्ष से युक्त मानते हुए शेष उन्नीस सञ्चारियों को शरीर की अवस्थाओं अथवा बौद्धिक गुणों आदि में रखते हुए उन्हें सञ्चारी भावों से पृथक् करना चाहते हैं।

कुछ आलोचक संस्कृत के इन तैंतीस सञ्चारियों में इस प्रकार का दोष स्वीकार नहीं करते। पं० रामदहिन मिश्र सभी सञ्चारियों को चित्त-वृत्ति-रूप में ही ग्रहण करते हैं और इस दृष्टि से प्रेरित होकर उन्होंने मरण, श्रम, निद्रा, स्मृति आदि को बलपूर्वक मनोवृत्ति के रूप में प्रमाणित करने का प्रयत्न भी किया है। किन्तु यह अनावश्यक हठवादिता ही है।

इसके विपरीत, डॉ० मनोहर काले यह स्वीकार करते हैं कि सभी सञ्चारी भाव मनोभावात्मक नहीं हैं। उनमें से कुछ बौद्धिक अवस्थाएँ भी हैं और कुछ शारीरिक अवस्थाएँ भी। किन्तु वे इस प्रकार की अवस्थाओं को सञ्चारियों में से पृथक् करने का विरोध करते हुए यह तर्क प्रस्तुत करते हैं—"नाट्य-शास्त्र की दृष्टि से प्रस्तुत तैंतीस व्यभिचारीभाव नाट्य-धर्मी पदार्थ हैं। इनमें निहित शारीरिक और बौद्धिक अवस्था-रूप सञ्चारियों की भी अपनी महत्ता है। वे सभी रस-निष्पत्ति के सहायक तत्त्व हैं; अतः इनमें निहित शारीरिक और बौद्धिक अवस्था-रूप सञ्चारियों की भी अपनी महत्ता है। वे सभी रस-निष्पत्ति के सहायक तत्त्व है; अतः इनमें से शारीरिक, बौद्धिक अवस्था-रूप सञ्चारियों का पृथक्करण भरत मुनि के दृष्टिकोण के प्रतिकूल होगा।" इससे पूर्व डॉ० काले ने यह भी कहा है कि "भरत-मुनि-प्रयुक्त 'भाव' शब्द का अर्थ एकान्ततः मनोभाव नहीं है। उन्होंने सामान्यतः रस-पोषक सभी तत्त्वों को 'भाव' रूप में ग्रहण किया है। कालान्तर में संस्कृत-साहित्य-शास्त्र में 'भाव' शब्द का अर्थ 'मनोभाव' के लिए रूढ़ होता गया; परिणामतः सभी सञ्चारी भावों को मनोभाव-स्वरूप सिद्ध किया गया।"

डॉ० काले का यह तर्क उपयुक्त नहीं माना जा सकता कि आचार्य भरत की मान्यता के अनुकूल न होने के कारण ही उनके पश्चात् के सभी प्रमुख संस्कृत-काव्य-शास्त्रियों द्वारा 'भाव' शब्द से गृहीत 'चित्तवृत्ति' का अर्थ लेना अनुचित है। प्रथम तो यही सत्य नहीं है कि भरत के पश्चात् के सभी आचार्यों ने 'भाव' का अर्थ केवल चित्तवृत्ति लिया है। इस विवेचन के आरम्भ में ही 'भाव' की व्याख्या करते समय हमने बताया है कि आचार्य विश्वनाथ तक इस शब्द से प्रायः भरत मुनि का ही अर्थ ग्रहण किया गया है। द्वितीयतः, काव्य-शास्त्र-चिन्तन की विशाल परम्परा द्वारा की गई उपलब्धियों को इस तर्क के आधार पर ही उपेक्षित नहीं किया जा सकता। पुनः, यह भी स्मरणीय है कि भरतोक्त जिन सञ्चारी भावों को लेखक ने 'नाट्य-धर्मी' कहा है, उनको नाटक की अपेक्षा काव्य के अन्य प्रबन्ध एवं मुक्तक भेदों में कहीं अधिक व्यापकता के साथ अपनाया गया है। अतः क्या केवल इसी आधार पर उन्हें काव्य के अन्य भेदों में ग्रहण करना अनुपयुक्त कहा जा सकता है कि भरत मुनि ने उनका वर्णन नाटक के प्रसङ्ग में ही किया है ? स्पष्टतः ऐसा नहीं किया जा सकता। इसी परम्परा के विकास में यदि आज यह आवश्यक प्रतीत है कि सञ्चारियों की परम्परागत सूची में से चित्तवृत्ति-भिन्न शारीरिक एवं बौद्धिक अवस्थाओं को पृथक् किया जाए, तो इसे अनुचित नहीं माना जा सकता। नवीन उद्भावित सञ्चारियों के स्वतन्त्र अस्तित्व को स्वीकार करते हुए एवं आधुनिक समीक्षकों के इस परम्परा-भिन्न चिन्तन को स्तुत्य मानते हुए डॉ० काले भी विकास का महत्त्व स्वीकार करते ही हैं। अतः परम्परा द्वारा वर्णित तैंतीस सञ्चारियों के स्वरूप के विषय में अब विचार कर लिया जाए। सर्वप्रथम ऐसे सञ्चारी लें जो सभी काव्य-शास्त्रियों

एवं समीक्षकों द्वारा भाव-रूप में स्वीकार किये गये हैं और जो शुद्ध रूप में चित्तवृत्तियाँ हैं। ऐसे कुल चौदह सञ्चारी भाव है—निर्वेद, असूया, दैन्य, धृति, हर्ष, विषाद, गर्व, व्रीडा, आवेग, अमर्ष औत्सुक्य, चपलता, उग्रता, एवं त्रास। अनुभूति एवं काव्य-शास्त्रियों द्वारा स्पष्टतः भाव-रूप में स्वीकृत इन सञ्चारियों के स्वरूप पर यहाँ विचार करना अनावश्यक ही होगा।

कुछ सञ्चारी प्रायः सभी आचार्यों द्वारा वर्णित आधार पर शारीरिक अवस्थाएँ-मात्र प्रमाणित होते हैं। 'श्रम' सञ्चारी को भरत मुनि ने अधिक मार्ग-गमन व व्यायाम आदि से उत्पन्न थकान माना है; धनञ्जय के अनुसार यह यात्रा तथा रत्यादि—जनित खेद या थकान है; अग्निपुराणकार के अनुसार 'अधिक कार्य करने से शरीर के भीतर उत्पन्न क्लान्ति' ही श्रम है; हेमचन्द्र के अनुसार व्यायाम आदि जनित खेद या थकान श्रम है; विश्वनाथ के अनुसार भी मार्ग-गमन या रत्यादि जनित खेद या थकान श्रम एवं जगन्नाथ के अनुसार 'बहुत शरीर-व्यापारों से उत्पन्न खेद-विशेष या थकान' श्रम है। ये सभी लक्षण थकान का शारीरिक अवस्था-रूप ही व्यक्त करते हैं।

'मरण' को भी भरत तथा हेमचन्द्र ने व्याधि एवं अभिघात एवं अभिघात-जन्य, धनञ्चय ने सुप्रसिद्धि एवं अनर्थवत्ता के कारण अवाच्य, विश्वनाथ ने शरीरादिकृत जीवन-त्याग एवं जगन्नाथ ने रोगादि से उत्पन्न मूर्च्छा-रूप मृत्यु-पूर्व की दशा बतलाया है। इन सबसे इसकी शारीरिक अवस्था ही व्यक्त होती है। 'निद्रा' को भरत एवं हेमचन्द्र ने दुर्बलता, श्रम, क्लम, मद, आलस्य, चिन्ता, अतिभोजन आदि जनित; धनञ्जय ने चिन्ता, आलस्य, थकान आदि से उत्पन्न मन का सम्मीलन अर्थात् बाह्य इन्द्रियों से सम्बन्ध न रहना; विश्वनाथ ने श्रम, क्लम एवं मद आदि जन्य चित्त-सम्मीलन एवं जगन्नाथ ने श्रमादि-जन्य चित्त-सम्मीलन कहा है। इनसे इसका शारीरिक अवस्था-रूप ही व्यक्त होता है। निद्रा की शारीरिक अवस्था में जीव बाह्य इन्द्रियों से स्थूल सम्बन्ध का त्याग कर देता है। 'विबोध' को सभी आचार्यों ने निद्रा की समाप्ति के उपरान्त चेतना-प्राप्ति या जागरण माना है, जो शारीरिक अवस्था ही है। 'अपस्मार' को भरत एवं हेमचन्द्र ने देव-यक्ष-ब्रह्मराक्षस-भूत-प्रेत-पिशाचादि द्वारा ग्रहण, उनके अनुस्मरण, एव उच्छिष्ट भोजन, एकान्तसेवन, अशौच, व्याधि आदि जनित अवस्था माना है; धनञ्जय ने ग्रहावेश व दुःखादि से उत्पन्न (रोग); विश्वनाथ ने ग्रहादि (भूत-प्रेतादि) के आवेश से उत्पन्न चित्त-विक्षिप्तता एवं जगन्नाथ ने वियोग-शोक-भय-जुगुप्सा आदि की अधिकता तथा ग्रहावेशादि से उत्पन्न व्याधि-विशेष कहा है। अतः यह भी केवल शारीरिक अवस्था है। 'व्याधि' को भरत एवं धनञ्जय ने वात-पित्त-कफ के सन्निपात से उत्पन्न रोग कहा है; 'अग्निपुराण' ने शरीर की प्रतिकूल स्थिति; विश्वनाथ ने वात-पित्तादि-जन्य ज्वरादि कहा है। हेमचन्द्र ने व्याधि को विरहादि-जनित मनस्ताप एवं जगन्नाथ ने रोग-विरहादि-जनित मनस्ताय माना है। किन्तु हेमचन्द्र का उदाहरण विरहोत्पन्न शारीरिक रोग-जैसी अवस्था ही उपस्थित करता है। अतः व्याधि भी शारीरिक अवस्था ही है। मनस्ताप का आंशिक रूप ग्रहण करने पर भी यह विषाद से भिन्न मनोदशा होगी—ऐसा सम्भव प्रतीत नहीं होता, जिससे मनस्ताप के रूप में 'व्याधि' पृथक् मनोभाव प्रमाणित नहीं हो पाता। इस प्रकार यह छहों तथाकथित सञ्चारी भाव न होकर शारीरिक अवस्थाएँ ही सिद्ध होती हैं। आचार्य रामचन्द्र शुक्ल एवं डॉ० मनोहर काले ने भी इन्हें स्पष्टतः शारीरिक अवस्थाएँ स्वीकार किया है।

इसी प्रकार स्मृति, मति, वितर्क, अवहित्था और चिन्ता भी मनोभाव के स्थान पर बौद्धिक अवस्थाएँ ही हैं। 'स्मृति' को आचार्य भरत ने सुख-दुःख देने वाले भावों का अनुस्मरण माना है; धनञ्जय

ने समान वस्तु के दर्शन या चिंतन आदि से (अतीत) संस्कार जागृत होने के परिणाम-स्वरूप वस्तु आदि 'पूर्व ज्ञान के आभास' को स्मृति कहा है; हेमचन्द्र ने स्मृति को सदृश दर्शन, स्पर्शन, श्रवण आदि के द्वारा सुख-दुःख के हेतुओं का स्मरण बतलाया है; विश्वनाथ के अनुसार सदृश ज्ञान, चिन्ता आदि द्वारा पूर्वानुभूत विषयों का ज्ञान स्मृति है; जगन्नाथ के शब्दों में संस्कार-जन्य ज्ञान स्मृति है। ये सभी लक्षण स्मृति को अनिवार्यतः बौद्धिक अवस्था सूचित करते हैं। इस अतीत ज्ञान के परिणाम-स्वरूप ही वर्तमान में तत्सम्बन्धी सुख-दुःखात्मक भावों की अनुभूति होती है। अतः यह भावानुभूति स्मृति का रूप न होकर इसका परिणाम है। 'मति' को सभी आचार्यों ने विभिन्न शास्त्रों के श्रवण-चिन्तन-जनित तत्त्व-ज्ञान-प्राप्ति अथवा निश्चित अर्थ-निर्धारण के रूप में व्यक्त किया है, जो स्पष्टतः बौद्धिक अवस्था है। इस प्रकार 'वितर्क' को भी संदेह के परिणाम-स्वरूप होने वाला विचार, चिन्तन, विमर्श या ऊहापोह कहा गया है, जिसका बौद्धिक अवस्था-रूप स्पष्ट ही है। 'अवहित्था' को भरत ने 'आकार-प्रच्छादनात्मक' कहा है; धनञ्जय, अग्निपुराणकार एवं विश्वनाथ ने लज्जा, भय, गौरव आदि से उत्पन्न अंग-विकारों का गोपन बतलाया है; हेमचन्द्र तथा जगन्नाथ ने लज्जा, भय, गौरव आदि से उत्पन्न चेष्टा-गोपन अथवा आच्छादन की चित्तवृत्ति माना है। प्रश्न यह है कि क्या यह 'गोपन' भाव है? भाव तो भय, गौरव, लज्जा आदि ही हैं, जिनका परिणाम बुद्धि में यह ज्ञान उत्पन्न होना है कि सम्बन्धित अवसर पर इन भावों से प्रेरित अंग-चेष्टाएँ आदि अभिव्यक्त होनी अनुपयुक्त हैं। इस से व्यक्ति उन चेष्टाओं को छिपाने का प्रयत्न करता है। अतः अवहित्था भाव न होकर बौद्धिक अवस्था ही है। 'चिन्ता' को सभी आचार्यों ने ऐश्वर्य-नाश, इष्ट वस्तु आदि के अपहरण, उसकी अप्राप्ति, दरिद्रता एवं अनिष्ट की प्राप्ति के परिणाम-स्वरूप बार-बार उनकी ओर ध्यान जाना कहा है। हेमचन्द्र ने इसे स्मृति का ही अन्य रूप कहा है और जगन्नाथ ने भी 'ध्यान' को चिन्ता का दूसरा पर्याय माना है। इससे स्पष्ट है कि चिन्ता बौद्धिक अवस्था है, न कि भावात्मक अवस्था। व्यवहार में चिन्ता को कभी-कभी आधि अर्थात् मानसिक पीड़ा कहा जाता है, जो वास्तव में चिन्ता न होकर चिन्ता-जनित विषाद है।

अब तक एक-रूप (भावात्मक, शारीरिक अथवा बौद्धिक) सञ्चारियों पर विचार किया गया है। कुछ सञ्चारी ऐसे भी हैं जिनमें एक से अधिक रूप या पक्ष होते हैं। ये आठ है—सुप्त या स्वप्न, मद, आलस्य, ग्लानि, जड़ता, मोह, शंका और उन्माद। अब इन पर विचार करना है। 'सुप्त' को भरत ने निद्रा से सम्भव होने वाली दशा कहा है और इसकी उत्पत्ति निद्रा में बाधा, विषय-भोग, अति मोहन-दशा, पृथ्वी पर शयन, शरीर फैलाने या सिकोड़ने आदि विभावों से मानी है; धनञ्जय ने इसे निद्रा से उत्पन्न अवस्था कहते हुए गहन निद्रा के उदाहरण से पुष्ट किया है; हेमचन्द्र ने सुप्त को निद्रा से उत्पन्न अर्थात् निद्रा की प्रगाढ़ दशा कहा है; विश्वनाथ ने 'स्वप्न' शब्द का प्रयोग करते हुए उसे निद्रा को प्राप्त व्यक्ति का विषयानुभव माना है; जगन्नाथ ने सुप्त एवं स्वप्न को एक ही मानते हुए इसे निद्रा से उत्पन्न ज्ञान कहा है। यहाँ 'सुप्त' से दो प्रकार की अवस्थाएँ सूचित की गई हैं —(१) प्रगाढ़ निद्रा, और (१) स्वप्न, जो हल्की निद्रा की अवस्था है। प्रगाढ़ निद्रा का अभिप्राय भरत व धनञ्जय का है। धनञ्जय द्वारा दिया गया उदाहरण इसी का पोषक है। हेमचन्द्र ने सुप्त को प्रगाढ़ निद्रा की अवस्था कहते हुए भी उदाहरण स्वप्न का दिया है। विश्वनाथ 'सुप्त' के स्थान पर 'स्वप्न' का ही वर्णन करते हुए उसे विषयानुभव

मानते हैं, जबकि जगन्नाथ दोनों को एक ही मानते हुए उसे निद्रा के ज्ञान-पक्ष के रूप में स्वीकार करते हैं। 'प्रगाढ़ निद्रा' के अर्थ में निद्रा के समान ही यह मात्र शारीरिक अवस्था होगी, क्योंकि इससे मन का बाह्य इन्द्रियों से सम्बन्ध निद्रा की अपेक्षा और भी अधिक विच्छिन्न होगा और वह अनुभूति अथवा ज्ञान से परे होगा। दूसरे अर्थ 'स्वप्न' को विश्वनाथ ने अनुभव और जगन्नाथ ने ज्ञान कहा है। वास्तव में स्वप्न उपचेतना की अवस्था है, जिसमें स्थूल जगत् अथवा चेतना-काल के विषयों का ही ज्ञानात्मक ग्रहण होता है। भावानुभूति स्वप्न में उपभुक्त विषयों का परिणाम है, न कि स्वयं स्वप्न भावानुभूति है। इस प्रकार शारीरिक एवं बौद्धिक दोनों अवस्थाओं में सुप्त या स्वप्न भाव प्रमाणित न हो पाने के कारण सञ्चारी भावों के अन्तर्गत ग्राह्य नहीं ठहरता।

'मद' की भी लगभग ऐसी ही स्थिति है। सभी आचार्यों ने इसे मद्यपान-जनित अवस्था कहा है, जिसे धनञ्जय ने हर्षोत्कर्ष, अग्निपुराणकार ने मानसिक सम्मोह, हेमचन्द्र और विश्वनाथ ने आनन्द व सम्मोह के मिश्रण एवं जगन्नाथ ने उल्लास के रूप में व्यक्त किया है। आचार्यों ने इसके अनुभाव भी मद्यपान -जनित हास, रुदन, निद्रा आदि दिये हैं। इसके हर्षोत्कर्षादि रूप-कथन के द्वारा इसका भाव-रूप स्थापित करने की चेष्टा की गई है। किन्तु मद्य से आच्छादित चेतना में सहज जीवन के आनन्द या सम्मोह की कल्पना भी नहीं की जा सकती। अतः इसे अस्वाभाविक शरीर-दशा कहना ही उपयुक्त होगा। पुनः, सामान्य जीवन में मद को सौन्दर्य, वैभव, शक्ति आदि से उत्पन्न भी माना जाता है, जिसमें मग्न मनुष्य असामान्य आचरण कर बैठता है। वास्तव में यह मद 'गर्व' का ही पर्याय है। धनञ्जय ने गर्व को उच्च कुल, लावण्य, बल, ऐश्वर्य आदि से उत्पन्न मद कहा भी है। अतः इस रूप में इसकी पृथक् भाव-रूप में मान्यता निरर्थक है। यदि स्तर-भेद के आधार पर गर्व की तीव्र अवस्था होने के कारण इसकी पृथक् सत्ता मानने पर बल दिया जाए, तो भी उचित न होगा। प्रत्येक भाव में तीव्रता के विभिन्न स्तर होते हैं अथवा हो सकते हैं, किन्तु इसी कारण उन्हें पृथक्-पृथक् भावों के रूप में स्वीकार नहीं किया गया है।

'आलस्य' को भरत व हेमचन्द्र ने खेद या थकान, व्याधि, गर्भ, स्वभाव, श्रम, तृप्ति आदि जनित पुरुषार्थ का अनादर कहा है; धनञ्जय तथा विश्वनाथ ने श्रम, गर्भ आदि से उत्पन्न शिथिलता माना है; अग्निपुराणकार ने शृङ्गार आदि धारण करने में चित्त की उदासीनता बतलाया है और जगन्नाथ ने अति-तृप्ति, गर्भ, श्रम, व्याधि आदि जनित चित्त की क्रिया-अनुन्मुखता स्वीकार किया है। इनमें थकान, व्याधि, गर्भ, श्रम आदि से उत्पन्न आलस्य शरीर की शिथिलता के रूप में शारीरिक दशा-मात्र है, भाव नहीं। तृप्ति-जन्य कार्य-सम्बन्धी अरुचि एवं शृङ्गार आदि धारण करने में चित्त की उदासीनता अवश्य ही मानसिक अवस्था है और केवल इसी रूप में इसे सञ्चारी मानना उपयुक्त होगा।

'ग्लानि' को भरत मुनि एवं हेमचन्द्र ने वमन, रेचन, व्याधि, तप, नियम, उपवास, मनस्ताप, मदन एवं मद्य के अतिसेवन, अधिक व्यायाम व मार्ग-गमन, क्षुधा, पिपासा, निद्रा-हानि, जरा एवं कलाभ्यास-जन्य बलापचय अर्थात् बल की हानि की अवस्था माना है; धनञ्जय ने इसे रति आदि परिश्रम, पिपासा, क्षुधा, आदि से उत्पन्न निष्प्राणता या शक्तिहीनता कहा है; अग्निपुराणकार के अनुसार यह मानसिक पीड़ा आदि से उत्पन्न एवं शरीर में व्याप्त शैथिल्य है; विश्वनाथ इसे रति, श्रम, मनस्ताप, क्षुधा, पिपासा






आदि से उत्पन्न निष्प्राणता स्वीकार करते हैं; और जगन्नाथ की दृष्टि में यह अधि-व्यावि-जन्य बलहानि से उत्पन्न दुःख-विशेष है। इन लक्षणों में जगन्नाथ पण्डित के अतिरिक्त शेष सभी आचार्यों ने ग्लानि को विभिन्न विभावों से उत्पन्न शक्ति-हीनता के रूप में ही व्यक्त किया है, जो भावात्मक अवस्था न होकर प्रत्यक्षतः शारीरिक अवस्था है और सञ्चारी भाव नहीं मानी जा सकती। किन्तु पण्डितराज जगन्नाथ ग्लानि के मानसिक रूप को व्यक्त करते हुए उसे आधि-व्याधि-जनित बलहीनता से उत्पन्न मानसिक दुःख के रूप में ग्रहण करते हैं। यह मानसिक दुःख मात्र दुःख या विचार नहीं होगा, वल्कि इसमें आत्महीनता-जनित लज्जा का हल्का-सा भाव भी मिश्रित रहेगा। आचार्य रामचन्द्र शुक्ल के अनुसार भी 'अपनी बुराई, मूर्खता, तुच्छता इत्यादि का एकान्त अनुभव करने से वृत्तियों में जो शैथिल्य आता है, उसे 'ग्लानि' कहते हैं'। वे इसे सत्त्व-प्रधान अन्तःकरण का भाव मानते हैं। ग्लानि का यह रूप सम्पूर्ण भक्ति-काव्य में मार्मिकता के साथ व्यक्त हुआ है। अतः आत्महीनता-जन्य ईषत् लज्जा-मिश्रित मानसिक दुःख के रूप में ग्लानि एक महत्त्वपूर्ण सञ्चारी भाव है; केवल मानसिक दुःख 'विषाद' सञ्चारी के अर्न्तगत होगा।

'जड़ता' की भी उभयात्मक स्थिति है। भरत, धनञ्जय, हेमचन्द्र, एवं विश्वनाथ इसे इष्ट-अनिष्ट के श्रवण-दर्शन एवं व्याधि आदि से उत्पन्न सभी प्रकार के कार्यों में प्रवृत्ति का अभाव-रूप अथवा कर्त्तव्य-ज्ञान का अभाव मानते हैं; 'अग्नि-पुराण' में इसे कर्त्तव्य के विषय में कुछ प्रतिभान न होना कहा गया है; जगन्नाथ की दृष्टि में चिन्ता, उत्कण्ठा, भय, विरह, इष्ट, अनिष्ट के श्रवण-दर्शन आदि से उत्पन्न चित्तवृत्ति ही जड़ता है, जिसमें अवश्य करणीय कर्म के विषय में असमर्थता होती है। इसकी पुष्टि में दिये गये उदाहरणों में अनुभव रूप में शारीरिक जड़ता या स्तम्भ सात्त्विक अनुभाव का चित्रण करते हुए भी मानसिक जड़ता को बराबर व्यञ्जित किया गया है। यह मानसिक जड़ता भी दो रूपों से सम्भव है—

(१) विवेक का अभाव अर्थात् करणीय-अकरणीय कर्मों के निर्णय में असमर्थता, जो बौद्धिक अवस्था होने के कारण भाव के अन्तर्गत गृहीत नहीं होगी; (२) मूर्च्छा-तुल्य आकस्मिक एवं तीव्र भावुकता, जिससे बुद्धि एवं शरीर के कार्य कुछ क्षणों के लिए अवरुद्ध हो जाएँ। यही आकस्मिक एवं तीव्र भावाकुलता 'जड़ता' सञ्चारी होगी।

'मोह' का वर्णन भी अनेक रूपों में किया गया है। भरत, धन धनञ्जय, हेमचन्द्र एवं विश्वनाथ के अनुसार यह आकस्मिक दुर्घटना, विपत्ति, व्याधि, भय, आवेग, पूर्व वैर-स्मरण, चित्त-विक्षेप, प्रहार, मत्सर आदि से उत्पन्न चित्त की विकलता, मूढ़ता या मूर्च्छा है; 'अग्निपुराण' से इसे किसी कार्य (भय से छूटने या इष्ट-वस्तु को पाने आदि) के लिए उपाय न सूझना मानता है; शारदातनय की दृष्टि में में यह चित्त की शून्यता है; और जगन्नाथ भय, वियोग आदि से उत्पन्न एवं वस्तु-तत्त्व के निर्धारण में असमर्थ चित्तवृत्ति को मोह कहते हैं। इन लक्षणों में मोह के तीन रूप उपलब्ध होते हैं—(१) आकस्मिक दुर्घटना, व्याधि, प्रहार आदि भौतिक आघातों से उत्पन्न मन की चिन्तन-सम्बन्धी असमर्थता, जो मस्तिष्क के तन्तुओं के क्षतिग्रस्त हो जाने का परिणाम है। अतः यह मात्र शारीरिक अवस्था है, भाव नहीं; (२) विपत्ति, भय, आवेग आदि से उत्पन्न मन की कर्त्तव्य-निर्धारण में असमर्थता या विवेकहीनता, जो बौद्धिक अवस्था ही होगी; और (३) भय, आवेग, पूर्व वैर-स्मरण, मत्सर, अनुचिन्तन आदि से उत्पन्न मूर्च्छा-

तुल्य भावाकुलता, जिसके परिणाम-स्वरूप व्यक्ति के कार्यों में तर्क-सम्मतता एवं क्रम-बद्धता नहीं रहती। शुक्ल जी इस अवस्था को जड़ता के समान और केवल दुःखजन्य मानते हैं। मोह का यह भावात्मक रूप जड़ता से इतनी भिन्नता नहीं रखता कि इसे पृथक् सञ्चारी के रूप में ग्रहण करना आवश्यक हो। यह जड़ता का ही अंग है।

'शंका' के भी दो रूप मिलते हैं। भरत तथा हेमचन्द्र के अनुसार चोरी पकड़ी जाने, राजापराध, पाप-कर्म आदि विभावों से संदेहात्मिका शंका उत्पन्न होती है; धनञ्जय एवं विश्वनाथ दूसरे की क्रूरता अथवा अपने दोष या दुर्व्यवहार के कारण होने वाली अनर्थ की दृष्टि, कल्पना या तर्कणा को शंका कहते हैं; 'अग्निपुराण' में अनिष्ट-प्राप्ति की सम्भावना को शंका कहा गया है; जगन्नाथ 'मेरा क्या अनिष्ट होगा ?' इस प्रकार की चित्तवृत्ति-विशेष को शंका मानते हैं। इन लक्षणों में शंका का द्विविधात्मक रूप व्यक्त हुआ है। (१) अपने अनिष्ट की सम्भावना के विषय में संदेह या तर्क-वितर्क करना शङ्का है। यह रूप बौद्धिक अवस्था होने के कारण सञ्चारी भाव से बाहर होगा; (२) अनिष्ट की सम्भावना के रूप में भय की हल्की अनुभूति, जिसे 'अग्निपुराण' एवं जगन्नाथ में अधिक स्पष्टता मिली है। यही रूप भाव है और सञ्चारी भावों में गृहीत होगा। शुक्ल जी ने आलम्बन की अस्फुटता में ही इसका उदय (भय के अनिश्चय के रूप में) माना है, जबकि 'भय' में आलम्बन की धारणा निश्चित होने के कारण अनिष्ट का बहुत-कुछ निश्चय रहता है।

इसी प्रकार 'उन्माद' भी द्विविधात्मक है। भरत एवं हेमचन्द्र ने उन्माद को इष्टजन-वियोग, विभव-नाश, अभिघात, वात-पित्त-कफ त्रिदोषों के प्रकोप या सन्निपात एवं ग्रह आदि से उत्पन्न चित्त-विप्लव माना है; धनञ्जय ने इसे सन्निपात एवं ग्रह आदि जनित बिना सोचे-समझे कार्य करने की अवस्था कहा है; 'अग्निपुराण' में इसका रूप काम आदि के कारण असम्बद्ध प्रलाप का बतलाया गया है; विश्वनाथ की दृष्टि में काम, शोक, भय आदि से उत्पन्न चित्त-सम्मोह उन्माद है; जगन्नाथ विप्रलम्भ, महान् आपत्ति एवं परम आनन्द-जनित अन्य वस्तु में अन्य वस्तु के आभास को उन्माद स्वीकार करते हैं। इनमें अभिघात, सन्निपात, ग्रह आदि से उत्पन्न उन्माद शारीरिक ही होगा, क्योंकि इन कष्टों द्वारा मस्तिष्क के स्नायुओं के क्षति-ग्रस्त होने के परिणाम-स्वरूप ही यह अवस्था आएगी। इष्टजन-वियोग, विभव-नाश, काम, शोक, भय, विप्रलम्भ, परमान्द आदि से उत्पनन्न भावात्मक होगा, क्योंकि इस प्रकार की वेदनाओं से मानव का भाव-जगत् तीव्र आलोड़न से अस्त-व्यस्त हो उठता है, जिसके परिणाम-स्वरूप उसके वचनों में एवं उसकी क्रियाओं-चेष्टाओं आदि में भी अस्त-व्यस्तता आ जाती है। उन्माद का यही भाव-रूप सञ्चारी भावों के अन्तर्गत ग्रहण किया जाएगा।

सञ्चारी भावों के इस विवेचन से स्पष्ट हो जाता है कि निर्वेद, असूया, दैन्य,, धृति, हर्ष, विषाद, गर्व, व्रीड़ा, आवेग, अमर्ष, औत्सुक्य, चपलता, उग्रता, एवं त्रास—ये चौदह ही शुद्ध सञ्चारी भाव हैं। आलस्य, ग्लानि, जड़ता, शंका एवं उन्माद—ये पाँच आंशिक रूप से भाव होने के कारण उतने अंश में ही सञ्चारी भावों में स्थान पाने के अधिकारी हैं। इस प्रकार काव्य-शास्त्रीय तैंतीस सञ्चारियों से से उन्नीस ही भाव-रूप हैं। शेष सञ्चारियों में से स्मृति, मति, वितर्क, अवहित्था और चिन्ता—ये पाँच बौद्धिक अवस्थायें ही हैं, और श्रम मरण, निद्रा, विबोध, मद, अपस्मार और व्याधि—ये सात शुद्ध शारीरिक अवस्थाएँ ही हैं। सुप्त या स्वप्न शारीरिक एवं बौद्धिक उभयात्मक अवस्था है, जबकि मोह शारीरिक,

बौद्धिक एवं भावात्मक त्रिविध अवस्था है। मोह का भावात्मक रूप जड़ता का ही अङ्ग होने के कारण उसकी पृथक् मान्यता की आवश्यकता नहीं है। इस प्रकार पाँच बौद्धिक, सात शारीरिक एवं दो मिश्रित (बौद्धिक एवं शारीरिक) अवस्थाएँ भाव-रूप न होने के कारण सञ्चारी भावों के अन्तर्गत स्थान पाने की अधिकारिणी प्रमाणित नहीं हो पातीं।

उपर्युक्त उन्नीस भावात्मक सञ्चारियों के अतिरिक्त अनेक नवीन सञ्चारी भावों को इस सूची में स्थान देना आवश्यक होगा। श्रद्धा, आशा, निराशा, सन्तोष, असन्तोष, दया, सहानूभूति, कृतज्ञता, पश्चात्ताप आदि प्रसिद्ध एवं महत्त्वपूर्ण भावों को सञ्चारी भावों में सहज ही ग्रहण किया जा सकता है। साथ ही, सञ्चारियों की अन्तिम संख्या निर्धारित करने का प्रयास करना निरर्थक ही होगा।'

सन्दर्भ-ग्रन्थ :—

१. भरत मुनिः नाट्य-शास्त्रम्।
२. धनञ्जयः दशरूपकम्।
३. हेमचन्द्रः काव्यानुशासनम्।
४. विश्वनाथः साहित्यदर्पणम्।
५. रामचन्द्र गुणचन्द्रः नाट्यदर्पणम्।
६. जगन्नाथः रसगङ्गाधरः।
७. अग्निपुराण।
८. आ. रामचन्द्र शुक्ल : रसमीमांसा।
९. ,, ,, चिन्तामणि, भाग १
१०. रामदहिन मिश्र : काव्य-दर्पण।
११. डॉ० श्याम सुन्दर दास : साहित्यालोचन।
१२. डॉ० गुलाबरायः सिद्धान्त और अध्ययन।
१३. डॉ० नगेन्द्रः रीति-काव्य की भूमिका तथा देव और उनकी कविता।
१४. डॉ० गोविन्द त्रिगुणायत् : शास्त्रीय समीक्षा के सिद्धान्त।
१५. डॉ० आनन्द प्रकाश दीक्षित : रस-सिद्धान्त : स्वरूप-विश्लेषण।
१६. डॉ० मनोहर काले : आधुनिक हिन्दी-मराठी में काव्य-शास्त्रीय अध्ययन।
(१७) Dr. J. N. Sinha : Indian Psychology, pt. II
(१८) Dr. Rakesh Gupta : Psychological Studies in Rasa.

———

# भारतीय नाट्य पर ग्रीक प्रभाव

डॉ० मौहम्मद इसराइल खाँ

भारतीय नाट्य के उद्भव एवं विकास के विषय में विद्वानों में उसी प्रकार का मत-वैभिन्य पाया जाता है, जिस प्रकार उनकी आर्यों के विषय में विभिन्न प्रकार की उपस्थापनाएं हैं अथवा नाट्य पर द्रविड़ों के शङ्कास्पद प्रभाव की कल्पनाएँ। अस्तु। प्रकृत विषय का निर्वाह निम्नलिखित रूपों में किया गया है :

## १. भारतीय और ग्रीक धर्म का सारूप्य :

भारतीय एवं ग्रीक धर्मों में अनेक समानताएँ पायी जाती हैं। भारतीय अनेक देव-देवियों के नाम ग्रीक में नामान्तर से पाये जाते हैं।[1] इनके अध्ययन से ऐसा प्रतीत होता है, कि अति प्राचीन काल में भारत तथा ग्रीस देशों में आदान-प्रदान का कोई दृढ़ सम्बन्ध स्थापित हो चुका था। लैङ्गिक पूजा भारतीय धर्म की एक निजी विशेषता है, यद्यपि इसका तात्पर्य भिन्न-भिन्न रूपों में लिया गया है। शिव इसके आदि देव हैं। इनका अस्तित्व पूर्व वैदिक है, क्योंकि मोहेंजोदड़ो और हड़प्पा के अवशेषों से प्राप्त पशुपति की मूर्ति शिव-प्रतीक है। वेदों में इन्हीं शिव का अन्तर्भाव रुद्र में हो गया है। लिङ्ग-पूजा शिव की पूज्य मानी गई है[2]। इसके अतिरिक्त ऋग्वेद में उर्वशी इत्यादि कुछ ऐसी अप्सराएँ हैं, जिनके साथ पुरुखा इत्यादि मनुष्यों का संसर्ग प्रदर्शित किया गया है। पाश्चात्य विद्वानों का मत है कि ये अप्सराएँ लैंगिक देवियाँ हैं।[3] परन्तु इनकी यह धारणा सर्वथा निर्दोष नहीं कही जा सकती है। ये सूक्ष्म भावों तथा विचारों की प्रतीक भी हैं, ऐसी भारतीय मान्यता है[4]। हमारे वैदिक ऋषि अत्यन्त धीर, वशी तथा संयमी थे। अत-एव उनके द्वारा किसी लैङ्गिक देव तथा देवी की पूजा की स्थापत्ति उचित नहीं जान पड़ती है। परन्तु ग्रीक में इस प्रकार की देव एवं देवियों को प्राथमिकता दी गई है और उनका तदर्म से घनिष्ठ सम्बन्ध प्रदर्शित किया गया है। फलतः कतिपय पाश्चात्य विद्वान् ग्रीक धर्म को सर्वप्राचीन धर्म मानकर, वहाँ के देव एवं देवियों का भारतीय देव एवं देवियों से समकक्षता का अनुमोदन कर, अन्ततोगत्वा भारतीय धर्म पर ग्रीक

---

१. तु० चार्लस कालेमन, द माइथालोनी ऑफ द हिन्दूज (लण्डन, १८३२), पृ० १०; तु० सी विट, मिथ्स ऑफ लेल्लाज एण्ड ग्रीक टेल्स, (न्युयार्क, १९०३), पृ० १०

२. देव-मिक में विशेष रूप से शिव तथा विष्णु की पूजा की जाती है। शिव संहारक, विष्णु पालक तथा ब्रह्मा सृष्टि-कर्त्ता देव हैं। लिङ्ग विशेष रूप से सृष्टि-सूचक शब्द है। शिव की आठ मूर्तियाँ मानी गई हैं और वह कल्याणदायक देव हैं, इसी कारण सृष्टि सतत प्रवह माना है, अन्यथा अवरुद्ध हो सकती है। लिङ्ग इस अवस्था-विशेष का सूचक जान पड़ता है।

३. ए० बी० कीथ, द संस्कृत ड्रामा (आक्सफोर्ड, १९५९), पृ० १६, २१

४. तु० मुहम्मद इसराइल खां, ब्राह्मणिक लेजेण्ड ऑफ वामा एण्ड गन्धर्वाज़, मेसूर ओरिएण्टलिस्ट, भाग-२, नं० १, मार्च, १९६९

प्रभाव दिखाते हैं। यह नितान्त अनुचित है। वैदिक धर्म आर्यों का आदि धर्म रहा है। आधुनिक अनुसन्धानों के आधार पर प्रायः सभी विद्वान् यह स्वीकार करने लगे हैं कि आर्यों का आदि देश भारत ही है। वे मध्य एशिया, यूरोप अथवा ईरान से नहीं आए। ये भारत के आदिवासी थे और सप्त-सिन्धु-प्रदेश इनका वास-स्थान था। मनु ने इनका स्थान दृषद्वती तथा सरस्वती के बीच निश्चित किया है, जिस स्थान का निर्माण ब्रह्मा ने स्वयं अपने हाथों किया है[1]। ऋग्वेद इनका धार्मिक ग्रंथ था, जिस पर किसी बाह्य धर्म के प्रभाव की अपेक्षा नहीं रही।

नृवेशविद्या के अध्ययन से ज्ञात होता है कि आदिवासियों का नृत्य तथा मान से घनिष्ठ सम्बन्ध अनादि काल से रहा है। प्रकृति का यह सामान्य नियम विश्वव्यापी है। जहाँ एक ओर सभ्य मनुष्य अपने विचारों को भाषणों,अथवा अन्य साधनों से व्यक्त करते हैं, वहाँ आदिवासी अपने विचारों को गाकर अथवा अपने अङ्ग-चालन के माध्यम से व्यक्त करते हैं। नृत्य, गीत एवं सङ्गीत नाट्य के अङ्ग हैं। इनका जन्म किसी न किसी अवस्था (बीजरूप) में अति प्राचीन काल में हो चुका था। इनका परिवर्धन एवं संशोधन शनैः-शनैः काल क्रम से होता रहा है। ऋग्वैदिक प्रकृति के प्रगाढ़ भक्त थे। वे प्रकृति के नूतन रूप को देखकर आनन्द से नाच उठते थे। ऋग्वेद की उषा-सम्बन्धी एक ऋचा में उषा की एक नर्तकी से तुलना की गई है।[2] ऋग्वेद की एक अन्य ऋचा में नृत्य तथा वाद्यों का उल्लेख है। सायणाचार्य ने इसकी व्याख्या करते हुए देवों को नाचते-गाते हुए प्रस्तुत किया है।[3] वैदिक 'समन' नामक उत्सव से तत्कालीन नारियों की स्वाभाविक नाट्य-प्रियता का पता चलता है।[4] ऋग्वैदिक अनेक धार्मिक उत्सवों पर सामाजिकों के अनुरञ्जनार्थ उन कार्यों को पृथिवी पर अभिनीत किया जाता था, जिन्हें देवगण स्वर्ग में किया करते हैं[5]। कात्यायन श्रौतसूत्र में 'महाव्रत' नामक उत्सव पर यजमान की पत्नियों को वीणा बजा कर गाते हुए प्रदर्शित किया गया है[6]। इन उद्धरणों से यह बात स्पष्ट हो जाती है कि वैदिक युग में नाट्य-तत्त्व—नृत्य, गीत और सङ्गीत का क्या स्थान था और उन्हें किस सीमा तक धर्म से संयुक्त कर दिया गया था।

ग्रीस देश की धार्मिक गाथा में अनेक प्रकार की देवियों का वर्णन मिलता है, जो नृत्य, सङ्गीत तथा वाद्य की देवियाँ हैं। उनसे अभिनीत नृत्य-मण्डली का नेतृत्व 'अपोलो' करते हैं। यहाँ इन देवियों तथा देवों के कार्य एवं स्थान भारतीय नृत्य तथा मान से सम्बद्ध देवों तथा देवियों की अपेक्षाकृत अधिक स्पष्ट हैं। इनका 'हेलिकन पर्वत' तथा 'अग्निप्पी सरिज्, से गहरा सम्बन्ध प्रदर्शित किया गया है। ये

---

१. मनु० १/१७

२. ऋ० १·९२.४

३. ऋ० ५.३३.६

४. ए० ए० मैकडानेल एण्ड कीथ, वैदिक इण्डेक्स ऑफ नेम्स एण्ड सब्जेक्ट्स, भाग, १, पृ० ४८१; भाग-२, पृ० ४२६

५. ए० बी० कीथ, पूर्वोद्धृत ग्रंथ, पृ० १६

६. का० श्रौ० १८. ३. २१

देवियाँ अपने नृत्य तथा गान से देवों का अनुरञ्जक करने में दक्ष हैं।[1] इस साम्य के आधार पर कुछ विद्वानों ने यह निष्कर्ष निकाला है कि यूरोपीय नाट्य का धर्म से प्रगाढ़ सम्बन्ध है। धर्म ने नाट्य तथा नृत्य को अधिक प्रभावित किया है।[2]

भारतीय धर्म का भी नाट्य से चोली-दामन का सान्निकट्य है। भरत ने नाट्य की उत्पत्ति ब्रह्मा द्वारा बताई है, जिसमें चारों वेदों के सार निहित हैं। शिव ने अपना ताण्डव तथा पार्वती ने अपना लास्य देकर इस काव्य की श्रीवृद्धि की है। ब्रह्मा को अपने अद्भुत, सर्वश्रेष्ठ तथा पञ्चवेदभूत नाट्य का अनुमोदन स्वयं शिव से करवाना पड़ा है तथा न्यूनाधिक्य के पूरणार्थ उन्हें शिव-परामर्श की अपेक्षा रही है।[3]

## २. कुछ समान नाट्य सादृश्य :

ग्रीस में सुखान्त तथा दुःखान्त दोनों प्रकार के नाट्यों का उद्भव धार्मिक विधि से हुआ। इस 'विधि' ने सामान्य गीत से बढ़ कर शीघ्र ही गायक-मण्डली और उसके नेता के बीच संवाद का रूप धारण कर लिया। कालान्तर में यही गीत वर्णनात्मक तत्त्व बन गया तथा तथाकथित संवाद ने देव-कथा का स्वरूप ले लिया।[4] भारतीय नाट्य को प्रारम्भ से ही प्राधान्य मिला हुआ है। धर्म के अङ्क में ही इस की उत्पत्ति हुई, पला और फूला-फला। ऋग्वेद में उपलब्ध पन्द्रह अथवा बीस संवाद-सूक्तों से इस बात की पुष्टि हो जाती है कि नाट्य को अपने प्रारम्भिक अवस्था से अग्रसर करने वाले तत्त्वों में संवाद-सूक्त भी एक महत्त्वपूर्ण तत्त्व रहा है। सारी सामग्री उपलब्ध हो जाने पर नाट्य को कार्य-प्रवृत्त करने में संवाद अन्तिम साधन है। अतःएव संवाद को ग्रीस तथा भारत दोनों देशों नाट्य-वृद्धि में अन्तिम तत्त्व माना गया है।[5]

भारत तथा ग्रीस दोनों देशों में नाट्य के उद्भव का एक अन्य सामान्य सिद्धान्त भी लक्षित होता है। कहा जाता है कि उभय नाट्यों का आविर्भाव उस तत्त्व से हुआ है, जिसमें प्रकृति अथवा आदर्शवाद प्रच्छन्न रहा है।[6] दोनों देश के नाट्यों में अन्य समानताएँ भी दर्शनीय हैं। दोनों में कार्य का विभाजन दृश्यों में किया गया है। कुछ पात्र वीर हैं, तथा कुछ काल्पनिक हैं। पात्रों का भी वर्गीकरण पाया जाता है। दोनों का लक्ष्य शृङ्गार-प्रधान है। पाश्चात्य विद्वानों का कथन है कि भारतीय नाट्य विशेष रूप से

---

२. डब्ल्यू० रिजवे, ड्रामाज़ एण्ड ड्रामाटिक डान्सेज ऑफ नान-यूरोपियन रेसेस (लण्डन, १९१५), पृ० ४०१ आगे

३. मनमोहन घोष, कण्ट्रीब्युशन्स टू द हिस्ट्री ऑफ द हिन्दू ड्रामा कलकत्ता, १९५८), पृ० ५

१. जेम्स हेस्टिंग्स, इन्साइक्लोपीडिया ऑफ रीलिजन एण्ड एथिक्स, भाग-९ (न्युयार्क, १९५३), पृ० ४

४. तु० एलारडिश निकोल, ब्रिटिश ड्रामा (लन्दन, (१९६२), पृ० १४-१५

५. ए० ए० मैक्डोनेल, अ हिस्ट्री ऑफ संस्कृत लिटिरेचर (लण्डन, १९०५), पृ० ३४७

६. आई० शेखर, संस्कृत ड्रामा : इट्स आरिजिन एण्ड डेक्लाइन (लीडेन, १९६०), पृ० ५६

शृङ्गार-प्रधान हुआ करते हैं। परन्तु ग्रीस के नाट्यों की भी प्रायः यही दशा है।[1] अथवा एतद्भिन्न रचनाएँ भी उपयत्र पाई जाती हैं, न कि केवल शृङ्गारिक।

विण्डिश महोदय का कथन है कि भारतीय 'मृच्छकटिक' तथा ग्रीस 'सिस्टेलेरिया'—मिट्टी की गाड़ी, दोनों के बीच जो साम्य है, वह ग्रीक प्रभाव के कारण ही है। परन्तु यह मत भास के 'चारुदत्त' नाट्य की प्राप्ति हो जाने पर धराशायी हो जाता है। सामान्यतः सभी लोग शूद्रक-कृत 'मृच्छकटिक' का आधार 'चारुदत्त' को मानने लगे हैं।[2]

संस्कृत नाट्यों में 'यवनिका' अथवा 'जवनिका' का प्रयोग मिलता है। कुछ विद्वानों का कथन है कि यह कर्टेन'—पर्दे का प्रतिरूप है। सर्वप्रथम यह संदेहास्पद है कि ग्रीक नाट्यों में पर्दे का प्रयोग होता था या नहीं।[3] यदि हुआ होता, तो तत्सदृश प्रभाव भारत पर भी पड़ता। यवनिका का प्रयोग आज जैसे पर्दों की भाँति भारतीय नाट्यों में नहीं हुआ करता था। बल्कि इसका प्रयोग नाट्य-रङ्ग तथा रङ्गमञ्च के बीच विभाजनार्थ हुआ करता था। अतः एव पर्दे का प्रथम उद्देश्य ही यहाँ समाप्त हो जाता है और किसी प्रकार की विप्रतिपत्ति की आशङ्का नहीं रहती है।

### ३. भारत में अभिनीत ग्रीक नाट्य

भारत में अभिनीत ग्रीक नाट्य के प्रमाण निश्चित रूप से अल्प हैं। लोगों का विश्वस्त है कि सिकन्दर के आक्रमण से ग्रीक नाट्यों के भारत में प्रचार एवं प्रकार में बल मिला। यह नितान्त सत्य है कि सिकन्दर महान् कला-प्रेमी सम्राट् था। जब वह देश-विजया की महत्त्वाकांक्षा से ग्रीस से चला, तो अपने साथ अनेक कलाकारों को भी ले लिया। इसका कारण उनसे युद्ध में सहायता लेना नहीं था। अपितु जब वह विजय-प्राप्त कर क्षणभर विराम करता, तो वे ही कलाकार उसका मनोरञ्जन करते थे। कहा जाता है कि एकबतना (Ekbatana) नामक स्थान पर ग्रीस से आए हुए ३०, ००० कलाकार उसके साथ थे।[4] ग्रीक नाट्यों का प्रयोगात्मक स्वरूप यत्र-तत्र स्थापित ग्रीक प्रदेशों में छा गया था।[5] विशेषतः मिनेण्डर के समय में ग्रीक प्रभाव की सम्भावना की जा सकती है। मिनेण्डर का समय प्रथम शताब्दी ई० पू० माना गया है। उस समय ग्रीक राजकुमारों पर नये प्रभाव की छाप भी पड़नी प्रारम्भ हो गई थी। क्योंकि वह ऐसा था, जब भारत में भी नाट्यों का निर्माण प्रारम्भ हो गया था, लेकिन उन पर अपनी

---

१. ए० बी० कीथ, पूर्वोद्धृत ग्रंथ, पृ० ५८

२. आई० शेखर, पूर्वोद्धृत ग्रंथ, पृ० ५४–५५

३. कृष्ण चैतन्य, अ न्यु हिस्ट्री ऑफ संस्कृत लिटिरेचर (लन्दन, १९६२), पृ० २८४; अ० भा० (गा० ओ० सी०), भाग १, पृ० २१०, "तत्र यवनिका रङ्गपीठतच्छिरसोर्मध्ये। तस्या अन्तरागतैः प्रयोक्तृभिर्नटैः प्राधान्यात यदि वा वैणिकादिभिरेव प्रयोक्तृभिः प्रयोज्यानि प्रत्याहारादीनि। गीतकपिण्ड्या (पाठाचा) दीनि तु यवनिकायामपसारितायां गीतानामित्यादिना श्लोकेव गीवभ्रूवर्धमानान्यन्तर प्रयोग उक्तः।"

४. ए० बी०, कीथ, पूर्वोद्धृत ग्रंथ पृ० ५९

५. वही, पृ० ५९

परम्परा की छाप थी। प्रमाण के अभाव में कुछ निश्चित नहीं कहा जा सकता। कहीं भी उस ग्रीक नाट्य का नामोल्लेख नहीं मिलता, जिसका अभिनय भारत में हुआ हो के ईरान इत्यादि देशों में ग्रीक साहसिकों के पैर जम गये थे तथा यत्र-तत्र उनकी स्वतंत्र छावनियाँ बन गई थीं। वहाँ लोक-गीतों तथा बाल-कथाओं में यत्र-तत्र ग्रीक-प्रभाव की झलकियाँ मिलती हैं।

भारत के विषय में कुछ विपरीत बात दृष्टिगोचर होती है। सर्वप्रथम भाग्य ने सिकन्दर का ही साथ नहीं दिया। सिकन्दर के आक्रमण से भारत पर ग्रीक-प्रभाव की आशङ्का निराधार है। वह आँधी की भाँति आया और चला गया। उसे भारत में ठहरने का अधिक समय नहीं मिला। भारत पर आक्रमण करते ही उसका सामना हुआ। राजा पोरस से उसका घमसान युद्ध हुआ, जिससे उसके हृदय में यह बात बैठ गई थी कि भारतीय बहुत बहादुर होते हैं। अन्ततः उसका आगे बढ़ने का साहस जाता रहा है। उसके साथी भी अपने देश को लौटने के लिए लालायित थे। ऐसी अवस्था में सिकन्दर को आराम-चैन नहीं मिल सका कि वह भारत में आराम से टिककर ग्रीक कला का प्रदर्शन करवाता।

भारतीय नाट्य पर ग्रीक-प्रभाव दिखाने वाले सर्वप्रथम वेबर महोदय हैं। इनका मत है कि भारतीय नाट्यों को आवश्यक प्रेरणा बैक्ट्रिया, पंजाब तथा गुजरात के राजदरबारों में अभिनीत ग्रीक नाट्यों से मिली।[1] परन्तु महाभाष्य में उपलब्ध 'कंसवध', 'वलिवन्ध' नाट्यों की प्राप्ति से वेबर महोदय को स्वयं अपने मत का तिरस्कार करना पड़ा। अब वह इस स्वर पर उतर आये कि संस्कृत–नाट्यों पर ग्रीक-प्रभाव की थोड़ी कल्पना अथवा आशङ्का की जा सकती है।[2] सिकन्दर के साथ रहने वाले कलाकारों के विषय में विचित्र बात यह भी कही जाती है कि ईरान में रहते समय उसे अनेक ईरानी कलाकार मिले, जिन्हें सिकन्दर अपने साथ भारत लाया। परन्तु यह कथन कथमपिग्राह्य नहीं है कि वह स्वदेशी कलाकारों की अपेक्षा दूसरों को वरीयता देता। कीथ महोदय ने इस का खण्डन किया है[3] और वह सर्वथा युक्त है।

**४. भारतीय और ग्रीक नाट्यों का सैद्धान्तिक वैभिन्य :**

भारतीय नाट्य और अभिनव का तादात्म्य कुछ लोगों ने शब्द तथा मनुष्यों की चेष्टाओं के अनुकरण के आधार पर कर ग्रीफ नाट्य से सान्निकट्य प्रदर्शित किया है। भारतीय अभिनय में बाह्य तथा आन्तरिक अवस्थाओं का अनुकरण किया जाता है जिस में दोनों अवस्थाओं की तादात्म्यावस्था स्थापित हो जाती है। ग्रीक दुःखान्त नाट्य में कार्य का अनुकरण पाया जाता है, परन्तु संस्कृत-नाट्य में कार्य का अनुकरण पाया जाता है, परन्तु संस्कृत-नाट्य में अवस्था-विशेष का अनुकरण पाया जाता है।[4] ग्रीक नाट्य धर्म प्रधान माना गया है। उसकी उत्पत्ति एवं विकास में धर्म का महान् योगदान रहा है। परन्तु यह कथन युक्त नहीं है कि भारतीय धर्म की उत्पत्ति ग्रीक धर्म के प्रभाव तथा संसर्ग से हुई है। जिस प्रकार भारतीय धर्म का स्वतंत्र अस्तित्व तथा विकास पाया जाता है, बहुत तद्वत् बिना ग्रीक सिद्धान्तों के प्रभाव के भारतीय

१. तु० ए० बी० कीथ, पूर्वोद्धृत ग्रंथ, पृ० ५७, पादटिप्पणी २
२. वही, पृ० ५७
३. तु० आई० शेखर, पूर्वोद्धृत ग्रंथ, पृ० ५६-५७; द्र० ए० बी० कीथ; पूर्वोधृत ग्रंथ, पृ० ५६
४. वही, पृ० ३५५

संस्कृत-नाट्य की धार्मिक उत्पत्ति सिद्ध होती है।[१] ग्रीक नाट्य में स्थान, समय और कार्य के ऐक्य (Unity of place, time and action) पर बल दिया गया है, परन्तु भारतीय नाट्य में इस प्रकार का विधान नहीं है।

**५. भारतीय नाट्य की अटूट परम्परा :**

भारतीय नाट्य की एक अविरत धारा वैदिक काल से ही चली आ रही है। वेदों में नाट्य-तत्त्व यत्र-तत्र बिखरे पड़े हैं, जिनके अध्ययन के आधार पर सिद्ध किया गया है कि इन्हीं तत्त्वों के आधार पर आगे चलकर नाट्य की आधार-भित्ति खड़ी हुई। भरत मुनि का कथन इस का पुष्ट प्रमाण है :

**जग्राह पाठ्यमृग्वेदात्सामेभ्यो गीतमेव च।**
**यजुर्वेदादभिनयान् रसानाथर्वणादपि ॥** (ना० शा० १.१७)

अर्थात् ब्रह्मा ने नाट्य-सामग्री का चयन विशेष पद्धति से किया है। उन्होने पाठ्य को ऋग्वेद से, गीत को सामवेद से, अभिनय को यजुर्वेद से तथा रसों को अथर्ववेद से लिया है। इससे यह सिद्ध होता है कि वेदों में प्रभूत नाट्य-सामग्री सन्निहित है।

ऋग्वेद में नृतू (नृत्=नाचना) का प्रयोग मिलता है।[२] इसकी एक ऋचा में उषा को एक नर्तकी के रूप में चित्रित किया गया है।[३] इसके एक अन्य मंत्र में नृत्य तथा वाद्यों का उल्लेख पाया जाता है।[४] इसके अतिरिक्त १५ अथवा २० ऐसे संवाद-सूक्त हैं, जिनमें प्रचुर मात्रा में नाट्य-सामग्री निहित है। पाठ्य का नाट्य में महत्त्वपूर्ण स्थान है। ऋग्वेद में यह पाठ्य-सामग्री विभिन्न प्रसङ्गों में मिलती है। उनमें संवाद-शैली का उल्लेखनीय प्रसङ्ग—इन्द्र-मरुत-संवाद (१.१६५); विश्वामित्र-नरी-संवाद (३.३३) पुरूरवा-उर्वशी-संवाद (८.१००); सरमा-पणि-संवाद (१०.१०८); इन्द्र-अदिति-वामदेव-संवाद (१.१७६) इन्द्र-इन्द्राणी-वृषाकपि-संवाद (१०.८६); इन्द्र-वसुक्त-संवाद (१०.२८); बसिष्ठ-पुत्र-संवाद (७.३३) है। अन्य प्रसङ्गों से ऋग्वैदिक कालीन लोगों के सामान्य जीवन में नाट्य-स्थान का पता चलता है। वैदिक 'समन' नामक उत्सव से उन लोगों के सङ्गीत तथा नृत्य की लोक-प्रियता का सुज्ञान प्राप्त होता है। 'समन' से 'युवतियों की कला-प्रवीणता का पता चलता है। उस उत्सव में युवकों को भी भाग लेने का सुअवसर मिलता रहा हैं।[५]

यजुर्वेद में नर्तक तथा शैलूष दोनों का वर्णन मिलता है।[६] इस सम्बन्ध में यजुर्वेद में कहा गया है कि शैलूष जाति के लोग व्यावसायिक दृष्टि से नाट्यों का आयोजन किया करते थे। इस संदर्भ में उल्लिखित है कि यज्ञ के विभिन्न अवसरों एवं अन्य कार्य-अवसरों पर नृत्त (ताल-लयबद्ध अभिनय) के लिए

---

१. द्र० गोण्डा, एक्ट् आरिएण्टलिया, भाग १९, पृ० ३२९–४५३
२. ऋ० १,९२.४; ६.६३.५; ८.२०.२२; १०.१८.३, इत्यादि।
३. वही, १.९२.४
४. वही, ५.३३.६
५. मैक्डानेल एण्ड कीथ, वैदिक इण्डेक्स ऑफ नेम्स एण्ड सब्जेक्ट्स (दिल्ली, १९५८), भाग–१, पृ० ४८१, भाग–२, पृ० ४२९
६. यजु० ३०-६

सूत को, गीत के लिए शैलूष (नट) को (**नृत्ताय सूतं गीताय शैलूषम्**); धर्म-व्यवस्था के लिए सभा-चतुर को, मनोरञ्जन के लिए विनोदशीलों (मसखरों) को; शृङ्गार-रचना (साज-सज्जा) के लिए कलाकारों (निर्देशकों) को और समय-यापन के लिए राजकुमारों को नियुक्त करना चाहिए।[1] **अथर्ववेद** में भी गान तथा नृत्य का उल्लेख हुआ है। इसी प्रकार ब्राह्मण-ग्रंथों,[2] आरण्यकों, उपनिषदों,[3] गृह्यसूत्रों[4] तथा षड्वेदाङ्गों में नाट्य-विषयक प्रचुर सामग्री मिलती है। इनके अध्ययन से आयोगू, मागध, सूत, शैलूष आदि कलाकारों का स्थान तथा कार्य का सहज में ही अनुमान लगाया जा सकता है। **कौषीतकि ब्राह्मण** में नृत्य, गीत और वादिन का सामूहिक नाम 'शिल्प' रखा गया है।[5]

चौथी-तीसरी ई० पू० पाणिनि के शिलालिन् तथा कृशाश्व के सूत्रों[6] से उनके पूर्ववर्ती नाट्य-सूत्रों का पता चलता है। इसके अतिरिक्त अन्य ग्रन्थ— **महाभाष्य, महाभारत, पुराणादि** ग्रंथों में नाट्य विषयक प्रभूत सामग्री सञ्चित है। भरत का **नाट्यशास्त्र** नाट्य का सबसे अधिक प्रामाणिक उपलब्ध ग्रंथ है, जिसके आधार पर भारतीय काव्य एवं नाट्य-परम्परा को सम्यग्रूप मिला। भारतीय नाट्य एवं काव्य-जगत् में भरत का वही स्थान है, जो अरिस्टाटिल का ग्रीस देश में है। सभी देशों की विभिन्न क्षेत्रों में अपनी-अपनी सैद्धान्तिक प्रवृत्तियाँ होती हैं, जिन्हें जन्म लेने एवं बढ़ने में शताब्दियाँ लग जाती हैं। यह सिद्धान्त भी भारतीय नाट्य-साहित्य पर सामान्यतः लागू होता है। हमने देखा है कि वैदिक युग से ही इस सुललित साहित्य का उद्बोधन प्रारम्भ हो गया था, जिसका समय निश्चित नहीं किया जा सकता है। जो लोग भारतीय नाट्य पर ग्रीस प्रभाव दिखाने का प्रयत्न करते हैं, उन्हें सर्वप्रथम यह बात स्मरण रखनी होगी कि क्या भारतीय काव्यशास्त्रीय सिद्धान्त का निर्माण ग्रीक काव्यशास्त्रीय सिद्धान्त के अध्ययन के अनन्तर बना? राज्यों के निर्माण तथा उथल-पुथल से राजनैतिक दशाएँ शीघ्र प्रभावित होती हैं, परन्तु शास्त्र-विशेष के पनपने में शताब्दियाँ लग जाती हैं। अतएव सिकन्दर अथवा किसी अन्य राजा के आक्रमण, प्रभाव तथा किसी विशेष-सिद्धान्त के प्रचार से हमारा नाट्य-साहित्य बना है अथवा हमारे नाट्यकारों ने अपनी कृतियाँ निर्माण की हैं, नितान्त निराधार एवं असत्य है।

---

१. वाचस्पति गैरोला, **भारतीय नाट्य-परम्परा और अभिनय** (इलाहाबाद, १९६७), पृ० ११६–१७।
२. तै० ब्रा० ३.४.१.१५; कौ० ब्रा० २४.५, २९.५; जै० उ० ब्रा० १.४२।
३. मै० उ० ४.२।
४. का० श्रौ० सू० १८.३.२१; आ० गृ० सू० ३ ३।
५. कौ० ब्रा० २९.५।
६. अष्टाध्यायी ४.३., ११०–११।

# अभिज्ञान-शाकुन्तल में कालिदास द्वारा किए गए अपाणिनीय प्रयोग

कु० उषा पाण्डेय

## (१) समास-सम्बन्धी अपाणिनीय प्रयोग

कालिदास संस्कृत के सर्वश्रेष्ठ कवि एवं नाटककार माने जाते हैं। उन्होंने अपनी रचनाओं में जिस भाषा का प्रयोग किया है वह लौकिक संस्कृत का परिनिष्ठित रूप है। लौकिक संस्कृत भाषा सामान्यतया पाणिनीय सम्प्रदाय के वैयाकरणों द्वारा विहित नियमों से नियंत्रित होती है। संस्कृत भाषा के स्वरूप के विवेचन के लिए पाणिनि के व्याकरण-ग्रन्थ अष्टाध्यायी की प्रामाणिकता निस्सन्दिग्ध मानी जाती है। इसे विद्वानों में इतनी मान्यता मिली कि पूर्ववर्ती अन्य व्याकरण-सम्प्रदायों के ग्रन्थ अमान्य से हो गये। पाणिनि के नियमों में जो कुछ संशोधन कात्यायन द्वारा अपने वार्तिकों के माध्यम से प्रस्तुत किए गए, तथा अष्टाध्यायी का विशद भाष्य भी, जो महाभाष्य के नाम से प्रसिद्ध है, और जिसमें पाणिनि के नियमों में का सूक्ष्म विवेचन उपलब्ध होता है, लौकिक संस्कृत के शुद्ध रूप का विधान करने की दृष्टि से प्रामाणिक माने जाते रहे हैं। लौकिक संस्कृत के कवियों ने अपनी रचनाओं में भाषा का जो स्वरूप प्रस्तुत किया है, उसकी शुद्धता उन्हीं वैयाकरणों द्वारा विहित नियमों की दृष्टि से आँकी जाती है। भाषा के जो रूप पाणिनीय सम्प्रदाय के वैयाकरणों द्वारा विहित नियमों की परिधि में नहीं आते, उन्हें अपाणिनीय कहा जाता है।

संस्कृत कवियों की रचनाओं में बहुत से ऐसे शब्द या रूप आदि मिल जाते हैं जो अपाणिनीय हैं। वस्तुतः किसी अन्य भाषा के शब्दों के प्रभाव से या बहुत प्राचीन वैदिककालीन आदि शब्दों को प्रयुक्त कर देने कारण या विशिष्ट सन्दर्भों में भाव-प्रवाह के बीच अथवा शिथिलतावश अर्थात् व्याकरण के शुद्ध रूप पर दृष्टि रखे बिना कवियों द्वारा बहुत-से ऐसे शब्द या रूप प्रयुक्त किए गए हैं जो वैयाकरणों द्वारा प्रतिपादित नियमों से मिलते हैं। प्रस्तुत लेखिका द्वारा सर्वप्रथम कालिदास द्वारा अभिज्ञान शाकुन्तल में किए गए अपाणिनीय प्रयोगों का अध्ययन प्रस्तुत किया जा रहा है। इस अध्ययन को दो लेखों में विभाजित किया गया गया है—(१) समास सम्बन्धी अपाणिनीय प्रयोग, (२) वाक्य रचना आदि से सम्बन्धित अपाणिनीय प्रयोग। प्रस्तुत लेख में अभिज्ञान शाकुन्तल में कालिदास द्वारा किए गये समास-सम्बन्धित अपाणिनीय प्रयोग पर विचार किया जा रहा है।

**विदितभक्ति :**

अभिज्ञानशाकुन्तल के प्रथम अंक राजा दुष्यन्त कहता है—'सा खलु विदितभक्तिम्' मां महर्षेः कथयिष्यति 'इस वाक्य में कालिदास ने' 'विदितभक्तिम्' शब्द का प्रयोग किया है, जो कि अनेक वैयाकरणों के अनुसार एक अपाणिनीय प्रयोग है। इस विषय में पाणिनि का सम्बन्धित सूत्र है—'स्त्रियाः पुंवद्भाषित-पुंस्कादनूङ्समानाधिकरणे स्त्रियामपूरणीप्रियादिषु'[1] (अष्टा० ६।३।३४)। इस सूत्रानुसार समानाधिकरण

१. पूरणीप्रियादिभिन्न समानाधिकरण स्त्रीलिङ्ग उत्तरपद के परे रहते भाषितपुंस्क ऊङ्प्रत्ययान्त-भिन्न स्त्रीलिङ्ग शब्द का पुल्लिङ्गवत् रूप हो जाता है।

बहुव्रीहि समास में यदि पूर्वपद भाषितपुंस्क स्त्रीलिंग शब्द हो, और वह ऊङ् प्रत्ययान्त न हो, तो उत्तरपद स्त्रीलिंग के परे रहते उसे पुंवद्भाव प्राप्त हो जाता है अर्थात् उसका पुल्लिगवत् रूप हो जाता है। यह नियम तब लागू नहीं होता जबकि उत्तरपद या तो कोई संख्यावाचक स्त्रीलिंग शब्द हो या प्रियादिगण[२] का का कोई शब्द हो। अतः पाणिनि के अनुसार प्रस्तुत प्रयोग में पूर्वपद को पुंवद्भाव नहीं हो सकता क्योंकि यहाँ पर उत्तरपद 'भक्ति' शब्द है, जो कि प्रियादिगण में गिना जाता है। अतः 'विदिता भक्तिर्यस्य' इस प्रकार विग्रह करने पर पाणिनि के सूत्रानुसार समस्त पद 'विदिताभक्तिः' ही बनना चाहिए, 'विदिताभक्तिः' नहीं।

अनेक वैयाकरण कालिदास के प्रयोग को पाणिनीय सिद्ध करने का प्रयास करते हैं। इस विषय में प्रमुख मत निम्नांकित हैं—

भोज[३] का विचार है कि प्रियादिगण में उल्लिखित भक्ति शब्द कर्मवाच्य में क्तिन् प्रत्यय से बना है जिसका अर्थ होता है—'पूजा का विषय'। अतः 'विदितभक्तिम्' प्रयोग में पुंवद्भाव प्राप्त हो ही जाता है। क्योंकि यहाँ पर प्रयुक्त भक्ति शब्द भाववाच्य में क्तिन् प्रत्यय से बना हुआ है, जो कि प्रियादिगण में गिनाये गये 'भक्ति' शब्द से भिन्न हैं। 'फलतः भवानीभक्तिः' जैसे प्रयोगों में तो पहला स्त्रीलिंग शब्द पुल्लिग में परिवर्तित नहीं होता, परन्तु 'विदितभक्तिः' आदि स्थलों में पुंवद्भाव को प्राप्त कर लेता है। अष्टाध्यायी की टीका 'प्रभा' में भी इसी मत को पुष्ट किया गया है—'भाव-वाच्य-साधिते तु पूर्वपदस्य पुल्लिगता स्यादेव' (प्रभा ६।३।३४ की व्याख्या)।

वामन, भट्टोजिदिक्षीत आदि अधिकांश वैयाकरण 'विदितं भक्तिर्यस्य' इस प्रकार विग्रह करके पूर्वपद को नपुंसक लिंग में रखकर इस समास की सिद्धि करते हैं। इस विग्रह में 'विदितम्' शब्द का 'भक्ति' के साथ कोई विशेष सम्बन्ध नहीं है अपितु यहाँ पर सामान्य अर्थ में प्रयुक्त होने से 'सामान्ये नपुंसकम्' (अर्थात् सामान्य अर्थ में नपुंसकलिग का प्रयोग किया जाता है) सूत्र से पूर्वपद में स्त्रीलिंग अविवक्षित है।[४] क्योंकि यहाँ पर 'विदित' शब्द मुख्य रूप से अविदितत्व के अभाव को ही बता रहा है।

यह बात इस प्रकार उदाहरण से अधिक स्पष्ट हो जाती है—यदि प्रमुख रूप से कहा जा रहा हो—'नृपतेः किञ्चिद् विदितं वर्तते' (राजा को कुछ विदित है) इस पर यदि पूछा जाये कि 'किं तत्' अर्थात् 'वह क्या (विदित) है ?' तो उत्तर यही होगा—'यद् विदितं सा भक्तिः'—अर्थात् 'जो विदित है वह भक्ति है' ? ऐसे प्रयोग में 'विदित' शब्द नपुंसकलिंग में ही रहता है, उसे स्त्रीलिंग की विवक्षा नहीं है।

---

२. प्रियादिगण में ये शब्द गिने गये हैं—प्रिया, मनोज्ञा, कल्याणी, सुभगा, दुर्भगा, भक्तिः, सचिवा, स्वसा (स्वा), कान्ता (क्षान्ता), समा, चपला, दुहिता, वामा, अबला, तनया।

३. 'कर्मसाधनस्यैव भक्तिशब्दस्य प्रियादिषु पाठात् भवानीभक्तिरित्यादौ कर्मसाधनत्वात् पुंवद्भाव-प्रतिषेधः। दृढ़भक्तिरित्यादौ तु भावसाधनत्वात् पुंवद्भावसिद्धिः पूर्वपदस्य।'

(भोजराजकृतं सरस्वतीकण्ठाभरण)

४. अष्टाध्यायी (६।३।३४) की काशिकावृत्ति में भी लिखा है—

दृढभक्तिरित्येवमादिषु स्त्रीपूर्वपदस्याविवक्षितत्वात् सिद्धमिति समाधेयम्।'

'दृढ़भक्तिरिति सर्वत्र' (काव्या० सू० ५।२।७२) की वृत्ति में वामन रघुवंश में प्रयुक्त 'दृढ़भक्तिः' शब्द को यही कहकर सिद्ध करते हैं कि वहाँ स्त्रीलिंग की विवक्षा न होने से पूर्वपद नपुंसकलिंग में ही होगा—'अत्र पूर्वपदस्य अस्त्रियां विवक्षितत्वात्'। भट्टोजिदीक्षित वामन के ही मत का अनुसरण करते हैं—'सामान्ये नपुंसकम्। दृढं भक्तिः यस्य स दृढ़भक्तिः '(सि० कौ० ८३५)।' 'दृढभक्तिः' शब्द में भी पूर्वपद 'दृढम्' केवल अदार्ढ्य के अभाव को ही द्योतित करता है, उसमें स्त्रीत्व की विवक्षा नहीं है—'**अदार्ढ्य-निवृत्तिमात्रपरे दृढभक्तिशब्दे लिंगविशेषस्य अनुपकारकत्वात् स्त्रीत्वमविवक्षितम्**' (रघु० १२।१९ की टीका मल्लिनाथ द्वारा उद्धृत)।

वासुदेव दीक्षित ने सिद्धान्त-कौमुदी की टीका '**बालमनोरमा**' में यह उल्लेख किया है कि पद संस्कारपक्ष में सामान्यपरता का आश्रय लेकर अर्थात् सामान्य अर्थ में 'दृढ' शब्द '**सामान्ये नपुंसकम्**' सूत्रानुसार नपुंसकलिंग में रखा जाता है, फिर बाद में 'भक्ति' शब्द के साथ अन्वय होने पर भी वह अपने नपुंसकत्व को नहीं छोड़ता, क्योंकि वहाँ किसी लिंगविशेष की विवक्षा नहीं होती। यह बात '**वेदाः प्रमाणम्**' जैसे प्रयोग को देखकर स्पस्ट हो जाती है। इसी प्रकार का प्रयोग महाभाष्य के पस्पशाह्निक में भी किया गया है जो कि ऐसे प्रयोगों के पक्ष में एक प्रबल प्रमाण है—'**शक्यं च अनेन श्वमांसादिभिरपि क्षुत्प्रतिहन्तुम्**।'

कुछ विद्वानों का कहना है कि यदि '**विदितभक्तिः**' जैसे प्रयोगों को उपर्युक्त प्रकार से सिद्ध कर लिया जाये तो फिर प्रियादिगण में 'भक्ति' शब्द को गिनना ही व्यर्थ है। पर इस सम्बन्ध में वासुदेव दीक्षित आगे कहते हैं कि वाक्य-संस्कार-पक्ष में विशेष्य के अनुसार ही स्त्रीत्व की प्रतीति होने पर '**दृढाभक्तिः**' जैसे प्रयोग को सिद्ध करने के लिये ही प्रियादिगण में 'भक्ति' शब्द को रखा गया है।

एक अन्य[1] मतानुसार 'भक्ति' शब्द को 'पुल्लिग' मानकर व उसका 'भक्तिमान्' अर्थ लेकर इस प्रकार सिद्ध किया जाता है—'**दृष्टश्चासौ भक्तिश्च (भक्तिमांश्च) दृष्टभक्तिः**।' परन्तु यह मत उचित प्रतीत नहीं होता।

कुछ लोग तो '**गणोक्तमनित्यम्**' अर्थात् 'गण' में कहा हुआ अनित्य होता है—इस परिभाषा के अनुसार प्रियादिगण में गिने गये 'भक्ति' शब्द की भी नित्यता पर सन्देह करते हैं और इस तरह कालिदास के 'विदितभक्तिः' प्रयोग को पाणिनीय प्रयोग सिद्ध कर देते हैं। किन्तु गण में कहे गये प्रत्येक शब्द को अनित्य मान लेना तो उचित प्रतीत नहीं होता।

ऐसा प्रतित होता है कि अपाणिनीय प्रयोग होने पर भी यह अत्यन्त प्रचलित प्रयोग है। कालिदास ने स्वयं ऐसे अनेक प्रयोग किए है—'**दृढभक्तिरिति ज्येष्ठे**' रघु० १२।१९, '**दृष्टभक्तिर्भवान्या**' मेघ० १।४०, '**भवति विरलभक्तिः**' रघु० ५।७४, **दर्शितशिष्यभक्तिः**' रघु० २।४०।

ऐसा ही एक प्रयोग अन्यत्र भी मिलता है—'**भर्तुर्निरतिशयभक्तिगुरुजने**' (**प्रतिमा नाटकम्** २।१४)।

**कतिपयरात्रम्**—

**अभिज्ञानशाकुन्तल** के द्वितीय अंक में कालिदास ने '**कतिपयरात्रम्**' पद का प्रयोग किया है—'**तत्**

---

१. डॉ॰ ई० आर० श्रीकृष्ण शर्मा द्वारा सम्पादित '**कालिदास-समीक्षा**' में वी० सुब्बाराव के लिखे एक लेख में उद्धृत।

**कतिपयरात्रं सारथिद्वितीयेन सनाथी क्रियतामाश्रमः इति ।'** कुछ विद्वानों को इस समस्त पद के प्रयोग के औचित्य के सम्बन्ध में सन्देह है। इस प्रयोग में दो बातें सन्देह जनक है—(१) 'कतिपय' पद का पूर्व प्रयोग, तथा (२) 'रात्रि' शब्द को समासान्त अच् प्रत्यय की प्राप्ति ।

**'कतिपयरात्रम्'** समस्त पद के विषय में कुछ विद्वान् कहते हैं कि 'कतिपय' शब्द समास का उत्तर पद होना चाहिये, पूर्वपद नहीं । पाणिनि का इस विषय में सूत्र है—**'पोटायुवतिस्तोककतिपयगृष्टिधेनुवशावेहद्वष्कयणीप्रवक्तृश्रोत्रियाध्यापकधूर्तैर्जातिः'** (अष्टा० २।१।६५) । इस सूत्र में 'जाति' शब्द प्रथमा विभक्ति मे है, अतः उससे निर्दिष्ट जातिवाचक शब्द भी प्रथमा विभक्ति में ही होगा तथा उस जातिवाचक शब्द की उपसर्जना संज्ञा[1] होगी । उपसर्जन संज्ञा होने से उपसर्जन संज्ञक जातिवाचक शब्द का समास में पूर्व प्रयोग[2] होना चाहिए ।

**'कतिपया रात्रयः यस्मिन् स कतिपयरात्रः तम्'** यह विग्रह होने पर 'रात्रि' शब्द जातिवाचक है। अतः उसकी उपसर्जनसंज्ञा होगी और पूर्व प्रयोग प्राप्त होगा । इस प्रकार समस्त पद में पूर्वपद 'रात्रि' तथा उत्तरपद 'कतिपय' होना चाहिए था । ऐसा न होने से कुछ विद्वान् **'कतिपयरात्रम्'** के प्रयोग को अनुचित कह देते हैं । परन्तु कालिदास को इस दोष से बचने के लिए कुछ विद्वान् कहते हैं कि समासविधि तो अनित्य होती है, अतः आवश्यक नहीं कि 'रात्रि' पूर्वपद ही हो। इस प्रकार यह प्रयोग तथा मेघदूत (२३) में कालिदास द्वारा किया गया **'कतिपयदिनस्थायिहंसा'** समस्त पद का प्रयोग सिद्ध हो जाता है— **'समासविधेरनित्यत्वात्' कतिपयरात्रं सनाथीक्रियताम् आश्रम इति । कतिपयदिनस्थायिहंसा दशार्णाः इति च'** —(अष्टाध्यायी की टीका प्रभा, पृ० ६१) ।

किन्तु **'कतिपयरात्रम्'** में कतिपय के पूर्व प्रयोग को समासविधि के अनित्य होने से ही उचित मान लेना युक्तिसंगत नहीं है । समासविधि के ही अनित्य हो जाने से तो फिर अनेक प्रकार की समास से सम्बन्धित अनियमितताएँ भी उचित मानी जा सकती है । अतः इन तर्कों से **'कतिपयरात्रम्'** के प्रयोग को पाणिनीय नहीं माना जा सकता ।

कुछ विद्वान् **'कतिपयरात्रम्'** के प्रयोग के विषय में एक अन्य संदेह रखते हैं। उनके अनुसार 'कतिपय' शब्द संख्यावाची नहीं है । वामन भी यही लिखते हैं—**'कतिपय-शब्दों न संख्या ।'** 'कतिपय' शब्द के संख्यावाची न होने से इस समस्त पद को **'अहः सर्वैकदेशसंख्यातपुण्याच्च रात्रेः'**[3] (अष्टा० ५।४।८७) सूत्र से समासान्त अच् प्रत्यय प्राप्त नहीं होता है तथा इसी कारण से **'संख्यापूर्वरात्रं क्लीवम्'** (लिंगानु-

---

१. प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्जनम् (अष्टा० १।२।४३) अर्थात् समासविधायक सूत्रों में प्रथमा विभक्ति के द्वारा निर्दिश्यमान पद 'उपसर्जन' संज्ञक है ।

२. उपसर्जनं पूर्वम् (अष्टा० २।२।३०) अर्थात् समास-प्रकरण में उपसर्जन-संज्ञक शब्दों का पूर्व-प्रयोग होता है ।

३. अहर्‌शब्दपूर्वपदक, सर्वशब्दपूर्वपदक, एकदेशवाचकशब्दपूर्वपदक, संख्यातशब्दपूर्वपदक, तथा पुण्यपूर्वपदक, रात्रिशब्दान्त तत्पुरुष से भी अच् प्रत्यय होता है ।

शासन १३२) से नपुंसकलिंग भी प्राप्त नहीं होता है। 'रात्राह्नाहा: पुंसि'[1] (अष्टा० २।४।२९) से इसे पुल्लिग प्राप्त हो जाता है।

कालिदास के इस प्रयोग को उचित मान लेने वाले विद्वानों के अनुसार 'अच्' प्रत्यन्ववपूर्वात् सामलोम्नः (अष्टा० ५।४।७५) सूत्र का योगविज्ञान करने पर 'अच्' पृथक् सूत्र बनाकर 'रात्रि' शब्द को भी समासान्त अच् प्रत्यय प्राप्त हो जाता है तथा 'कतिपय रात्रम्' समस्त पद बन जाता है। सिद्धान्तकौमुदी (९४३) में लिखा है—'योगविभागादन्यत्रापि'। अष्टाध्यायी की टीका 'प्रभा' में भी योगविभाग से ही ऐसे प्रयोगों को सिद्ध किया गया है—'अच्' इति योगविभागात् पृथक् सूत्रं कृत्वा दीर्घरात्रः' 'वर्षारात्रः'। परन्तु सिद्धान्तकौमुदी की टीका 'बालमनोरमा' में वासुदेव दीक्षित इससे भिन्न मत रखते हैं। उनका कहना है कि भाष्य में 'योगविभाग' नहीं दिखाई देता है। अतः पृषोदरादिगण में रखकर ही सिद्ध करना उचित है—'वस्तुतस्तु योगविभागस्य भाष्येऽदर्शनात् पृषोदरादित्वमेवोचितम्'।

**बिम्बाधरः**

कालिदास ने अभिज्ञान शाकुन्तल के षष्ठ अंक में 'बिम्ब के समान अधर', इस अर्थ में 'बिम्बाधर' पुल्लिग समस्त पद का प्रयोग किया है—'बिम्बाधरं स्पृशसि चेद् भ्रमर।'

'अधरः बिम्बमिव' यह विग्रह होने पर समस्तपद अधरबिम्बम्' होना चाहिए, न कि बिम्बाधरः। इस प्रकार के समास के सम्बन्ध में पाणिनि का सूत्र है—'उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्या प्रयोगे' (अष्टा० २।१।५६), जिसका अर्थ है—'उपमेयवाचक सुबन्त पद का व्याघ्रादि उपमानवाचक सुबन्त के सास तत्पुरुष समास होता है, यदि सामान्यवाचक पद का प्रयोग न हुआ हो। इस सूत्रानुसार यदि सामान्य वाचक शब्द का प्रयोग न किया गया हो तो उपमेयवाचक शब्द का व्याघ्रादिगण में गिनाए गए शब्दों के साथ समास हो जाता है।

'उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे' सूत्र में 'उपमित' शब्द प्रथमा विभक्ति में होने से उससे निर्दिष्ट उपमेयवाचक की उपसर्जन[2] संज्ञा होगी। उपसर्जन संज्ञा होने से 'उपसर्जनं पूर्वम्'[3] (अष्टा० २।२।३०) सूत्र से उपसर्जनसंज्ञक उपमेयवाचक पद का समास में पूर्वप्रयोग होना चाहिए।

'अधरः बिम्बमिव' में 'अधर' उपमेयवाचक पद है। अतः उसकी उपसर्जन संज्ञा होगी और तब पूर्वप्रयोग प्राप्त होगा। इस प्रकार समस्त पद 'अधरबिम्बम्' होना चाहिए, बिम्बाधरः नहीं। इन्हीं कारणों से कुछ विद्वान् 'बिम्बाधर' पुल्लिग शब्द के प्रयोग को अपाणिनीय मानते हैं।

कुछ विदान् कालिदास के इस प्रयोग को पाणिनीय सिद्ध करने का प्रयास करते हैं। उनके विचार से, 'बिम्बाधरः' की व्युत्पत्ति होगी—बिम्बेन तुल्यः = बिम्बतुल्यः। बिम्बतुल्यः अधरः = बिम्बाधरः। इस प्रक्रिया में 'तुल्यः' (जो कि उत्तर पद है) का लोप हो जाता है। अतः यहाँ पर शाकपार्थिव शब्द के समान

---

१. रात्र, अहन्, एवम् अह—इन कृतसमासान्त शब्दों की पुल्लिग होती है।

२. 'प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्जनम्' (अष्टा० १।२।४३) अर्थात् समास विधायक सूत्रों में प्रथमा-विभक्ति के द्वारा निर्दिश्यमान पद उपसर्जन संज्ञक है।

३. समासप्रकरण में उपसर्जन संज्ञक शब्दों का पूर्व प्रयोग होता है।

ही उत्तरपदलोपी समास[1] है। वामन भी इस मत से सहमत है। अन्तर केवल इतना है कि वामन इसे उत्तरपदलोपिसमास न कहकर मध्यमपदलोपिसमास कहते हैं—**'बिम्बाधर इति वृत्तौ: मध्यमपदलोपिन्याम्' (काव्यालङ्कार सूत्रवृत्ति ५।२।१५)**। वस्तुतः मध्यमपदलोपी अथवा उत्तरपदलोपी समास कह देने से **'बिम्बाधरः'** पद को सिद्ध तो किया जाता है, परन्तु यह तर्क सशक्त नहीं है। यदि **'पुरुषव्याघ्रः'** तथा **'व्याघ्रपुरुषः'** दोनों ही रूप स्वीकार कर लिये जायें तो **'उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे'** सूत्र निरुद्देश्य हो जाता है, क्योंकि भट्टोजि दीक्षित ने इस सूत्र की व्याख्या में स्पष्ट कर दिया है कि यह सूत्र विशेष्य-वाचक पद को समास में पूर्वपद बनाने के लिए ही है—**विशेष्यस्य पूर्वनिपातार्थं सूत्रम्' (सि० को० ७३५)**। अतः उत्तर पदलोपी समास के सन्दर्भ में उन समासों को हटा देना चाहिए जो अन्य प्रकार से सिद्ध कर दिए गए हों।

कुछ विद्वानों का विचार है कि उत्तरपद के लोप से बने हुए **'बिम्बाधरः'** समस्त पद कों भी उचित स्वीकार कर लेना चाहिए, परन्तु यह मत उचित प्रतीत नहीं होता, क्योंकि **'बिम्बतुल्यः अधरः बिम्बाधरः'** तथा **'अधरः बिम्बमिव अधरबिम्बम्'** इन दोनों के भाव में भी भिन्नता है।

कुछ अन्य विद्वान् कहते हैं कि व्याघ्रादिगण में 'बिम्ब' शब्द के न होने से **'उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे'** सूत्र से यहाँ समास प्राप्त नहीं हो सकता। परन्तु यह तर्क भी निराधार है, क्योंकि व्याघ्रादिगण को आकृतिगण कहा गया है तथा आकृतिगण कह देने से गण में न गिनाए गए उन शब्दों का भी समावेश हो जाता है जिनकी आकृति गण में कहे गए शब्दों के समान हो। अतः बिम्ब शब्द को व्याघ्रादि-गण में माना जा सकता है तथा नियमानुसार समास होकर **'उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे'** सूत्र से **'अधर'** पद को पूर्वपद बनाकर **'अधरबिम्बम्'** ही उचित रूप बनता है।

———

१. **'समानाधिकरणाधिकारे शाकपार्थि वादीनामुपसंख्यानमुत्तरपदलोपश्च' (अष्टा० २।१।६०) अर्थात् समानाधिकरण समास के अधिकार में 'शाकपार्थिव' आदि शब्दों में अपेक्षित समास का भी समावेश तथा उत्तरपद का लोप भी समझना चाहिए।**

# 'प्रसन्नराघव' नाटक का हिन्दी-काव्यों (रामचरितमानस तथा रामचन्द्रिका) पर प्रभाव

डॉ० विनोदचन्द्र विद्यालङ्कार

रामकथा को आधार बनाकर अपनी काव्यमंदाकिनी को 'प्रसन्नराघव' नाटक के रूप में प्रवाहित करने वाले पीयूषवर्ष जयदेव का संस्कृतसाहित्य में अन्यतम स्थान है। काव्यवैशिष्ट्य, नूतन कल्पनाओं, एवं नवीन प्रसङ्गों के कारण यह नाटक इतना अधिक लोकप्रिय हुआ कि उत्तरवर्ती हिन्दी-कवियों ने भी इसका पर्याप्त अनुकरण किया। कईं स्थलों पर लगभग इन्हीं गद्य-पद्यों को अनुवाद करके ग्रहीत कर लिया गया है। इस दृष्टि से महाकवि तुलसी के रामचरितमानस और केशव की रामचन्द्रिका पर इनका विशेष प्रभाव देखा जा सकता है। यहाँ हम इन प्रभावों को दर्शाने का प्रयास कर रहे हैं।

## रामचरितमानस पर प्रभाव

गोस्वामी तुलसीदास जी द्वारा रचित रामचरितमानस नामक महाकाव्य हिन्दी-साहित्य का अमूल्य ग्रन्थ है। कवि ने आदिकाव्य वाल्मीकिरामायण तथा अपने पूर्ववर्ती अन्य संस्कृत-ग्रन्थों से प्रेरणा लेकर ही रामकथाश्रित इस काव्यरत्न की रचना की है। इस काव्य पर पीयूषवर्ष जयदेव के प्रसन्नराघव नाटक का विशिष्ट प्रभाव है। मानस में वर्णित राम-सीता के हृदय में उत्पन्न पूर्वानुराग, सीता-स्वयंवर, लक्ष्मण-परशुराम-संवाद आदि के प्रसङ्ग कवि ने प्रसन्नराघव से ही ग्रहण किये हैं। इसके अतिरिक्त अन्य अनेक स्थलों पर भी इस नाटक की अमिट छाप दृष्टिगोचर होती है।

### वाटिका भ्रमण

प्रसन्नराघव में राम और लक्ष्मण मिथिलापुरी में पहुँच मुनि विश्वामित्र की पूजा-हेतु कुसुमावचयनार्थ पुष्पवाटिका में जाते हैं, जो मधुमास के अवतार से नितान्त रमणीय हो रही है। मानस में भी वाटिका के मधुमासलक्ष्मी से लुभावनी होने का संकेत किया गया है[1]। दोनों ही काव्यों में उस वाटिका में विद्यमान एक मनोरम सरोवर का वर्णन है[2]। प्रसन्नराघव में भ्रमण करते हुए राम को उस उपवन में नूपुर के शब्द सुनाई पड़ते हैं, जिन्हें सुन वे सोचते हैं कि अवश्य ही कोई पुरांगना आ रही है, जिसके चरणों के सलील संचार से मणिनूपुर बज रहे हैं। मानस के राम कनक-किंकिणियों वाले नूपुरों की ध्वनि सुन यह कल्पना करते हैं कि क्या कामदेव विश्वविजय के लिए दुन्दुभि बजा रहे हैं[3]।

तभी दोनों काव्यों के राम को रघुवंशियों की परस्त्री-अदर्शन विषयक मर्यादा का स्मरण हो आता है :

१. प्र०, पृ० ९४; मानस, बाल० २२६·२
२. प्र०, पृ० ९८; मानस, बाल० २२६·४
३. प्र०, पृ० ९८-९९; मानस, बाल० २२९·१





प्रसन्न०—तदलमस्माकमितोऽवलोकनेन परस्त्रीति शङ्कापि संकोचाय रघूणाम् । पृ० ६६

मानस—रघुबंसिन्ह कर सहज सुभाऊ । मनु कुपंथ पगु धरइ न करऊ ।

मोहि अतिसय प्रतीति मन केरी । जेहिं सपनेहुँ परनारि न हेरी ।। बाल० २३०.३

किन्तु नेपथ्य से 'ये राजकुमारी हैं' ऐसा सुन वे उसे सहर्ष देखते हैं तथा उसके सौन्दर्य का चित्रण करते हैं। प्रसन्नराघवकार ने सीता को कामदेव के क्रीडाभवन की दीपिका कहा है, तो तुलसीदास ने छविगृह की दीपशिखा से उपमा दी है ।

प्रसन्न०—कामक्रीडाभवनवलभीदीपिकेवाविरस्ति । २·७

मानस—सुंदरता कहुँ सुंदर करई । छबिगृह दीपसिखा जनु बरई ।। २२९·४

राम के नयन सीता के मुखचन्द्र के चकोर हो जाते हैं :

प्रसन्न०—कलेव चान्द्री नवनीरदानां चकोरवन्मां मुदितं करोति । २·१३

मानस—सिय मुख ससि भए नयन चकोरा । बाल० २२९·२

**स्वयंवर**

राम और लक्ष्मण को देख जनक विश्वामित्र से कहते हैं कि इन दोनों में तो आत्मा और परमात्मा के समान कोई आन्तरिक सामीप्य प्रतीत हो रहा है :

एतयोः प्रकृतिरम्यरूपयोरुल्लसत्सहजसौहृदश्रियोः ।

आन्तरः स्फुरति कोऽपि सन्निधिः प्रत्यगात्मपरमात्मनोरिव ।। प्र० ३·२०

तुलसी ने भी इनके लिए ब्रह्म और जीव की ही उपमा दी है :

सुनहु नाथ कह मुदित बिदेहू । ब्रह्म जीव इव सहज सनेहू ।। बाल० २१६·२

प्रसन्नराघव की भाँति मानस में भी स्वयंवर के समय विविध द्वीपों से राजाओं, बाणासुर और रावण के आने तथा धनुष उठाने में असफल होने का उल्लेख किया गया है ।

प्रसन्नराघव में कहा गया है कि बाणासुर की भुजाओं से शिव जी का धनुष उसी प्रकार विचलित नहीं हुआ जैसे कामातुर व्यक्तियों के वचनविन्यासों से सती का मन । मानस में भी यही उपमा दी गई है ।

प्रसन्न०—बाणस्य बाहुशिखरैः परिपीड्यमानं

नेदं धनुश्चलति किञ्चिदपीन्दुमौलेः ।

कामातुरस्य वचसामिव संविधानैः

अभ्यर्थितं प्रकृतिचारु मनः सतीनाम् ।। प्र० १·५६

मानस—भूप सहस दस एकहि बारा, लगे उठावन टरइ न टारा ।

डगइ न संभु सरासनु कैसें, कामी बचन सती मनु जैसें ।। बाल० २५०·१

**परशुराम-प्रसङ्ग**

तुलसी ने भी धनुभँग के अनन्तर कुपित भार्गव को मिथिला में ही उपस्थित किया है । वे भी प्रारम्भ में राम के सौन्दर्य को कामदेव से बढ़कर बतलाते हैं[4] ।

४. प्र० ४·१४; मानस, बाल० २६८·४

जब भार्गव राम पर कुपित होते हैं तो राम अपनी निर्दोषता सिद्ध करते हुए कहते हैं कि अतिशय जीर्ण होने के कारण यह धनुष मेरे स्पर्शमात्र से ही भग्न हो गया, मैं क्या करूँ ? मानस में इसी बात को लक्ष्मण ने कहा है[५]। प्रसन्नराघव की भाँति मानस में भी लक्ष्मण अपने व्यंग्योक्तिपूर्ण वाग्बाणों द्वारा भार्गव को अपमानित करते हैं। तब राम कोपाविष्ट भार्गव को नम्रतापूर्वक शान्त करने का प्रयत्न करते हुए कहते हैं कि इस दुधमुहे बालक पर कठोर क्रोध न करें। राम का यह कथन भार्गव की क्रोधाग्नि में घृत का काम करता है और वे कहते हैं कि यह दुधमुँहा नहीं, अपितु विषकंठ है।

प्रसन्न०—

रामः—अलमिह क्षीरकण्ठे कठोरकोपतया, तत्क्षम्यताम्।

जामदग्न्यः—आः, किमुच्यते क्षीरकण्ठ इति। विषकण्ठः खल्वसौ। पृ० २१८

मानस—

(i) नाथ करहु बालक पर छोहू। सूध दूधमुख करिअ न कोहू॥

(ii) कालकूटमुख पयमुख नाहीं॥ बाल० २७६·१,४

दोनों ग्रन्थों में भार्गव पर यह व्यङ्ग किया गया है कि आपके साथ हम क्षत्रियों की क्या तुलना ? हमारा शस्त्र धनुष तो एक गुण वाला है और आपका बल यज्ञोपवीत नौ गुणों वाला है :

प्रसन्न०—यस्मादेकगुणं शरासनमिदं सुव्यक्तमुर्वीभुजा-
मस्माकं भवतां पुनर्नवगुणं यज्ञोपवीतं बलम्॥ ४·२५

मानस—हमहिं तुमहिं सरवर कस नाथा। कहहु न कहां चरण कहं माथा।
देव एक गुन धनुष हमारे। नवगुन परम पुनीत तुम्हारे॥ बाल० २८१·३–४

**अशोकवाटिका-वृत्त**

अशोकवाटिका में सम्पन्न रावण-सीता-संवाद में भी पर्याप्त साम्य पाया जाता है। रावण सीता से अपनी ओर एक बार देखने का आग्रह करता है तथा उसे प्राप्त करने हेतु मन्दोदरी आदि रानियों को भी त्याग देने का वचन देता है[६]। किन्तु सीता उसकी उपेक्षा करती हुई कहती है कि क्या जुगनू की चमक से भी कमलिनी खिलती है[७]। इस पर रावण कोपाविष्ट हो सीता को मार डालने के लिए खड्ग निकाल पुनः प्रणयनिवेदन करता है। किन्तु सीता साहसपूर्वक उसे धिक्कारती हुई कहती है—

विरम विरम रक्षः किं मुधा जल्पितेन
स्पृशति नहि मदीयं कण्ठसीमानमन्यः।
रघुपतिभुजदण्डादुत्पलश्यामकान्ते-
र्दशमुख ! भवदीयान्निष्कृपाद्वा कृपाणात्॥ प्र० ६·३०

मानस की सीता भी इन्हीं शब्दों में अपने प्रण का बखान करती है—

---

५. प्र० ४·२१; मानस, बाल० २७१·२

६. प्र० ६·२८; मानस, सुन्दर० ८·२,३

७. प्रसन्न०—'अपि खद्योतभासापि समुन्मीलति पद्मिनी ? पृ० ३३२
मानस—सुनु दसमुख खद्योत प्रकासा, कबहुं कि नलिनी करइ बिकासा॥ सुन्दर० ८·४

स्याम सरोज दाम सम सुंदर, प्रभु भुज करि कर सम दसकंधर ।
सो भुज कंठ कि तव असि घोरा, सुनु सठ अस प्रवान पन मोरा ।। मानस, सुन्दर० ९·२

तदनन्तर सीता स्वसन्तापनिवारणार्थं खड्ग को सम्बोधित कर प्रार्थना करती हैं—

चन्द्रहास हर मे परितापं, रामचन्द्रविरहानलजातम् ।
त्वं हि कान्तिजितमौक्तिकचूर्ण, धारया बहसि शीतलमम्भः ।। प्र० ६.३३

मानस में कवि ने इसी का रूपान्तर प्रस्तुत किया है—

चन्द्रहास हरु मम परितापं, रघुपति विरह अनल संजातं ।
सीतल निसित बहसि बरधारा, कह सीता हरु मम दुख भारा ।। मानस, सुन्दर ९·३

दोनों काव्यों में रावण के चले जाने पर सीता आत्मदाह के लिए त्रिजटा से अग्नि की याचना करती हैं । किन्तु त्रिजटा द्वारा वहाँ अग्नि की अप्राप्ति सूचित करने पर सीता अशोक-वृक्ष से अग्नि गिराने का आग्रह करती हैं । तभी अशोकवृक्ष पर आरूढ़ हनूमान् ऊपर से रामप्रदत्त अंगूठी सीता जी के सम्मुख गिरा देते हैं, जिसे सीता अङ्गारा समझकर उठा लेती हैं । जब सीता उस अंगूठी को देखकर आश्चर्यचकित होती हैं तभी हनूमान् आकर अपना परिचय देते हैं । सीता उससे पूछती हैं कि मनुष्य तथा वानरों के मध्य ऐसी मैत्री कैसे हो गई[८] ?

तदनन्तर हनूमान् सीता को राम द्वारा प्रदत्त सन्देश सुनाते हैं :

हिमांशुश्चंडाशुर्नवजलधरो दावदहनः
सरिद्वीचीवातः कुपितफणिनिःश्वासपवनः ।
नवा मल्ली भल्ली कुवलयवनं कुन्तगहनं
मम त्वद्विश्लेषात्सुमुखि ! विपरीतं जगदिदम् ।। प्र० ६·४३

मानस के हनूमान् द्वारा सुनाये गये राम के सन्देश भी लगभग इन्हीं भावों से ओतप्रोत हैं :

कहेउ राम वियोग तव सीता, मो कहुं सकल भए बिपरीता ।
नव तरु किसलय मनहुं कृसानू, कालनिसा सम निसि ससि भानू ।।
कुवलय बिपिन कुंत बन सरिसा, बारिद तपन तेल जनु बरिसा ।
जे हित रहे करत तेइ पीरा, उरग स्वास सम त्रिबिध समीरा ।। मानस, सुन्दर० १४·१,२

**अन्य साम्य—**

दोनों ग्रन्थों में विभीषण रावण को सीता के सम्बन्ध में एक जैसा परामर्श देता है । अन्तर केवल यह है कि प्रसन्नराघव में यह सन्देश पत्र द्वारा रावण के पास भेजा गया है, जब कि मानस में विभीषण ने प्रत्यक्ष वार्तालाप के समय रावण को उक्त प्रेरणा की है ।

प्रसन्न०—उदर्कभूतिमिच्छद्भिः सद्भिः खलु न दृश्यते ।
चतुर्थीचन्द्रलेखेव परस्त्रीभालपट्टिका ।। प्रसन्न० ७·१

मानस—जो आपन चाहै कल्याना, सुजसु सुमति सुभ गति सुख नाना ।
सो परनारि लिलार गोसाईं, तजउ चउथि के चंद कि नाईं ।। सुन्दर० ३७·३

---

८. प्र०, पृ० ३३९—४५; मानस, सुन्दर० ११, १२

लंकायुद्ध की समाप्ति पर प्रसन्नराघव में किये गये चन्द्रवर्णन की छाया को ग्रहण कर गोस्वामी जी ने भी उदित होते हुए चन्द्रमा का चित्र प्रस्तुत किया है। दोनों में एक ही रूपक है।

प्रसन्न०—मयूखनखरत्रुटत्तिमिरकुम्भिकुम्भस्थली–
स्खलत्तरलतारकाकपटकीर्णमुक्तागणः।
पुरन्दरहरिद्दरीकुहरगर्भसुप्तोत्थित–
स्तुषारकरकेसरी गगनकाननं गाहते ॥ ७·६१

मानस—मत्त नाग तम कुंभ विदारी, ससि केसरी गगन बनचारी।
बिथुरे नभ मुकुताहल तारा, निसि सुंदरी केर सिंगारा ॥ लंका० ११·१,२

एवं समष्टि रूप में पर्यालोचन करने पर यह परिलक्षित होता है कि तुलसीदास जी ने प्रसन्नराघव के नूतन प्रसङ्गों से प्रभावित होकर उनका अनुकरण करते हुए अधिकांश स्थलों पर जयदेव की कल्पनाओं को गृहीत किया है, तथा कहीं-कहीं उसके साथ अपनी मौलिक कल्पनाओं का भी समावेश करके रामचरित-मानस नामक काव्य-कुसुम की सुरभि को द्विगुणित किया है।

## रामचन्द्रिका पर प्रभाव

हिन्दी साहित्य में रामकथा पर आधारित दूसरा काव्य, जिस पर प्रसन्नराघव की गम्भीर छाप है, तुलसीदास के समकालीन आचार्य केशव द्वारा रचित रामचन्द्रिका है। इसमें अनेक प्रसङ्गों को प्रसन्नराघव में वर्णित क्रम के अनुसार ही चित्रित किया गया है। कहीं-कहीं कवि ने जयदेव की उक्तियों में भाषान्तर-मात्र करके ज्यों का त्यों ग्रहण कर लिया है और कहीं-कहीं भावों में स्वकीय कल्पना का पुट देकर।

डोरी के खींचने से नृत्य करती हुई हाथी दांत की शलाकाओं से निर्मित मंचरूप कठपुतली का वर्णन करता हुआ प्रसन्नराघव का मंजीरक कहता है—

नटति नरकराग्रव्यग्रसूत्राग्रलग्न–
द्विपदशनशलाकामञ्चपाञ्चालिकेयम्।
त्रिपुरमथनचापारोपणोत्कण्ठिताना-
मतिरमसवतीव क्ष्माभृतां चित्तवृत्तिः ॥ प्र० १·२८

रामचन्द्रिका में इसी प्रकार का वर्णन एक ब्राह्मण के मुख से विश्वामित्र के समक्ष करवाया गया है-—

नचति मंच पंचालिका, कर संकलित अपार।
नाचति है जनु नृपन की, चित्तवृत्ति सुकुमार ॥ रा० च० ३·१६

प्रसन्नराघव के मंजीरक और नूपुरक की भाँति यहाँ भी सुमति, विमति नामक दो बन्दीजन पारस्परिक वार्तालाप के माध्यम से स्वयंवर में उपस्थित कुछ नृपों का परिचय देते हैं। नूपुरक प्रश्न करता है—

वयस्क मञ्जीरक, कोऽयं सीताकरग्रहवासनावसन्तलक्ष्मीविलसत्पुलकमुकुलजालमण्डितं निज-भुजसहकारशाखियुगलं विलोकयंस्तिष्ठति? प्र०पृ० ४२

सुमति का प्रश्न भी इन्हीं भावों से ओतप्रोत है—

को यह निरखत आपनी, पुलकित बाहु बिसाल।
सुरभि स्वयंवर जनु करी, मुकुलित शाख रसाल ॥ रा० च० ३·१८

नूपुरक के प्रश्न का उत्तर देता हुआ मंजीरक कहता है—

स एष निजयशःपरिमलप्रमोदितचारणचञ्चरीकचयकोलाहलमुखरितदिक्चक्रवालक्ष्मापालकुन्तलालङ्कारो मल्लिकापीडो नाम । प्र० पृ० ४३

रामचन्द्रिका में विमति का उत्तर भी ऐसा ही है—

जेहि यश परिमल मत्त, चंचरीक चारण फिरत।
दिशि विदिशन अनुरक्त, सु तो मल्लिकापीड नृप ॥ रा० च० ३.१९

इसी प्रकार काश्मीरतिलक, वीरमाणिक्य, मत्स्यराज एवं सिन्धुराज का परिचय भी दोनों ग्रन्थों में समान है[९]। विशिष्ट राजाओं का चित्रण करने के पश्चात् जयदेव का मंजीरक और केशव का विमति राजा जनक के पण की घोषणा करते हैं तथा राजाओं को धनुर्भंग में असफल हुआ देख व्यंग्य कसते हैं। इन वर्णनों में भी पर्याप्त साम्य है[१०]।

प्रसन्नराघव के ही अनुकरण पर कवि ने रामचन्द्रिका के चौथे प्रकाश में बाण और रावण को स्वयंवरस्थल पर उपस्थित किया है, जिनमें परस्पर व्यङ्ग्योक्तिपूर्ण संवाद भी होता है। दोनों काव्यों का बाण शिवजी के धनुष को पर्वतराज कैलास के शिखर से भी अधिक भार वाला बतलाता है। रावण कहता है—क्या अभी तक सीता नहीं लाई गई? तब बाण उसके गर्व का उपहास करता हुआ कहता है कि शिव धनुष का आरोपण करके ही सीता को क्यों नहीं ले आते? इस पर रावण कहता है कि कमलनाल के सदृश मृदु धनुष को अपने सुदृढ़ भुजदण्डों से उठाने में भला क्या यश की बात है, जिसे सुनकर बाण रावण के अनेक मुखों को बहुप्रलाप का कारण बतलाता है। रावण बाण की भुजाओं को पुआल के भार के समान सारहीन घोषित करता है। इससे क्रुद्ध हो बाण आत्मश्लाघा करता है। इत्यादि समस्त वृत्त रामचन्द्रिका में भी है।[११]

दोनों काव्यों में सीता के साथ दो सुन्दर कुमारों की आकृति से युक्त एक चित्र का संकेत किया गया है, जिसे प्रसन्नराघव में तो महर्षि जनक की पुत्री धर्मचारिणी ने बनाया है और रामचन्द्रिका में एक त्रिकालदर्शिनी ऋषिपत्नी ने। विश्वामित्र सहित राम-लक्ष्मण के जनकपुरी पहुँचने पर उनके जनक आदि के साथ हुए वार्तालाप के प्रसङ्ग का प्रसन्नराघव के ३य अङ्क के एतद्विषयक चित्रण से साम्य है। दोनों में जनक का परिचय देते हुए मुनि विश्वामित्र उन्हें वेद, राज्यश्री तथा योगविद्या तीनों से परिपूर्ण कहते हैं:

अङ्गैरङ्गीकृता यत्र षड्भिः सप्तभिरष्टभिः।
त्रयी च राजलक्ष्मीश्च योगविद्या च दीव्यति ॥ प्र० ३·७

अङ्ग छ सातक आठक सो भव तीनिहु लोक में सिद्धि भई है।
वेदत्रयी अरु राज सिरी परिपूरणता शुभ योग मई है ॥ रा० च० ५·१९

दोनों में जनक विश्वामित्र के प्रति निम्न उद्गार प्रकट करते हैं:

यः काञ्चनमिवात्मानं निक्षिप्याग्नौ तपोमये।
वर्णोत्कर्षं गतः सोऽयं विश्वामित्रो मुनीश्वरः ॥ प्र० ३·८

---

९. प्र०, पृ० ४४–४६; रा० च० ३·२१–२७
१०. प्र० १·२९, ३१; रा० च० ३·३१, ३३
११. प्र० १·४७–६०; रा० च० ४·६–३०

जिन अपनों तन स्वर्ण, मेलि तपोमय अग्नि में ।
कीन्हों उत्तम वर्ण तेई विश्वामित्र ये ।। रा० च० ५·२०

मुनि विश्वामित्र पुनः जनक का प्रशस्तिगान करते हैं :

अवनिमवनिपालाः सङ्घशः पालयन्ता-
मवनिपतियशस्तु त्वां विना नापरस्य ।
जनक कनकगौरीं यत्प्रसूता तनूजां
जगति दुहितृमन्तं भूर्भवन्तं वितेने ।। प्र० ३·१३

रामचन्द्रिका में भी विश्वामित्र ने इन्हीं भावों का आश्रय लिया है :

आपने आपने ठौरनि तो भुवपाल सबै भव पालें सदाई
केवल नामहिं के भुवपाल कहावत हैं भुव पालि न जाई ।
भूपन की तुम ही धरि देह विदेहन में कल कीरति गाई
केशव भूषण की भवि भूषण भू-तन ते तनया उपजाई ।। रा० च० ५·२४

विश्वामित्र राम को शिव चाप के आरोपणार्थ प्रेरित करते हुए कहते हैं कि जिस धनुष से तुमने ताडका का वध किया था वह धनुष लक्ष्मण के हाथ में थमा दो :

मारीचमारीचतुरं सुबाहोपवारणम् ।
न्यस्यतां लक्ष्मणकरे ताटकाताडनं धनुः ।। प्र० ३·३२
राम हत्यो मारीच जेहि अरु ताड़का सुबाहु ।
लक्ष्मण को यह धनुष दै, तुम पिनाक को जाहु ।। रा० च० ५·३७

राम द्वारा धनुर्भंग किये जाने पर दोनों ग्रन्थों में राजा जनक शतानन्द से कहते हैं कि आपने राम को ऐसा करने से रोक क्यों नहीं दिया ?

कथं पुनरेतावतीमतिभूमिमवगाहमानोऽपि वत्सो राजभद्रो भवता न निवारितः । प्र० पृ० १८८

सतानंद आनंदमति, तुम जु हुते उन साथ ।
वरज्यो काहे न धनुष जब, तोर्यो श्रीरघुनाथ ।। रा० च० ५·४४

रामचन्द्रिका के सप्तम प्रकाश में वर्णित परशुराम के साथ हुए राम-लक्ष्मण-भरत के वार्तालाप का सम्पूर्ण प्रसङ्ग भी प्रसन्नराघव से प्रभावित है ।

धनुर्भंजक का नाम पूछे जाने पर प्रसन्नराघव में ताण्ड्यायन द्वारा 'विश्वामित्र के यज्ञ में विघ्नरूप सुबाहु, मारीच आदि निशाचर जिसके वश में हैं' इस अर्धोक्ति से तथा रामचन्द्रिका में ऋषि वामदेव द्वारा 'रा' इतना कहे जाने पर 'रावण ने धनुर्भंग किया है' ऐसा समझ दोनों काव्यों के भार्गव कोपाविष्ट हो एक ही बात कहते हैं :

नृपशतसुकुमारकण्ठनालीकदनकलाकुशलः परश्वधो मे ।
दशवदनकठोरकण्ठपीठीकदनविनोदविदग्धतां दधातु ।। प्र० ४·६

अतिकोमल नृप सुतन की ग्रीवा दलीं अपार ।
अब कठोर दशकण्ठ के, काटहु कण्ठ कुठार ।। रा० च० ७·५

प्रसन्नराघव में लक्ष्मण परशुराम के रूप का वर्णन करते हुए उनमें वीर और शान्त रस का साक्षात् अवतार देखते हैं :

मौर्वी धनुस्तनुरियं च बिभर्ति मौञ्जीं
बाणाः कुशाश्च विलसन्ति करे सिताया: ।
धारोज्ज्वलः परशुरेष कमण्डलुश्च
तद्वीरशान्तरसयोः किमयं विकारः ।। प्र० ४·१५

रामचन्द्रिका के भरत के मन में भी इसी प्रकार की भावना उत्पन्न होती है :

कुशमुद्रिका समिधैं श्रुवा कुश औ कमंडल को लिए
कटिमूल श्रौननि तर्कसौ भृगु लात सी दरसे हिए ।
धनु बान तिक्ष कुठार केशव मेखला मृगचर्म स्यों
रघुवीर को यह देखिए रस वीर सात्विक धर्म स्यों ।। रा० च० ७·१५

इन प्रसङ्गों के अतिरिक्त अन्य अनेक स्थलों पर भी पर्याप्त साम्य पाया जाता है । मातुलगृह से वापस आने पर अयोध्या को पितृरहित देखकर भरत कैकेयी से पिता के विषय में पूछते हैं । प्रसन्नराघव-ने उनके उत्तर-प्रत्युत्तर को निम्न एक ही श्लोक में सरयू के द्वारा प्रस्तुत करवाया है :

मातस्तातः क्व यातः ? सुरपतिभवनं, हा कुतः ? पुत्रशोकात्
कोऽसौ पुत्रश्चतुर्णां त्वमवरजतया यस्य जातः, किमस्य ?
प्राप्तोऽसौ काननान्तं, किमिति ? नृपगिरा, किन्तथाऽसौ बभाषे ?
मद्वाग्बद्धः, फलन्ते किमिह ? तव धराऽधीशता, हा हन्तोऽस्मि ।। प्र० ५·१८

रामचन्द्रिका के भरत-कैकेयी वार्तालाप में सी इन्हीं भावों की झलक दृष्टिगोचर होती है—

मातु कहां नृप ? तात गये सुरलोकहि, क्यों ? सुत शोक लये ।
सुत कौन सु ? राम, कहां हैं अबै ! बन लच्छमन सीय समेत लये ।।
बन काज कहा कहि ? केवल मों सुख, तोको कहां सुख यामें भये ?
तुमको प्रभुता, धिक तोको कहा अपराध बिना सिगरेई हये ।। रा० च० १०·४

दोनों ही काव्यों में राम द्वारा वल्कल के अंचल से सीता की और सीता द्वारा अपने दृगांचल से निहारकर राम की थकावट को दूर करने का मनोरम वर्णन किया गया है[१२] । दोनों में ही सीता के वियोगानल से तप्त राम की आकुलता का कारुण्यपूर्ण चित्रण मिलता है । प्रसन्नराघव में राम चकोर से सीता का पता पूछते हैं :

तस्मै विदेहतनयावदनं निवेद्य
भ्रातश्चकोर ! कुरु मां चरितार्थवृत्तिम् ।

१२. प्र० ५·२८; रा० च० ६·४४

पीता यदीयकमनीयकपोलकान्ति:
कान्तासखेन भवता शशिनं विहाय ।। प्र० ६·३

केशव के राम द्वारा चकोर के प्रति किये गये निवेदन में भी ये ही भाव हैं—

शशि को अवलोकन दूर किये, जिनके मुख को छवि देखि जिये ।
कृत चित्त चकोर कछूक धरो, सिय देहु बताय सहाय करो ।। रा० च० १२·४०

प्रसन्नराघव के अनुकरण पर रामचन्द्रिका में भी सीता प्राणत्याग हेतु अशोकवृक्ष से अग्निकण की याचना करती है। इस पर अवसर पा राम के दूत हनुमान् ऊपर से राम-प्रदत्त मुद्रिका सीता के समक्ष गिरा देते हैं, जिसे अग्नि समझ सीता उठा लेती है, और उस मुद्रिका से राम-लक्ष्मण का कुशल-वृत्त पूछती हैं[१३]। तदनन्तर हनूमान् को सम्मुख आया देखकर सीता उससे नर-वानरों की मैत्री का रहस्य पूछती है।

इस प्रकार दोनों काव्यों का तुलनात्मक विवेचन करने से स्पष्ट है कि केशव रामचन्द्रिका के अनेक प्रसङ्गों के लिए जयदेव के ऋणी हैं।

———

१३. प्र०, पृ० ३४३; रा० च० १३·८६

# बाणभट्ट में काव्य-बिम्ब

कु० अनीता गर्ग

बिम्ब कवि के जीवनगत अनुभवों, संस्कारों तथा परिवेश का पुनः सृजन है। ये मानसचित्र कवि की स्वानुभूति को हृदयङ्गम करने तथा रुचि, विचार-परम्परा की प्रतिक्रिया से बनते हैं; जिन्हें सहृदय पाठक की ग्रहणशीला सह-संवेदना ऐन्द्रिय सम्बन्ध पाकर कवि की कल्पना एवं भावों को सहज ही चित्र रूप में ग्रहण कर लेती है। बिम्ब किसी प्रतीक, रूपक, उत्प्रेक्षा, औपम्यमूलक तथा सादृश्यविधायक अलङ्कारों, अप्रस्तुत उपमानों, केवलमात्र शब्द अथवा वाक्य से भी प्रस्तुत किये जा सकते हैं। इनका क्षेत्र हमारी पांचों इन्द्रियों में से चाक्षुष, श्रावण, घ्राण, आस्वादपरक तथा स्पार्शन किसी भी विषय से सम्बन्धित हो सकता है।

बिम्ब अंग्रेजी के 'इमेज' शब्द का वाचक है।[1] बिम्ब एक प्रकार का ऐन्द्रिय शब्द चित्र है[2] जो किसी पदार्थ के साथ विभिन्न इन्द्रियों के सन्निकर्ष से प्रमाता के चित्त में उद्बुद्ध हो जाता है।[3]

बाणभट्ट का काव्य वर्णन-प्रधान है; उसमें बाण के अनुभवों से गृहीत बिम्ब सभी वर्णनों में परिलक्षित होते हैं। बाण के काव्य में सर्वत्र ही ऐन्द्रिय संवेदन देखे जा सकते हैं। ये ही बिम्बों के प्रत्यक्षीकरण के प्रमुख साधन होते हैं। संवेदनापरक बिम्ब ऐसी सामान्य अनुभूति नहीं है जिसे सर्वसंवेद्य कहा जा सके। यह पाठक की अपनी क्षमता पर निर्भर करता है कि वह किस सीमा तक संवेदना को ग्रहण कर सकता हैं। कवि के बिम्बों के साथ-साथ पाठक के व्यक्तिगत अनुभव एवं संस्कार प्रत्यक्षीकरण को परिपुष्ट करने में सहायक होते हैं।

दृश्य, श्रव्य, स्पृश्य, घ्रातव्य और आस्वाद्य ऐन्द्रिय बिम्बों में चाक्षुष बिम्ब का विशिष्ट स्थान है क्योंकि इनका स्वरूप सबसे अधिक स्पष्ट होता है तथा इनका नेत्रेन्द्रिय से सीधा सम्बन्ध होने के कारण ये पदार्थों को मूर्त रूप देने में सक्षम होते हैं। बाण के काव्य में चाक्षुष बिम्बों की अधिकता है। सांध्यकालीन चित्रण, वस्तु, सागर, सरोवर, रूपचित्रण इत्यादि में बाण के दृष्टि बिम्ब देखे जा सकते हैं। श्यामल वर्ण की चाण्डाल कन्या के रूप का चित्रण पाठकों को सशक्त दृष्टि-बिम्ब देता है। उसकी देहयष्टि पाठकों के समक्ष मूर्त रूप में उपस्थित हो जाती है :—

"श्याम वर्ण वाली चाण्डाल कन्या जो पैर की गाँठ तक लटके हुये नीले कञ्चुक से ढके शरीर वाली और ऊपर लाल वस्त्र से बनाये हुये अवगुण्ठन वाली (अतः) मानों नील-कमल की भूमि थी; जिस

1. Sir M. Monier Williams : **Sanskrit English Dictionary, Page 731.**
2. "The poetic image is a more or less sensuous picture in words,to some degree metaphorical with an undernote of some human emotion in its context but also charged with and releasing into the reader a special poetic emotion or passion.......C. D. Lewis : **The Pcetic Image, Page 22.**
३. डा० नगेन्द्र : **काव्य-बिम्ब, पृ० ५।**

को आती हुई इन्द्राणी के लिए अपने शरीर को सीढ़ी रूप में परिवर्तित करने की मेघ से प्रार्थना की गई है।[२२]

जिनसेन का जिनभक्ति में अटूट विश्वास है। नागराज धरणेन्द्र तीर्थङ्कर पार्श्वनाथ की स्तुति करते हुए कहते हैं—हे भगवान् ! आपके विषय में थोड़ी भी भक्ति विपुल पुण्य को उत्पन करती है।[२३] भक्ति के प्रभाव से मुझे पत्नी के साथ यह कठिनाई से प्राप्त करने योग्य (दुर्लभ) नागेन्द्र पद प्राप्त हुआ और जिसके माहात्म्य से भक्ति के अनुकूल आचरण करने के लिये मैं विहार छोड़कर रत्नत्रय के धारी भगवान् ऋषभदेव के मन्दिर के शिखर से युक्त उस कैलाशपर्वत से लौटा हूँ।[२४] वह (धरणेन्द्र पद को प्रदान करने वाली) भक्ति आपकी सेवा करती हुई मेरे कल्याण के लिए हो। हे देव ! उत्तम सम्पदा को देती हुई यह आपके चरणों की भक्ति इस जन्म में और परलोक में भी मेरे लिए सब प्रकार से सुखदायी हो।[२५] इस प्रकार पश्चात्तापयुक्त हृदय वाला शम्बरासुर भगवान् के प्रति अपने हार्दिक उद्‌गार को व्यक्त करता है—हे भगवन् ! राशीभूत अथवा विनश्वर मेघ शब्द नहीं करके भी जैसे चातकों को जल देता है, उसी प्रकार प्रार्थना किए जाने पर मौन को धारण किए हुए भी आप हम लोगों को अभीष्ट कल्याण प्रदान करते हैं। यदि भव्यजीवों के एकमात्र मित्र आपसे भक्त इष्टफल निश्चित रूप से प्राप्त करता ही है तो अच्छा है अर्थात् यदि आप मौन होकर भी कुछ देते हैं और भक्त इष्टफल प्राप्त करता ही है तो आपका मौन श्रेयस्कर है। कल्पवृक्ष क्या संसार के लिए शब्दों से (उत्तरों से) फलते हैं ? याचकों के अभीष्ट प्रयोजन का सम्पादन करना ही सज्जनों का उत्तर होता है।[२६] प्राणिमात्र के प्रति दयाभाव रखने वाले ! विनम्र होकर मैं तुमसे आज दीनता सहित याचना करता हूँ। सौहार्द्र से अथवा पाप से भयभीत या दुःखाकुल होने से अथवा मेरे प्रति अनुकम्पाभाव रखकर अशरण, निर्दय, अत्यन्त प्रौढ़ माया युक्त, दुष्टाभिलाषी (एवं) पश्चात्ताप के कारण चरणों में गिरे हुए मुझे पापरहित करो।[२७] हे मुनि मित्र पार्श्वजिनेन्द्र ! भक्ति से चरणों में झुके हुए मेरे भगवान् के चरण कमलों के प्रसाद से मूढता के कारण न्याय का उल्लंघन किए हुए मैंने जो वाणी से अनेक प्रकार की चेष्टा की वह मिथ्या हो, निन्दितात्मा मेरे पापकर्म भी मिथ्या हों। इस प्रकार क्षणभर भी मेरा आत्मस्वरूप ज्ञान से वियोग न हो।[२८]

उपर्युक्त विवरण से भक्ति के सम्बन्ध में निम्नलिखित बातें स्पष्ट होती हैं—

१. थोड़ी सी भी जिनभक्ति बहुत पुण्य उत्पन्न करती है।

---

२२. मेघदूत १/६०, पार्श्वा० २/७६

२३. श्रेयस्सूते भवति भगवन्भक्तिरल्पाप्यनल्पम् ॥ पार्श्वा० ४/५४

२४. पार्श्वा० ४/५५

२५. वही ४/५६

२६. वही ४/६०, ६१

२७. वही ४/६३

२८. पार्श्वा० ४/६५

२. भक्ति उत्तम सम्पदा को देने वाली और कल्याणकारिणी होती है। वह इस लोक और परलोक में सुखदायक होती है।

३. भक्ति का फल स्वतः प्राप्त होता है।

४. भक्ति जीवों को पापरहित करती है।

५. भगवान् से प्रार्थना करते समय व्यक्ति यह भावना करता है कि क्षणभर के लिए भी उसका आत्मस्वरूप ज्ञान से वियोग न हो।

**पार्श्वाभ्युदय** में दो प्रकार के तपों का चित्रण प्राप्त होता है (१) सांसारिक आकांक्षा की पूर्ति के लिए किया गया तप, (२) कर्म के क्षय के लिए किया गया तप। इन दो तपों में से जैन धर्म में दूसरे प्रकार के तप को स्वीकार किया गया है; क्योंकि पहले तप का प्रयोजन संसार है और दूसरे तप का प्रयोजन मोक्ष है। आचार्य समन्तभद्र ने कहा है—

**अपत्यवित्तोत्तरलोकतृष्णया, तपस्विनः केचन कर्म कुर्वते।**
**भवान् पुनः जन्मजराजिहासया त्रयीप्रवृत्तिं समधीरनारुणत् ।।**

हे भगवन्! कितने ही सन्तान प्राप्त करने के लिए, कितने ही धन प्राप्त करने के लिए तथा कितने ही मरणोत्तरकाल में प्राप्त होने वाले स्वर्गादि की तृष्णा से तपश्चरण करते हैं, परन्तु आप जन्म और जरा की बाधा का परित्याग करने की इच्छा से इष्टानिष्ट पदार्थों में मध्यस्थ हो मन, वचन, काय की प्रवृत्ति को रोकते हैं। पार्श्वाभ्युदय में इस प्रकार के तप का आचरण करने वाले भगवान् पार्श्व हैं, जिनके सामने कठिनाई के पहाड़ उपस्थित होते हैं, फिर भी जो जरा भी विचलित नहीं होते हैं, फलतः शम्बरासुर को विफल प्रयास होना पड़ता है।[२९] इसके विपरीत कमठ मन से[३०] तपस्या करता है। अपने भाई की पत्नी इत्वरिकातुल्य वसुन्धरा से अलग हुआ वह शुष्क वैराग्य के कारण जिसका तलभाग पत्थरों से ऊँचा नीचा था, जिसके प्रदेश दावाग्नि से दग्ध थे, जहाँ वृक्ष शुष्क होने के कारण उपभोग के योग्य नही थे, अनेक प्रकार के काँटों से वेष्टित होने के कारण जो गमन करने योग्य नहीं थे, ऐसे भूताचल पर गर्मी के दिन बिताता है।[३१] इतना सब करने के बाद भी उसका अपने भाई के प्रति वैर शान्त नहीं होता है और वह भगवान् पार्श्व पर तरह-तरह के उपसर्ग करता है, अतः कमठ के जन्म में किया गया तप उसकी आत्मप्राप्ति में कुछ भी सहायक नहीं होता है।

भारतवर्ष के साहित्य की एक प्रमुख विशेषता कर्म तथा उसके फल में विश्वास है। प्रत्येक पुरुष

---

२९. पार्श्वा० ४/४५

३०. पार्श्वा० १/३

३१. यस्मिन् ग्रावास्थपुटिततलोदावदग्धाः प्रदेशाः।
शुष्का वृक्षा विविधवृतयो नोपभोग्या न गम्याः ।।
यः स्म ग्रैष्मान् नयति दिवसान् शुष्कवैराग्यहेतोः।
तस्मिन्नह्नो कतिचिदबलाविप्रयुक्तः स कामी ।। पार्श्वा० १/५

को अपने कर्म का शुभाशुभफल भोगना पड़ता है।[३२] यहाँ के समस्त शास्त्र बंधन से मुक्त होने का उपाय बतलाते हैं। पार्श्व पर किया गया शम्बरासुर का उपसर्ग उनके पूर्वकृत कर्मों का फल था, जिसे तीर्थङ्कर होने पर भी उन्हें भोगना अनिवार्य था। उनकी साधना बन्धन से मुक्त होने का उपाय थी। पार्श्वाभ्युदय का मेघ सांसारिक बाह्य आकर्षण का प्रतीक है। इस आकर्षण से सभी सांसारिक प्राणी आकर्षित होते हैं। शम्बरासुर चाहता है कि बाह्य आकर्षण में पड़कर पार्श्व अपनी तप साधना को भूल जाएँ। अतः मेघ के माध्यम से सारे सांसारिक आकर्षणों, सृष्टि की उमङ्गों, तरङ्गों, कोमल संवेदनाओं और अभिलाषाओं को सामने रखता है। उज्जयिनी और अलका की बड़ी-बड़ी अट्टालिकाओं, उद्यानों, दीर्घिकाओं, पण्यस्थलों, मनोहर अङ्गनाओं, रास्ते के उद्दाम प्राकृतिक दृश्यों और लुभावनी वस्तुओं के ललित वर्णनों के बीच पार्श्व के हृदय में शान्ति और निरासक्ति की एक अपूर्व आह्लादमयी धारा है। आत्मा में निरन्तर जागरण का कार्य चल रहा है और इस जागरण का फल यह होता है कि उसकी शक्ति से अनुपमेय दिव्य सुखों में लीन धरणेन्द्र जैसे देवों के आसन भी कम्पायमान हो जाते हैं। शत्रु को पलायमान होना पड़ता है। उसे अपनी भूल मानकर हृदय से क्षमा-याचना करनी पड़ती है। इस प्रकार एक अपूर्व विजय की प्राप्ति होती है। अन्तरङ्ग और बहिरङ्ग शत्रुओं का अब नाश हो गया है। जो कुछ भोगना था, वह भोग लिया। अब कुछ भोगना बाकी नहीं रहा। संसार के सारे आकर्षणों का अन्त आ गया और आत्मा में अपूर्व सुख की धारा बह रही है। संसार के सभी प्राणी ऐसी महान् आत्मा के गुणानुवाद अथवा नाममात्र लेने से भवोच्छेदन की आशा बाँध रहे हैं। भक्ति के रस का संचार हो रहा है। इस प्रकार पार्श्वाभ्युदय के बाह्य रूप की अपेक्षा उसका आन्तरिक रूप करोड़ों गुना अत्यधिक महत्त्व रखता है।

शम्बरासुर और पार्श्व का संघर्ष इन्द्रिय ज्ञान और अतीन्द्रियज्ञान के बीच का संघर्ष है। शास्त्रकारों ने कहा है कि इन्द्रिय के द्वारा जो जानकारी प्राप्त होती है वह तुच्छ है, अतीन्द्रियज्ञान से जो जानकारी प्राप्त होती है, वह विपुल है, पूर्ण है। एक में असमग्रता है, दूसरे से समग्रता है। असमग्र को सब कुछ मानने वाला संसार की ऊपरी चाकचिक्य में ही रमण करता है, उसे चाहिए बाह्य प्रकृति का मनोरम वातावरण, काम का उद्दाम वेग और उसकी पूर्ति का साधन सुन्दर ललनायें अथवा पुरुष। दूसरी ओर समग्रता की आराधना करने वाला इन वस्तुओं को वैराग्यशील भिक्षु की निगाहों से देखता है, उसकी दृष्टि में ये सब वस्तुएँ और मनोभावनायें बाह्य हैं, शारीरिक हैं, मूर्तिमान हैं क्षणभंगुर हैं। इन सबके बीच में जो अमूर्तिक आत्मा विद्यमान है वह उसकी खोज करता है। काम, क्रोध, मद आदि के आवेश से उस आत्मत्व की उपलब्धि नहीं हो सकती है। कहा भी है—

मदेन मानेन मनोभवेन क्रोधेन लोभेन ससम्मदेन।
पराजितानां प्रसभं सुराणां वृथैव साम्राज्यरुजा परेषाम्॥

शम्बरासुर काम, क्रोध और मद से युक्त है। उसकी दृष्टि सरागी है, अतः इन्द्रिय प्रत्यक्ष से उसे

---

३२. स्वयं कृतं कर्म यदात्मना पुरा।
फलं तदीयं लभते शुभाशुभम्॥

जो अनुभव हो रहा है वही उसके लिए लोभनीय अथवा अलोभनीय है। जो लोभनीय है, वह वस्तु उसके लिए राग का कारण है और जो अलोभनीय है, वह वस्तु उसके द्वेष का कारण है। राग और द्वेष ये दोनों संसार को छोड़ने के लिए विसर्जित करने पड़ते हैं, वीतरागी बनना पड़ता है, निश्छल समाधि की ओर बढ़ना पड़ता है। पार्श्व इसी वीतरागात्मक और निश्छल समाधि की ओर बढ़ रहे हैं, अतः इन्द्रियों के माध्यम से जो कुछ देखा जा सकता है, अनुभव किया जा सकता है, उसकी तरफ इनका लक्ष्य नहीं है; क्योंकि इन्द्रियों की विषयों में प्रवृत्ति रागद्वेष की जनक है। वीतरागता के पथ के पथिक को इष्ट वस्तु के प्रति न राग है और न अनिष्ट वस्तु के प्रति द्वेष है। जहाँ राग और द्वेष है, वहाँ संसार है। संसार छोड़ने के लिए आत्मत्व का सहारा लेना पड़ेगा और अतीन्द्रियज्ञान की उपलब्धि करनी होगी। अतीन्द्रिय ज्ञान जिसके पास है, वही सच्चा योगी है। शिशुपालवध में माघ ने नारद को 'अतीन्द्रियज्ञाननिधि' कहा है।[३३] कालिदास ने पूर्वमेघ के ५५ वें श्लोक में कहा है कि शिव के चरणों में भक्ति रखने वाले करण-विगम के अनन्तर शिव के गणों का स्थिर पद प्राप्त करने में समर्थ होते हैं। इस करणविगम शब्द का प्रयोग पार्श्वाभ्युदय में भी हुआ है। वहाँ कहा गया है कि अर्हन्तभगवान् के चरणचिह्नों को देखने पर जिनके पाप नष्ट हो गये है ऐसे भक्ति का सेवन करने वाले करणविगम के अनन्तर सिद्ध क्षेत्र की स्थापना करते हैं।[३४] उपर्युक्त करणविगम शब्द का अर्थ प्रायः सभी टीकाकारों ने शरीर त्याग किया है। आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी ने इसकी नई व्याख्या की है। उनके अनुसार करणविगम का सीधासादा अर्थ है, इन्द्रियों को उल्टी दिशा में मोड़ना अर्थात् इन्द्रियों को बाहरी विषय की ओर से मोड़कर अन्तर्मुखी करना।[३५] पार्श्वाभ्युदय में पार्श्व भी करणविगम की इस प्रक्रिया में लगे हुए हैं।

———

३३. शिशुपालवध १/११

३४. पार्श्वा० २/६६

३५. हजारीप्रसाद द्विवेदी : कालिदास की लालित्य योजना, पृ० १०७

# कुमारसम्भव के पञ्चम सर्ग में प्रयुक्त पार्वती के सम्बोधनों की अर्थपरक मनोवैज्ञानिकता

डा० कमलसिंह

किसी शब्द के पर्य्यायवाची कहे जाने वाले सभी शब्द पृथक्-पृथक् भाव-जगत् रखते हैं। उचित स्थल पर प्रभावी शब्द के प्रयोग का ज्ञान कुशल कवि को ही होता है। शब्द के अर्थ एवं भाव की सूक्ष्म मनोवैज्ञानिकता का ज्ञान जितना अधिक महाकवि कालिदास को है, उतना अन्यत्र दुष्कर है। इस मनोवैज्ञानिक पकड़ का प्रयोग कालिदास ने विशेषणों में अधिक किया है। नाटकीय संवाद की सबलता के कारण तथा वक्ता के आरोपित मनोभावों के कारण अर्थपरक मनोवैज्ञानिकता संबोधनात्मक विशेषणों में अधिक उपलब्ध होती है।

परोक्षता अथवा छद्मता ही मनोभावों के प्रकाशन का मूल आधार है। इसीलिये छद्मवेषधारी शिव के द्वारा प्रयुक्त पार्वती के संबोधनात्मक विशेषणों में मनोवैज्ञानिक अर्थ की सबलता अधिक है। अर्थ के साथ-साथ प्रयोग की मनोवैज्ञानिकता भी द्रष्टव्य है।

ब्रह्मचारी के वेष में शिव के पार्वती के लिये बारह संबोधनों का प्रयोग किया है और किसी भी संबोधन की पुनरावृत्ति नहीं हुई है। हर संबोधन अपने में एक प्रासगिक अर्थ को समेटे हुये है।

३५वें श्लोक में पार्वती को **'उत्पलाक्षि'** से संबोधित किया गया है। यों तो कवि के सम्मुख नयनों के परम्परागत अनेक उपमान विद्यमान हैं किन्तु प्रस्तुत श्लोक में हरिणों के द्वारा अपने चंचल नयनों से पार्वती के नयनों की समता का अभिनय करने की बात कही गई है। फिर पार्वती को मृगनयनी कैसे कहा जा सकता है? कवि के मस्तिष्क में पार्वती के नेत्रों के उपमानों में सबसे अधिक आकर्षक बिम्ब बनाये हुये है कमल। जब पार्वती उत्पलाक्षि है तभी तो हरिण, अपने नयनों की तुलना नहीं पा रहे हैं।

३६वें श्लोक में दो संबोधनों का प्रयोग किया गया है—**'पार्वती'** तथा **उदारदर्शने'**। सामान्य कथन की ओर आकर्षित करने के लिये सामान्य संबोधन 'पार्वती' का प्रयोग हुआ है किन्तु एक विशेष भाव की मनोवैज्ञानिकता की पुष्टि के लिये 'उदारदर्शने' का प्रयोग किया गया है। प्रस्तुत श्लोक में कवि को सिद्ध करना है कि सौन्दर्य पापवृत्ति के लिये हो भी सकता है किन्तु वहाँ पापवृत्ति उस सौन्दर्य से झलक जाया करती है। पापाचरण-रहित रूप से तो शील ही प्रकट होता है। इसीलिये यहाँ 'उदारदर्शने' में कवि ने दुहरा अर्थ समाविष्ट कर दिया है। एक ओर तो पार्वती विशाल नेत्रों की होने के कारण आकर्षक सौन्दर्य से युक्त है और दूसरी ओर उन्नत ज्ञान एवं विवेकशील होने के कारण अनुकरणीय भव्य आचरण-वाली एवं शालीनता से युक्त है। उदारदर्शन वाली (सुन्दर नेत्रों वाली) होने के कारण ही तो उदारदर्शन वाली (उन्नत विवेकवाली) है। यहां रूप से आकृष्ट न होकर कामदेव को भस्म करने तथा इस समय पार्वती के विवेकयुक्त होने की ओर भी संकेत किया गया है।

३८वें श्लोक में 'भाविनि' का प्रयोग है । भाविनि का अर्थ है श्रेष्ठ अभिप्राय वाली । वह कौन सा अभिप्राय है, जिसमें शिव को श्रेष्ठता दृष्टिगत हो रही है ? यहाँ मनोवैज्ञानिकता यह है कि जब काम की भावना से पार्वती शिव के सम्मुख गई तो वह अभिप्राय श्रेष्ठ नहीं था इसीलिये शिव ने काम को भस्म कर दिया किन्तु इस समय काम और अर्थ से विरक्त होकर पार्वती जो केवल धर्म में संलग्न है, यही अभिप्राय श्रेष्ठ हैं और इसीलिये शिव आकृष्ट हुये हैं ।

३९वें श्लोक में पार्वती को 'सन्नतगात्रि' से संवोधित किया गया है । सात कदमों के चलने से ही सज्जनों के मैत्रीभाव के तथ्य को प्रकट करके शिव यहाँ मनोवैज्ञानिक रूप से पार्वती को पत्नी रूप में स्वीकार कर लेना चाहते हैं । सन्नतगात्र से जहाँ एक ओर पार्वती की सज्जनता लक्षित हो रही है वहीं दूसरी ओर स्तनों के अतिशय उभार के कारण झुके हुये अंगों वाली होने से शिव को पार्वती पत्नी के रूप में भी दृष्टिगत हो रही है ।

४०वें श्लोक में 'तपोधने' का प्रयोग है । यहाँ ब्रह्मचारी स्वाभाविक चपलता एवं उत्सुकता के कारण पार्वती से कुछ प्रश्न पूछना चाहता है । यदि कोई गोपनीय रहस्य न हो तो प्रश्नों के उत्तर में आपत्ति भी क्या है ? इस अगोपनीयता के भाव को लाने के लिये ही वह 'तपोधने' संबोधन का प्रयोग करता है । भौतिक धन एवं उसके कमाने की प्रक्रिया में रहस्य हो सकता है किन्तु तपस्या ही है धन जिसका, उसके लिये रहस्य की बात क्या हो सकती है । तपस्वी के लिये कुछ भी गोपनीय नहीं ।

अनिष्ट या अपमान के निवारण के लिए भी तप किया जाता है किन्तु हर नारी का अपमान तो नहीं किया जा सकता । और फिर पार्वती जैसी कृश उदर वाली नारी के अपमान का तो कोई औचित्य ही नहीं । इसी भाव की पुष्टि के लिए ४२वें श्लोक में 'कृशोदरि' संबोधन का प्रयोग किया गया है । 'कृशोदरि' में अप्रत्यक्ष रूप से अपनी भावी पत्नी की प्रशंसा भी निहित है । ऐसा ही भाव ४३वें श्लोक में 'सुभ्रु' संबोधन से भी प्रकट हो रहा है । इतनी सुन्दर भौंहें और पति द्वारा अपमान, कारण-कार्य का कोई संबंध नहीं । ये भौंहें तो पति को आकृष्ट करने के लिये ही हैं, जैसे कि स्वयं शिव आकृष्ट हो भी रहे हैं ।

५०वें श्लोक में 'गौरि' संबोधन का प्रयोग हुआ है, जो पार्वती का ही पर्य्यायवाची है । श्लोक में शिव अपना आधा तप पार्वती को देने की इच्छा करते हैं । अप्रत्यक्ष रूप से अर्धांगिनी बनाने का संकेत देते हैं । यहाँ पति-पत्नी के संबंधों का सामान्य धरातल झलक रहा है अतः सामान्य संबोधन का प्रयोग है । ऐसा लगता है कि दैनिक व्यवहार के लिये शिव को 'गौरी' नाम ही सर्वाधिक प्रिय है । वे भविष्य में पत्नी के रूप में पार्वती को गौरी के नाम से ही पुकारना चाहते हैं ।

६६वें श्लोक के 'अवस्तुनिर्बन्धपरे' संबोधन में प्रत्यक्ष रूप से तुच्छ वस्तुओं के प्रति हठ में लगी हुई कहा गया है । कहाँ तो विवाह में मंगलसूत्र वाला पार्वती का हाथ और कहाँ लिपटे हुए सर्पवाला शिव का हाथ ! दोनों के संयोग की हठ क्या तुच्छ नहीं है ? मनोवैज्ञानिक स्तर पर तुच्छ वस्तुओं के प्रति हठ की याद दिलाकर एक ओर तो शिव पार्वती के प्रेम की परीक्षा लेना चाहते हैं तो दूसरी ओर विवाह में पाणिग्रहण की कुण्ठा भी झलक रही है ।

'बालमृगाक्षि' संबोधन ७२वें श्लोक में प्रयुक्त हुआ है। यहाँ पति के रूप में शिव के तृतीय नेत्र से रूप की विकृतता, कुल–परंपरा की अज्ञातता एवं नग्नता से धनहीनता प्रदर्शित की गई है। इस प्रकार के वर को कोई अति साधारण कन्या वरे तो कोई दुःख नहीं किन्तु मृग के बच्चे की आँखों के समान आँखों वाली गौरी का शिव के साथ क्या मेल ? 'बालमृगाक्षि' में सौन्दर्य के साथ ही साथ भोलापन भी निहित है। जो अल्हड़पन और आकर्षण 'बालमृगाक्षि' में है, वह 'मृगनयनी' में कहाँ ?

अपने वास्तविक रूप में प्रकट होकर शिव ने जाती हुई पार्वती को बाँहों में थाम लिया। इस विकट परिस्थिति में पार्वती की आन्तरिक एवं शारीरिक स्थिति क्या हो सकती है, उसीके चित्रण के लिए ८६वें श्लोक में 'अवनताङ्गि' संबोधन का प्रयोग किया गया है। स्वाभाविक लज्जा के कारण, स्तनों के उभार के कारण, पति के सम्मुख विनम्रता के कारण, अप्रत्याशित घटना से आश्चर्य के कारण झुके हुये शरीर वाली, कितना मनोवैज्ञानिक है !

———

ग्रन्थों में हिमवान् आदि पर्वतों से गङ्गा आदि नदियों का निर्गम बतलाया गया है । पार्श्वाभ्युदय में भारतवर्ष की गङ्गा आदि नदियों को उन नदियों का प्रतिनिधि कहा गया है । प्रतिनिधि होने के कारण उनमें स्नान करने में कोई दोष नहीं है, क्योंकि तीर्थ के प्रतिनिधि भी पापों को नष्ट करने वाले कहे जाते हैं । मेघदूत में गङ्गा को जह्नु कन्या तथा सगरपुत्रों को जाने के लिए स्वर्ग की सीढ़ियों के रूप में चित्रित किया गया है । जैन परम्परा इन पौराणिक कहानियों का समर्थन नहीं करती है, अतः कवि ने उसे इस रूप में वर्णित किया है कि वह लौकिक रूढ़ि के अनुसार जह्नु की कन्या के रूप में प्रसिद्ध तथा सगरपुत्रों को जाने के लिए स्वर्ग की सीढ़ियों के तुल्य है । लौकिक श्रुति के रूप में स्वीकार करने पर आर्षपरम्परा से उसका कोई विरोध नहीं है । मेघदूत में गङ्गा का वर्णन करते हुए कहा गया है कि गङ्गा ने पार्वती के मुख में स्थित भ्रूभङ्ग को मानो फेनों से हँसकर तरङ्ग रूप हाथों को चन्द्रमा के ऊपर लगाकर शिव के केशों को पकड़ लिया ।[१६] जैन परम्परा मानती है कि हिमवान् पर्वत के प्रपात पर गङ्गाकूट है । वहाँ भगवान् आदिनाथ की जटाजूटयुक्त प्रतिमा है, उसी के समीप गङ्गा बहती है । इसी परम्परा का पोषण करते हुए जिनसेन ने कहा है—जिस गङ्गा (हिमवान् पर्वत के पक्ष सरोवर से निकली हुई) महानदी ने तरङ्ग रूप हाथों को चन्द्रमा के ऊपर लगाते हुए श्वेतवर्ण फेनों से भौंहों की टेढ़ी रचना पर मानो हँसकर अथवा गौरवर्ण स्त्रियों के भ्रूभङ्ग पर मानो हँसकर हिमवान् पर्वत के प्रपात पर गङ्गाकूट की निवासिनी देवी की प्रतिनिधि होकर अर्हन्त भगवान् त्रैलोक्याधिपति आदिदेव के केशों को पकड़ लिया (अर्थात् जिसने भगवान् आदिनाथ की प्रतिमा के ऊपरी भागों में स्थित जटाजूटों को पकड़ लिया) उसी इस नदी को जानो अर्थात् इस नदी को उस गङ्गा महानदी के समान आदर दो ।[१७] मेघदूत में चर्मण्वती नदी को गौवों के मारने से उत्पन्न तथा पृथ्वी में प्रवाहरूप से परिणत रन्तिदेव की अकीर्ति कहा है ।[१८] पार्श्वाभ्युदय में इन्हीं विशेषणों के साथ इन्हें रन्तिदेव की अकीर्तिस्वरूप कहा गया है ।[१९] मेघदूत में किन्नरियों द्वारा त्रिपुरविजय के गीत गाने का उल्लेख है । पार्श्वाभ्युदय में त्रिपुरविजय से तात्पर्य औदारिक, तैजस और कार्मण तीनों शरीरों के विजय का गीत है ।[२०] मेघदूत में गौरी शब्द का प्रयोग पार्वती के लिए किया गया है, पार्श्वाभ्युदय में यह गौरी स्त्री अथवा ईशान दिशा के स्वामी की पत्नी के अर्थ में व्यञ्जित हुआ है ।[२१] मेघदूत में मेघ से कहा गया है कि वह शिवजी के हाथ का सहारा देने पर चलने वाली पार्वती के पैदल चलने पर भीतर जलप्रवाह को रोककर अपने शरीर को सीढ़ियों के रूप में परिणत कर दे । पार्श्वाभ्युदय में गौरी के स्थान पर देवभक्ति के कारण पूजा करने की इच्छुक जैनमन्दिर

---

१६. गौरीवक्त्रभ्रूकुटिरचना यां विहस्येव फेनैः ।
शम्भोः केशग्रहणमकरोदिन्दु लग्नोर्मिहस्ता ।। मेघदूत, १/५०

१७. पार्श्वा० १/५३

१८. कालिदास : मेघदूत १/४५

१९. पार्श्वा० २/३६

२०. मेघदूत १/५६, पार्श्वा० २/६७

२१. मेघदूत १/६०, पार्श्वा० २/७५

शिल्प कहा है। 'एतरेय ब्राह्मण' में शिल्प के सम्बन्ध में कहा गया है कि यह यजमान को छन्दोमय करता है तथा उसकी आत्मा का संस्कार करता है।

ऋग्वेद में चर्म पर अग्निदेव का चित्र बने होने का उल्लेख है।[१] एक अन्य स्थान पर ऋग्वेद में यज्ञशालाओं के चारों चौखट पर हिरण्मयी द्वार देवियों की अलंकृत आकृतियों के अंकन का उल्लेख है।[२] ऋग्वेद के उषासूक्त में उषा देवी की अतिरमणीय रूप रचना की कल्पना ऋषियों ने की है। जो नित्य प्रति नवीन सौन्दर्य से अलंकृत होकर मर्त्य प्रजाओं के लिये अमृत का दान करती हुई हिरण्यरथ में बैठकर आकाश में संचरण करती है। उस समय सभी सहृदय व्यक्ति उसकी श्री से भाव-विभोर हो जाते हैं। उसके लिये ऋषियों ने सुमेकें ? (सुन्दर शरीर वाली) चित्रा (सुन्दर वर्ण वाली या विचित्र वर्ण वाली) इत्यादि शब्दों का प्रयोग किया है।[३] उन सौन्दर्य प्रेमी एवं कला प्रवण ऋषियों ने रात्रि और उषा के शब्द चित्र रचे। सम्भव है उन ऋषियों ने इनका रेखांकन भी किया हो।

## उपनिषदों आदि आध्यात्मिक ग्रन्थों में चित्रकला—

आध्यात्मिक दृष्टि से चित्रकला का स्वरूप-विवेचन विशद भाव-रूप में प्रतिष्ठित है। परमेश्वर की यह सम्पूर्ण सृष्टि एक कृति एवं अभिव्यक्ति है। उसकी इस विशद शक्तिकला में सत्यं, शिवं, सुन्दरम् इन त्रिविध गुणों का समावेश है। उसकी कला सत्य, शाश्वत और आनन्दमयी है। परब्रह्मरूपी कलाकार ने अपनी विशद कला कृति का निर्माण हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे के रूप में किया।[४] भारत कला भवन में हिरण्यगर्भ का एक दुर्लभ चित्र बसांहली शैली में है।

तैत्तिरीयोपनिषद् में कला की आत्मा रस का अत्यन्त सुन्दर वर्णन किया गया है, यथा रस्यन्ते इति रसा:-अर्थात् जिनका रसास्वादन किया जाय वे रस हैं।[५]

कठोपनिषद् में कहा गया है कि रूप का धर्म है प्रतिबिम्बित होना, कल्पित होना, छन्दित होना और छाया-आतप में प्रकट होना।[६] भारतीय संस्कृति में कला का लक्ष्म परमतत्त्व की प्राप्ति है। वृहदारण्यक उपनिषद् का कथन है कि विश्वकला का समस्त शिल्प इन्हीं देव शिल्पियों की अनुकृति मात्र हैं। इस प्रकार हम उपनिषदों का जितना भी मंथन करते हैं, उतनी ही कला रत्नों की उनमें प्राप्ति होती है। यह तो सर्वविदित ही है कि इन उपनिषदों में 'वेदों' का सारतत्त्व है। श्रीमद्भगवद्गीता इन उपनिषदों का निचोड़ है, जिसके प्रणेता षोडश कलाओं के ज्ञाता भगवान् श्रीकृष्ण है।

---

१. ऋग्वेद १/१४५/५
२. " १/५/५
३. उषा सूक्त १/११३
४. ऋग्वेद १०/१३/१
५. तैत्तरीयोपनिषद् २/७
६. कठोपनिषद् २/२/९

**पंचदशी का चित्रदीप प्रकरण—**

कला के आध्यात्मिक प्रतिमानों का गम्भीर विवेचन पंचदशी के चित्रदीप प्रकरण में विद्यारण्य मुनि ने किया है। चित्र के विधि-विधान सम्बन्धी विवरणों की समता यहाँ आध्यात्मिक भाव से जितनी सुन्दर देखने को मिलती है उतनी किसी अन्य ग्रंथ में नहीं। मुनि जी ने इस चित्रदीप प्रकरण में वेदान्त, दर्शन सम्बन्धी ब्रह्म, जीव, जगत् एवं माया और तत्वज्ञान सम्बन्धी अनेक बातों का स्पष्टीकरण चित्रों के विधि-विधान द्वारा प्रतीकात्मक शैली में किया है। अधिष्ठान चेतन रूप वस्त्र पद जगद्रूप चित्र को प्रकाशित करने वाले को चित्रदीप नाम दिया गया है।

**आगम तथा तन्त्र ग्रन्थ—**

इनमें कला का दार्शनिक अर्थ में ही प्रयोग किया गया है। तन्त्र शास्त्र में अक्षर और रेखाओं के एक-एक विशेष वर्ण का उल्लेख करते हुए कहा गया है कि ब्रह्मा-विष्णु-आत्मक और शंख ज्योतिर्मय परमाश्चर्य जो 'आ' अक्षर है वह स्वयं इन्द्र है। इसी प्रकार अन्य अक्षरों को भी आत्मावान् कहा है। गायत्री का प्रथम वर्ण चम्पा की तरह पीला वर्णित है।[२] वह अग्नि से अर्घित होता है अतः आग्नेय है। तन्त्र शास्त्र में आत्मा-परमात्मा की एकता, कुण्डलिनी, चक्र, पृथ्वी की उत्पत्ति और आधार (जैसे कच्छप, वराह, शेषनाग, आदि के ऊपर अधिष्ठित पृथ्वी) पर बने हुए चित्र बहुत मिलते हैं। इनमें आध्यात्मिक दृष्टि से कला को महामाया का चिन्मय विलास उसकी सम्मृतन शक्ति मानी गई है।

**ज्योतिष शास्त्र—**

इसमें ग्रहों, नक्षत्रादि को दिखलाने के लिये षटकोण, त्रिकोण आदि रेखा चित्रों का प्रयोग करते हैं। जिन्हें ज्यामितिक आकृति के अन्तर्गत रखा जा सकता है। धनु, मकर आदि राशि के रूपों की कल्पना ज्योतिष् का एक महत्त्वपूर्ण अंग है। इनके अतिरिक्त सामुद्रिक लक्षणों के रूप की कल्पना या मान्यता चित्रकला के लिये अत्यधिक महत्त्वपूर्ण है। यही आगे चलकर चित्रकला के रूप का मानदंड या मानक हो जाता है।

**पारस्कर गृह्यसूत्र—**

इसमें कहा गया है कि जिस प्रकार चित्र कर्म में धीरे-धीरे रंग (राग) उन्मीलित होता है, उसी प्रकार ब्राह्मणत्व संस्कारों में बढ़ता है।

**रामायण—**

चित्रकला प्राचीन भारत में अनुशीलन की जाने वाली कलाओं के अन्दर की और बाल्मीकि रामायण में उसका स्थलों पर उल्लेख हुआ है। उस समय चित्रों का उपयोग प्रायः भवन की भित्तियों, कक्षों और रक्षों के अलंकरण के रूप में ही अधिक हुआ है। सुन्दरकाण्ड और लंकाकाण्ड में चित्रकला के संबंध में विशेष चर्चायें देखने को मिलती है। लंका में सीता की खोज करते समय हनुमान् को एक चित्र-शाला तथा चित्र सुसज्जित कई क्रीडागृह भी देखे थे। बाल्मीकि ने चित्रशालाओं का बहुवचन

१. पंचदशी—चित्रदीप प्रकरण ६/२३
२. तन्त्र आसन—श्री अजीत मुकर्जी—पृ० २७

में प्रयोग किया है—चित्रशाला गृहिण ।[१] में स्थित राजकीय चित्रशाला, व्यक्तिगत चित्रशाला या अन्तःपुर के वासभवन में चित्रशाला तथा नगर के मध्य स्थित सार्वजनिक चित्रशाला। कैकेयी का राजप्रासाद (अन्तःपुर) चित्रों से सुशोभित था।[२] रावण के राजप्रासाद की चित्रशाला अपने युग की विख्यात चित्र शालाओं में से थी। वस्तुतः संस्कृत साहित्य में चित्रशाला का सर्व प्रथम उल्लेख इसी ग्रन्थ में हुआ है। राम के राजप्रासाद में भित्ति चित्र उत्कीर्ण थे। ये भितिचित्र सूत्कीर्ण अर्थात् अच्छी तरह उत्कीर्ण या उकेरे हुए थे और काट-काट कर, उभारदार सतह से उभरे हुए बने थे। रावण के पुष्पक विमान में स्वर्ण खचित चित्रकारी गंगा-यमुना, क्राम कांचन चित्रागम की गई थी।[२] उस विमान की भूमि पर केसरपत्र परिपूर्ण पुष्पयुक्त वृक्षावली से सुशोभित, पर्वतमाला चित्रित थी।[३] उत्तरकाण्ड में उल्लेख है कि भित्ति पर दृष्टि और मन को सुख प्रदान करने वाले अनेक प्रकार के आश्चर्य जनक दृश्य अंकित थे तथा उनकी शोभा-वृद्धि के लिये बेल बूटे बने थे।[४] रावण के रथ में पिशाच वदन चित्रित थे। इससे प्रतीत होता है कि उस समय वस्त्र तथा काष्ठ अथवा धातु पर भी चित्रकारी की जाती रही होगी।

**महाभारत—**

रामायण की अपेक्षा महाभारत में चित्रकला के प्रसङ्ग कुछ न्यून हैं। महाभारत में सत्यवान् के सम्बन्ध में कहा गया है कि बाल्यकाल में उसको घोडों का बहुत शौक था। वह मिट्टी का घोड़ा बनाता और भित्ति पर घोड़े के चित्र अंकित करता था। इसलिये उसका नाम चित्राश्व पड़ा।[५] महाभारत के आदि पर्व में गंगा के किनारे एक जल केलिगृह का वर्णन है जिसकी भित्ति और छतें चित्रित थीं[६] द्रोणपर्व में उल्लेख है कि मूर्छावस्था में अभिभूत अतिथि भीम का अपूर्व चित्र या चित्रपट पर कुशल चित्रकारों द्वारा किया गया।[७]

मायासुर ने युधिष्ठिर के जिस सभा गृह का निर्माण किया था जिसमें जल के स्थान पर स्थल तथा स्थल के स्थान पर जल प्रतीत हो रहा था, यह कहाँ तक सत्य है अथवा कल्पना मात्र है, यह कहना कठिन है। यदि इसे सत्य माना जाय तो यह अलौकिक रचना रही होगी लौकिक नहीं। इस सभा गृह की दीवारों पर भाँति-भाँति के चित्र अंकित थे और उसमें पुत्तलिकायें भी चित्रित थीं।

**पाणिनि की अष्टाध्यायी—**

इसमें शिल्प को चारु (ललित कलाएं) और कारु (औद्योगिक कलाएँ) इस दोनों अर्थ में प्रयुक्त किया

---

१. रामायण—५।५।३४
२. रामायण—२।१०।१३
१. रामायण २।१५।३५
२. रामायण ६।१२१।२४
३. रामायण ५।७।१६
४. ७।१५।३८
५. महाभारत ३।२९३।१३
६. आदिपर्व, अध्याय १२८
७. द्रोणपर्व, अध्याय १८५

गया है। शिल्प शब्द को इस युग (५०० ई० पू० के लगभग) में बड़ा महत्त्व दिया गया है। जीवन से सम्बन्धित किसी भी उपयोगी व्यापार की गणना शिल्प में की गई है। चित्रांकन मूर्ति-निर्माण तथा नृत्य संगीत, वाद्य आदि ललित कलायें चारु-शिल्प में ही की जाती थी। चौंसठ कलाओं की जो गणना साहित्य में पाई जाती है उनका आरम्भ भी इसी युग में हुआ। सौंदर्य-विधान और रूप-समृद्धि एवं मनोरंजन और विनोद आदि के साधन की ओर इन शिल्पों का विशेष लक्ष्य था। इस प्रकार अष्टाध्यायी में शिल्प व्यापक शब्द था जो कला के दोनों भेदों के लिये प्रयुक्त होता था। पाणिनि ने संघ-राज्यों के अंक और लक्षणों को चर्चा की है।[२] इन लक्षणों से उन राज्यों के सांकेतिक चिन्हों का अभिप्राय है जो पशु, पक्षी, वृक्ष, नदी पर्वत आदि होते थे। स्वस्तिक, अंकुश, बाण, कुण्डल आदि को चित्रित करने के लक्षणों की चर्चा भी पाणिनि ने की है। ये चिह्न गायों के कान, पूंछ, प्लीहा, पीठ' उदर आदि पर पहचान के लिये लगाये जाते थे। इनमें से अनेक चिह्न भारत की प्राचीन आहत मुद्राओं पर अंकित पाये जाते हैं पशुओं को चिह्नांकित करने की प्रथा आज भी किसी न किसी रूप में प्रचलित है। अतएव पाणिनि के समय में भी चित्रों का पर्याप्त प्रचार था।

**अर्थ-शास्त्र—**

कौटिल्य का (ई० पू० ३०० का) अर्थशास्त्र यद्यपि विश्वकोशात्मक रचना है, किन्तु उसमें चित्र-कला का उल्लेख नगण्य है। इसमें कारु शब्द का प्रयोग है (कारु शिल्पिन्)।[१] इसका तात्पर्य यह प्रतीत होता है कि जो कलाकार अपने कार्य में निरन्तर लगा रहता था उसे उस कला का कलाकार न कहकर उस कला का शिल्पी कहते थे। इसमें कारुक शिल्पियों की नामावली है जिसमें चित्रकार का भी नामोल्लेख है और इन शिल्पियों के कार्यों की तालिका भी दी गई है।[२] एक स्थान पर कौटिल्य ने अपने अर्थशास्त्र में लिखा है कि राज्य की ओर से ऐसे आचार्य नियुक्त किये जाने चाहिये जो गणिकाओं, नटिनियों तथा अभिनेत्रियों आदि को अन्य कलाओं के साथ-साथ चित्रकला की भी शिक्षा दें।

**नाट्य शास्त्र—**

भरत मुनि ने इसमें रंगमंच के निर्माण और अभिनय के साथ ही चित्र, मुर्ति, वास्तु, नृत्य, गीत आदि कलाओं पर बहुत गम्भीरता से विचार किया है। वे कहते हैं कि न ऐसा कोई ज्ञान है, न शिल्प, न विद्या, न कोई कला, न योग और न कर्म जो नाट्य में प्रदर्शित न किया जाता हो।[१] नाट्य शास्त्र के द्वितीय अध्याय में प्रेक्षागृह के विवेचन क्रम में भित्तिचित्र बनाने का उल्लेख है जिसका प्रारम्भ वास्तु निर्माण की भांति सूत्र के रेखांकन से होता है। तदनन्तर उस वाह्य रेखा के अन्दर ही चित्र रचना करते हैं।[४] नाटक मण्डप की भित्ति उठाने के बाद उस पर सुधा लेप करना चाहिये। अभिनय गुप्त ने भित्ति लेप को, बालू के साथ सीप और शंख चूर्ण मिलाकर तैयार किया हुआ लेप माना है।

---

१. अष्टाध्यायी, ३।१।१४६
२. अष्टाध्यायी, ३।२।५५
१. अर्थ शास्त्र २/३६
२. „ ४३/२७
३. नाट्यशास्त्र १/११६
४. „ २/३४

**संस्कृत कवि भास के नाटक—**

भास ने अपने तीन नाटकों स्वप्न वासवदत्तम्, प्रतिज्ञायौगन्धरायणम्, तथा दूत-वाक्यम् में चित्रों का प्रयोग दिखाया है। स्वप्न-वासवदत्तम् में वासवदत्ता तथा उदयन के विवाह को उन दोनों के चित्रों द्वारा सम्पन्न किया गया। दूतवाक्य में श्रीकृष्ण के आने पर दुर्योधन द्रौपदीचीर हरण का चित्र मंगाकर देखने लगता है और चित्रकार की कला की प्रशंसा करता है। चित्र में अर्जुन को रोकते हुये युधिष्ठिर, नकुल; सहदेव, गान्धार राज, आचार्य तथा पितामह विभिन्न मुद्राओं में अंकित थे। दुर्योधन चित्र की वर्णादियता, भावोपन्नता, युक्तलेखन एवं सुव्यक्तता की प्रशंसा करता है और उसे दर्शनीय बताता है। वासुदेव भी उस चित्र की प्रशंसा करते हैं, किन्तु स्वजनों के अपमान का विषय, चित्रित होने के कारण उसे हटा देने की माँग करते हैं।

**पतञ्जलि का महाभाष्य—**

पतञ्जलि ने अपने महाभाष्य में श्रीकृष्ण लीला के चित्रों की प्रदर्शनी का उल्लेख किया है। पतञ्जलि ने यह भी लिखा है कि नट लोग अपने शरीर की विभिन्न प्रकार के चित्रों से चित्रित करते थे।

**कामसूत्र—**

आचार्य वात्स्यायन के काम सूत्र में वर्णित चौसठ कलाओं और आलेख्य (चित्रकला) के षडंगो पर टीकाकार यशोधर की व्याख्या प्राप्त होती है।[1] (इसका उल्लेख हम आगे पृथक् अध्याय में करेंगे) कामसूत्र में यह निर्देश किया गया है कि प्रत्येक नागरिक को चाहिये कि वह अपने विश्रामकक्ष में चित्र फलक के अतिरिक्त रंग तथा कूची की पेटी रखें।[2] वात्स्यायन ने ललित कलाओं में चित्रकला को सर्व प्रथम माना है।

**चित्र विषयक प्राचीन साहित्य (१०० ई० पू० से ७०० ई० तक)—**

इस काल में हमें चित्रकला सम्बन्धी जो साहित्य उपलब्ध होता है उसके दो भाग किये जा सकते हैं। चित्रशास्त्र और चित्रोल्लेख। जिन ग्रन्थों में चित्रकला का शास्त्रीय विवेचन 'उपलब्ध' है उनमें से निम्नांकित मुख्य है—

**१. अग्निपुराण—**

इस ग्रन्थ में प्रायः २३ विभिन्न अध्यायों में प्रतिमा विधान, तालम्प्रमाण, रस, भाव, अंग कर्म आदि का विस्तृत विवेचन मिलता है। अंगकर्म (मुद्राओं आदि) का उल्लेख नाट्य के अन्तर्गत हुआ है। किन्तु वह प्रतिमा तथा चित्र पर भी समान रुप से लागू हुआ है।

**२. मत्स्य पुराण—**

इस ग्रन्थ के प्रायः छः अध्यायों में चित्र एवं प्रतिमा शास्त्र का विवेचन है। अध्याय २५८ में प्रतिमा की आवश्यकता बताई गयी है और अध्याय २५९ से २६३ पर्यन्त विभिन्न प्रतिमाओं के ताल-प्रमाण दिये गये हैं। अध्याय २५८ में सामान्य प्रमाण भी बताये गये हैं।

---

१. रूपभेदाः प्रमाणानिभावलावण्ययोजनम् ।
सादृश्यं वर्णिकाभंग इति चित्र षडंगकम् ॥ (कामसूत्र)

२. कामसूत्र १/४/१०

**३. वराहमिहिरकृत बृहत्संहिता—**

इसमें प्रतिमा विधान का निर्देश किया गया है तथा विभिन्न प्रकार के पदार्थों का उल्लेख मिलता है, जिनका प्रयोग रंगों के लिये किया जाता था वराहमिहिर ने विभिन्न प्रकार के उन पदार्थों का भी उल्लेख किया जो कि सीमेंट के रूप में प्रयोग में आते थे तथा जिनसे चित्र के लिये सतह तैयार की जाती थी।

**४. अश्वघोष (ई० प्रथम शती)—**

इस कवि के दो काव्य मिलते हैं—पहला बुद्धचरित और दूसरा सौन्दरनन्द। बुद्धचरित से ज्ञात होता है कि उस समय स्त्रियाँ अपने शरीर पर गीले अनुलेप से चित्र रचना किया करती थी। अश्वघोष ने बुद्ध के सुवर्ण सिंहासन पर वज्रमणि के भक्ति चित्र अंकित होने का उल्लेख किया है। उस समय शालभंजिकाओं की आकृति बहुत लोकप्रिय थी जिसके प्रमाण स्वरूप खिड़की के सहारे सोती हुई स्त्री की उपमा तोरण शाल भंजिका से दी गयी है।[१]

सौन्दरनन्द काव्य में नन्द की दाढ़ी की तूलिका बनाकर उसकी स्त्री के द्वारा अपने मुख पर विशेषक रचना का उल्लेख किया गया है। नन्द जब भिक्षुक बन जाता है और बसन्त ऋतु आती है तो उसे अपनी स्त्री का स्मरण हो आता है। उस समय बुद्ध उसे शिक्षा देते हैं कि चित्रकार एक स्त्री का चित्र बनाकर स्वयं उसकी रक्षा करता है। चित्रकार ही में चित्र है पर अब चित्रकार और चित्र रक्षक एवं रक्षित की भाँति है। इससे ज्ञात होता है कि बुद्ध के समय स्त्रियों के चित्र प्रचुरता में बनने लगे थे।

**५. कालिदास (चौथी-पाँचवी ई०)—**

के सभी ग्रन्थों में चित्रकला के विशद उल्लेख प्राप्त होते हैं। रघुवंश के अनुसार इन्द्र की बाँह पर शची ने विशेषक रचना की थी।[२] असुरों का नाश होने पर उनकी पत्नियों ने गण्डस्थल चित्रित करना छोड़ दिया था। अज की पत्नी इन्दुमती ललित कलाओं में निपुण थी। राम के भवन में चित्र अंकित थे। उसे चित्र वत्सद्म कहा गया है। क्रीड़ागारों में गजक्रीड़ा के चित्र बने हुये थे, जिनमें कमल के तालाब में उतरे हुये हाथियों को हथिनियाँ सूंड से कमल नाल तोड़कर दे रही थी।[३] अयोध्या के भवनों में भी स्तम्भों पर स्त्रियों की मूर्तियाँ बनी हुई थीं। रघुवंशी महाराज सुदर्शन का राजकुमारी के चित्र मँगाकर निश्चित किये जाने के उल्लेख मिलते हैं।

मेघदूत में अलकापुरी के विमान जैसे भवनों की अग्रभूमि में लिखित चित्रों तथा यक्षों के घर के द्वार पर शंख एवं पद्म की आकृतियाँ अंकित होने का उल्लेख हुआ है। यक्षिणी विरह में अपने प्रियतम का भावगम्य सादृश्य चित्र अंकित करती है। यक्ष शिला पर धातु राग से प्रणय कुपित यक्षिणी का चित्र बनाता है।

**विक्रमोर्वशीयम्**—विमानों में इन्द्र धनुषी अर्थात् सतरंगे चित्र अंकित होने का उल्लेख है।

---

१. भारतीय कला का विकास—राधाकमल मुखर्जी—पृष्ठ ११७।

२. रघुवंश—कालिदास (४३६)

३. भारत की चित्रकला—रायकृष्णदास पृष्ठ २०

**मालविकाग्निमित्रम्** में चित्रलेखा ? द्वारा गीले रंगों से बनाये गये चित्र का उल्लेख हुआ है। इस चित्र में महा-रानियाँ एवं दासियाँ आदि चित्रित है। चित्रित आकृति की तुलना में वास्तविक पात्र को अधिक सुन्दर देखने पर राजा चित्रकार की आलोचना करते हुये उसका कारण शिथिल समाधि बताता है।

**अभिज्ञान-शाकुन्तलम्** में सुन्दरी आकृति के निर्माण का रहस्य स्पष्ट किया गया है। शकुन्तला को देखकर दुष्यन्त विचार करते हैं कि ब्रह्मा ने संसार की सभी सुन्दरियों के रूप का समुच्चय करके एक चित्र बनाया होगा और उसमें प्राण ढाले गये होंगे। शकुन्तला के विरह में दुष्यन्त द्वारा शकुन्तला के चित्र बनाने का उल्लेख भी प्राप्त होता है। उसे देखकर मेनका की सखी सानुमती अप्सरा भी चकित हो जाती है। उसे लगता है कि सखी साक्षात् उसके सामने खड़ी है। वह चित्र मधुर-भाव युक्त है और उसमें अंकित निम्नोन्नत अंगों पर विदूषक की दृष्टि चढ़ती गिरती प्रतीत होती है। आधुनिक भाषा में इसे गठनशीलता कहा जा सकता है। राजा की पसीने से भीगी अंगुली लग जाने से रेखाएँ कुछ मलिन हो गई है। कपोल पर बूंद पड़ जाने से वहाँ का रंग उभर आया है। राजा उसकी पृष्ठभूमि में मालिनी नदी की रेत में हंस-मिथुनों की क्रीड़ा, दोनों ओर हिमालय की तलहटी में बैठे हरिण, वृक्ष पर टँगे वल्कल वस्त्र और उसके नीचे हरिण के सींग से अपनी बाँयी आँख खुजलाती हुई मृगी भी अंकित करना चाहते हैं।[1] मिट्टी के रंगीन खिलौने को कालिदास ने वर्ण चित्रित मृतिका मयूर कहा है।

**विशाखदत्त कृत मुद्रा-राक्षस** (५वीं शती) में चित्रपट हाथ में लिये घूमते रहने वाले भिखमंगों का वर्णन आया है।[2] इसी काल की एक अन्य रचना श्यालिक कृत पाद-ताडित-क्रम् में सौन्दर्य परिपूर्ण यक्ष-चित्रों के आलेखन की प्रथा का उल्लेख हुआ है। उज्ज्वल वेशवाली गणिकाओं की उपमा लक्ष्मी के चित्र से दी गई है जिससे ज्ञात होता है कि उस समय भी इस प्रकार के चित्र प्रचुरता से अंक्रित किये जाते थे। छपे हुये वस्त्र को भद्रांक युक्त तथा सूक्ष्म और स्थूल उभरी हुई नक्काशी को सूक्ष्म-स्थूल विविक्त रूप में नक्काशी कहा गया है।

**बाणभट्ट कृत हर्ष-चरित (७वीं शती)** से ज्ञात होता है कि उस समय राज परिवार के व्यक्तियों को चित्रकला की भी शिक्षा दी जाती थी। बाण भट्ट ने अपने साथी वीर वर्मा नामक चित्रकार का भी उल्लेख किया है। किन्तु इतिहास इसके विषय में मौन है। भवन भित्तियों पर चामर-ग्राहिणियों के चित्र अंकित किये जाते थे। मंगल सूचक आलेख्यों पें चक्रवाक मिथुन भी चित्रित करने की प्रथा थी। राजा प्रभाकर वर्धन के मरणासन्न होने पर रानी यशोमती जब सती होने लगी तब वे हाथ में पति का चित्रकलक दृढ़ता

---

१. अभिज्ञानशाकुन्तलम्—अंक ६, श्लोक—

कार्या सैकतलीन हंस-मिथुना स्रोतोवहा मालिनी,
पादस्तामभितः निषण्णहरिणाः गौरीगुरोः पावनाः।
शाखालम्बितवल्कलस्य च तरोः निर्मातुमिच्छाम्यधः।
शृंगे कृष्णमृगस्य वामनयनं कण्डूयमानां मृगीम्॥

२. भारत की चित्रकला—रायकृष्णदास—पृष्ट २०

से पकड़े हुए थीं। इससे संकेत मिलता है कि सती होने के समय स्त्रियाँ पति के शव के स्थान पर चित्र-फलक का प्रयोग भी कर सकती थी।[१] नवविवाहित दम्पत्ति के वासगृह में रति, प्रीति, और कामदेव आदि की आकृतियाँ चित्रित की जाती थीं। भिक्षु लोग यम-पट्टिक लिये घूमते थे और शरकंडे से लोगों को यमराज के त्रास की चेतावनी देते रहते थे। हर्ष ने स्वयं एक ऐसा यम पट्टिक देखा था जिसमें भयंकर भैंसे पर चढ़े यमराज का चित्र बना था। राजाओं को चित्र-फलकों के जोड़े और तूलिका रंग रखने के लिए लौकी की कुप्पियाँ भी भेंट की जाती थी।

बाण की अन्य रचना कादम्बरी के अनुसार भवनों में शालभंजिकाएँ उत्कीर्ण की जाती थीं। जिस प्रकार स्त्रियाँ अपने कपोल, भुजाओं एवं स्तनों आदि पर चित्र रचना करती थीं, उसी प्रकार इन शालभंजिकाओं में भी की जाती थी। शोक के अवसरों पर यह कार्य नहीं किया जाता था। कालिदास की भाँति बाण ने भी गीले रंगों द्वारा लिखे मांगलिक भित्ति चित्रों का उल्लेख किया है। सीताहरण के उपरान्त पर्णकुटी में राम ने सीता का जो चित्र अंकित किया था, भील उसे बड़ी उत्सुकता से देखते थे। इससे संकेत मिलता है कि कोई प्राचीन स्त्री चित्र पत्राच्छादित किसी जंगली कुटी अथवा गुफा में बना होगा जो इस समय राम के द्वारा बनाया गया माना जाता रहा होगा। उज्जयिनी के वर्णन में चित्र-शालाओं का भी उल्लेख मिलता है जिनमें सुर-असुर, सिद्ध-गन्धर्व, विद्याधर-नाग, आदि के चित्र अंकित थे। बाण भट्ट ने धूलि चित्रों का भी उल्लेख किया है। गर्भिणी रानी विलासवती की रक्षा के निमित्त भूमि पर भूति अर्थात् राख से अनेक प्रकार की पत्र लताएँ बनाकर मेड़ बाँध दी गई थीं। पुत्र जन्म पर कार्तिकेय के चित्र बनाये जाते थे। चित्रों को ढकने के निमित्त उन पर रंगीन कपड़े भी चिपकाये जाते थे। अतिथियों के मनोरंजन के हेतु चित्रकर्म-कुशला दासियाँ भी नियुक्त की जाती थी। महापुरुषों के जीवन-सम्बन्धी दृश्यों को बाण ने सच्चरित्र चित्र कहा है।

हर्ष ने नागानन्द नाटक (७वीं शती) में कालिदास की ही भाँति उरु प्रदेश, नितम्ब एवं स्तनों के उभार को दर्शाने वाले चित्रों का उल्लेख किया गया है। इस वर्णन में ध्यान देने योग्य बात यह है कि चित्र इस प्रकार की मुद्रा में होना चाहिये जिसमें कोई स्त्री पीछे मुड़कर देख रही हो, तभी उसके उरु नितम्ब, एवं वक्षस्थल सभी एक साथ दिखाई दे सकते हैं। अजन्ता, बाघ एवं पूर्व मध्यकालीन प्रतिमाओं में इस प्रकार की मुद्रा का बहुत प्रयोग हुआ है। सूखे रंगों से चित्र लिखने का संकेत मेघदूत में यक्ष के प्रसंग में कालिदास ने किया है। उसी प्रकार नागानन्द नाटक का नायक जीमूतवाहन भी राजकुमारी मलयवती का चित्र अंकित करने के हेतु अपने मित्र को मेनसिल के टुकड़े लाने को कहता हैं किन्तु वह पाँच रंग के टुकड़े ले आता है। पत्थर पर इन रंगों से उसी प्रकार चित्र अंकित किया गया होगा जैसा आजकल पेस्टल विधि में होता है। अग्निमित्र ने चित्र लिखने में चितेरे की शिथिल समाधि की आलोचना की थी। उसी प्रकार नायक जीमूतवाहन अपने संकल्प में प्रिया को सम्मुख बैठा लेता है और उसका इतना सुसादृश्य चित्र अंकित करता है कि नायिका की सखी को वह प्रत्यक्ष व्यक्ति के प्रतिबिम्ब के समान प्रतीत होता है। हर्षदेव कृत रत्नावली नाटक से ज्ञात होता है कि प्रेमी लोग रति और कामदेव

१. हर्षचरित–एक सांस्कृतिक अध्ययन—डा० वासुदेवशरण अग्रवाल—पृ० ६४

के चित्रपट भी बनाते थे अथवा उनके बहाने चित्र में अपनी आकृति बना देते थे ।[१] रत्नावली तथा प्रियदर्शिका में हर्षदेव ने आलेख्य विज्ञान गुण ग्रहिणी सभा तथा वज्रलेप का भी उल्लेख किया है ।

महाराज भर्तृहरि (सातवीं शती) में नीतिशतक से ज्ञात होता है कि उस समय सम्भ्रान्त व्यक्तियों में साहित्य आदि ललित कलाओं का व्यापक प्रचार था और साहित्य, संगीत एवं कला-विहीन मनुष्य को पशु समान समझा जाता था ।[२]

बौद्ध ग्रन्थों में भी चित्र आदि की रचना के नियम निर्देशित किये गये हैं । इनमें संयुक्तनिकाय चुल्लवग्ग में एक प्रकार के भित्ति कर्म का उल्लेख हैं, जिसपर रंगों से चित्रण किया जाता था। अट्ठशालिनी में भी चित्रकला सम्बन्धी अनेक पारिभाषिक शब्दों का उल्लेख हुआ है । बौद्धों की कला पर हिन्दू शिल्प शास्त्रों का ही प्रभाव है । यह बात हिन्दू ग्रन्थ प्रतिमालक्षणम् से भली-भाँति स्पष्ट हो जाती है । इसमें हमें चित्रकला सम्बन्धी उल्लेख प्रचुर मात्रा में मिलते हैं ।

**बौद्ध कृतियों में चित्रकला**

महात्मा बुद्ध के समय (५६३–४८० ई० पू०) में चित्रकला का इतना प्रचार था कि स्वयं बुद्ध ने अपने शिष्यों को चित्रकला में अधिक आसक्त न होने को कहा था उन्होंने कुछ सीमाएं निश्चित कर दी थी जिनका अतिक्रमण भिक्षुगण नहीं कर सकते थे ।[१] उस समय मिथुनाकृतियों तथा प्रेमक्रीड़ा के चित्र अत्यधिक बनने लगे थे। सम्भवतः इसी से बुद्ध को इस प्रकार का आदेश देना पड़ा । बुद्ध ने बिम्बसार का चित्रागार देखने के हेतु भी निषेध कर दिया था क्योंकि उसमें अधार्मिक एवं श्रृंगारपूर्ण चित्र अंकित थे ।

महात्मा बुद्ध का प्रथम व्यक्ति चित्र मगध के सम्राट बिम्बसार के एक राजकीय कलाकार द्वारा अंकित किया गया था । लगभग ५वीं शती ई० पू० के इस सम्राट् के सम्बन्ध में बौद्ध ग्रन्थ दिव्यावदान में एक कथा आई है कि सिंध के समीप रोरुक नामक स्थान के राजकुमार ने सम्राट् बिम्बसार के हेतु अनेक उपहार भेजे । उनके बदले में प्रत्युपहार भेजने के विषय में सम्राट् ने बुद्ध से सम्मत्ति माँगी । बुद्ध ने अपना व्यक्ति चित्र भेजने का परामर्श दिया सम्राट् ने अमिताभ का चित्रांकन करने को अपने राजकीय चित्रकार को भेजा । किन्तु बुद्ध के तेज के कारण वह उनकी प्रतिच्छवि उतारने में असफल रहा तब बुद्ध ने मित्र

---

१. भारत की चित्रकला—रायकृष्णदास पृष्ठ २१

२. नीतिशतकम्

साहित्य–संगीत–कला–विहीनः ।
साक्षात् पशुःपुच्छविषाणहीनः ॥

३. (चुल्ल वग्ग ५/२) में तुम्हें सुधाकर्म, गैरिक एवं काजल तथा पुष्प माल्यादि के प्रयोग एवं निर्माण की आज्ञा देता हूँ ।······ मैं बिहारों, सुधाकर्म, गैरिक एवं काजल के प्रयोग की आज्ञा देता हूँ । मैं इक्काश (लाक्षा एवं सिन्दुर नामक वृक्षों आदि का रस) अथवा पिष्ट मंडन के प्रयोग की आज्ञा देता हूँ । मैं सरसों के बीज एवं मोम की पीठी बनाने की आज्ञा देता हूँ । किन्तु तुम पुरुषों तथा स्त्रियों के अथवा काल्पनिक चित्र अंकित नहीं करोगे ।

पर पड़ती हुई अपनी छायाकृति से चित्रांकन की युक्ति सुझाई। बाह्य रेखा बन जाने पर बुद्ध ने रंगों का निर्देश किया। चित्रपूर्ण हो जाने पर महात्मा बुद्ध ने अपने सिद्धान्त सूत्र रूप में उस चित्र पर लिख दिये यह चित्र एक उत्सवपूर्ण उद्घाटन के साथ रोरुक के राजकुमार के यहाँ पहुँचा।

विनयपिटक नामक बौद्ध ग्रन्थ में कौसल के राजा ने सेनजित के चित्रगारों का उल्लेख। बुद्धघोष नामक एक बौद्ध विद्वान् ने चित्रकला के तात्विक पक्ष की बहुत सी बातों का विवेचन किया है।

**जैन कृतियों में चित्रकला**

जैन धर्म के प्राकृत तथा पालि में रचित ग्रन्थों का अध्ययन करके चित्रकला के प्रति तत्कालीन समाज की निष्ठा का बहुत कुछ अंशों में पता लगता है। इन प्रसङ्गों को देखकर यह बात स्पष्ट रूप से सामने आ जाती है कि उस युग में पढ़े-लिखे विद्वान् एवं साहित्यकार और जन-सामान्य का चित्रकला के प्रति अत्यन्त अनुराग था।

चित्रकला के क्षेत्र में श्वेताम्बरीय जैनों का महत्वपूर्ण योग रहा है। उनके प्रश्न व्याकरण सूत्र में चित्रों की अनेक श्रेणियाँ बतायी गयी हैं। इस व्याकरण ग्रन्थ में सचित (मानव, पशु, पक्षी) अचित (नदी, नद, पहाड़, आकाश) और मित्र (संयुक्त) चित्रों की इन श्रेणियों का उल्लेख किया गया है। जो चित्र लकड़ी, कपड़े और पत्थर पर अनेक रंगों के योग से उरेहे जाते थे उन चित्रों का सामूहिक नाम लेपकम्प कहा गया है। उस समय मिट्टी, पत्थर तथा हाथी दाँत पर भी चित्र-ग्रन्थों में हमें अल्पना चित्रों की परम्परा का भी पता चलता है जो कि लोक कला के उन्नत स्वरूप का परिचय देते हैं। कामसूत्र आदि ग्रन्थों की भाँति जिन भद्र मुनि कृत कल्प सूत्र की टीका में ६४ कलाओं की तालिका दी गई है जिसमें चित्रकारी का भी एक स्थान है।

तत्कालीन राजवर्ग के व्यक्तियों का भी चित्रकला के प्रति अनुराग था। एक कथा कृति 'नामा धम्म कहाओं' से विदित होता है कि महाराज श्रेणिक के महल की दीवारों पर बड़े अच्छे चित्र बने हुए थे। ठीक उसी प्रकार के चित्र मेघ कुमार के महल में भी सुसज्जित थी। इसी कलाकृति में कहा गया है कि विदेह राज्य के शासक मल्लदिन्न ने एक ऐसी चित्र सभा का आयोजन किया था, जिसने लोकशास्त्र में वर्णित ८४ आसनों पर उत्कृष्ट चित्रों का निर्माण किया था।

राजवर्गीय व्यक्तियों के अतिरिक्त जन सामान्य में भी हम चित्रकला को एक मनोरंजन के माध्यम के रूप में प्रतिष्ठा पायें देखते हैं। श्वेताम्बर सम्प्रदाय के ग्रन्थ अन्तगडदसाओं में लिखा है कि नागरिकों ने अपने मनोविनोद के लिये कुछ ऐसी संस्थाओं की स्थापना की थी, जहाँ वे सन्ध्याकाल में अवकाश के समय एकत्रित होकर अपना मनोविनोद किया करते थे तथा ललित गोष्ठी भी आयोजित करते थे।

---

१. पेनोरमा आफ इण्डियन पेंटिंग पृष्ठ ३ डा० ओ० सी० गांगुली
२. प्रश्नव्याकरण-सूत्र २।५।१६
३. कल्पसूत्र की टीका ५।२११
४. नाया धम्म कहाओं १।१।१७
५. नाया धम्म कहाओं १।१।१८
६. नाया धम्म कहाओं १।८।८७
७. अन्तगडदसाओं ६।३

# Alaka

(Km.) Aditi Bhattacharya.

One of the most significant part of hair dressing was (अलकरचना). Alaka itself was a symbol of beauty in Indian aesthetics. Alaka both in it's dressed as well as in it's loose form has fascinated almost all the poets of Sanskrit literature. वाल्मीकि, व्यास, कालिदास, बाणभट्ट. श्रीहर्ष have taken deep emotional pleasure in describing the alakas of their heroines. The epithets such as अरालकेशी, कुञ्चितकेशी, कुटिलकेशी, वक्रकेशी etc. indicate the emotional as well as the physical aspect of Alaka.

More over, Indian method of describing beauty touches all parts of the body from nail to head or vice-versa. In fact 'नख-शिख-वर्णन' wcs the duty of a poet if he is writing a काव्य, therefore, alaka has a significant role in depictic n of the beauty of women on the one hand and and making the poem as a form of poetry on the other.

Alaka adds to the beauty of the face-'अलति भूषयतिमुखम्'* Poets usually took delight in describing नायिका's front locks to enhance the charm and grace of her personality as is evident from some examples derived from the Sanskrit literature. The beauty of the face having frizzled locks is depicted in रामायण.[1]

कालिदास considered the facial locks as a distinct mark of female beauty therefore he always liked to describe vividly the अलका spreading over the face.

In रघुवंश the poet compares the darkshaded frizzled locks covering the beautiful face of Indumati with black bees.[2]

In मेघदूत alakas are described falling on the eyes of the lady sometimes they are removed from the eyes so that the ladies may see upward.[3]

The charm of पार्वती's face, because of her frontal locks surpasses even lotus and moon both.[4]

Not only कालिदास but other poets have also realised the innate beauty of the facial locks of their heroines. In शृंगारमञ्जरी the fascinating curls are describedcarefully arranged on the forehead of a certain lady.[5]

---

* वाचस्पत्यम्—भाग १, पृ० ३८७

१. रामायण, ३' ६३'९.

२. रघुवंश, ८'५५

३. मेघ (पूर्व) ८.

४. कुमारसम्भव ७. १९.

५. शृंगारमञ्जरी पृ० ४७.

The wreath of curly locks that fringes the crescent of her forehead was arranged beautifully as referred te in कर्पूरमञ्जरी.[1]

भवभूति finds some special attraction in the movement of the beautiful locks spreading over the forehead of lady.[2]

Women used to take care of their front locks they might increase the beauty of their face [3] Sometimes, alakas while neglected used to fall upon cheeks and eyes of the ladies.[4]

There is some obscurity in the meaning of the word अलक. According to some authorities अलक is curled lock. The hair of the head if curled is called lock. On the other hand, according to some other scholars alaka denotes the front hair only.

The synonims of alaka have been given as कुञ्चितकेश, वक्रकेश, चूर्णकुन्तल, चूर्णलिक, अरालकेश, कुटिलकेश, अलककुन्तल, विकुञ्चिताग्रकेश, and वर्वरीक.[5]

'शब्दकल्पद्रुम' points out the meaning of alaka as 'Kutilakuntala'[6]—a curled lock.

बाणभट्ट suggests the word 'भङ्ग'—(a curled hair or alaka.[7]

Most of the dictionaries have given the etymology of alaka as–al (to decorale)+ Kun.

वाचस्पत्यम् refers to अमरकोश where alaka is defined as 'ऽलकाश्चूर्णकुन्तला:'. Here चूर्णकुन्तल and alaka are synonims. Alaka is considered that portion of hair where powders prepared by comphor etc. are applied.[8]

On the whole the correct etymological derivation of the word alaka was hidden to Sanskrit scholars as it was natural that they tried to derive each word on the basis of root, which as it is well known, is often farfetched. This is true in the case of the word alaka also. It appears that the word alaka has got some connection with the word al (ad) which has the meaning of the string of the scorpion Scorpion's string is curved by nature. it resembles with the naturally curled lock specially front locks of woman.

On account of this similarity, people began to call the curled lock as alaka. The suffix 'Ka' only distinguishes the curled hair from the curved string of the scorpion:

Mallinath refers to alaka as 'स्वभाववक्राण्यलकानितेषाम्'. It was not necessary that

१. कर्पूरमञ्जरी १.२६.
२. उत्तररामचरित, ६. ३७,
३. पादताडितक (श्रीगरहटा,) पृ० १८५.
४. जानकीहरण १३. ३८.
५. उणादीसूत्रवर्ती पृ०. १४८.
६. शब्दकल्पद्रुम पृ० ११३.
७. कादम्बरी पृ० १८.
८. शब्दकल्पद्रुम, पृ० ११३ ।

every women must have been bestowed with curled hair by nature, hence, the woman who was devoid of natnral curled locks practised artificial means to show her hair in curled shape. Straight hair was less appreciated in acient time. therefore, several kinds cf aids were in vogue for the अलकरचना. Some of them are described below.

**अलकचूर्ण**

Several pastes and glue were popular for sticking the locks in the form of ringlets. 'अलकाश्चुर्णकुन्तला:' referred to by अमरकोश suggests that चूर्ण prepared with several chemicals were applied in केश by ladies to form their hair in twisted form: Camphor was also mixed in चूर्ण to do अलकरचना as mentioned in शब्दकल्पद्रुम.[1]

While describing alakas of Kerala women in रघुवंश कालिदास also referred to अलकचूर्ण.[2] The female toilet experts (प्रसाधिका) employed scented powder and paste in order to secure the effect of spiral twisting. In the description of यक्षिणी living tn separation from her hu,band, the poet styled her as लम्बालका that is long hair loosely falling on shoulders[3] since the devoted wife had denied to herself the luxury of toilet and her spartan bath had made the alaka hair rongh (परुष) for want of oil, thus letting it fall on the cheeks.[4]

In जानकीहरण the dropping of अलकचूर्ण in the eyes of her husband is mentioned.[5]

**Saffron—**

Saffron was also an aid meant for अलकरचना Kalidasa referred to अरुणचूर्ण applied in alakas. While depicting the bathing scene in रघुवंश Kalidasa describes the red drops of water falling down from the alakas of ladies because of the application of अरुणचूर्ण in their locks.[6] Here the wet alakas devoid of safforn have been described as वक्रेतर[7] because they are not natural curled but artifically made. Mallinatha comments अरुणचूर्ण as kumkuma.[8]

**Application of Razor—**

In ancient days alakas of women were also made with the help of barbar's instruments क्षुरकर्मालिकादियोजना. Abhinava Gupta referred to this act as क्षुरकर्म as अलकादि-

---

१. शब्दकल्पद्रुम भाग—१, पृ० ११३
२. रघुवंश, ४.५४
३. मेघदूत (उत्तर) २१.
४. मेघदूत २.२८
५. जानकीहरण १६·३१, कुमारसंभव ८·१६
६. रघुवंश १६·६६
7. वही
८. मल्लिनाथ रघुवंश १३·६६

योजना in नाटचशास्त्र.[1]

**Painting Brnsh and colours—**

Women were very much keen to their अलकरचना. Occasionlly in place of curled hair locks they painted them with brush and colours as is evident from जानकीहरण.[2]

**Different forms of अलकरचना—**

Alakaracana in several forms were invogue in ancient India.[3] Some of the popular types are given below :

**Alaka Pallava—**

Women used to put their front alakas in the shape of leaves.

Women in distressed did not do their alaka pallava रचना. The reference to 'विशीर्णपत्रावलीमण्डनानि' are found in Sanskrit Kavyas.[4]

**अलकवल्लरी—**

अलकवल्लरी was also a type of alaka रचना. Locks upon the face in the shape of creepers were regarded attractive. A number of adjectives used with alaka वल्लरी. Suggest that this type of alaka रचना was prevelet among the ladies of upper class. Alakas formed into वल्लरी's because of delicacy were capable of moving with a gust of wind.

These vallaries were painted into green colour so that it might be acknowledged directly as a creeper by the observer. In विक्रमाङ्कदेवचरित these green vallaries have been compared with moss. Instead of single women used to have a number of alaka-वल्लरी's on their face. कुमारदास has referred to many वल्लरी's on the face of Sita.[5] Fluttering alaka वल्लरी is described as 'व्यालोललालकवल्लरी'.[6] Sometimes vallaries entangled into each other look live a net.[7]

**Alaka मालिका—**

Women used to stick their front locks in the shape of a garland on there fore-head.[8] The, reference of 'कुन्तलमालिका' occurs in 'शृङ्गारतिलक'. [9]When separated from her

१. नाटचशास्त्र २१·७२
२. जानकीहरण १·३३
३. पदचूडामणी १·७३
४. विक्रमाङ्कदेवचरित १·५६
५. जानकीहरण ६·२३
६. मालतीमाधव १०·२
७. आदिपुराण ३७·४८
८. कर्पूरमञ्जरी २·२०
९. शृङ्गारतिलक १·६०

husband the well formed wreath of the lady hang down as 'व्यालम्बालकमालिका'.[1]

**Alaka in Similies.**

These are several similies for alaka given by different poets of Sanskrit literature. Mostly, similies are based on similarity in colour and form of alaka.

**Upama with blaek bee.**

It was the most favourite simile often used by poets as 'अलिपटनीलकुटिलामलकावली'[2] Ka'idasa points out the similarity between black bees and alakas. Sometimes, the beauty of the face covered with black alakas surpasses even the lotus surrounded with blackbees.[3]

**Upama wlth cloud.**

Poet's another favourite simile for alaka was black cloud. This simile was based mainly for the colour and density of the cloud 'घनालकाः' is referred to in 'पारिजातहरण'.[4]

**Upama with the trees of तमाल.**

Poets compared alakas with तमाल trees mainly for the similarity in colour.

बाणभट्ट points out that the row of black alakas on the nayikas face is just like the forest of tamala on a seashore.[5]

**Upama with black snakes.**

Sometimes alakas were compared with the black serpants. In आदिपुराण the front alakas of the nayika have been compared with the newly born black snakes.[6]



१. शृङ्गारतिलक २·९९
२· कुट्टनीमत ११०
३. कुमारसंभव ७·१६
४. पारिजातहरण १·२
५. कादम्बरी पृ० ५४५
६. आदिपुराण ३७·४८

# महावीर-दर्शन

डॉ० राजेन्द्र कुमार गर्ग

महावीरकाल में वैदिक कर्मकाण्ड की जटिलता, वैदिक यज्ञों में पशुबलि की प्रचुरता, ब्राह्मणधर्म की पाखण्डप्रियता और तज्जनित सामाजिक उच्छृङ्खलता की प्रतिक्रिया के फलस्वरूप उदित अजितकेश-कम्बलिन् के भौतिकवादी तथा उच्छेदवादी, मक्खलिगोशाल के नियतिवादी तथा संसारशुद्धिवादी, पूर्ण-कश्यप के अक्रियावादी, प्रक्रुध कात्यायन के शाश्वतार्थवादी तथा अन्योन्यवादी, संजयवेलट्ठिपुत्त के संशय-वादी और बुद्ध के क्षणिकवादी संघों का उल्लेख जैनागम साहित्य में मिलता है। इन सभी में विचार एवं आचार की इतनी बड़ी खाइयाँ थी कि ये कर्मकाण्डीय ब्राह्मणधर्म के विरुद्ध समवेत स्वर में एक सामाजिक क्रान्ति का उद्घोष न कर सके। इन संघों में वैयक्तिक चरित्र तथा सामूहिक संगठन का अभाव था। महावीर ने स्याद्वादी अथवा चतुर्यामसंवरवादी संघ की स्थापना कर वैयक्तिक तप, त्याग, वैराग्य, अहिंसा और चारित्रिक शुद्धता का आदर्श उपस्थित किया तथा संघ की समन्वयवादी उदार एवं श्लाघ-नीय पृष्ठभूमि पर विस्तृत योजना बनाकर सामाजिक एवं नैतिक क्रान्ति का ठोस कार्यक्रम प्रस्तुत किया। इसमें समस्त जातियों तथा वर्गों को प्रवेश का अधिकार था। महावीर साधनों की पवित्रता और कठोर आत्मसंयम के समर्थक थे। वे नग्न अर्थात् समस्त परिग्रह से दूर रहते थे। उनकी संघपरम्परा अत्यन्त कठोर नैतिक तथा आध्यात्मिक अनुशासन में निबद्ध होते हुए भी पर्याय विस्तृत एवं दीर्घकाय थी। उसमें चुने हुये तपोनिष्ठ आत्मसंयमी एवं विरक्त पुरुष थे। उसको आचार निष्ठा, कठोर अनुशासन और आध्यात्म-साधना के अनेक साक्ष्य जैन प्राकृत साहित्य में भरे पड़े है।

## परिणामिनित्यवाद

महावीर ने वस्तुतत्त्व का सर्वांगीण साक्षात्कार किया था। उन्होंने प्रत्येक वस्तु को परिणामिनित्य बताया। इस जगत् में कोई द्रव्य या सत् नया उत्पन्न नहीं होता और जो द्रव्य या सत् विद्यमान हैं, उनमें प्रतिक्षण परिवर्तन होने पर भी उनका अत्यन्त विनाश नहीं हो सकता। चित्तसन्तति निर्वाणावस्था में शुद्ध हो जाती है, पर दीपक की तरह बुझकर अस्तित्वहीन नहीं होती।

जैन दर्शन के अनुसार सत् का लक्षण है—'उत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं सत्'। प्रत्येक पदार्थ उत्पन्न होता है विनाश को प्राप्त होता है, और ध्रुव भी रहता है। उत्पाद और विनाश से पदार्थ रूपान्तर को प्राप्त होता है, किन्तु ध्रुवता के कारण अपने मौलिक अस्तित्व को अक्षुण्ण बनाये रखता है। जगत् में किसी भी तत्त्व का समूलोन्मूलन नहीं होता। यही ध्रुवता है। इसमें कूटस्थनित्यत्व जैसे शाश्वतवाद का प्रसंग है और न सर्वथा उच्छेदवाद का ही। मूलतः प्रत्येक पदार्थ उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यरूप हैं।

## अनेकान्तवाद

प्रत्येक वस्तु अनन्तधर्मात्मक है। उसमें विभिन्न दृष्टियों से, विभिन्न विवक्षाओं से अनन्त धर्म हैं। प्रत्येक धर्म का विरोधी धर्म भी दृष्टिभेद से वस्तु में सम्भव है। जैसे 'घटः स्यादस्ति' में घट अपने द्रव्य,

क्षेत्र, काल और भाव की मर्यादा से है, वैसे ही 'घटः स्यान्नस्ति' में घट दूसरे द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव की मर्यादा से नहीं भी है। यदि घट भिन्न पदार्थों का नास्तित्व घट में न पाया जाए तो घट और अन्य पदार्थ मिलकर एक हो जाएँ। अतः घट स्यादस्ति और स्यान्नास्ति रूप है। एक वस्तु में अनन्त सप्तभंग बनते हैं। जब इस घट के अस्तित्त्व का विचार करते हैं तो अस्तित्वविषयक सात भंग हो सकते हैं। घट के अस्तित्व का विचार करने पर पहला अस्तित्वधर्म, दूसरा नास्तित्वधर्म और तीसरा अवक्तव्यधर्म जैसे 'स्यादवक्तव्यो घटः' होगा जो वस्तु के पूर्णरूप की सूचना देता है। अस्ति और नास्ति की सामूहिक विवक्षा से चौथा भंग बनता है और अस्ति, नास्ति और अस्तिनास्ति को अवक्तव्य के साथ मिलाकर पाँचवे, छठे और सातवें भंग की सृष्टि होती है। यही अनेकान्तवादी सप्तभंगीन का सिद्धान्त है।

### स्याद्वाद

वस्तु में अनेकांशता, अनेकात्मकता, अनेकान्तता और अनेकधर्मात्मकता के प्रतिपादन के लिए महावीर स्वामी ने एक विशेष प्रकार की भाषाशैली अपनायी थी। वह है—स्याद्वाद। स्याद्वाद अनेकान्त अर्थ का निर्दुष्ट कथन करने वाली भाषा है। प्रत्येक निर्णय में जिस धर्म का निरूपण होता है। उसके साथ 'स्यात्' शब्द का प्रयोग इसलिए किया जाता है कि सम्पूर्ण वस्तु कहीं उसी धर्मरूप में न समझ ली जाए अविवक्षित शेष धर्मों का अस्तित्व भी उसमें है, यह प्रतिवादन 'स्यात्' शब्द से होता है।

'स्यात्' शब्द का अर्थ है—अमुक निश्चित अपेक्षा से। 'स्यात्' का अर्थ न तो शायद है, न संभवतः और न कदाचित् ही 'स्यात्' शब्द सुनिश्चित दृष्टिकोण का प्रतीक है। यह सत्य का सूचक हैं। 'स्यात्कारः सत्यलाञ्छनः'। अमुक निश्चित अपेक्षा से वस्तु ध्रुव है, और अमुक निश्चित अपेक्षा से उत्पादव्यय वाली। अपने मौलिक सत्त्व से च्युत न होने के कारण उसे ध्रुव कहते हैं। ध्रुव कहते समय अध्रुव अंश का लोप न हो जाए और अध्रुव कहते समय ध्रुव अंश का उच्छेद समझा जाए, अतः 'सिया' या 'स्यात्' शब्द का प्रयोग किया जाता है।

जैन दर्शन का यह एक मौलिक नियम है किसी भी सत् का सर्वथा उच्छेद नहीं हो सकता, वह परिवर्तित होकर भी अपनी मौलिकता को स्थिर रखता है। उदाहरणार्थ, परमाणु चाहे हाइड्रोजन बन जाए, चाहे जल बन जाये, चाहे पृथ्वी बन और चाहे अनन्त आकृतियों या पर्यायों को धारण कर ले, परन्तु अपने द्रव्यत्व या मौलिकतत्त्व को नहीं त्याग सकता। किसी भी लौकिक और पारलौकिक पदार्थ में इतनी शक्ति नहीं कि वह उस परमाणु के अस्तित्व को समाप्त कर सके। इसका तात्पर्य यह है कि इस जगत् में जितने सत् विद्यमान हैं, उनमें से एक भी सत् न्यूनाधिक नहीं हो सकता। यावत् सत् द्रव्यों के पारस्परिक संयोग-वियोग के आधार पर ही विश्व का निर्माण होता है।

जगत् का प्रत्येक सत् चाहे वह चेतनजातीय हो और चाहे अचेतनजातीय, परिवर्तनशील है। उसके प्रतिक्षण होते हुए भी उसका अत्यन्त नाश नहीं होता। कोई भी पदार्थ दो क्षण पर्यन्त एक पर्याय में नहीं रहता। प्रतिक्षण नूतन पर्यायों का आविर्भाव और पूर्वपर्यायों का तिरोभाव होता रहता है। मौलिक तत्त्व का अत्यन्तनाश नहीं होता, उसकी धारा प्रवाहित रहती है। उसमें रूपान्तर तो हो सकता है, किन्तु पदार्थान्तर नहीं, और न पदार्थविलय ही। इस संसार में अनन्त चेतन जीव और अनन्त जड़ अजीव मौलिक सत्

हैं। इनकी संख्या में ह्रास और विकास सम्भव नहीं है। सत् के प्रतिक्षण परिवर्तन में विश्व की कोई शक्ति गत्यवरोध उत्पन्न नहीं कर सकती क्योंकि परिवर्तन सत् का निसर्गसिद्ध स्वभाव है।

**तत्त्वज्ञान**

मुमुक्षु के लिए दुःख अर्थात् बन्ध, दुःख के कारण अर्थात् मिथ्यात्व आदि आस्रव, मोक्ष अर्थात् दुःखनिवृत्तिपूर्वक स्वरूप स्थिति और मोक्ष के कारण संवर बन्द के नूतन कारणों का अभाव और निर्जरा अर्थात् पूर्व संचित दुःख के कारणों का क्रमशः विनाश, इन पाँच तत्त्वों के ज्ञान के साथ ही साथ जिस जीव को यह सब बन्ध-मोक्ष होता है, उस जीव का ज्ञान भी अनिवार्य कहा गया है। शुद्ध जीव को बन्ध कदापि नहीं हो सकता। दो के संयोग से ही बन्ध होता है। अतः जिस कर्मपुद्गल से जीव बंधता है, उस अजीव तत्त्व को भी जानना आवश्यक है, जिससे जीव में रागद्वेषादि की धारा का आगे प्रसार न हो सके। फलतः मोक्ष के लिए जीव, अजीव, आस्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा और मोक्ष, इन सप्ततत्त्वों का ज्ञान आवश्यक है।

**जीव :**

जीव स्वतन्त्र, चेतन, अनन्त, अमूर्त, कर्त्ता, भोक्ता, स्वदेहपरिमाणी, स्वयंप्रभु और निसर्गतः ऊर्ध्वगामी द्रव्य है। यह अनादि काल से पुद्गल से सम्बद्ध तथा स्थूल शरीर और सूक्ष्म कार्मण शरीर से बद्ध है। संसारी जीव शरीरबद्ध होकर ही अपनी गतिविधि करता है। इसके राग, द्वेष, मोह और कषायादि भावों से अशुद्ध होने के कारण ही इसका शरीर से सम्बन्ध चला आ रहा है। शुद्ध जीव में अशुद्ध होने का अथवा पुद्गलसंयोग का कोई कारण नहीं रहता। जीव और पुद्गल का अनादि बन्ध दो स्वतन्त्र सत्ताक द्रव्यों का बन्ध है जो स्वरूप-बोध हो जाने पर नष्ट हो जाता है। जीव का स्वरूप उपयोग है। जीव की चैतन्यशक्ति को उपयोग कहते हैं। यह चित्शक्ति बाह्य तथा आभ्यन्तर कारणों से यथासंभव ज्ञानाकार और दर्शनाकार पर्याय को धारण करती है। जिस समय यह चित्शक्ति ज्ञेय को जानती है, उस समय साकार होकर ज्ञान कहलाती है और जिस समय मात्र चैतन्याकार रहती है, तब दर्शन कहलाती है। ज्ञान तथा दर्शन क्रम होने वाली पर्यायें हैं। निरावरण अवस्था में चैतन्य अपने शुद्ध चैतन्य रूप में लीन रहता है। इस अनिर्वचनीय स्वरूपमा प्रतिष्ठित जीव मात्र दशा की ही संज्ञा निर्वाण है। निर्वाण अर्थात् वासनाओं का बुझना ही जीव की स्वरूप प्राप्ति हैं। स्वरूपतः अमूर्तिक होते हुए भी जीव अनादिकर्मबन्धन के कारण मूर्तिक है। कर्मबन्धन में नष्ट होते ही वह अपनी मूल अमूर्तिक दशा को प्राप्त हो जाता है। जीव अपनी शुभाशुभ परिणतियों का कर्त्ता है और उनके फलों का भोक्ता है। उसमें स्वयं परिणमन होता है। उपादान रूप से यही जीत राग, द्वेष, मोह, अज्ञान और क्रोध इत्यादि विकार-परिणामों को धारण करता है और उनके फलों को भोगता है। संसारावस्था के कर्मानुसार नानाविध योनियों में शरीर धारण करता है, परन्तु मुक्त होते ही स्वभावतः ऊर्ध्वगमन करता हुआ लोकाग्रभाग में स्थित सिद्ध लोक में स्वरूप प्रतिष्ठित हो जाता है। जीव अपने वास्तविक स्वरूप को विस्मृत कर पदार्थों में युष्मदस्मद्भाव के कारण स्वरूपच्युत होकर अशुद्धावस्था को प्राप्त होता है। इस अशुद्धावस्था का अवसान भी स्वरूपज्ञान से ही हो सकता है।

जीवतत्त्व के ज्ञान के साथ-साथ अजीव तत्त्व का ज्ञान भी अनिवार्य है। अजीवों के साथ सम्बन्ध से ही जीव विकृत होकर विभावपरिणित को प्राप्त होता है। अजीव पाँच हैं—धर्म, अधर्म, आकाश, काल और पुद्गल। गतिशील जीव तथा पुद्गल के सहकारी कारण द्रव्यविशेष की संज्ञा धर्म है। स्थितिशील जीव तथा पुद्गल की स्थिति के सहकारी द्रव्यविशेष को अधर्म कहते हैं। जीवादि अस्तिकाय द्रव्यों को अवकाश प्रदान करने वाले द्रव्य का नाम आकाश है। परिणाम के साधारण कारण एक देशव्यापी अनस्तिकाव्य द्रव्य की संज्ञा काल है। पुद्गल उन द्रव्यों को कहते हैं, जिनमें पूरण और गलन क्रिया होती है। स्वरूप ज्ञान के लिये पुद्गल का विशेष ज्ञान अपेक्षित है। शरीर एक पुद्गलपिण्ड है। यह चेतनजीव के संसर्ग से चैतन्यसम्पन्न है। रूप, रस, गन्ध और स्पर्शयुक्त अग्नि, जल, पृथ्वी और वायु सभी पदार्थ पौद्गलिक हैं। मुमुक्षु के लिए यह ज्ञान अनिवार्य है कि शरीर पुद्गलपिंड है और जीव इससे भिन्न है। जीव अपने सूक्ष्म कार्मण शरीर के अनुसार वर्तमान स्थूल शरीर के नष्ट हो जाने पर दूसरे स्थूल शरीर को धारण कर लेता है। संसारी जीव के सात्त्विक, राजस या तामस संस्कार शरीर की स्थिति के अनुसार विकसित होते हैं। अतः मुमुक्षु के लिए इस पोद्गलिक शरीर की प्रकृति का परिज्ञान स्वरूप प्राप्ति के लिए नितान्त आवश्यक है। कहने का अभिप्राय है कि जीव और अजीव तत्त्वों का यथार्थ दर्शन एवं ज्ञान हुए बिना बन्धपरम्परा कट नहीं सकती। इस तत्त्वज्ञान के अभाव में चरित्र की ओर जीव सोत्साह उन्मुख ही नहीं होता। चरित्र की प्रेरणा ज्ञान से मिलती है।

**बन्ध :**

बन्ध दो पदार्थों के विशिष्ट सम्बन्ध की संज्ञा है। बन्ध दो प्रकार का है—एक भावबन्ध और दूसरा द्रव्यबन्ध। जिन राग, द्वेष, मोह आदि विभावों से कर्मवर्गणाओं का बन्ध होता है, उन रागादि भावों को भावबन्ध कहते हैं और कर्मवर्गणाओं का आत्मप्रदेशों से सम्बन्ध होना द्रव्यबन्ध कहलाता है। द्रव्यबन्ध आत्मा और पुद्गल का है। भावबन्ध सांसारिक विषयों के प्रति रागद्वेष से जनित मानसिक भावों का जीव से सम्बन्ध है। बन्ध के पाँच कारण हैं—मिथ्यादर्शन, अविरति, प्रमाद, कषाय और योग। शास्त्रोक्त तत्त्वार्थों के अश्रद्धान अथवा विपरीत श्रद्धान को मिथ्यादर्शन कहते है। पाँच प्रकार के स्थावर तथा त्रस, इस प्रकार छह प्रकार के जीवों की हिंसा करना और पंचेन्द्रिय तथा मन को वश में न रखना अविरति है। जो आत्मा को कसे अर्थात् दुःख दे, वह कषाय है। मन, वचन और काय की वर्गणाओं का आलम्बन लेकर प्रदेशों में जो हलचलरूप क्रिया होती है, उसी का नाम योग है। कषाय से पुनः स्थितिबन्ध और अनुभाग-बन्ध और योग से पुनः प्रकृतिबन्ध और प्रदेशबन्ध का उदय होता है। जितने समय विभिन्न प्रकार के कर्म आत्मा में उपस्थित रहते हैं, उतने समय बन्ध भी आत्मा में उपस्थित रहता है। बन्ध-कर्म के आत्मा में रुकने की अवधि को स्थितिबन्ध कहते हैं। ज्ञायावरणादि प्रकृतियों की तीव्र, मन्द और मध्यम रूप से फल देने की शक्ति को अनुभाग-बन्ध कहते हैं। कर्मों का ज्ञानावरण, दर्शनावरण और चरित्रावरण आदि स्वभावरूप होना प्रकृतिबन्ध है। योगों की विशेषता से त्रिकाल में आत्मा के समस्त प्रदेशों के साथ बन्ध को प्राप्त होने वाले ज्ञानावरणादि प्रवृत्तियों के कारणभूत सूक्ष्म और एकदेशवर्ती अनन्तानन्त पुद्गल-परमाणुओं को प्रदेशबन्ध की संज्ञा दी जाती है। केवली अर्थात् जीवन्मुक्त को रागादि कषाय नहीं होती,

अतः उनके योग के द्वारा जो कर्मपुद्गल आते हैं, वे द्वितीय समय में झड़ जाते हैं, उनका स्थितिबन्ध तथा अनुभागबन्ध नहीं होता। बन्ध प्रतिक्षण होता रहता है और उसमें अनेक प्रकार का परिवर्तन प्रतिलक्षण-भावी कषायादि के अनुसार होता रहता है। अन्त में कर्मशरीर की जो स्थिति रहती है, उसके अनुसार फल प्राप्त होता है। उन कर्मनिषेकों के उदय से बाह्य वातावरण पर वैसा-वैसा प्रभाव पड़ता है और अन्तरङ्ग में वैसे-वैसे भाव होते हैं। आयुर्बन्ध के अनुसार शरीर का त्याग करने पर उन-उन योनियों में जीव का नूतन स्थूल शरीर धारण करना पडता है। इस प्रकार यह बन्धचक्र जब तक राग-द्वेष-मोह वासनाएँ आदि विभाव-भाव हैं, निरन्तर चलता रहता है।

**बन्ध हेतु आस्रव :**

अनन्तानन्त काल से विश्व में जीव और पुद्गल द्रव्य लोकाकाश में विद्यमान हैं। इन्हीं के साथ-साथ जीवकृत भी कर्म भी है और अनादि मिथ्यात्व, अविरति, प्रमाद और कषाय (क्रोध, मान, माया, लोभ) भी जीव के साथ संलग्न है। जीव द्वारा सम्पन्न कर्मफल भी 'संस्कार' के रूप में पुद्गलों के साथ-साथ वर्तमान रहता है। अब प्रश्न यह उठता है कि कर्मफलों के साथ जीव का सम्बन्ध कैसे होता है? कर्म-पुद्गल, जड़ होने के कारण, स्वयं जीव में प्रविष्ट होने में असमर्थ है। अतः इनको परस्पर सम्बद्ध करने के लिये एक क्रियाशील तत्व की आवश्यकता है। महावीर ने मन, वचन तथा काय में क्रिया को स्वीकार किया है, जिसे 'योग' नाम दिया गया है। योग द्वारा कर्मपुद्गल जीव में प्रवेश करता है। कर्मपुद्गलों के जीव में प्रवेश करने से पूर्व योग द्वारा जीव के प्रदेशों में योग द्वारा स्पन्दन होते हैं। उन स्पन्दनों की क्रमशः 'मनोयोग', 'वाग्योग' तथा 'काययोग' संज्ञाएँ हैं। योग द्वारा कर्मपुद्गलों के जीव में प्रवेश का नाम आस्रव है। जिस प्रकार गीला वस्त्र धूलि को अथवा लोहे का तपता हुआ गोला जल को चारों ओर से ग्रहण करता है, उसी प्रकार कषाय से सन्तप्त जीव योग के निमित्त से आये हुए कर्मों का अपने समस्त प्रदेशों के द्वारा ग्रहण करता है। जिस प्रकार नदी में जल विभिन्न स्रोतों से आता है अथवा नौका में पानी छिद्रों में से प्रवेश करता है, उसी प्रकार कर्मपुद्गल आस्रव के द्वारा जीव में प्रवेश करते हैं। इस प्रकार कर्मपुद्गलों के आत्मा से आस्रव से जीव बन्धन में पड़ जाता है। आस्रव को ही बन्धन का कारण कहा गया है।

जीव सक्रिय है। उसके प्रदेशों में स्पन्दन होता रहता है। यह स्पन्दन मुक्त जीव में भी निरन्तर होता रहता है। महानिर्वाण से कुछ समय पूर्व अयोगकेवली अवस्था के मन, वचन, काय का क्रिया का निरोध हो जाता है और जीव अपनी स्वरूपस्थिति को प्राप्त कर लेता है। सिद्धावस्था में जीव पूर्णतः विशुद्ध रूप में भासता है और उसमें कर्मजन्य मलिनता तथा योगजन्य चंचलता का लेशमात्र भी नहीं रहता।

आस्रव के मुख्यतः दो भेद हैं—भावास्रव और द्रव्यास्रव। जिन मिथ्यात्व आदि भावों से कर्म-पुद्गलों का आकर्षण होता है, उन्हें भावास्रव कहते हैं। तदनन्तर जीव में कर्मपुद्गलों का जो प्रवेश होता है, उसे द्रव्यास्रव की संज्ञा दी जाती है। जिस प्रकार गीले वस्त्र पर धूलिकण चिपककर एकत्र हो जाते हैं, उसी प्रकार कर्मपुद्गल जीव से संश्लिष्ट हो जाते हैं। वस्त्र का गीला होना 'भावास्रव' तथा उस पर धूलिकण का चिपक कर एकत्र हो जाना 'द्रव्यास्रव' कहा जा सकता है।

बयालीस प्रकार से कर्मपुद्गल जीव में प्रवेश करता है। अतः आस्रव के बयालीस भेद हैं, जिनमें मनोयोग, वाग्योग, काययोग, पंचज्ञानेन्द्रिय, चार कषाय तथा पंचमहाव्रतों का पालन न करना, ये सत्रह विशेष महत्त्व के आस्रव हैं। इनके अतिरिक्त पच्चीस छोटे-छोटे आस्रव होते हैं। ये सभी बन्धन के कारण हैं। मुमुक्षु को आस्रव तत्त्व का ज्ञान अवश्य होना चाहिए। उसे यह जान लेना चाहिए कि उसकी किन प्रवृत्तियों से शुभास्रव होता है और किन किन प्रवृत्तियों से अशुभास्रव होता है। यह जान लेने पर ही वह अनिष्ट प्रवृत्तियों से अपनी रक्षा कर सकता है।

**मोक्ष :**

बन्धनमुक्ति की संज्ञा मोक्ष है। बन्ध के कारणों का अभाव अर्थात् संवर और पूर्वार्जित आत्म-प्रविष्ट कर्मपुद्गलों का क्षय अर्थात् निर्जरा होने पर समस्त कर्मों का समूलोच्छेद होना मोक्ष है। संसारावस्था में जीव की वैभाविकी शक्ति के विभावपरिणमन के निमित्त हट जाने पर मोक्षावस्था में उसका स्वभाव-परिणमन हो जाता है। विकार को प्राप्त हुए जीव के गुण पुनः अपनी स्वाभाविक अवस्था में आ जाते हैं। मिथ्यादर्शन सम्यग्दर्शन, अज्ञान ज्ञान और अचारित्र चारित्र बन जाता है। कहने का अभिप्राय है कि जीव का रूपपरिवर्तन हो जाता है। अनादिकाल से मिथ्यादर्शनादि के कारण अशुद्ध जीव निर्मल, निश्चल और अनन्तचैतन्यमय हो जाता है। वह अनन्तचतुष्टय—अनन्तदर्शन, अनन्तज्ञान, अनन्तवीर्य और अनन्तसुख–से सम्पन्न हो जाता है और भविष्य में उसका शुद्ध परिणमन ही होता है। यह जीव की निर्विकल्प, निस्तरङ्ग, असङ्ग और अनन्त चैतन्यमयी अवस्था है। निर्वाणावस्था में जीव का न तो अभाव होता है और न वह अचेतन ही हो जाता है। जीव एक स्वतन्त्र मौलिक द्रव्य है। उसका अभाव या उच्छेद असम्भव है।

महावीर ने मोक्ष दो प्रकार का बताया है—भावमोक्ष और द्रव्यमोक्ष। समस्त कर्मपुद्गलों के क्षय के फलस्वरूप जीव के स्वभाव परिणमन की संज्ञा भावमोक्ष है। भावमोक्ष की अवस्था में जीव सर्वज्ञ हो जाता है। यह जीवन्मुक्ति की अवस्था है। इसमें चार घातीय कर्मों का अर्थात् ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय, मोहनीय और अन्तराय का नाश हो जाता है। जीव से कर्मपुद्गलों का यथार्थ पार्थक्य ही द्रव्यमोक्ष है। परमसद्ध्यानयोग के द्वारा चिद्रूप आत्मा से समस्त कर्मजातियों का पार्थक्य ही द्रव्यमोक्ष कहलाता है। इसको प्राप्त करने के पश्चात् जीव पूर्णतः आत्मप्रतिष्ठित होकर ऊर्ध्वगमन कर जाता है। इस अवस्था में चार अघातीय कर्मों का अर्थात् आयु, नाम, गोत्र तथा वेदनीय का भी क्षय हो जाता है और जीव औपशमिक, क्षायोपशमिक, औदयिक तथा भव्यत्व भावों से भी मुक्त हो जाता है।

**मोक्षहेतु संवर :**

संवर का शब्दार्थ है—रोकना। सुरक्षा की संज्ञा संवर है। कर्मपुद्गलों के आस्रव के द्वार को रोकना संवर हैं। संवर को आस्रव का प्रतिपक्षी कहा गया है। आस्रव का मूलकारण योग है। अतः योग-निवृत्ति ही मूलतः संवर कही जा सकती है। जो जीव राग, द्वेष, मोह से छूटकर, सुख तथा दुःख में साम्य बुद्धि रखकर विकारों से रहित हो जाता है, उसकी आत्मा में कर्मपुद्गलों का प्रवेश और तज्जनित बन्धन नहीं होते। संवर के दो भेद हैं—भावसंवर और द्रव्यसंवर। जीव के जिन परिणामों द्वारा कर्मपुद्गलों का

आस्रव रुक जाता है, उन्हें भावसंवर कहते हैं। कर्मास्रवों के निरोध का कारण तथा जीव के राग, द्वेष तथा मोहरूप विकारों से विवर्जित चेतना का परिणाम ही भावसंवर है। द्रव्यकर्मों का आस्रव न होना ही द्रव्यसंवर है। पंचमहाव्रतों आदि सद्ध्यानों के द्वारा योगी जो समस्त कर्मास्रवों का निरोध करते हैं, वही सुख का भण्डार द्रव्यसंवर है। महावीर ने भावसंवर के सात भेद स्वीकार किये हैं—व्रत, समिति, गुप्ति, धर्म, अनुप्रेक्षा, परिषह और चरित्र।

व्रतः—आचारशुद्धि के साधनों को व्रत कहते हैं। ये व्रत पाँच हैं—अहिंसा (हिंसा का त्याग), सत्य (सदैव सत्य अर्थात् यथास्थितार्थ का कथन), अस्तेय (दूसरे के धन को मिट्टी के ढेले के समान समझना अथवा दूसरे के धन पर गिद्धदृष्टि न डालना), ब्रह्मचर्य (कामवासनाओं से विरति) और अपरिग्रह (सांसारिक वस्तुओं का संग्रह न करना)। इन पंचमहाव्रतों के पालन से जीव में कर्मपुद्गलों के प्रवेश का निरोध होता है।

समितिः—प्राणी-पीड़ा हरने के लिये सावधानी से कार्य करना समिति है। समिति के पाँच भेद हैं–ईर्यासमिति, (देखकर चलना), भाषासमिति (हित, मित तथा प्रिय वचन बोलना), एषणासमिति (विधिपूर्वक निर्दोष आहार ग्रहण करना), आदाननिक्षेपसमिति (देखकर तथा शोधकर धार्मिक कार्यों के लिये उपयोगी वस्तुओं को रखना) और उत्सर्गसमिति (निर्जन्तु स्थान पर मलमूत्रादि का विसर्जन करना)। आत्मा में कर्मपुद्गलों के प्रवेश को रोकने के लिये इन, पांच बाह्य साधनों को अपनाना चाहिए।

गुप्तिः—मनोयोग, वाक्योग और काययोग का सम्यक् प्रकार से निग्रह करना ही गुप्ति है। विषयाभिलाषा को छोड़कर और ख्याति, पूजा, लाभ आदि की आकांक्षा से रहित होकर मन, वचन और काय के व्यापार के निरोध की संज्ञा गुप्ति है। गुप्ति के तीन भेद हैं—मनोगुप्ति (मन के व्यापार का निरोध), वाग्गुप्ति (वाणी के व्यापार का निरोध) और कायगुप्ति (शरीर के व्यापारों का निरोध)।

धर्मः—आत्मस्वरूप में धारण करने वाले विचार और प्रवृत्तियाँ धर्म हैं। धर्म के दस भेद हैं—उत्तमक्षमा (क्रोध के कारणों के उपस्थित रहते हुए भी विवेकवारि से उसे शान्त करना), उत्तममार्दव (मृदुता, कोमलता, विनयशीलता और मानत्याग), उत्तमार्जव (मन, वचन और काय से छल-कपट आदि माया का त्याग), उत्तमसत्य (प्रामाणिकता, विश्वासपरिपालन तथा स्पष्टभाषण), उत्तमशौच (शुचिता, पवित्रता, निर्लोभवृत्ति तथा अप्रलोभन), उत्तमसंयम (इन्द्रियविजय, प्राणिरक्षण तथा हिंसापरित्याग), उत्तमतप (इच्छानिरोध), उत्तमत्याग (दान तथा स्वार्थपरित्याग), उत्तमाकिंचन्य (बाह्य पदार्थों में ममत्व-त्याग) और उत्तमब्रह्मचर्य (मन, वचन तथा काय से स्त्रीसेवन का परित्याग)। इन दश धर्मों के सम्यक् पालन से जीव में कर्मपुद्गलों का प्रवेश रुकता है।

अनुप्रेक्षा—सद्भावनाओं और आत्मविचार की ही संज्ञा अनुप्रेक्षायें हैं। अनुप्रेक्षायें बारह हैं—अनित्यानुप्रेक्षा (जीव के नित्यस्वरूप, ज्ञान और दर्शन को छोड़कर संसार में प्रत्येक वस्तु को अनित्य मानना), शरणानुप्रेक्षा (सत्य तथा धर्म को छोड़कर अन्य किसी की भी शरण में न जाना), संसारानुप्रेक्षा (संसार के जीवन-मरण के चक्र का विचार), एकत्वानुप्रेक्षा (जीव को अपने शुभाशुभ कामों का एकमात्र उत्तरदायी मानना), अन्यत्वानुप्रेक्षा (जीव का शरीर आदि से पृथक् विचार करना), अशुचित्वानुप्रेक्षा

(शरीर एवं शारीरिक वस्तुओं को अत्यन्त अपवित्र मानना), आस्रवानुप्रेक्षा (आस्रव के कष्टकर स्वरूप का विचार), संवरानुप्रेक्षा (कर्म के प्रवेश के निरोध की भावना), निर्जरानुप्रेक्षा (जीव के भीतर प्रविष्ट कर्मों से उत्पन्न वेदना के विपाक का विचार), लोकानुप्रेक्षा (शरीर तथा जगत् के पदार्थों की भावना), बोधिदुर्लभानुप्रेक्षा (त्रिरत्नों को दुर्लभ समझने की भावना) तथा धर्मानुप्रेक्षा (धर्ममार्ग से च्युत न होना तथा धर्मानुष्ठान में स्थिरता लाने का विचार)। इन बारह अनुप्रेक्षाओं का सदा अनुचिन्तन तथा आचरण आत्मा में कर्मपुद्गलों का निरोध करता है।

**परीषहः**—मुक्तिमार्ग से च्युत न होने तथा कर्मों के क्षय के लिए सहन करने योग्य जो हों, उनकी संज्ञा परीषह है। साधक को किसी भी परिस्थिति में उत्पन्न कठिनाइयों पर विजय प्राप्त करने के लिए उद्यत रहना चाहिए तथा समस्त बाधाओं को शान्तिपूर्वक सहन करना चाहिए। परीषह के बाईस भेद है—क्षुधा, पिपासा, शीत, उष्ण, दशमशक (डांस-मच्छर), नाग्न्य (नग्नता को समभाव से सहन करना), अरति (इन्द्रियों को विषयों से विरत रखना), स्त्री (स्त्रियों के भ्रू विलास, नेत्रविकार, शृङ्गार आदि को देखकर अविकृत बने रहना), चर्या (देश-काल के अनुसार गमन करने में हुई क्लान्ति को सहन करना), निषद्या (निश्चित आसन से च्युत न होना), शय्या, आक्रोश (क्रोध), वध, याचना, अलाभ, रोग, तृण, मल, सत्कार-पुरस्कार, प्रज्ञा (ज्ञान), अज्ञान और अदर्शन (चिरतपस्या के पश्चात् सिद्धि न मिलने पर भी निराश न होना)। इन सब बाधाओं पर विजय प्राप्त करने से चारित्र में दृढ़ निष्ठा होती है और इससे आस्रव का निरोध होकर संवर होता।

**चारित्रः**—सम्यक् आचार को चारित्र कहते हैं। अहितकर कार्यों का वर्जन हितकर कार्यों का आचरण सम्यक् चारित्र है। सम्यक् चारित्र के द्वारा जीव कर्मपुद्गलों से मुक्ति पा सकता है। चारित्र निर्वाण का साक्षात् कारण है। चारित्र के पाँच भेद हैं—सामायिक चारित्र (समभाव में रहना), छेदोपस्थापना (प्रमादवश अहिंसा आदि व्रतों में दूषण लग जाने पर शास्त्रोक्त विधि से उन दोषों का प्रायश्चित करके पुनः व्रतों को ग्रहण करना), परिहार-विशुद्धि (प्राणिवध से निवृत्ति के फलस्वरूप विशेष शुद्धि अर्थात् कर्मफलनाश), सूक्ष्मसाम्पराय (अति सूक्ष्म लोभकषाय का उदय रहना) और यथाख्यात (सम्पूर्ण मोहनीय के उपशम होने पर आत्मा की स्वरूपस्थिति)। इन पाँचों चारित्रों का सम्पादन करना मुमुक्षु के लिए परमावश्यक है।

**निर्जरा :**

हम देख चुके हैं कि आस्रवों के द्वारा कर्मपुद्गल जीव में प्रविष्ट होते हैं और संवर के द्वारा उनको रोका जाता है। समस्या यह खड़ी होती हैं कि जीव संवर के द्वारा कर्मों के स्रोत को आत्मा में प्रविष्ट होने से तो रोक लेता है; किन्तु जो कर्म उससे पूर्व ही आत्मा में प्रविष्ट हो चुके हैं तथा जिनके कारण वह जन्म-मरण के चक्र एवं सांसारिक सुख-दुःख के क्रम में फंस चुका है, उन कर्मों का आत्मा पर से प्रभाव कैसे मिटाया जाए। इसका समाधान है—निर्जरा। निर्जरा का शब्दार्थ है—झड़ना। उपात्त कर्मों के क्षय को निर्जरा नाम दिया गया है। फलभाग से कर्मों के संक्षय को भी निर्जरा कहा गया है। उदाहरणार्थ, जिस प्रकार अजीर्ण होने से पेट मल का जमाव हो जाने पर रोगी आहार का परित्याग कर

पाचनशक्ति को तीव्र करने वाले हरड़ आदि औषध को ग्रहण करता है और जब उस औषध के प्रभाव से मल गलकर बाहर निकल जाता है तब कहीं जाकर रोगी स्वस्थ होता है, ठीक उसी प्रकार यह भव्य जीव भी अजीर्ण को उत्पन्न करने वाले आहार के स्थानापन्न मिथ्यात्व, रागादि अशुभ भावों से कर्मरूपी मल का संचय होने पर मिथ्यात्व रागादि का परित्याग कर जीवन-मरण, लाभालाभ और सुख-दुःखादि में समभाव को उत्पन्न करने वाला, कर्ममल को पकाने वाला तथा शुद्धध्यानाग्नि को प्रज्वलित करने वाला परम औषध का स्थानापन्न महावीर-वचन रूप औषध का सेवन करता है और जब उस औषध के प्रभाव से कर्ममलों का विशरण एवं निर्जरण हो जाता है तब कहीं जाकर जीव अपने स्वरूप में स्थित हो पाता है। यही निर्जरा है। आत्मा दर्पण के समान है, जिस प्रकार धूल से आवृत्त होने पर दर्पण मलिन हो जाता है, उसी प्रकार कर्मरूपी धूल के संचय से आत्मारूपी दर्पण अस्पष्ट हो जाता है अर्थात् वह आत्मा मूर्तिक रूप में सांसारिक माया, मोह में जकड़ जाता है। निर्जरा द्वारा कर्मधूल के झड़ने पर आत्मा स्वच्छ अर्थात् शुद्ध अमूर्तिक दशा में पहुँच जाता है।

निर्जरा के दो भेद हैं—भावनिर्जरा। आत्मा में जिस भाव द्वारा यथासमय कर्मफल के भोग के पश्चात् तप द्वारा जो कर्मपुद्गलों का गलना है, उसे भावनिर्जरा कहते हैं। आत्मा से कर्मपुद्गलों के पूर्ण एवं यथार्थ विगलन को ही द्रव्यनिर्जरा कहते हैं। आत्मा की कर्मपुद्गलविहीन स्वरूपस्थिति द्रव्य निर्जरा है। भावनिर्जरा के दो भेद हैं—सविपाक निर्जरा तथा अविपाक निर्जरा। सविपाक निर्जरा को विपाकजा अथवा अकाम अथवा अनोपक्रमिक निर्जरा भी कहते हैं। स्वाभाविक क्रम से प्रति समय कर्मों का फल देकर झड़ जाना सविपाक निर्जरा है। यह सविपाकनि र्जरा हर समय हर प्राणी में होती रहती है और नूतन कर्म बँधते जाते हैं। अविपाक निर्जरा को सकाम अथवा औपक्रमिक निर्जरा भी कहते हैं। तप की शक्ति से अनुदित कर्मों को बलात् उदय में लाकर बिना फल दिये ही गला देना अविपाक निर्जरा है। गुप्ति, समिति आदि द्वादश अन्तरङ्ग और बहिरङ्ग अग्नियों द्वारा कर्मों को उदयकाल से पूर्व ही भस्म कर देना अविपाक निर्जरा है। अविपाक निर्जरा मुनियों को ही प्राप्त है। मुनि आत्मा के पुरुषार्थ और तप की शक्ति द्वारा समस्त कर्मों को अन्तर्मुहूर्त में ही नष्ट कर सकता है। वैदिक दर्शन का यह सिद्धान्त कि सैंकड़ों कल्प व्यतीत हो जाने पर भी बिना भोग के कर्मक्षय नहीं हो सकता, भगवान् महावीर को स्वीकार नहीं। उनके अनुसार मुनि ध्यानरूपी अग्नि के द्वारा समस्त कर्मों को क्षण भर में भस्म कर सकते हैं। जैनागमों में अनेक ऐसे दृष्टान्त मिलते हैं, जिनसे यह सिद्ध होता है कि केवल प्राक्साधनों के बल द्वारा साधु-दीक्षा लेते ही मुनियों को केवल ज्ञान प्राप्त हो गया।

### मोक्ष के साधन

वैदिक ऋषि ज्ञान को मोक्ष का साधन मानते हैं और भगवान् महावीर चरित्र अर्थात् आचरण को मोक्ष का साधन स्वीकार करते हैं। वैदिक ऋषियों ने तत्त्वज्ञान के साथ ही साथ वैराग्य और संन्यास को भी मोक्ष का अंग माना है, किन्तु वैराग्य आदि का उपयोग उन्होंने तत्त्वज्ञान की पुष्टि में ही किया है। महावीर ने सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र को मोक्ष का मार्ग माना है। ऐसा सम्यग्ज्ञान जो सम्यक्चारित्र का पोषक या वर्धक नहीं, मोक्ष का साधन कदापि नहीं हो सकता। जो ज्ञान जीवन में

उतरकर आत्मशोधन करे, वही मोक्ष का कारण है। अन्ततः सच्ची श्रद्धा और ज्ञान का फल चरित्रशुद्धि है। जीवनशुद्धि में प्रेरणा प्रदान करने वाला स्वल्प सा भी ज्ञान सम्यग्ज्ञान है। अहिंसा, तप और संयम साधनात्मक वस्तुएँ हैं, ज्ञानात्मक नहीं। अतः महावीर ने कोरे ज्ञान को भार ही बताया है। तत्त्वों में सच्ची श्रद्धा अर्थात् धर्म श्रद्धा मोक्ष की पहली सीढ़ी है। आत्मा तथा शरीरादि परपदार्थों का स्वरूपज्ञान और भेदविज्ञान होन ही सम्यग्दर्शन है। आत्मस्वरूप का स्पस्ट दर्शन और उसमें जीवन्त श्रद्धा सम्यग्दर्शन है। इस ज्योति के जाग्रत होते ही साधक को आत्म कल्याण, समाजकल्याण, देशकल्याण और विश्वकल्याण का मार्ग स्पष्ट सुझने तथा भासने लगता है। अपने स्व से भिन्न भिसी भी पदार्थ की अपेक्षा दुःख की जननी है। सुख स्वाधीन वृत्ति में है।

स्वरूपज्ञान और स्वाधिकार मर्यादा का ज्ञान सम्यग्ज्ञान है, उसके प्रति दृढ़ श्रद्धा सम्यग्दर्शन है और तद्रूप होने के यावत्प्रयत्न सम्यक्चारित्र हैं।

## कर्मसिद्धान्त

भगवान् महावीर ने घोषणा की थी कि प्रत्येक जीव कर्म करने में स्वतन्त्र है। वह अपने भाग्य का विधाता और नियन्ता स्वयं है। वह कर्म का कर्त्ता और उसके फल का भोक्ता है। हमारा आज का किया हुआ कर्म कल दैव बन जाता है। पराकृत कर्म ही भाग्य, देव और विधि है। जो कर्म हमने किया है, जिसे हमने बोया है, उसे चाहें तो दूसरे क्षण ही उखाड़कर फेंक सकते हैं। हमारे हाथ में कर्मों की सत्ता हैं। उनकी उदीरणा (समय से पूर्व उदय में लाकर निर्जरण कर देना), संक्रमण (साता को असाता और असाता को साता बना देना), उत्कर्षण (स्थिति और फल देने की शक्ति में वृद्धि कर देना), अपकर्षण (स्थिति और फलदान शक्ति का ह्रास कर देना) उपशम (उदय में न आने देना), क्षय (नाश करना), उद्वेलन क्षयोपशम आदि विधि अवस्थाएँ हमारे पुरुषार्थ के अधीन हैं। हमारे कर्म हमारी हमारी क्रियाओं और विचारों के परिणाम हैं। प्रतिकूल विचारों के द्वारा पूर्वसंस्कारों को हटाया जा सकता है। कर्म की दशाओं में विविध परिवर्तन जीव के भावों के अनुसार प्रतिक्षण होते ही रहते हैं। इसमें नियतिवादिता के लिए शारीरिक बल की आवश्यकता नहीं, इसके लिए चाहिए आत्मबल। कर्म बन्धन आत्मा के ही विकारी भावों द्वारा आत्मा की ही निर्बलता से होता है। इसलिए इसकी निवृत्ति भी आत्मा के ही स्वभावों से, आत्मा के ही आत्मशोधन से हो सकती है। आत्मबल के रहते हुए कर्म व्यक्ति को प्रभावित नहीं कर सकता।

## अहिंसा

भगवान् महावीर ने अहिंसा को परमधर्म कहा है। अहिंसा से उनका तात्पर्य जीवमात्र के प्रति अर्थात् त्रस और स्थावर सभी जीवों के प्रति हिंस्रवृत्ति के पूर्ण त्याग से था। सभी जीवों की समदृष्टि से देखने के कारण उन्होंने जीवों में पारस्परिक समादर, प्रेम और मैत्री को प्रस्फुटित होते हुए देखना चाहा। इस विश्व में न कोई ऊँचा हैं और न कोई नीचा, सब समान हैं। इसलिए यह आवश्यक है कि प्रत्येक जीव दूसरे के साथ आत्मवत् ही व्यवहार करे। देश, काल, वर्ण, जाति, रूप, रंग आदि को अपने आचरण में उतारना ही अहिंसा है। भगवान् महावीर महान् अहिंसक सन्त थे। उनका यह निश्चित सिद्धान्त था

कि विश्व में अहिंसा की स्थायी प्रतिष्ठा मनःशुद्धि और वाग्शुद्धि के बिना नहीं हो सकती। हम भले ही शरीर से दूसरे प्राणियों की हिंसा न करें, पर यदि हमारे बचन विषम और विचार विसंवादी हैं तो कायिक अहिंसा पल ही नहीं सकती। महावीर ने सर्वांगीण अहिंसा की साधना का वैयक्तिक और सामाजिक दोनों प्रकार का स्वानुभूत मार्ग सुझाया। उन्होंने पदार्थों के स्वरूप का यथार्थ निरूपण तो किया ही, साथ ही पदार्थों के सम्यक् दर्शन, सम्यक् ज्ञान और सम्यक् कथन का नया वस्तुस्पर्शी मार्ग बताया। यह महावीर की विशेषता है कि उन्होंने अहिंसा की तह तक पहुँचने के लिए केवल धार्मिक उपदेश तक ही अपने को सीमित नहीं रखा, अपितु वास्तविक स्थिति के आधार पर दार्शनिक गुत्थियों को सुलझाने के लिए मौलिक दृष्टि को अपनाया। न केवल मौलिक दृष्टि ही किन्तु मन, वचन और शरीर से होने वाली हिंसा को रोकने का प्रशस्त मार्ग भी उपस्थित किया।

## उपसंहार

भगवान् महावीर का अवतार वैचारिक एवं चारित्रिक क्रान्ति के अग्रदूत के रूप में हुआ था। उन्होंने हमारे आचार और विचार के मानदण्डों में तो क्रान्तिकारी परिवर्तन उपस्थित किया ही, जीवन-मूल्यों का भी संस्कार किया। विचार के क्षेत्र में अनेकात्मवाद एवं स्याद्वाद के सम्वयवादी तथा उदार सिद्धान्तों को जन्म दिया और आचार के क्षेत्र में समत्वदृष्टि एवं अहिंसा की चरित्रोन्नयनकारी एवं मानवतावादी दृष्टि भंगियों का मन्त्र फूंका। उन्होंने बौद्धिक, धार्मिक, सामाजिक और आर्थिक क्षेत्र में अभूतपूर्व क्रान्ति उपस्थित की।

भगवान् महावीर का निश्चित मत था कि सामान्यतः समाज में संघर्ष या विकार का कारण बौद्धिक दुराग्रह और हठर्धमिता है। यदि पदार्थ के समस्त पक्षों को भली-भाँति देख लिया जाये तो कहीं न कहीं सत्य का अंश अवश्य मिल जाएगा। इस बौद्धिक दृष्टिकोण को ही महावीर ने अनेकान्तवाद की संज्ञा दी। आइन्स्टाइन का सापेक्ष्य-सिद्धान्त और शिलर का मानवतावाद इसी भूमिका पर खड़े हैं। आचार में अहिंसा और विचार में अनेकान्त की प्रतिष्ठा के द्वारा महावीर ने अपनी क्रान्तिमूलक दृष्टि को व्यन्पकता प्रदान की।

महावीर के समय में धर्म अपनी प्रकृति को भूलकर कर्मकाण्ड और वितण्डा में खो गया था। उन्होंने प्रेम, करुणा, मैत्री, दया, सहिष्णुता, उदारता, समता आदि मानव मन की महत्तम विभूतियों को पुनः प्राणप्रतिष्ठा का मानवमात्र को आत्मप्रवञ्चना और धर्मान्धता के पंक से उबारा और समत्वधर्म का का उपदेश दिया। उन्होंने बताया कि ईश्वर-प्राप्ति के साधनों पर किसी वर्ग विशेष अथवा व्यक्ति विशेष का अधिकार नहीं, वह तो मानवमात्र की सार्वजनिक सम्पदा है। ईश्वर-प्राप्ति अथवा अध्यात्मसाधना मानवमात्र का जन्मसिद्ध अधिकार है। व्यक्ति चाहे किसी भी वर्ग, लिंग या धर्म का हो, मन की शुद्धता और आचरण की पवित्रता के बल पर ईश्वरत्व की प्राप्ति कर सकता है। भगवान् महावीर ने ईश्वर को इतना व्यापक रूप प्रदान किया कि कोई भी साधक ईश्वर की प्राप्ति ही नहीं, स्वयं ईश्वर बन सकता है, क्योंकि ईश्वर के सभी तत्त्व प्रत्येक मानव में विद्यमान हैं। धर्म की इस उदात्त भावना से महावीर ने असहाय, निष्क्रिय एवं निराश जनता के मानस में शक्ति, आत्मविश्वास और उत्साह का स्फुरण किया।

महावीर ने देखा कि समाज में दो वर्ग हैं—एक कुलीन वर्ग है, जो कुलीनता के बल से शोषण

करता है और दूसरा निम्न गर्ग, जिसका शोषण किया जा रहा है। इसके लिए उन्होंने सामाजिक क्रान्ति का कार्यक्रम प्रस्तुत किया। आदर्श समाज की स्थापना के लिए व्यक्ति के जीवन में व्रत-साधना की भूमिका प्रस्तुत की। उन्होंने श्रावकों के लिए जिन बारह व्रतों का विधान किया, उनमें समाजवादी समाज-व्यवस्था के तत्त्व किसी न किसी रूप में समाविष्ट हैं। निरीह को दण्ड न देना, असत्य न बोलना, चोरी न करना, न चोर को किसी प्रकार की सहायता देना, स्वदार-सन्तोष के प्रकाश में काम-भावना पर नियन्त्रण रखना, आवश्यकता से अधिक संग्रह न करना, न्याय-प्रवृत्ति के क्षेत्र की मर्यादा करना, जीवन में समता, संयम, तप और त्याग-वृत्ति को विकसित करा, इस व्रत-साधना के मूलभाव हैं। शक्ति और शील, प्रवृत्ति और निवृत्ति का अद्भुत सामंजस्य ही समाजवादी समाज-रचना का मूलाधार होना चाहिए। महावीर की यह सामाजिक क्रान्ति हिंसक न होकर अहिंसा-मूलक है, संघर्ष-मूलक न होकर समन्वयमूलक है।

भगवान् महावीर का मत था—सच्चे जीवनानन्द के लिए आवश्यकता से अधिक धन-संग्रह उचित नहीं। अनावश्यक धन-संग्रह करने पर व्यक्ति लोभ-वृत्ति की ओर अग्रसर होता है और समाज का शेष अंग उस वस्तु से वंचित रह जाता है। फलतः समाज में सम्पन्न और विपन्न दो वर्ग उत्पन्न हो जाते हैं और दोनों में संघर्ष हो जाता है। मार्क्स ने इसे वर्ग-संघर्ष की संज्ञा दी है और इसका हल हिंसक-क्रान्ति में ढूंढा है। पर, भगवान् महावीर ने आर्थिक वैषम्य मिटाने के लिए अपरिग्रह की विचारधारा प्रस्तुत की है। मार्क्स को आर्थिक क्रान्ति का मूल आधार भौतिक है, उसमें चेतना को नकारा गया है, जबकि महावीर की आर्थिक क्रान्ति चेना-मूलक है। इसका केन्द्रबिन्दु जड़-पदार्थ नहीं, वरन् व्यक्ति स्वयं है।

—— —

# व्याकरण–विषयक अनुसन्धान : सर्वेक्षण और आवश्यकता

सत्यकाम वर्मा

## पूर्वभूमिका :

एक समय था जब सर विलियम जोन्स की संस्कृत-लैटिन और ग्रीक भाषाओं की तुलना–विषयक एक उक्तिमात्र ने ही समस्त शिक्षित विश्व को चौंका कर रख दिया था। पश्चिम के नवोदित संसार की भारत-विषयक बढ़ती जिज्ञासा के दूसरे चरण में शॉपन हॉवर और मैक्समूलर जैसे महामनीषियों ने क्रमशः उपनिषद् और वेद के महत्त्व को विश्व साहित्य में सर्वोपरि घोषित किया है। गेटे जैसे कवि और विण्टरनित्ज एवं वेबर जैसे इतिहासकारों ने साहित्य की दृष्टि से भी संस्कृत को सर्वोन्नत घोषित किया, इसी द्वितीय चरण के अन्तर्गत ! किन्तु आज भी संस्कृत-विश्व के नव उदीयमान किसी क्षेत्र में यदि आशा की किरण के रूप में देखी और समझी जा रही है, तथा आरम्भ से भी जिस क्षेत्र में इसके कुछ धुरन्धरों को सर्वातिशायी घोषित किया गया, वह है 'व्याकरण' और 'भाषाविषयक अध्ययन' का नित्य प्रवर्धमान क्षेत्र। मुझे यह कहते तनिक भी अतिशयोक्ति नहीं लगती कि डा० नोएम चोम्स्की या उनके समकक्ष अन्य समकालीन भाषाविद् और वैयाकरण जिन समस्याओं को आज भी नहीं सुलझा पा रहे, कदाचित् उन्हें उनका हल स्वयं ही सामने आता दिखाई देने लगेगा, यदि संस्कृत के व्याकरण से सही दिशा का ज्ञान प्राप्त करने का तनिक भी प्रयास करें।

## गोल्डस्टुकर : एक प्रक्रिया का आरम्भ :

आज से लगभग दो शती पूर्व जर्मनी के एक विद्वान् गोल्डस्टुकर ने समकालीन उपलब्धि 'मानवधर्मसूत्र' की भूमिका लिखने के अपने सर्वश्रेष्ठ विश्लेषणात्मक प्रयास में अचानक ही संस्कृत जगत् को एक ऐसी देन दी थी, जिसने सिर्फ भावी अनुसन्धित्सुओं के लिए संस्कृत व्याकरण की तत्कालीन चार-दीवारी को तोड़ गिराया था, बल्कि व्याकरण के भावी विकास के लिए पूर्वभूमिका तैयार कर दी थी। इसी का एक अंश बाद में 'पाणिनि' के नाम से प्रकाश में आया, जिसे हम संस्कृत व्याकरण का सर्वप्रथम विश्लेषणात्मक एवं अनुसन्धानपरक इतिहास कह सकते हैं। प्रथम बार इसमें संस्कृत व्याकरण का ऐतिहासिक विकास खोजते हुए एक वैज्ञानिक विश्लेषण-प्रक्रिया अपनाने की कोशिश की गई। प्रथम बार विश्व के संस्कृतज्ञों के सम्मुख यह बात स्पष्ट हुई कि अपनी व्याकरणात्मक प्रतिभा से विश्व को चमत्कृत करने वाले पाणिनि से सदियों पूर्व से व्याकरण के विकास की एक अविच्छिन्न धारा बही आ रही थी। पाणिनि तो उसके समाहारकर्ता के रूप में आए थे, उद्घाटन-कर्ता के रूप में नहीं।

## विहगावलोकन :

तब से आजतक दो सदी के इस सुदीर्घ कालान्तर में संस्कृत व्याकरण से सम्बद्ध अनुसन्धान के क्षेत्र में महान् एवं व्यापक प्रगति हुई है। इस सम्पूर्ण प्रगति को कई क्षेत्रों या विभागों में बांट कर ही इसका सही मूल्यांकन कर सकते हैं। ये विविध क्षेत्र हैं : **खोज एवं सम्पादन, विश्लेषणात्मक एवं**

तुलनात्मक मूल्यांकन, वैयाकरणिक एवं भाषाविज्ञानिक दृष्टि से अध्ययन, दार्शनिक दृष्टि से अध्ययन, एवं ऐतिहासिक अध्ययन। कुछ अनुसन्धित्सुओं ने साहित्यिक एवं संस्कृतिक दृष्टि से भी व्याकरण-ग्रन्थों का अध्ययन करना चाहा है। तथा कुछ ने उससे ऐतिहासिक तथ्यों को भी खोज निकालने का चमत्कार दिखाया है। हमें अपने इस संक्षिप्त विवेचन में इस सब का विहगावलोकन तो करना ही है, हमें उन सम्भावनाओं और आवश्यकताओं की भी चर्चा करनी है, जिनका हमें एतद्विषयक अध्ययन में निकट भविष्य में ध्यान रखना है।

**ग्रन्थों और पाण्डुलिपियों की खोज :**

नागेश भट्ट संस्कृत व्याकरण के लगभग अन्तिम महान् उद्धर्ता कहे जा सकते हैं। कौण्डभट्ट, स्वामी दयानन्द आदि का मूल्यांकन किसी और आधार पर करना अभीष्ट होगा। नागेश अट्ठारवीं शताब्दी के मध्य तक अपना कृतित्व और जीवन समाप्त कर चुके थे। सत्रहवी शती के मध्य जन्म लेकर अगली शती के मध्यान्तर तक उन्होंने संस्कृत व्याकरण को एकाकी ही सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण कृतियाँ प्रदान कीं। उनके ग्रन्थ-विश्लेषण की साक्षी पर यह तथ्य निर्विवाद कहा जा सकता है कि उनके समय तक व्याकरण के सम्प्रति अनुपलब्ध अनेक मूल ग्रन्थ और टीका-ग्रन्थ उपलब्ध थे। उनके महाप्रयाण के पचास वर्ष के भीतर ही कर्नल कोलब्रूक दक्षिण भारत पधारे और सन् १७८३–१८२५ के बीच अपने अन्य कार्यों के साथ संस्कृत में उपलब्ध सभी उपयोगी सामग्री के गुरुतर कार्य में जुट गए। उन्होंने अनेक लिपिकारों की सहायता से जिन अनेकानेक ग्रन्थों की प्रतिलिपियाँ तैयार कराई, उनमें से अनेक आज भारत में भले ही सर्वथा अनुपलब्ध हैं, पश्चिम के पुस्तकालयों में वे आज भी अनगाहे रूप में बिखरी पड़ी हैं। उनमें से केवल कुछ का ही सम्पादन हो पाया है; यद्यपि यह सम्पादन भी अत्यधिक सम्मार्जन की अपेक्षा रखता है। क्या यह आश्चर्य की बात नहीं है कि कलकत्ता और बनारस से उनके कुछ ही कालान्तर से 'सिद्धान्त-कौमुदी' 'पाणिनीय अष्टाध्यायी', 'पाणिनीय शिक्षा' एवं अन्यान्य व्याकरण-ग्रन्थों के जो संस्करण प्रकाशित हुए थे, वे अपने कुछ सम्पादित संस्करणों के सामने आने के बाद भी आज भी अपने मूल रूप में ही प्रायः सभी जगह अध्ययन-अध्यापन का माध्यम बने हुये हैं। आज जिस 'अष्टाध्यायी' को हम पढ़ाते हैं, उसके विषय में अनेक विवादों के विद्यमान रहने पर भी हम उसे ही परम प्रमाण मानकर चलते हैं। 'सिद्धान्त-कौमुदी' की रचना यद्यपि कालान्तर की दृष्टि से अभी हाल की घटना है, तब भी उस के किसी सर्वमान्य प्रामाणिक संस्करण का पठन-पाठन में समावेश अब भी अपेक्षित है।

मैंने ये दो ग्रन्थ केवल निदर्शन के रूप में ही गिनाए हैं। उस समय के तथाकथित सम्पादित ग्रन्थ भी कितने भ्रष्ट थे, इसका सर्वाधिक ज्वलन्त उदाहरण तत्कालीन बनारस-प्रकाशित 'वाक्यपदीय, पुणे से प्रकाशित 'महाभाष्य एवं कातन्त्र-चान्द्रादि अन्यान्य व्याकरणों के संस्करणों से लिया जा सकता है। वास्तव में तब से आज तक इन उपलब्ध ग्रन्थों की-नई-नई पाण्डुलिपियाँ उपलब्ध हैं, वे प्रायः उन्नीसवीं और बीसवीं शती के लिप्यन्तरण हैं। उनमें लिपिकारों का अज्ञान और प्रमाद यत्र-तत्र निर्बाध रूप में बिखरा पड़ा है। आवश्यकता इस बात की है कि अब भी पुराने दाक्षिणात्य, महाराष्ट्रीय एवं उत्तरांचल के विविध विशिष्ट घरानों की छान-बीन कराई जाए और अत्यधिक श्रम और सूझबूझ से अब तक उपेक्षित और

अज्ञात ग्रन्थ का खोज निकालने का यत्न किया जाए । इस कार्य में अत्यधिक समय और धन व्यय होने की सम्भावना है । पर हमें उसके लिए सन्नद्ध होकर आगे बढ़ना चाहिए ।

यहाँ मैं दो तीन उदाहरण ऐसे देना चाहूँगा, जिनसे इस विषय की वास्तविकता पर प्रकाश पड़ सकेगा । सबसे पहले मैं 'प्रातिशाख्यों' की बात लूँगा । इस समय तक मुख्य प्रातिशाख्यों में से कुल मिला कर छह प्रातिशाख्य ही मिलते हैं : ऋग्वेदप्रातिशाख्य, वाजसनेय प्रातिशाख्य, तैत्तिरीय प्रातिशाख्य, अथर्ववेदीय प्रातिशाख्य (पैप्पलाद ?), अथर्ववेदीय शौनकीय चतुरध्यायी, एवं ऋक्तन्त्र । इन में से प्रामाणिक सम्पादन की दृष्टि से केवल तीन को ही गिना जा सकता है (i) ऋग्वेदप्रातिशाख्य, जिसका सर्वप्रथम प्रामाणिक सम्पादन डा० मंगलदेव शास्त्री ने किया था और जिसका अधुनातम सम्पादक डा० वी०के० वर्मा ने किया है (ii) अथर्ववेदीय पैप्लाद या सर्वसामान्य अथर्व प्रातिशाख्य : जिसका सर्वोत्कृष्ट प्रामाणिक संस्करण डा० सूर्यकान्त ने सम्पादित किया था तथा (iii) ऋक्तन्त्र : डा० सूर्यकान्त ही जिसके सम्पादक रहे । शेष तीनों के अधुनातम प्रामाणिक संस्करण एवं सम्पादन की आवश्यकता पदे-पदे अनुभव होती ही रहती है । परन्तु इसके विषय में हमें आगे बढ़ कर यह कहना है कि जब-तब हमें 'मैत्रायणीय प्रातिशाख्य' की उपस्थिति एवं उसकी पाण्डुलिपि की उपलब्धि की चर्चा सुनने में आती है । यही बात 'आश्वलायन (ऋग्वेदीय) प्रातिशाख्य' के विषय में भी है । ये दोनों प्रातिशाख्य उपलब्ध होने पर कितने महत्त्व के होंगे, और वे कितनी नई सम्भावनाओं को जन्म देंगे, इसे शब्दों में आँकना सम्भव नहीं है । इसी प्रकार के कुछ अन्य प्रातिशाख्य भी अनगाहे पड़े हो सकते हैं । परन्तु कोई भी मनीषी अपना सब कुछ लुटाकर इन्हें खोजने के पीछे नहीं पड़ा है । लघु ऋक्तन्त्र, सामसप्तलक्षण, पुष्पसूत्र तथा अन्यान्य कतिपय लघुग्रन्थों की चर्चा इस प्रसंग में मैंने जानबूझ कर नहीं की है । इस प्रकार के ग्रन्थों की श्रेणी में तो अनेक पाण्डुलिपियाँ उपलब्ध होते हुये भी उनका अध्ययन एवं सम्पादन नहीं हो पाया है । हमें इस दिशा में ध्यान देना चाहिए । पाणिनि-पूर्व व्याकरण की उपलब्धियों के सही-सही मूल्यांकन के लिए किया जाना नितान्त आवश्यक है, भले ही इनमें से अनेक कृतियाँ पाणिनि से परवर्ती काल की ही हों ।

इस प्रसंग में दूसरी चर्चा मुझे 'वाक्यपदीय' की करनी है । यद्यपि डॉ० ऐयर और डॉ० लिमये-आयंकर के संस्करणों के बाद इस विषय में पर्याप्त सन्तोष किया जा सकता है, तब भी अन्यान्य व्याकरण-ग्रन्थों में उपलभ्य तथाकथित भर्तृहरिप्रोक्त कारिकाओं एवं तिबती संस्करण में उपलब्ध कारिकाओं की छानबीन एवं विश्लेषण होना बाकी है ही । अभी हाल में कुछ विद्वानों ने इस विषय में फिर से हमारा खींचा है । उनके परिणाम और सुझाव विचार की अपेक्षा रखते हैं । इस विषय में भ्रम का निराकरण ध्यान कुछ सीमा तक तब हो सकता हैं,जब हम अट्ठारहवीं-उन्नीसवीं शती की सरलता से उपलभ्य प्रतियों से आगे बढ़कर सातवीं से दशवीं शती तक की पाण्डुलिपियों को खोजने का प्रयास करें, जिनके मिलने की सम्भावना या तो कश्मीर में की जा सकती है, या फिर दक्षिण में ।

मुझसे यहाँ भर्तृहरि की 'महाभाष्य टीका' का उदाहरण देने का लोभ संवरण नहीं हो पा रहा । आज विश्व भर में इसकी एक ही अपूर्ण एवं खण्डित पाण्डुलिपि विद्यमान है । यह जर्मनी के गौटिंजन वि० वि० में सुरक्षित है । इसकी ही फोटो-प्रतिलिपियाँ वहीं से विश्वभर के विद्वानों के पास पहुँची है । आज इसके ही दो संस्करण बनारस और पूना से पर्याप्त अन्तर के साथ प्रकाशित हुए हैं । मैंने अपने व्याकरण

के इतिहास-विषयक ग्रन्थ में इस बात की खुलकर चर्चा की है कि यह ग्रन्थ कम से कम नागेश के समय तक अवश्य ही विद्यमान रहा होगा। अनेक प्रमाण इस ओर भी इंगित करते हैं कि यह ग्रन्थ सम्पूर्ण महाभाष्य पर टीका के रूप में ही लिखा गया होगा। 'वाक्यपदीय' की रचना निश्चय ही इसके बाद इसी के दार्शनिक एवं भाषावैज्ञानिक विषयों को स्वतन्त्र क्रम में पुनः उपस्थापित करने के लिये हुई थी। स्वयं भर्तृहरि पदे-पदे कहते हैं : 'भाष्य में यह बात अधिक विस्तार से कही गई है।' निश्चय ही वे यहाँ महाभाष्य पर लिखे गये अपने भाष्य या व्याख्यान की चर्चा कर रहे हैं। उनके सबसे बड़े अनुयायियों एवं अनुकर्ताओं में से जिनेन्द्रबुद्धि, कैयट और हरदत्त मिश्र उनके ही भाष्य को पद-पद पर संक्षिप्त या उपसंहृत करते दिखाई देते हैं। सम्प्रति उपलब्ध भाग में भी अगले अध्याय में आने वाली चर्चाओं का संकेत यत्र-तत्र मिल जाता है। फिर भी कोलब्रुक के समय तक यह प्रति कुल प्रथम अध्याय के सप्तम आह्निक तक की पाण्डुलिपि के रूप में सीमित रह गई, यह परिणाम निकालने को मन सहज ही तैयार नहीं होता। कोलब्रुक के समय की बात मैंने जानबूझ कर की है। इस पाण्डुलिपि का लिपिकार भी वही 'राम' या 'श्रीराम' है, जिसने कोलब्रुक के आदेश पर अन्य अनेक ग्रन्थों का लिप्यन्तरण किया है। वह स्वतः व्याकरण की गहराइयों से पर्याप्त अनभिज्ञ रहा प्रतीत होता है। उसके लिप्यन्तरण से पता चलता है कि वह दसवीं-ग्यारहवीं शती या उससे पहले की किसी प्रति को देखकर लिप्यन्तरण कर रहा था। या फिर वह किसी ऐसी परवर्ती पाण्डुलिपि की नकल कर रहा था, जिसकी अपनी मूल प्रति इन सदियों की रही होगी। इस बात को लिपिक की परीक्षा के बाद मैं अपने एक शोध-पत्र में स्पष्ट कर ही चुका हूँ। अतः स्पष्ट है कि भले ही लिपिकर्ता या कोलब्रुक को पाण्डुलिपि का पूर्ण ग्रन्थ उपलब्ध न रहा हो, तब भी वह उस समय तक विकृत या अविकृत रूप में उपस्थित अवश्य रहा था। क्या उसे कभी खोजने का कभी फिर कोई प्रयास हुआ।

इसी प्रसङ्ग में एक अधुनातम रचना का उल्लेख किये बिना नहीं रहा जाता। यह है 'लघुमंजूषा'। वास्तव में नागेश की 'वैयाकरणसिद्धान्तमंजूषा' एवं 'लघुमंजूषा' दोनों ही रचनाएँ एक ही भाष्य से अन्वित रही हैं। इन दोनों के कदाचित् एक-एक ही संस्करण प्रकाशित हुए हैं। वे भी पूरी तरह सम्पादित नहीं कहे जा सकते। सच तो यह है कि ये दोनों संस्करण भी सम्प्रति अनुपलब्ध ही हैं। कदाचित् इनकी पाण्डुलिपियों का भी अभाव हो गया है। आवश्यकता है कि दो सौ वर्ष के लगभग पूर्व लिखे गए इन दोनों ग्रन्थों का पुनरुद्धार पूर्ण वैज्ञानिक एवं विश्लेषणात्मक आधार पर होना चाहिए। यही बात पदमंजरी आदि के विषय में भी लागू होती है। इनकी अधिकाधिक पाण्डुलिपियों का संग्रह करके तुलनात्मक आधार पर इनके प्रामाणिक सम्पादन की तुरन्त आवश्यकता है।

यह तो बात है पूर्णतः या अंशतः उपलब्ध ग्रन्थों की। किन्तु भर्तृहरिकृत 'जैमिनीयसूत्रवृत्तिः', 'शब्दधातुसमीक्षा', एवं महावैयाकरण शाकटायन के अनुपलब्ध व्याकरण आदि ऐसे शतशः ग्रन्थों का उल्लेख करने की इच्छा होती है, जिनके विषय में यदा-कदा यह दावा किया जाता है कि वे उपलब्ध हैं, किन्तु जिनकी कोई भी पाण्डुलिपि विद्वानों के अवलोकनार्थ सर्वसामान्य की सम्पत्ति नहीं बन पाई है। ऐसी समस्त सूचनाओं को एकत्र करके उनकी छानबीन की आवश्यकता है। मेरे विचार में यदि कुछ आर्थिक

लाभ की आशा हो, तो कदाचित कुछ लोग अपने वंशानुगत् ग्रन्थकोशों से निकालकर हमें कुछ ऐसे अमूल्य ग्रन्थों की पाण्डुलिपियाँ प्रदान करने को अवश्य तैयार हो जायेंगे। हमें इस दिशा में अत्यधिक सजग होने की आवश्यकता हैं।

## सम्पादन : प्रामाणिकता

पहले और आज के सम्पादन-सम्बन्धी मानदण्डों में भी अन्तर आ चुका है। बनारस एवं कलकत्ता से सम्पादित अधिकांश संस्करणों में प्रायः आरम्भ में पाठ संशोधन सम्पादक की अपनी इच्छा या उसके ज्ञान की सीमा के आधार पर ही किया गया हमें मिलता है। उन आरम्भिक संस्करणों में विविध प्रतियों से मिलाने का भी कष्ट नहीं किया गया। बीच के युग में अनेकानेक पाण्डुलिपियों के मिलान और विश्लेषण पर अधिक बल दिया जाने लगा। परन्तु कई बार यहाँ बहुमत के सिद्धान्त को इस सीमा तक मान लिया गया, कि कुछ स्थलों पर निकाले गए निष्कर्ष सर्वदा उपहासास्पद प्रतीत होते हैं। प्रायः ही ऐसा होता है कि पाण्डुलिपि करते समय यदि एक मूल प्रति में कोई त्रुटि किसी भी कारण समाविष्ट हो गई है, तब उसके आधार पर तैयार की गई अन्य सभी प्रतियों में वही दोष अनायास ही आ जाता है; विशेषकर जबकि प्रतिलिपिकार पेशेवर एवं विषय से सर्वथा अनभिज्ञ हों। अब यदि उस ग्रन्थ की उपलब्ध अधिकांश प्रतियां उसी एक मूल स्रोत से जन्म लेकर इतस्ततः विकीर्ण हुई हैं, तब उन्हें हम किसी भी कोने से संचित करें उनमें एक समान दोष पाए जाएँगे। परिणामतः बहुमत में होने की स्थिति में हम ऐसे ही निष्कर्षों को सही मानने को विवश होंगे। कदाचित् इन्हीं त्रुटियों को लक्षित करके सम्पादन में दो अन्य तत्त्वों का भी समावेश किया गया : तुलना एवं विश्लेषण। हमें केवल एक ही स्थान में उपस्थित सन्देह को निराकृत करने के प्रयत्न में नहीं जुट जाना चाहिए। अपितु हमें अन्यत्र आए उसी प्रकार के स्थलों के प्रयुक्त रूपों पर भी विचार करना चाहिए। तुलना को केवल किसी ग्रन्थ के आन्तरिक परिवेश तक ही सीमित न रखकर हमें उस ग्रन्थ से प्रभावित या दूरान्तिक भाव से किसी तरह भी सम्बद्ध ग्रन्थों के क्षेत्र तक भी व्यापक कर देना चाहिए। आजकल ऐसा करने के अनेक शुभ परिणाम सामने आए हैं। परन्तु इस सब के साथ सम्पादक का अपना तद्विषयक ज्ञान भी अत्यधिक महत्त्वपूर्ण होता है। उसे उसके माध्यम से निष्कर्ष निकालने के लिये सदा उद्यत रहना चाहिये। पिछले कुछ सम्पादनों में ऐसी विश्लेषणात्मक प्रतिभाओं ने अपनी वास्तविक कुशाग्रता का परिचय दिया है। अतः आवश्यकता रह जाती है कि जिन ग्रन्थों के संस्करण आरम्भिक या मध्ययुग के कहे जा सकते हैं, उन्हें फिर से नई सामग्री और सिद्धान्तों के प्रकाश में सम्पादित किया जाये। परन्तु इससे यह निष्कर्ष निकालने की शीघ्रता भी न करनी चाहिये कि आज के सम्पादित सभी ग्रन्थ सर्वथा त्रुटिहीन हैं। यदि एक ओर कातन्त्र, शाकटायन, आदि व्याकरणों के प्राचीन संस्करणों में अनेक त्रुटियाँ किन्हीं विशेष कारणों से आई हैं, तो माधवीया धातुवृत्ति क्षीरतरङ्गिणी, काशिका, आदि के नवीनतम संस्करणों में वैसी ही भूलें किसी अन्य कारण से हुई हैं। वास्तविकता तो यह है कि वैदिक, पाणिनीय और पाणिनीयेतर—सभी—व्याकरणों के पाठालोचन, संशोधन एवं सम्पादन की आवश्यकता अब भी उतनी ही उग्र है, जितनी आज से एक सदी पूर्व थी। आवश्यकता है कि कोई एक संस्था इस कार्य को विविधत् रूप में उठाए। धन की समस्या को आड़े न आने

देना चाहिये। यह स्मर्तव्य है कि यह समस्या प्रातिशाख्यों: पाणिनि-पूर्व व्याकरणों, पाणिनीय सम्प्रदाय के व्याकरण ग्रन्थों एवं अपाणिनीय उत्तर-पाणिनि व्याकरण ग्रन्थों के विषय में समान रूप से विद्यमान है। आज के विश्वविद्यालयों को अपने शोध-कार्यक्रमों में इस प्रक्रिया को योजना-बद्ध रूप में किसी न किसी भाँति अवश्य अपना लेना चाहिये।

**विश्लेषणात्मक अध्ययन :**

जहाँ तक व्याकरण-ग्रन्थों के विश्लेषणात्मक अध्ययन का प्रश्न है, इस प्रकार के अध्ययन का आरम्भ भूमिकाओं के रूप में हुआ था। यह बात गोल्डस्टकर के प्रसङ्ग में ऊपर कही जा चुकी है। लीबिख लुई रेणु, क्षेत्रेशचन्द्र चट्टोपाध्याय, सूर्यकान्त, व्हिटने, मङ्गलदेव शास्त्री आदि विद्वानों की विश्लेषणात्मक भूमिकाओं ने एक समृद्ध विश्लेषणात्मक साहित्य का शिलान्यास बहुत पूर्व ही कर दिया था। विश्वविद्यालयों में संस्कृताध्ययन के स्नातकोत्तर स्तर पर प्रवेश करते ही जैसे इस प्रकार के अध्ययन के द्वार ही उन्मुक्त हो गए। वास्तव में इसकी प्रेरणा साहित्य के क्षेत्र में किये गये इस प्रकार के अध्ययनों से प्राप्त हुई थी। व्याकरण के क्षेत्र में कीलहार्न की 'कात्यायन एण्ड पतञ्जलि' को एतद्विषयक आरम्भिक रचना कहा जा सकता है। यद्यपि उसे किसी शोध-परीक्षा की दृष्टि से नहीं लिखा गया था। महाभाष्य की उनकी भूमिका इसी अध्ययन-कोटि के अन्तर्गत आती है।

बाद में, इस प्रकार के अध्ययन कई दृष्टियों से किये जाने लगे। लक्ष्मण स्वरूप का यास्कीय निरुक्त का अध्ययन, सिद्धेश्वर वर्मा का यास्कीय निर्वचनों का अध्ययन, अपने क्षेत्र के अद्वितीय प्रतिमान माने जाते रहे हैं। तब से आज तक अष्टाध्यायी, महाभाष्य, काशिका, सिद्धान्तकौमुदी, व्यास या काशिका-विवरण-पंजिका, वाक्यपदीय, आदि अनेक ग्रन्थों का विश्लेषणात्मक अध्ययन हो चुका है और सम्प्रति भी हो रहा है। परन्तु ऐसा बहुत सा अध्ययन ऐतिहासिक विवरणों या तथ्यों मात्र तक ही सीमित रह जाता है। इस पर भी कुछ अध्ययन हैं जिनमें विश्लेषणात्मक परीक्षण के द्वारा पाठों एवं अन्य सम्बद्ध लक्ष्यों का विनिश्चय और विनिर्धारण किया गया है। ऐसे अध्ययनों को प्रोत्साहन देने की परम आवश्यकता है।

ऐसे अध्ययन वैयाकरणों के विषय में भी हुए हैं। हमने अभी कात्यायन और पतञ्जलि की चर्चा की है। अभी हाल में श्री माधवकृष्ण शर्मा ने भी पाणिनि, पतञ्जलि और कात्यायन के विषय में एक ऐसा ही विश्लेषणात्मक एवं तुलनात्मक अध्ययन किया है। इस प्रकार के अध्ययनों की संख्या दिनोंदिन बढ़ रही है। अभी हाल में भट्टोजिदीक्षित के सम्बन्ध में भी एक अध्ययन प्रस्तुत हुआ है। 'भर्तृहरि' को आधार बनाकर इसी प्रकार का एक विशेष अध्ययन का० सुब्रह्मण्य ऐयर ने भी किया है पाणिनि एवं पतञ्जलि के विषय में इस प्रकार के कई अध्ययन हुए हैं। पश्चिम में इस प्रकार के कार्य कुछ अधिक सीमित विषयों पर हुए हैं। परन्तु उनका लक्ष्य भी प्रधानतः विश्लेषणात्मक मूल्याङ्कन ही रहा है।

ग्रन्थों एवं लेखकों के इस विश्लेषणात्मक अध्ययनक्रम के अतिरिक्त विषय का भी समग्र रूप में या अंशतः बाँटकर अध्ययन हुआ है। ऐसे प्रयासकर्त्ताओं में सर्वश्री गौरीनाथ शास्त्री, कपिलदेव द्विवेदी, रामसुरेश त्रिपाठी, प्रभृति विद्वानों के नाम सादर और सगौरव लिए जा सकते हैं। इनमें से अनेक ने 'वाक्यपदीय' से प्रेरणा लेकर व्याकरण के विषयवार विवेचन को आधार बनाया है। अभी हाल में ऐसे प्रयासों में अनेक अनुसन्धित्सु छात्रों को अपने श्रम का फल मिला है।

**तुलनात्मक अध्ययन :**

ग्रन्थों, ग्रन्थकारों और विषय अथवा विषयांगों को लेकर भी, तुलनात्मक अध्ययन की दिशा में भी पर्याप्त प्रगति हुई है। यहाँ तुलनात्मक अध्ययन से हमारा अभिप्राय किन्हीं दो वैयाकरणों या व्याकरणों के तुलनात्मक विवेचन और महत्त्वाङ्कन से है। ऊपर हमने कीलहॉर्न के 'पतञ्जलि और कात्यायन' तथा मा०कृ० शर्मा के 'पाणिनि' कात्यायन एण्ड पतंजलि' की चर्चा की है। उन्हें हमने विश्लेषणात्मक कोटि में रखना उचित समझा है। ऐसा इस कारण कि वहाँ किये गये अध्ययन में तुलनात्मक महत्त्वाङ्कन की अपेक्षा विश्लेषणात्मक आधार पर उनकी पूर्वापरता एवं पारस्परिक सम्बन्ध-विवेचन को अधिक महत्त्व दिया गया हैं। तुलनात्मक अध्ययन से हमारा अभिप्राय उस अध्ययन से है, जिसमें व्यक्ति की शैली, उसके वर्ण्य विषय, उसके विचारों की प्रगति, उसकी युग-सापेक्षता, उसकी पृष्ठभूमि एवं उसकी देन का महत्त्वाङ्कन हम किसी अन्य आचार्य के उन्हीं पक्षों की परस्पर तुलना में करते हैं। स्मरण रहे कि ऐसे अध्ययन में किसी व्यक्ति या आचार्य के महत्त्व को किसी अन्य की तुलना या उसके परिप्रेक्ष्य में आँकना मुख्य लक्ष्य होता है, जबकि विश्लेषणात्मक अध्ययन में तुलनात्मक शैली को अपना कर भी केवल व्यक्ति-विशेष के विचारों या उसकी देन की परीक्षा करना मुख्य लक्ष्य होता है। इस पर भी इसप्रकार के दोनों अध्ययनों के बीच कोई पूर्णतः विभाजक रेखा खींचना सम्भाव्य नहीं दीखता। सत्य यह है कि किसी भी अध्ययन में 'तुलना' का पुट आते ही वह अधिक महत्त्वपूर्ण और आधिकारिक प्रतीत होने लगती है।

इस पर भी इस प्रकार के पर्याप्त अध्ययन सामने आने लगे हैं। प्रक्रियाग्रन्थों का परस्पर तुलनात्मक अध्ययन अभी हाल में ही आरम्भ हुआ है। पर अब यह किंचित् त्वरित गति से होने लगा है। 'सिद्धान्तकौमुदी और प्रक्रियाकौमुदी का तुलनात्मक अध्ययन' इसी दिशा में एक अच्छा प्रयास कहा जा सकता है। अभी हाल में ही 'क्षीरतरङ्गिणी और माधवीय धातुवृत्ति' पर भी दिल्ली वि०वि० से एक तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत हुआ है। इसप्रकार के तुलनात्मक अध्ययन में तुलनीय दोनों या सभी आचार्यों या ग्रन्थों का अपना-अपना महत्त्व पूरे रूप में सामने आना आवश्यक होता है। ऐसे अध्ययन में व्यापकता और पूर्णता का होना अत्यावश्यक होता है परन्तु कई बार ऐसा हो नहीं पाता है। व्याकरण के क्षेत्र में आचार्यों को लेकर ऐसे अध्ययनों की समृद्ध परम्परा अभी नहीं बनी है। हमें इस दिशा में भी जागरूक होना है। परन्तु इसकी पृष्ठभूमि तैयार करने के लिए पहले एकाकी आचार्यों और एकाकी ग्रन्थों का अध्ययन होना अत्यावश्यक है। ऐसे अध्ययनों में यदि आरम्भ से ही भावी तुलना की सम्भावना को दृष्टि में रखकर बढ़ा जाए, तब आगामी तुलनात्मक अध्ययनों के महत्त्व की अपेक्षा हम अभी से कर सकते हैं। अन्यथा ऐसे अध्ययनों का भविष्य अधिक उज्ज्वल नहीं कहा जा सकेगा।

**व्याकरणात्मक अध्ययन :**

व्याकरणात्मक अनुसन्धान की दिशा में सर्वाधिक प्रगति व्याकरणात्मक एवं भाषावैज्ञानिक अध्ययन के दो क्षेत्रों में ही हुई है। यह बात दूसरी है कि 'व्याकरणात्मक अध्ययन' से जो अभिप्राय वर्तमान में लिया जाता है, वैसे अध्ययनों की अभी भी कमी है। इस दिशा में 'पाणिनीय', 'अष्टाध्यायी', 'महाभाष्य', 'काशिका', 'पदमंजरी', आदि सभी ग्रन्थों का अध्ययन विविध दृष्टिकोणों से हुआ है। कुछ ने यह अध्ययन

केवल उस-उस ग्रंथ की व्याकरणात्मक उपलब्धियों का विवरण देने के रूप में किया है। कुछ ने पूर्वापर तुलना के रूप में किसी विशिष्ट ग्रंथ के विशिष्ट व्याकरणात्मक घटक तत्त्वों का विवरणमात्र ही दिया है। कुछ ने सिद्धान्तगत उपलब्धियों का मूल्याङ्कन भी प्रस्तुत किया है। ये सभी प्रयत्न अपना-अपना महत्त्व रखते हैं। किन्तु इनमें से अनेक में एक कमी बार-बार अखरती है। वह यह कि बहुधा अध्ययन एकांगी होने के कारण निष्कर्ष भ्रामक रूप में भी निकाले गए हैं। यदि इसे अधिक स्पष्ट रूप में कहना हो, तो यह कहा जा सकता है कि प्रायः अध्येता स्वयं को अपने आधार ग्रन्थ तक ही सीमित रखकर उसमें वर्णित बातों को उस ग्रन्थ के रचयिता की निजी विशिष्ट उपलब्धियाँ मानकर उन्हें उसकी मौलिक देन घोषित कर बैठता है, जबकि वास्तविकता यह होती है कि उस ग्रन्थकार ने उन बातों को अपने समय में उपलभ्य किन्हीं प्राचीनतर ग्रन्थों से लिया होता है। हाँ, यह अवश्य होता है कि वह ग्रन्थकार उस या उन बातों को जिस ढङ्ग या बल के साथ प्रकट कर रहा होता है, वह पहले की अपेक्षा भिन्न होता है। श्री क्षितीशचन्द्र चट्टोपाध्याय ने अपने अमर ग्रन्थ 'टेकनीकल टर्म्स एण्ड टेकनीक ऑफ पाणिनि' में इस भ्रान्ति को एक विशेष दिशा में दूर करने का यत्न किया है। उनके इस प्रयत्न के बाद भी अब तक अधिकांश वैयाकरण पाणिनीय संज्ञाओं के विषय में यदा-कदा बहुत सी भ्रमपूर्ण बातें कहते रहते हैं। चट्टोपाध्याय अपनी बात को केवल पूर्वापर परम्परा के अध्ययन की सहायता से ही स्पष्ट कर पाए हैं। यही बात **पाणिनीय सूत्रों, काशिका, महाभाष्यप्रदीप, न्यास, पदमञ्जरी,** आदि की तथाकथित मौलिकता के सम्बन्ध में भी कही जा सकती हैं। पाणिनि ने अनेकों सूत्र प्राचीन परम्परा से यथावत् ग्रहण कर लिए हैं। **काशिका** और **महाभाष्यप्रदीप** पर स्थल-स्थल पर भर्तृहरि की **महाभाष्य-टीका** का स्पष्ट प्रभाव केवल सूक्ष्म पर्यालोचन के बाद ही खोजा जा सकता है। **न्यास** और **पदमञ्जरी** की अनेक मौलिकताएँ भर्तृहरि तथा चन्द्र आदि के प्रभाव से अनुगृहीत हुई हैं। परन्तु इन सब बातों को खोजने के लिए हमें सूक्ष्म तुलनात्मक अध्ययन करना' होगा।

यही बात वैयाकरणों की व्याकरणात्मक देन के सम्बन्ध में भी कही जा सकती है। पुराने तुलनात्मक अध्ययनों में कालक्रम और परस्पर उत्तमर्णता आदि के प्रश्नों के विनिश्चय पर अधिक बल रहा है। उसके लिए तुलनात्मक विश्लेषण की अधिक आवश्यकता रही है। किन्तु इधर हुए कुछ अध्ययनों में तथ्यात्मक और विवरणात्मक बातों को लेकर भी तुलनात्मक अध्ययन की प्रवृत्ति जगी है। इनमें निष्कर्ष निकालने पर अधिक बल नहीं रहा है। ऐसे अध्ययनों का भी अपना महत्त्व है। परन्तु अब तक ऐसे अध्ययन, चाहे वे विश्लेषणात्मक रहे हों या विवरणात्मक, केवल कुछ ही वैयाकरणों तक सीमित रहे हैं। **पाणिनि, कात्यायन** और **पतञ्जलि** के अतिरिक्त अन्य आचार्यों का तुलनात्मक अध्ययन अधिक नहीं किया गया है। आवश्यकता है कि **चान्द्र, जैनेन्द्र जैन शाकटायन** तथा **हेमचन्द्र** जैसे महान् वैयाकरणों का तुलनात्मक अध्ययन भी किया जाए। इन्हें हम प्रायः ही 'अपाणिनीय' करार दे देते हैं। आवश्यकता है कि इन सब का अध्ययन पाणिनीय व्याकरण में सुधार के लिए किए गये इनके प्रयत्नों की दृष्टि से किया जाए। तब हम सही रूप में जान सकेंगे कि एक ही उद्देश्य लेकर भी इस प्रकार के विविध प्रयत्नों को करने के पीछे केवल वैयक्तिक महत्वाकांक्षा ही कारण बनी थी, या वास्तव में ही इन प्रयत्नों के माध्यम

से पाणिनीय व्याकरण को पूर्णता तक पहुँचाने का गम्भीर प्रयास किया गया था ? ऐसे प्रयासों को कहाँ तक सफलता मिली, इस प्रश्न का उत्तर खोजने की शीघ्रता और व्याग्रता में हमें नहीं पड़ना चाहिए। अपाणिनीय परम्परा के व्याकरणों में भी 'कातन्त्र' का वास्तविक महत्त्व क्या है तथा उसका प्रभाव सारस्वतादि व्याकरणों पर कहाँ तक पड़ा है ? इस सबका सही मूल्याङ्कन तभी हो सकता है जब हम पहले उपर्युक्त रीति से उनकी शैली, विषय, सूत्र-रचना, आदि का तुलनात्मक अध्ययन कर लें। इस दिशा में हमें अधिक सजग होकर कार्य करना होगा। इस प्रसङ्ग में कारिका शैली में निबद्ध व्याकरणों के तुलनात्मक अध्ययन की आवश्यकता भी उग्र रूप से अनुभव की जानी चाहिये। बोपदेव जैसे वैयाकरणों का निजी महत्त्व भी तभी सही रूप में सामने आ सकेगा।

इस प्रकार के तुलनात्मक अध्ययन हमें शोध में किस प्रकार सहायता पहुँचा सकते हैं, इसके लिए मैं केवल दो भूमिकाओं की ओर ही संकेत करना पर्याप्त समझता हूँ, यद्यपि ऐसी भूमिकाओं की एक सुदीर्घ परम्परा हमारे सामने विद्यमान है। मेरा इंगित डा० सूर्यकान्त की 'अथर्ववेद प्रातिशाख्य' की भूमिका एवं डा० मनमोहन घोष की 'पाणिनीय शिक्षा' की भूमिका की ओर है। डा० सूर्यकान्त की भूमिका के साथ ही यदि हम डा० सिद्धेश्वर वर्मा की भूमिका को रखकर अध्ययन करें, तो हमें शिक्षा और प्रातिशाख्य ग्रन्थों के सापेक्ष महत्त्व को जानने में अधिक सुविधा रहेगी। दोनों ने ही दोनों विषयों को संस्पर्शी रूप में उठाया है। सूर्यकान्त की भूमिका का महत्त्व मूलतः प्रातिशाख्यों की प्राचीनता और अर्वाचीनता सिद्ध करने में है, जबकि सिद्धेश्वर वर्मा की भूमिका मुख्यतः शिक्षा-ग्रन्थों की प्राचीनता-अर्वाचीनता एवं उनके मूल स्वरूप के निर्धारण से अधिक सम्बद्ध रही है। मनमोहन घोष ने 'पाणिनीय शिक्षा' के ही विविध संस्करणों की तुलना के बाद कारिका-शैली में लिखित पाणिनीय शिक्षा को मूलग्रन्थ ठहराना उचित समझा है, जबकि उधर डा० रघुवीर एवं युधिष्ठिर मीमांसक जैसे विद्वान् सूत्र-शैली में निबद्ध 'शिक्षा' को ही मूलग्रन्थ ठहराते हैं। मनमोहन घोष की भूमिका अधिक व्यापक एवं ठोस आधार पर लिखी गई है; यद्यपि उसके निष्कर्षों से सबकी सहमति होना अनिवार्य नहीं है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि व्याकरणात्मक उपलब्धियों के अध्ययन के क्षेत्र में भी तुलनात्मक अध्ययन को आवश्यकता पड़ती ही है, यद्यपि ऐसे अध्ययनों में हमारा मुख्य उद्देश्य उस व्याकरण या वैयाकरण की अपनी विशिष्ट उपलब्धियों का मूल्याङ्कन ही रहता है। तुलना का पुट आ जाने से उन उपलब्धियों का सापेक्ष महत्त्व अवश्य सामने आता है।

इस प्रकार के व्याकरणात्मक अध्ययन विषयवार आधार पर भी किये जा सकते हैं। कुछ प्रयत्न इस दिशा में हुए भी हैं। पाणिनि की 'संज्ञाओं', 'कारक-प्रकरण', 'सूत्र-रचना', 'वर्णन-शैली' आदि को लेकर कुछ प्रयास हुए हैं। परन्तु इस दिशा में बहुत कुछ होना बाकी है।

### भाषावैज्ञानिक अध्ययन : आधुनिक युग

पश्चिम के विद्वानों ने संस्कृत व्याकरण को जो बहुमुखी देनें दी है, उनमें से सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण पक्ष यही है। यद्यपि मैक्डॉनल और व्हिटने जैसे विद्वानों ने संस्कृत और वैदिक व्याकरणों को पश्चिमीय ढङ्ग से पुनर्ग्रथित एवं व्याख्यात करने में जो महान् श्रम किया है और तज्जन्य सफलता पाई है, उसे

दृष्टि से ओझल नहीं किया जा सकता, तथापि संस्कृत व्याकरण के महत्त्व को भाषा वैज्ञानिक अध्ययन में सङ्ग्रथित करके उन्होंने इस निधि को अपूर्व निखार दिया है, उसके लिए संस्कृत व्याकरण के अध्येता को उनका चिर ऋणी रहना होगा। जिस पाणिनि के महत्त्व को पुनः स्थापित करने के लिये स्वामी दयानन्द जैसे वैयाकरण को सैद्धान्तिक युक्तियों का सहारा लेना पड़ा था, भाषा वैज्ञानिक अध्ययन में उसका ही उपयोग करके पश्चिम के विद्वानों ने उसके महत्त्व को सरलता से ही शतगुण घोषित कर दिया। भाषा वैज्ञानिक अध्ययन की दृष्टि से 'सिद्धान्त कौमुदी' न तो पाणिनीय 'अष्टाध्यायी' की प्रतिद्वन्दिता में कहीं ठहरती है और न सैद्धान्तिक दृष्टि से उसका कोई स्वतन्त्र महत्त्व सिद्ध होता है। यदि आज भी उसे हम अपने अध्ययनक्रम में स्थान दिये हुए हैं, तो वह उसके किसी सैद्धान्तिक महत्त्व या पृथक् व्यक्तित्व के कारण नहीं; बल्कि इस कारण कि हमने अब तक भी संस्कृत के व्याकरण को भाषा वैज्ञानिक आधार पर पढ़ना-पढ़ाना आरम्भ नहीं किया। ज्यों-ज्यों यह चेतना जागती जा रही है, भारतीय विश्वविद्यालय भी 'पाणिनीय अष्टाध्यायी' को ही अधिकाधिक महत्त्व देने लगे हैं। इसी भाषावैज्ञानिक अध्ययन की प्रवृत्ति का परिणाम है कि आज पश्चिम का विद्वान् ग्रीक और लातीनी व्याकरण की अपनी प्राचीन परम्पराओं की महत्त्वहीनता को स्वीकार करने लगा है और पाणिनीय शैली में अपनी भाषाओं की रचना प्रक्रिया के अध्ययन का प्रयास करने लगा है। मुझे पता नहीं कि हममें से कितनों ने श्री बोएम चोम्स्की जैसे विश्व-विख्यात वैयाकरणों और भाषाविदों के अधुनातम प्रयासों को विश्लेषणात्मक महत्त्वाङ्कन की दृष्टि से पढ़ा है। परन्तु जिन्होंने भी उसे पढ़ा और समझा हैं, वे इस बात से सहमत हुए बिना न रहेंगे कि 'स्ट्रक्चरल ग्रामर' या 'संरचनात्मक व्याकरण' मूलतः पाणिनीय शैली पर ही आधारित है। यही नहीं, पाणिनीय वाच्य-परिवर्तन शैली ने 'ट्रांसफौर्मेशनल ग्रामर' या 'रचनान्तरणी व्याकरण' के प्रवर्धन में मूलभूत प्रेरणा का काम किया है। क्या इतने से ही स्पष्ट नहीं है कि संस्कृत व्याकरण का अध्ययन अभी हमने न तो व्याकरणात्मक दृष्टि से ही अधिक गहराई के साथ किया है और न ही भाषा वैज्ञानिक महत्त्व की दृष्टि से! सच तो यह है कि संस्कृत व्याकरण के इस पक्ष को नए आवरण में प्रस्तुत करके चोम्स्की आज विश्व के सर्वप्रमुख भाषावैज्ञानिक बन गए हैं। मेरे इस कथन का यह आशय कभी नहीं कि ऐसा करते हुए चोम्स्की ने कोई नकल या अन्धानुकरण किया है। बल्कि यह कि पाणिनीय व्याकरण को व्याकरणात्मक दृष्टि से जितना उन्होंने समझा है, उतना अन्य लोगों ने नहीं; फिर भले ही उन्होंने संस्कृत व्याकरण का विधिवत् अध्ययन किया हो या नहीं। वैसे इस प्रसङ्ग में यह कह देना सर्वथा अनुपयुक्त न होगा कि इस दृष्टि से संस्कृत व्याकरण का अध्ययन और क्रियात्मक रूप में उसके आधार पर विश्लेषण की प्रक्रिया पश्चिम के आरम्भिक महान् भाषाविदों से ही आरम्भ हुई थी, जिनमें महामनीषी हम्बोल्ट, मैक्समूलर श्रोडर, श्लाइखर, फ्रांज बॉप, आदि के नाम आदर के साथ लिये जाने चाहिएँ। सच तो यह है कि संस्कृत व्याकरण के अध्ययन ने इस दिशा में आरम्भ से ही प्रेरणा-स्रोत का काम किया है। ध्वनि-नियमों के आविष्कारों में ग्रासमान और ओल्डनबर्ग जैसे महान् वेदविदों ने पूरा-पूरा योगदान दिया था। पश्चिम में मैक्समूलर जैसे परम वेदविद् ने ही आरम्भिक 'भाषाविज्ञान' का ग्रन्थ लिखा और भारत में स्वामीदयानन्द जैसे महान् वेदविद् को ही पाणिनि की सर्वोच्चता पुनः प्रतिष्ठित करने के लिए धार्मिक कट्टरता जैसा रुख

अपनाना पड़ा। पर मैक्समूलर और दयानन्द के समय से आज **नोएम चोम्स्की** के समय तक पाणिनि का महत्त्वाङ्कन अनेकविध रूप में हो चुका है। उसकी व्याकरणात्मक प्रयुक्तियों के अध्ययन ने अनेक प्रकार की भाषावैज्ञानिक ग्रन्थियों को सुलझाने में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण योगदान दिया है। उदाहरणार्थ : लोप सम्बन्धी उसकी मान्यताओं ने केवल **जोशुआ** व्हाटमाऊ जैसे महान् गणितशास्त्री को ही चमत्कृत नहीं किया, बल्कि आज से वर्षों पूर्व आविष्कृत बोगाजकुई के शिलालेखों एवं हित्ती आलेखों की भाषा के अध्ययन में भी परम योगदान दिया है। उसकी संरचनात्मक एवं व्याख्यात्मक शैली ने बहुत सी नई मान्यताओं को जन्म देने में बहुत सहायता पहुँचाई है। वर्गीकरण की उसकी पद्धति ने भी वर्तमान भाषा-वैज्ञानिक चिन्तन को इस दिशा में पर्याप्त प्रभावित किया है। कहना न होगा कि केवल **एलन, थीमे**, **रेणु** और **जोशुआ** व्हाटमाऊ जैसे मध्यवर्ती विद्वानों को प्रभावित करके ही पाणिनि-व्याकरण अपने महत्त्व को समाप्त नहीं कर बैठा है, बल्कि वह आज भी नवीन से नवीनतर भाषा वैज्ञानिक चिन्तन का आधार बना हुआ हैं। सर्वश्री **कत्रे, शवारिया** ऐगुलेर, महावीर आदि कितने ही भारतीय और पाश्चात्य युवा विद्वानों के नाम गिनवाये जा सकते हैं, जिन्होंने इस परम्परा की धुरा को पूरी तरह उठाने का प्रयासों किया है। **पलसुले, विद्यानिवास मिश्र** आदि अन्य कई विद्वानों ने संस्कृत व्याकरण के अन्य कई पक्षों का भाषावैज्ञानिक आधार पर अध्ययन किया है। इनसे पूर्व भारत में ऐसे अध्ययन की परम्परा की नींव **भण्डारकर** जैसे विद्वानों के हाथ पड़ी थी। बीच के अनेकानेक मनीषियों ने उसे संवर्धित और पुष्ट किया।

क्रियात्मक महत्त्व की दृष्टि से इस दिशा में डा० रघुवीर के नाम को विस्मृत और उपेक्षित नहीं किया जा सकता। आज जो भी भारतीय तकनीकी शब्दावली बनकर आ रही है, उसका मूल उत्स इसी दिवंगत विद्वान् के उस महाप्रयास में स्थित है, जिसे उसने पाणिनीय व्याकरण और उसके प्रत्यय-निचय से सहायता लेकर अकेले ही निभाने का संकल्प किया था और जिस संकल्प को वह अपनी अन्तिम साँस तक निभाते रहे।

## भाषावैज्ञाविक अध्ययन : प्राचीन युग—

परन्तु पाणिनि की 'अष्टाध्यायी' के इसभाषा वैज्ञानिक अध्ययन की प्रक्रिया केवल इसी युग में सर विलियम जोन्स के ध्यानाकर्षण के बाद ही आरम्भ हुई हो, ऐसी बात नहीं है। पाणिनि के दिवंगत होने के कुछ वर्षों के भीतर ही उसके एतद्विषयक महत्त्व को समझा जाने लगा था। **पतंजलि** इस प्रकार के उत्तर-पाणिनि विचारकों में प्रथम थे। बाद के विचारकों में **भर्तृहरि** का नाम सर्वप्रमुख रूप में लिया जा सकता है। उनके सदियों बाद **भट्टोजि, नागेश** और **कौण्डभट्ट** आदि ने भी इस दिशा में सराहनीय कार्य किया। किन्तु पतंजलि और भर्तृहरि के अतिरिक्त जितने भी इस कोटि के विचारक हुए, उन्होंने उसी दार्शनिक गहनता का अवगाहन किया, जिससे मुक्ति दिलाना इन दोनों महान् आचार्यों का लक्ष्य रहा था। पर व्याकरण के प्रति यह दृष्टि पाणिनि को अपने से भी पूर्ववती एक सुदीर्घ परम्परा से प्राप्त हुई थी। **शाकटायन, गार्ग्य, औदुम्बरायण, यास्क** और **व्याडि** जैसे ऐसे अनेक आचार्य हुए जिन्होंने व्याकरणात्मक ग्रन्थियों को उस पद्धति से सुलझाने का यत्न किया, जिसे आज हम **भाषावैज्ञानिक पद्धति** कहते हैं।

इस प्रकार हम कह सकते हैं कि व्याकरण पर भाषावैज्ञानिक दृष्टि से विचार की प्रक्रिया बहुत पहले से ही, लगभग भारतीय व्याकरण के विकास के समकाल से ही, चली आई है। यह कम आश्चर्य का विषय नहीं है कि एक ओर भट्टोजि जैसे महामनीषी ने अपने से पूर्ववर्ती प्रक्रिया-पद्धति को 'सिद्धान्तकौमुदी' के रूप में ढालकर संस्कृत व्याकरण को सदा-सदा के लिए गतानुगतिक बनाने का दोषारोपण अपने सिर पर लेना स्वीकार किया, वहीं दूसरी ओर उन्होंने ही अपने 'शब्दकौस्तुभ' में उसी संस्कृत व्याकरण का भाषा-वैज्ञानिक दृष्टि से भी अध्ययन प्रस्तुत किया। उनका यह अध्ययन बहुत सी बातों के लिए अब भी अनुकरणीय कहा जा सकता है। निस्सन्देह, इसे शुद्ध भाषावैज्ञानिक नहीं कहा जा सकता। इसमें दार्शनिक युक्तिक्रम अनेकत्र प्रधान हो उठा है।

आवश्यकता है कि इस दिशा में अधिकाधिक कार्य भारतीय मनीषा भी करे, क्योंकि अपनी धरोहर की व्याख्या इस नई दृष्टि से भी करने में वही प्रतिभा अधिक सफल एवं समर्थ हो सकेगी।

## दार्शनिक दृष्टि से अध्ययन

भाषा का दार्शनिक दृष्टि से अध्ययन, पश्चिम में पिछली अर्धशती में लगभग दो सहस्र वर्ष बाद पुनरुजीवित हुआ है। अरस्तु और उसके अनुयायियों के बाद सदियों तक भाषा के दार्शनिक अध्ययन का कोई गम्भीर प्रयास पश्चिम में नहीं हुआ था। इधर भारत में अरस्तू से भी अनेक शती या सहस्राब्दी पूर्व इस परम्परा का विकास हो चुका था और काल-प्रवाह में बढ़ती हुई यह परम्परा बाद में गहन तर्क-जाल में उलझकर कभी विलुप्त और कभी प्रकट होती रही। नागेश और कौण्डभट्ट संस्कृत की इस व्याकरण की इस परम्परा के इधर के छोर पर ठहरते हैं। इसका आरम्भ और उद्गम स्वयं वैदिक चिन्तन में ही हुआ दीखता है। अतः आज जब, पश्चिम से प्रभावित होकर ही सही, कोई भारतीय मनीषी इस प्रकार के चिन्तन में व्यापृत होता है, तब वह अपनी ही धरोहर के उत्तराधिकार को वहन करने को तत्पर होता है। सौभाग्य से इस दिशा में नवीन भारतीय चेतना पूरी तरह से सजग है।

परन्तु, यह सब बात तो भाषा के सम्बन्ध में दार्शनिक चिन्तन की है। प्रस्तुत प्रसंग में हमारा विचार्य विषय संस्कृत व्याकरण के दार्शनिक अध्ययन की परम्परा और उसका वर्तमान स्वरूप है। यह बात बहुत अंश तक सही है कि 'भाषा-सम्बन्धी दार्शनिक-चिन्तन' और 'व्याकरण-सम्बन्धी दार्शनिक चिन्तन' के बीच किसी प्रकार की स्थाई विभाजक रेखा खींचना असम्भव है। वास्तव में, व्याकरण भी मूलतः 'भाषा-सम्बन्धी चिन्तन' ही है। यदि कोई अन्तर इन दोनों के बीच स्थूलतः कहा ही जा सकता है, तो वह भारतीय परम्परा में आरम्भ से मान्य व्याकरण की मूल धारणा के आधार पर ही हो सकता है। 'व्याकरण' को मैंने अन्यत्र 'भाषा का आकार-चिन्तन' नाम दिया है : 'आक्रियन्ते व्याक्रियन्ते वा शब्दा अनेन अस्मिन् वा'। शब्दों के आकार-चिन्तन के प्रसंग में जिन-जिन धारणाओं से भी हमारा सम्पर्क होता है, उन सब पर युक्तिवाद का आश्रय लेकर जिज्ञासात्मक दृष्टि से विचार करना ही व्याकरण का दार्शनिक चिन्तन कहा जा सकता है। इस दृष्टि से शाकटायन ने जब 'नामान्याख्यातजानि' कहा था, तब वह इस कोटि की सर्वप्रथम उद्घोषणा थी। उससे पूर्व भरद्वाज ने 'आख्यात' के सम्बन्ध में और इन्द्र ने 'पद' के सम्बन्ध में इसी प्रकार की विचारात्मक और विचारोत्तेजक उद्घोषणाएँ की थीं। 'भावप्रधानमाख्यातम्', 'सत्वप्रधानानि

नामानि', 'षड्भावविकारा भवन्ति', 'इन्द्रियनित्यं वचनमौदुम्बरायणस्तत्र चतुष्टत्वं नोपपद्यते', आदि धारणाएँ इसी प्रकार की पाणिनि-पूर्व दार्शनिक विचाराधारा का प्रतिनिधित्व करती हैं। आकार-चिन्ता के इस प्रसंग की की सबसे बड़ी उपलब्धि मेरी दृष्टि में 'शब्दसामान्यत्वात्' की वह उक्ति है, जिसे 'वेद' और 'लोक' में प्रयुक्त शब्दों की हर प्रकार समानता सिद्ध करने के लिए प्रातिशाख्यकार कात्यायन और यास्क ने समान रूप से अपनाया था। इसी उक्ति ने कौत्स की 'मन्त्राणामानर्थक्यम्' की उद्घोषणा को महान् अवैज्ञानिक सिद्ध कर दिया था। अपनी अमर कृति महाभाष्य में पतंजलि ने पाणिनि के व्याकरण में अन्तर्हित इस प्रकार के चिन्तन को स्थल-स्थल पर भाषा-सम्बन्धी दार्शनिक चिन्तन के साथ-साथ समाहित किया है। इसी परम्परा में चलकर दुर्गाचार्य ने 'यास्कीय निरुक्त' की अपनी 'दुर्गवृत्ति' में भाषा-चिन्तन किया है, किन्तु, इस प्रकार के दार्शनिक चिन्तन को पूर्णता तक पहुँचाने का श्रेय महान् भाषाविद् भर्तृहरि को ही दिया जाना चाहिए, जिसने प्रथम बार व्याकरण के सम्पूर्ण चिन्तनीय विषयों पर एकत्र ही 'वाक्यपदीय' के तृतीय काण्ड के रूप में क्रमबद्ध रूप से विचार किया। इस काण्ड के चौदह समुद्देशों में शब्दों के प्रयोग और आकार-चिन्तन से सम्बन्ध प्रायः सभी विषयों पर उन्होंने विचार किया है। इसकी मूल प्रेरणा उन्हें 'महाभाष्य' पर अपनी टीका लिखते समय प्राप्त हुई, यद्यपि इस प्रेरणा का स्रोत, पतंजलि की भाँति, उनके लिए भी व्याडि का 'शब्दसंग्रह' ही रहा। 'दुर्गवृत्ति' से भी वे अपने चिन्तन में अत्यधिक प्रभावित हुए। पदरचना, पदभेद और अर्थवृत्ति से सम्बन्ध कोई व्याकरणात्मक पक्ष ऐसा नहीं छूटा है, जिस पर इस काण्ड में भर्तृहरि ने विचार न किया हो। इसी ग्रन्थ के पहले दोनों काण्डों में उनका दार्शनिक चिन्तन भाषा-सम्बन्धी विषयों से ही सम्बद्ध रहा है। इस प्रकार अकेले भर्तृहरि ही ऐसे वैयाकरण ठहरते हैं, जिन्होंने 'भाषा' और 'व्याकरण' दोनों के ही दार्शनिक पक्षों पर पूरी तरह विचार किया है। यह सत्य है कि दोनों प्रकार का उनका यह चिन्तन आज के भाषावैज्ञानिक चिन्तन में समान रूप से और एकत्र ही समाहित हो सकता है। परन्तु यह बात उनके परवर्ती उन विचारकों के विषय में सर्वथा नहीं कही जा सकती, जिन्होंने दार्शनिकता के युक्तिक्रम को कई स्थलों पर इतना गहन बना दिया है कि वह अनेकत्र अवैयाकरण एवं अवैज्ञानिक प्रतीत होने लगा है।

इससे हटकर भाषा-सम्बन्धी एक अन्य प्रकार का दार्शनिक चिन्तन भी भारत में होता रहा है। न्याय और मीमांसा दोनों ही दर्शन-धाराएं इस प्रकार के चिन्तन को बढ़ाने में सहायक हुई हैं। वर्तमान में भी इस प्रकार का चिन्तन कुछ उन पाश्चात्य विद्वानों ने किया है, जिनका व्याकरण से दूर का भी नाता नहीं रहा है। बर्ट्रेण्ड रसल का नाम इस दिशा में सर्वप्रधान लिया जा सकता है। समाज और संस्कृति के परिप्रेक्ष्य में भी इस प्रकार का चिन्तन पश्चिम में अत्यधिक किया जा रहा है। परन्तु उस सब विस्तार में जाना यहाँ अप्रासंगिक ही माना जाएगा। यहाँ तो हमें पश्चिम के उस आधुनिक साहित्य की ओर इंगित करना है, जिसका पुनरुद्धार ओत्तो येस्पर्सन ने अपनी 'फिल्लासफी ऑफ लैंग्वेज' में किया तथा जिसे ब्लूमफील्ड, ब्लॉख, दे सौस्यूर, आदि ने आगे बढ़ाया। भारत की मनीषा ने भी इस दिशा में पर्याप्त चिन्तन-सामग्री प्रस्तुत की है। पी० सी० चक्रवर्ती, गौरीनाथ शास्त्री, बाबूराम सक्सेना, सुब्रह्मण्य ऐयर, कपिलदेव द्विवेदी, रामसुरेश त्रिपाठी, आदि कुछ नाम इस प्रकार के हैं। थोड़ा-बहुत चिन्तन मैंने भी अपने ग्रन्थों में इसी आधार पर करने का यत्न किया है। दर्शन के आधार पर किये जाने वाले अन्य कई प्रयत्नों

का हमने इस प्रसंग में जानबूझकर उल्लेख नहीं किया है। अन्यथा रामचन्द्र पाण्डे जैसे विद्वानों ने पश्चिम के तत्सदृश प्रयासों के समकक्ष ही शुद्ध दार्शनिक आधार पर भी भाषा-चिन्तन किया है। परन्तु उसका व्याकरणात्मक चिन्तन से सम्बन्ध न होने के कारण हमने उसे अपने विचार-क्षेत्र से बाहर रखा है।

## सामाजिक एवं सांस्कृतिक अध्ययन

व्याकरण के सांस्कृतिक अध्ययन की एक दिशा आज से बहुत दिन पूर्व **युधिष्ठिर मीमांसक** ने दिखाई थी, जो महामनीषी गोल्डस्टुकर की परम्परा में होकर भी नवीनता लिए हुए थी। गोल्डस्टुकर तथा उनके परवर्ती विद्वानों ने पाणिनि के समक्ष विद्यमान साहित्य की परिगणना पाणिनीय सूत्रों के आधार पर करते हुए यह पाया था कि पाणिनि के समय तक केवल वही साहित्य यत्किंचित् मात्रा में बना था, जिसे हम **कर्मकाण्डीय साहित्य** कह सकते हैं। यहां तक कि दर्शनों में से भी केवल दो दर्शनों की रचना के ही प्रमाण उन्हें मिल पाए थे। प्रातिशाख्य साहित्य तक के विषय में वे निश्चित कुछ नहीं कह पाए थे। 'साहित्य' शीर्षक के अन्दर गृहीत रचनाओं के विषय में तो वे सर्वथा सन्दिग्ध थे। परन्तु पं० युधिष्ठिर मीमांसक ने अनेक प्रमाणों और अन्तःसाक्ष्य के आधार पर पाणिनि के समय तक बने साहित्य को ज्ञात 'दृष्ट-प्रोक्तादि के भेद से त्रिविध कोटि में रखा और एक विशाल साहित्य की उपस्थिति का आभास दिया। उनके मत में छहों दर्शन पाणिनि से बहुत पूर्व बन चुके थे। देखने में यद्यपि यह बहुत छोटी बात लगती है, किन्तु उस समय के सांस्कृतिक गठन पर यह अत्यन्त प्रभाव डालती है। पाणिनि की भगवान् बुद्ध से पूर्वापरता को लेकर भी पर्याप्त विवाद चला है। यद्यपि **गोल्डस्टुकर** उन्हें हर दशा में बुद्धपूर्व ही स्वीकार करते थे, तथापि उनके समकालीन और परवर्ती अनेक विद्वानों ने पाणिनि को या तो बुद्ध का समकालीन माना या परवर्ती ही। परन्तु **मीमांसक** ने अकाट्य प्रमाणों के आधार पर उन्हें हर दशा में बुद्ध से पूर्ववर्ती सिद्ध किया। परन्तु इतने मात्र से बुद्धपूर्व भारत की सांस्कृतिक प्रगति के सम्बन्ध में वे कितना कुछ कह गए, यह बात अधिक विचारणीय है।

इस पर भी इस विषय में सर्वांगीण सांस्कृतिक अध्ययन का सूत्रपात **वासुदेवशरण अग्रवाल** के **'पाणिनिकालीन भारतवर्ष'** या **'इण्डिया नोन टु पाणिनि'** के साथ हुआ। तब से **'पतंजलिकालीन भारतवर्ष'**, आदि कुछ अन्य अध्ययन भी हो चुके हैं। इन अध्ययनों में निकाले गए निष्कर्षों के विषय में कुछ मतभेद हो सकते है, किन्तु उनकी अधिकांश प्रामाणिकता के विषय में कोई सन्देह नहीं हो सकता। ऐसे अध्ययनों से एक धारणा तो निर्विवाद रूप में यह सामने आती है कि यदि पाणिनि के समय तक इतनी व्यापक प्रगति हो चुकी थी तो निश्चय ही भारत में आर्यों का आगमन एवं वेदों का गठन उससे कहीं अधिक प्राचीन रहा होगा, जितना पाश्चात्य विद्वानों ने बहुधा स्थिर किया है। यद्यपि यह प्रश्न अभी शेष ही रह जाता है कि वेदों में वर्णित विषयों, नामों, आदि का अध्ययन भी इसी प्रकार करने पर क्या इससे भी अधिक चमत्कारपूर्ण निष्कर्ष सामने न आयेंगे।

## ऐतिहासिक अध्ययन

व्याकरण-ग्रन्थों के ऐतिहासिक अध्ययन से दो प्रकार का आशय ध्वनित हो सकता है; एक तो तत्तद् वैयाकरण द्वारा वर्णित समकालीन ऐतिहासिक तथ्यों का अध्ययन, और दूसरा परस्पर कालक्रम-

विनिर्धारण के लिये ऐतिहासिक दृष्टि से उनका खोजपूर्वक अध्ययन। इन दोनों में से पहले प्रकार के अध्ययन में अध्ययनकर्ता को सामान्य इतिहास से अधिक परिचय होना आवश्यक है, जबकि दूसरे प्रकार के अध्ययन के लिए उसे व्याकरणात्मक सिद्धान्तों एवं विधाओं के विकास का भी परिचय होना अनिवार्य हो जाता है। ऐतिहासिक चेतना तो उस प्रकार के अध्ययन में भी होनी ही चाहिए।

प्रस्तुत प्रसंग को अधिक सीमित और स्पष्ट करने के यह कह देना आवश्यक होगा कि यहां ऐतिहासिक अध्ययन से हमारा अभिप्राय इस द्वितीय प्रकार के अध्ययन से ही है। अधिक स्पष्ट शब्दों में, हमारा अभिप्राय उस अध्ययन से है, जिसमें व्याकरण की परम्परा और ग्रन्थों एवं ग्रन्थकारों के तिथि-निर्णय को अधिक महत्त्व दिया जाता है, तथा जिसमें उस व्याकरण विशेष में हुई सैद्धान्तिक प्रगति का तुलनात्मक अध्ययन किया जाता है। इस प्रकार के कमबद्ध ऐतिहासिक अध्ययनों का आरम्भ, जैसा कि पहले कहा जा चुका है, गोल्डस्टुकर की 'मानवधर्मसूत्र की भूमिका' आदि के रूप में हुआ। फिर भी, यह गौरव तो किसी भारतीय मनीषा को ही जाता है कि उसने एक निश्चित क्रम में व्याकरण विषयक भारतीय परम्परा को एक इतिहासपरक के रूप में सर्वप्रथम निबद्ध किया। श्री बेल्वेलकर के प्रसिद्ध ग्रन्थ 'सिस्टम्स ऑफ संस्कृत ग्रामर' के साथ-साथ ही बंगला में श्री गुरुपद हालदार, गुजराती में श्री रामकृष्ण जोशी, एवं हिन्दी में श्री युधिष्ठिर मीमांसक ने व्याकरण-दर्शन एवं व्याकरण-चिन्तन के क्रमबद्ध ऐतिहासिक विकास को यत्किंचित् कालान्तर से प्रस्तुत किया। यद्यपि मीमांसक जी के तिथिनिर्णय के विषय में आपत्तियां उठाई जा सकती हैं, इस पर भी उन के अध्ययन ने पर्याप्त सूचना प्रस्तुत कर दी है, इस बात में संदेह नहीं किया जा सकता। हां, पी० सी० चक्रवर्ती के दोनों अमर ग्रन्थों : 'फिलासफी ऑफ संस्कृत ग्रामर' एवं 'लिंग्विस्टिक स्पैकुलेशन्स ऑफ एणशेण्ट हिंदूज' का महत्त्व इस दिशा में किसी भी प्रकार कम नहीं कहा जा सकता।

इस प्रसंग में लुई रेणु की 'दुर्घटवृत्ति की भूमिका', लीबिख की 'चान्द्र व्याकरण की भूमिका', तथा क्षेत्रेशचन्द्र चट्टोपाध्याय की 'न्यास की भूमिका' का महत्त्व भी ऐतिहासिक दृष्टि से अत्यन्त व्यापक है। लुई रेणु ने तो लगभग संस्कृत व्याकरण का सम्पूर्ण इतिहास ही प्रस्तुत कर दिया है।

इस प्रकार के अधुनातम प्रयासों में एक बृहत् प्रयास अभी मध्यावस्था में ही है। पूना के दकिन कॉलेज के स्नातकोत्तर विभाग में आयोजित विशेष कक्ष द्वारा तैयार एवं क्रमश, प्रकाश्यमान संस्कृत के 'संस्कृत साहित्यिक कोश' में संस्कृत साहित्य से सम्बद्ध अधिकांश ज्ञातव्य तथ्यों का समाहार किया गया है। निश्चय ही व्याकरण से सम्बद्ध अनेक विषयों, ग्रन्थों एवं लेखकों का परिचय इसमें एकत्र संगृहीत किया गया है। इसमें बहुत सी नई सूचनाओं की आशा करना तो उपयुक्त था भी नहीं और न ही यह पूर्ण ही हुई है; फिर भी इस प्रकार के विवरणात्मक प्रयास ने व्याकरण के जिज्ञासुओं की पिपासा भी पर्याप्त अंश तक पूर्ण करने का प्रयास किया है।

एक प्रयास इस दिशा में मैंने भी किया है। सन् १९७१ में प्रकाशित 'संस्कृत व्याकरण का उद्भव और विकास' यद्यपि बहुत ही अल्प समय में लिखा गया था, तब भी उसमें गृहीत विषयों की प्रामाणिकता के सम्बन्ध में लेखक की व्यग्रता का अनुमान केवल इतने मात्र से ही लगाया जा सकता है कि केवल इस ग्रन्थ को लिखने के प्रयास में लेखक को लगभग चार सौ ग्रन्थों और ग्रन्थकारों का आमूल फिर से अध्ययन

करना पड़ा। जैसा कि इसके नाम से ही स्पष्ट है कि इसमें केवल तिथिक्रम से ग्रन्थों और ग्रन्थकारों का इतिहास प्रस्तुत कर देने मात्र की व्यग्रता को लेकर ही नहीं चला गया था। बल्कि व्याकरणात्मक उपलब्धियों का भी ब्योरेवार और तुलनात्मक रूप में अध्ययन प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया था। तिथिक्रम निर्धारण की दिशा में इस प्रकार के तुलनात्मक अध्ययन ने लेखक को कितनी सहायता दी, इसका अनुमान तत्सम्बद्ध प्रकरणों को पढ़ने मात्र से ही लग सकता है। मुझे यह स्वीकार करने में तनिक भी झिझक नहीं कि अभी इस दिशा में अत्यधिक सुधार की आवश्यकता है। किन्तु मेरे कथन का अभिप्राय यही है कि अब तक के लिखे को पर्याप्त मानकर चुप बैठ जाने की आवश्यकता नहीं है। महान् से महान् पुरातन प्रयासों के रहते भी नए-नए अनुसन्धित्सुओं को नए-नए प्रयासों को करने से झिझकना नहीं चाहिये। सच तो यह है कि अभी अज्ञात ग्रन्थों की खोज की दिशा में ही अनथक प्रयास की आवश्यकता है। फिर उनके अध्ययन, मूल्यांकन एवं क्रमनिर्धारण का कार्य तो उससे भी अधिक गुरुतर है।

## उपसंहार

अब तक मैंने जो कुछ भी कहा है, उस सबका अभिप्राय यही है कि हम अब तक के प्रयासों को पर्याप्त मानकर ही न बैठ जाएँ। संस्कृत के व्याकरण से सम्बद्ध दिशा में अभी इतना कुछ करने को बाकी है कि उसे इस छोटे से प्रबन्ध में समाहित नहीं किया जा सकता।

**ग्रन्थ-सम्पादन** की दिशा में ही हमें कई दशक खपा देने की आवश्यकता है फिर उनके विश्लेषण और मूल्यांकन का प्रश्न तो बाद में उपस्थित होगा। ग्रन्थ-सम्पादन से भी उन की **व्यापकतर खोज** का प्रश्न और भी अधिक महत्वपूर्ण है। कुछ ऐसी योजनायें भी चलाई जानी चाहियें, जिनके आधार पर व्याकरण-ग्रन्थों की खोज एवं उनके वर्गीकरण आदि को भी नियमित अनुसंधान का ही अंग मान लिया जाए। अन्य क्षेत्रों में अध्ययन की दिशाओं की बात हम यथास्थल कहते ही आए हैं। यहाँ केवल इतना ही कह देना पर्याप्त होगा कि व्याकरण के विषयों का चुनाव करने में हमें अधिक सावधानता बरतने की आवश्यकता है।

अन्त में, एक शब्द इस निबन्ध के विषय में भी। इस निबन्ध का उद्देश्य संस्कृत व्याकरण के क्षेत्र में अब तक के हुए शोध कार्यों का परिगणनमात्र कराना नहीं है। इसका प्रमुख उद्देश्य है एतद्विषयक अनुसंधान की अद्युनातम दिशा और दशा से अनुसन्धित्सु छात्रों को परिचित कराना तथा भविष्य की सम्भावनाओं के प्रति उन्हें सजग करना। यदि इससे उस दिशा में कुछ भी सहायता मिली, तभी इस श्रम को सफल कहा जायेगा।

—:०:—

# Position Of Women In The Social Structure Of Ancient India.

## (IN THE LIGHT OF SANSKRIT DRAMA)

Dr. D. D. Sharma

Drama is esseatially a social form of art, having two-fold function to discharge. The premier function of the drama is to educate the society intellecutally, morally, socially and spiritually, but still more significant is the joy and delight which is a natural consequence of art. Drama presents a cumulative organisation of all fine arts and science.[1] Even from the very ancient times drama has been specially esteemed highly.[2] Apart from the sublime influence exercised by the noble ideal of characters presented in it, the delighting effect of poetry. music and dance is by no means less important.

A dramatic poet more than any other reproduces the life of men around him, exhibiting their aims, hopes, wishes, aspirations and passions in an abstract, concise way, which is more intensely coloured than the diffuse facts of daily experience. A good dramatist can never avoid depicting the tendencies, if not tangibilities of his time. So from the works on drama the social and the cultural background of a dramatist can easily be deduced.

**Concept of Hindu Society**—Coming to earliest plays of Bhasa we find that the conception of society is not developed to the same sense as we see now. There the family, the group of blood relations, was highly idealised in the social order. The purity and the maintenance of the family traditions was esteemed above all and it was the bounden duty of every member of the family to respect and preserve the family traditions. Throughout the Bhasa–dramas this sentiment is found dominating. For instance, in the पञ्चरात्र misbehaviour of an individual member of the family is held responsible for the ruin of the whole family. "A man with no character burns away his family.[3] and "Member of the family will have to run away if any one of

---

1. N. S. II. 3 न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं……नाट्येऽस्मिन् यन्न दृश्यते ।
2. cf काव्येषु नाटकं रम्यम्; नाटकानां कवित्वम् ।
3. Panc. 1-12. कुल चरित्रहीनेन पुरुषेणेव दह्यते ।

them loses character.[1] In the Pratima; when Rama, the legitimate heir to the throne, is duly crowned his brother शत्रुघ्न says--"By this coronation of my elder brother, the stain of our family is wiped out,"[2] Similary, the last will of Bali, "To this brother, is also soaked in the same spirit of preservation of good family traditions.

"Give up you anger and take up. according to **Dharma**, our family traditions."[3]

In the same play Sita prays to god that her husband might be victorious if she has never violated the high family traditions.[4]

The other social unit, bigger than the family was caste. It seems that the caste system, which came down to us, had taken deep roots even before the beginning of the medieaval age. The order of superiority was the same as we see in the later centuries. The Brahmanical law of society prevailed thoroughly. From the प्रतिमा, as mentioned by disguised रावण, we come to know that all the Nyaya of Medhatithi and the Pracetasa, rules in ritualism (श्रद्धा-kalpa) were prevalent among the Brahamans. That a Brahman had an undoubted superiority over all others is clear from the evidence of Panc, where the universally respected Bhisma himself says that Drona is superior to him, for he (i. e. Drona) is a Brahmana and he (i. e. Bhisma) is a Ksatriya.[5] Even Karna in the Karna-bhāra says that he would never go against a Byahmana ब्राह्मणवचनंमिति न मयाऽतिक्रान्तपूर्वम्. The eleborate description of the sacrifice; in the Panc, the belief in the efficacy of the Vedic rites' **Karnabhara**—हुतं च दत्तं च तथैव तिष्ठति—"Whatever is offered in a sacrifice or is given in charity lasts eternally (I. 22) shows that the Brahmanical order was in vogue in those days. In every thing the customs, conventions, rituals and superstitions of the time—the position of Brahmanas is absolute. Moreover, they were exempted even from the capital punishment and confiscation of property. That this was not a myth, but a rule that was followed in actual practice, can be seen in concrete references in the dramas and prose romances of the period of the beginning of Christian era and afterwards. चारुदत्त, the hero of the drama, मृच्छकटिक though found guilty of murder by the presiding judge, is recommonded for exemption from the death penalty for his ब्राह्मण birth, (Mrc. X). Again in the prose

---

1. Panc. 1.7. कुले व्युत्क्रान्त चरित्रे ज्ञाति र्ज्ञातिभयादिव।
2. Prat. VII–13. शत्रुघ्न.—एतदायीभिषेकेण कुलं मे नष्ट कल्मषम् । पुनः प्रकाशतां याति॰···
3. Abhi. 1. 26. बाली—मया कृतं दोषमपास्य बुद्धया···कुलः प्रवालं प्रतिगृह्यतां नः ॥
4. Act. V. 17 1. सीता—इस्सरा ! अत्तणो कुलसदिसेण चारित्तेण जइ अहं अणुसरामि अय्य उत्तं अय्य उत्तस्स विजओ होदु ।
5. Panc. 1–25. भीष्मः—द्विजोभवान् क्षत्रियवंशजा वयम् ।

romance of Dandin we find an illustration of the same order; a Brahmana minister charged with treason against the king, is sentenced by a judge to be blinded and not to be put to death (D, K. P. 181).

On the other hand, tbe life of the Ksatriyas was very hard. Analysing the situations Svapna; the Mal; and the Avi; it is clear that the country was devided in a number of petty states and the kings were always engaged in fighting their neighbours. A Ksatriya's career was in his weapon,[1] to fight was his one creed in life. It was either to die or kill in the battle-field, but never to be defeated. Thus the old king Virāta in the Panc. says that, 'he would acquire fame if he dies or in case he retrieves the cews from the enemies he would acquire merit.[2] Similarily, the boy Abhimanyu says that. "a hero must either die or conquer on the battlefield." The social life of the वैश्य's and Sudras also was regulated by the same Brahmanical law.

By the beginning of the Gupta age we see that there was a strong Brahmanical revivalistic movement. In the field of social life this movement manifested itself in a tendency towards intensification of the social division into four fundamental Varnas with its corollary of the pre-eminance of the Brahmans. During the same period, the remarkable development of industry and trade, with its resultant increase in wealth and prosperity, led to a pronounced rise in the standard of living and taste for town life, at least among the upper classes. The long spell of peace which the Gupta emperors in the North and their contemporaries the वाकाटक्स in the South gave to the country. enabled the social tendencies of the proceding epoch to take firm root in the soil.

**Bed rock of the society**—Marriage forms the most important part of the Hindu Society. Fortunately, Sanskrit literature has preserved a good number of examples of the Marriage system, prevalent in the Hindu Society. Generally the rules relating to marriage were guided by Smritis. There we see that with the passage of time and emergence of new circumstances the writers on Smritis showed a tendency to lower the marriageable age of girls.[4] The writers of Sanskrit dramas also could not escape the influence of tne Smritis. Bhavabhuti, a dramatist of the 9th century A. D. present a very interesting example of this influence. In the epic रामायण, Sita was a youthful

1. Panc. I. 22. कर्णः बाणाधीना क्षत्रियाणां समृद्धिः ।
2. Ibid, II. 5. राजा—रणशिरसिगवार्थे नास्ति मोघः प्रयत्नो, निधनमपि यशः स्यान्मोक्षयित्वातु धर्मः
3. Idid III. 5. अवश्यं युधि वीराणां वधो वा विजयोऽथवा
4. For and exhaustive account of the Smriti law about the age of marriage see Hist. of Dharma by P. V. Kane. 11. 1. 438-45.

यदि शौनक त्व को निपात मानते हैं तो उनका पक्ष सर्वथा हेय है, वह निराकृत हो चुका है क्योंकि त्व के प्रयोगों से उसकी पुष्टि नहीं होती। यदि वे त्व की सर्वनामता के पक्षपाती हैं तो यास्क को स्पष्ट रूप में वह मत अभिमत ही है। इसलिये समझ में नहीं आता कि शौनक ने किस आधार पर अथवा किस दृष्टि से यह कहा कि यास्क को 'त्व' की पद जाति का ज्ञान नहीं था।

शौनक का चौथा आक्षेप है कि यास्क को 'शितामन्' के पद का अर्थ पता नहीं लगा। 'शितामन्' शब्द का प्रयोग यजुर्वेद[7] में ही मिलता है। यहाँ का पूरा मन्त्र है—

"होता यक्षदिन्द्राग्नी छागस्य हविष आत्तामद्य मध्यतो मेद उद्भृतं पुरा द्वेषोभ्यः पुरा पौरुषेय्या गृभो घस्तां नून घासे अजाणां यवसप्रथमाणां समुत्क्षराणां शतरुद्रियाणम् अग्निष्वात्तानां पीवोपवसनानां पार्श्वतः श्रोणितः शितामत उत्सादतोऽङ्गादङ्गा दवत्तानां करत एवेन्द्राग्नी जुषेतां हविर्होतर्यज।

यहाँ का 'पार्श्वतः श्रोणितः शितामतः' यह अंश इस प्रसंग में विचारणीय है। मंत्र के ये तीनों शब्द शरीर के अंगों के वाचक हैं। यज्ञीय पशु के दोनों पार्श्व, श्रोणी (कटिप्रदेश), अगले पंजे क्रमशः इन तीनों शब्दों के वाच्यार्थ हैं।

यास्क ने निरुक्त (४–३) में इस अंश की व्याख्या में 'शिताम्' का अर्थ यज्ञीय पशु की 'भुजा' (अगले पैर) किया है—'दोः शताम् भवति'। यास्क ने इस शब्द के अर्थ के सम्बन्ध में यहाँ शाकपूणि, तैटीक तथा गालव के मतों का भी उल्लेख किया है। शाकपूणि के अनुसार 'शिताम्' का अर्थ योनि, तैटीक के अनुसार यकृत् तथा गालव के अनुसार मेदस् है।

वस्तुतः ये शब्द ऐसे हैं जिनके प्रकृति प्रत्यय का निश्चय नहीं हो सकता। इन्हें यास्क ने अनवगत-संस्कार वाला अनेकार्थक माना है।[8] अतः यदि यास्क ने 'शिताम्' शब्द का स्वाभिप्रेत अर्थ देने के पश्चात् अन्य आचार्यों को स्वीकृत अर्थों का भी उल्लेख कर दिया तो इससे यह अनुमान कैसे निकाला जा सकता है कि उन्हें इस शब्द के अर्थ का ही ज्ञान नहीं था? यजुर्वेद के भाष्यकार उवट तथा महीधर ने भी यास्कर्थ-प्रदर्शित अर्थों को ही स्वीकार किया है।

शौनक का पाँचवाँ आक्षेप यह है कि 'वने न वायो' इस ऋचा के 'न्यधायि' इस पद में यास्क को स्वर का निश्चय नहीं हो सका। पूरा मन्त्र है—

---

५. द्र० फिट्सूत्र ७८; त्वत्वसमसिमेत्यनुच्चानि।

६. द्र० ए० ए० मैक्डानल कृत वैदिक ग्रामर, १८६२, पृ० ४५२, ८ ए तथा मौनियर विलियम संस्कृत इंगलिश डिक्शनरी, १९५६, पृ० ४५६

७. य० २१।४३

८. द्र० निरुक्त ४।१, अथ मान्यनेकार्थान्येकशब्दानि तान्यतोऽनुक्रमिष्यामः। अनवगतसंस्काराश्च निगमान्।

वने न वायो न्यधायि चाकन् शुचिर्वां स्तोमो भुरणावजीगः ।
यस्येदिन्द्रः पुरुदिनेषु होता नृणां नर्यो नृतमः क्षपावान्[२] ॥

इस मन्त्र की यास्क द्वारा की गई संक्षिप्त व्याख्या है—

'वने इव । वायो—वेः पुत्रः (वायः) । चायन्निति वा कामयमान इति वा' । जिस प्रकार पक्षी वन (वृक्ष) को प्राप्त होता है उसी प्रकार, हे भरण करने वाले अश्विनी (भुरणौ) ! पवित्र (शुचिः) मेरा स्तोम, तुम दोनों की कामना करता हुआ (चाकन्), तुम दोनों को प्राप्त होता है (अजीगः), जिस स्तोम के लिये, वीरों में श्रेष्ठ वीर (नृणां नृतमः) मानवों का हितैषी (नर्यः) रात्रि में किये गये सोमाभिषेकों का सेवन करने वाला (क्षपावान्), इन्द्र यह कहता है कि ये स्तोम मुझे प्राप्त हों ।

यास्क ने केवल मंत्र के प्रथम चरण की व्याख्या की है । प्रस्तुत प्रसङ्ग में केवल 'वायः' पद विचारणीय है । ऋग्वेद के पदपाठकर्त्ता शाकल्य ने 'वा' तथा 'यः' इस रूप में, 'वायः' को एक पद न मानकर, दो पद माना है । परन्तु दो पद-विषयक स्थिति, वैदिक स्वरशास्त्र के अति प्रसिद्ध एवं व्यापक नियम को देखते हुए, आपत्तिजनक है । नियम यह है कि 'प्रधान वाक्य की प्रधान क्रिया यदि अतिदण्ड पद के बाद आती है तो वह सर्वानुदात्त होती है ।' पाणिनि का 'तिङ्ङतिङः'[१] सूत्र इसी स्थिति को स्पष्ट करता है । इसके साथ ही दूसरा नियम यह है कि 'अप्रधान वाक्य की क्रिया उदात्त होती है ।' वाक्य अप्रधान तब होता है जब वह 'यद्' के रूपों से युक्त होकर अवान्तर वाक्य बन जाता है । इस स्थिति को स्पष्ट करने के लिये पाणिनि ने 'यद् वृत्तान्नित्यम्'[२] सूत्र बनाया है । यह सूत्र 'यद्-वृत्त' ('यद्' सर्वनाम से निष्पन्न प्रयोग) से युक्त तिङन्तपद को नित्य उदात्त विधान करता है । इस नियम का वेद में सर्वत्र पालन हुआ है । इसी कारण पाणिनि ने अपने सूत्र में 'नित्यम्' पद का प्रयोग आवश्यक समझा । इस नियम के अनुसार यदि 'वाय' को दो पद मानकर 'यः' को अलग किया गया तो 'यः' से युक्त 'न्यधायि' पद को उदात्त होना चाहिये, जबकि संहितापाठ में यह सर्वानुदात्त 'न्यधायि' मिलता है । इसके अतिरिक्त 'यः' से जो अवान्तर वाक्य आरम्भ होगा उसकी पूर्ति 'तत्' के प्रयोग से करनी होगी । अन्यथा वाक्य अधूरा रह जायगा । शाकल्य के द्वारा किये पदपाठ में, जिसमें 'यः' को पृथक् माना गया है, ये दोनों दोष, तिङन्त पद (न्यधायि) का उदात्त होना तथा वाक्य की अपूर्णता, उपस्थित होते हैं । अतः 'वायः' को एक पद मानने के अतिरिक्त और कोई उपाय नहीं दिखाई देता ।

यास्क ने इस मन्त्र के 'वायः' पदविषयक पदपाठ से सम्बद्ध इन दोनों दोषों का निरुक्त (६।२८) में स्पष्ट रूप से उल्लेख किया है—'वेति च य इति च चकार शाकल्यः ।उदात्तं त्वेवमाख्यातम् अभविष्यद् । असुसमाप्तश्चार्थः' ।

पदपाठ के विपरीत यास्क ने जो तर्कसंगत एवं वैदिक व्याकरण के अनुरूप बात कही है वह शौनक को नहीं जंची । अतः उन्होंने यह कह दिया कि यहाँ यास्क को 'न्यधायि' पद के स्वर का ही पता नहीं

२. ऋग्वेद १०।२९।१
१. अष्टाध्यायी ८।१।२७
२. वही ८।१।६६

लगा। पर शौनक ने यह नहीं बताया कि 'न्यधायि' पद को वे उदात्त मानते हैं या सर्वानुदात्त? यदि वे उदात्त मानते हैं तो वह उचित नहीं क्योंकि संहितापाठ में यह पद उदात्त नहीं है। यदि वे सर्वानुदात्त मानते हैं तो शाकल्य के पदपाठ के अनुसार वह सम्भव नहीं है—वह तो तभी सम्भव है यदि 'वायः' को एक पद माना जाय।

सायण ने इस मन्त्र के भाष्य में यास्क के अनुसार ही 'वायः' को एक पद मानकर उसका 'पदी' अर्थ किया है तथा पदपाठ की दो पद-विषयक स्थिति का खण्डन किया है—

'एवमेतस्मिन् पदद्वये सति यदेतद् आख्यातं 'न्यधायि' इति तदुदात्तमभविष्यत्। 'यद्वृत्तात्परस्य नित्यम् आख्यातस्य निघातो न भवतीति लक्षणविदो मन्यन्ते। न चेदमुदात्तम्। तस्माद् 'यः' इति नदं यद्-वृत्तम्। किं तर्हि? 'वायः' इत्येकमेव पदम्। किं च 'असुसमाप्तश्चार्थः'—अपुष्कलः। एवमेव तस्मिन् पदद्वये सति मन्त्रस्यार्थो सुसमाप्तो भवति[1]।'

निष्कर्ष यह है कि शौनक द्वारा यास्क पर किये गये इन आक्षेपों में कोई सार नहीं है। मन्त्र की याख्या को सुसंगत करने की दृष्टि से व्याख्याकार संहिता के एक पद को दो या अनेक पदों में तथा दो या अनेक पदों को एक पद में बदल सकता है। ब्राह्मण ग्रन्थों की मन्त्र-व्याख्याओं में इस तरह के प्रचुर उदाहरण उपलब्ध है। साथ ही यह भी ध्यान देने योग्य है कि पदपाठ में भी तो भूलें हो सकती है—यदि किसी भूल को व्याख्याकार अंगीकार नहीं करता तथा उसके विपरीत अर्थ करता है तो यह दूषण न होकर भूषण है। अतः यास्क ने यदि ऐसा किया तो वे एक मार्ग निर्देशक के रूप में हमारे आदर के पात्र हैं। इसी प्रकार 'त्व' पद के सम्बन्ध में कुछ प्राचीन विद्वानों की निपात-विषयक भ्रान्त मान्यता का निराकरण करते हुए उसके सही रूप सर्वनामता का प्रतिपादन एवं पोषण करके यास्क ने आचार्य—परम्परा के अनुरूप ही कार्य किया है। आज के वैदिक विद्वान् भी 'त्व' को सर्वनाम ही मानते हैं।

यह आश्चर्य का विषय है कि शौनक जैसे व्युत्पन्न एवं वेद के परिनिष्ठित विद्वान् ने इस प्रकार के निराधार आक्षेप यास्क पर क्यों किये तथा उससे भी अधिक आश्चर्य का विषय यह है कि निरुक्त के व्याख्याकारों—आचार्य दुर्ग एवं स्कन्द आदि विद्वानों—का ध्यान शौनक के इन आक्षेपों की ओर क्यों नहीं गया और यदि गया तो उन्होंने इन आक्षेपों का निराकरण क्यों नहीं किया?

—:०:—

---

१. सायण भाष्य, भाग ४, पृ० ३७२

# वाल्मीकिरामायणे वस्तुचित्रणम्

डॉ० शिवप्रसादो भारद्वाजः

पाश्चात्यकाव्यशास्त्रे वर्ण्यवस्तूनां प्रत्यक्षीकरणकौशलं (Art of Poetic Imagery) कविकर्मणो महती उपलब्धिरिति बहुभिः समीक्षकैर्यत्र तत्र प्रतिपादितम् । एज्रा पाउण्ड (EZRA POUND) नामकेन केनाऽपि विवेचकेन एतावद्उट्टङ्कितं यथा यदि कश्चिद् कवयिता विपुलं साहित्यं न विरचयन् जीवनकाले स्वकृतावेकमपि विम्बं साफल्येन प्रस्तौति तस्यायमेव महान् पुरुषार्थः[1] । एवं पाश्चात्य-समीक्षका वस्तुनो बिम्बविधानं पृथगिव काव्यतत्त्वं निरूपयन्ति । संस्कृतकाव्यशास्त्रे तस्य पार्थक्येन न क्वापि विमर्शो विहित इति निभाल्यैकेनाधुनिकलेखकेनागूरितं यथा भारतीय-काव्याचार्याणां दृष्टचा रस एव काव्यसर्वस्वम् इति न तैः कविकृतेरयं पक्षः स्वग्रन्थेषु स्पृष्टः[2] । अत्र विषये ममेयं मतिर्यथा भारतीयकाव्याचार्या वर्ण्यवस्तूनां शब्दसामर्थ्येन प्रत्यक्षीकरणं कवेः प्रथमं कर्तव्यं मन्वत इति न तेषामेतस्य निरूपणं पृथग्विषयतया आपतितम् । भट्टतौतेन रस-प्रकरणे स्पष्टमिदमाघोषितं यथा काव्ये नाट्ये वा विभावा आलम्बनोद्दीपनात्मकाः प्रत्यक्षीकृता एव रसास्वादहेतवः[3] । वर्णनमात्रेण न किमपि वस्तु रसयितुः कौतुकमुपजनयति इति । अन्यत्र च प्रयोगत्वमनापन्ने काव्ये नाऽऽस्वादसंभव' इति वदता नाटचमहत्त्वाख्यानच्छलेन स एव पक्षस्तेन भूयोऽपि पोषित इति न वक्तव्यं भवति । प्राचामभिमतोऽर्थव्यक्तिर्गुणः[4] स्वभावोक्तिश्चालङ्कार एतमेवोद्देश्यं साधयत[5] इति काव्यविदां स्फुटम् अस्माभिरिति नेह भूयो वितन्यते ।

कवि-प्रतिभायाश्चरमोऽयं प्रकर्षो यत् प्रकृतवस्तुनो वर्णनद्वारेण प्रत्यक्षवद् उपस्थापनम् । महिमभट्टेनैतदेवाभिप्रेत्योक्तम्—

> सा हि चक्षुर्भगवतस्तृतीयमिति गीयते ।
> येन साक्षात्करोत्येष भावांस्त्रैलोक्यवर्तिनः ।।[6] इति ।।

क्रान्तदर्शिता कवीनाम् ऋषीणां च सदृशी । अतो भट्टतौतदृष्टचा नाऽनृषिः कविरित्युक्तः[7] । कवेश्चायं विशेषो यथा नाऽसौ केवलं भावान् त्रिलोकीस्थितान् त्रिकालवर्तिनो वा साक्षात् पश्यति; स्ववाचां महिम्नाऽन्येषामपि दर्शनीयान् विदधातीति अहो ! तस्याऽसाधारणं सामर्थ्यम् ! भारतीया परम्परा च वाल्मीकिम् आद्यः कविरिति सादरं स्मरति[8] । स च महर्षिरिति तस्य काव्ये कथं न वर्ण्यानां प्रत्यक्षायमानता प्रतीयेत ?

इदं तावदादौ प्रतिपादनीयं भवति यथा कविर्यत्किमपि वर्णयति तेन सहात्मीयं रागात्मकं सम्बन्धं विधाय । सहृदया अपि न यावत् तेन सह स्वकीयां रागवृत्तिं योजयन्ति, न तावत् कवेर्भावमास्वादयितुं प्रभवन्तीति साधारणीकरणमत्र काव्यास्वादने प्रथमकर्तव्यतां स्पृशति । एवं सूक्ष्मतमानां भावानामपि प्रत्यक्षायमाणता सम्पद्यते । एतद् प्रयोजनं साधयितुं कविः कदाचिन् मूर्तान् पदार्थान् अमूर्तैरुपमिमीते कदाचिच्चामूर्तान् मूर्तैः ।

इमां नैपुणीं पुरस्कृत्य समालोचकप्रवर आनन्दवर्धनो व्यरूपयत्—

**भावानचेतनानपि चेतनवच्चेतनानचेतनवत् ।**
**व्यवहारयति यथेष्टं सुकविः काव्ये स्वतन्त्रतया ॥**[६] इति ।

वाल्मीकि-रामायणे करुणोरसः प्रधानम् । निर्व्यूढश्चाऽसौ परमर्षिणा 'मा निषाद' इत्याद्यारभ्य रामस्य सभ्रातृकस्य परमधामगमनावधि प्रवन्धता[१०] । पाठकैश्च कविना संयुज्याऽऽस्वाद्यते चेत् प्रत्यक्षायित एव रसस्तेषाम् । भावानां हि अनुपभूयमानतैव प्रत्यक्षीभावः ।

मूर्तवस्तूनां प्रत्यक्षतासिद्धये कवयो विविधानलङ्कारान् यत्र तत्र प्रयुञ्जत इति सैव पद्धतिरादिकविनाऽपि स्वीकृता । तामेवाधिकृत्य किमपि विवक्षितम् उपरिष्टात् ।

प्रायेण साम्यमूलका अलङ्काराः प्रयोजनमेतत् साधयन्ति । उपमा च तेषामलङ्काराणां जीवितसर्वस्वम् । तामेवोपजीव्येतरेऽलङ्काराः सम्भवन्तीति प्रथमं तस्या एव प्रभावः प्रस्तूयते ।

प्रो० सुब्रह्मण्यम् महाशयः स्वनिबन्धे निरूपयति यथा वाल्मीकेर्वस्तुचित्राणि प्राधान्येन बाह्यप्रकृतिमाश्रयन्ति[११] । न च तस्य कथनं सर्वथासमञ्जसम् । विशेषस्त्वयं यत् प्रकृतत्वेनोपात्ता प्रकृतिरप्रकृताऽपि कथाप्रकृतैरभिन्नतया प्रस्तूयते । निदर्शनञ्चात्र रामायणीयः श्लोकः—

**ज्योत्स्ना तुषारमलिना पौर्णमास्यां न राजते ।**
**सीतेव चातपश्यामा लक्ष्यते न तु शोभते**[१२] ॥ इति ॥

अस्मिन् पद्ये ज्योत्स्ना खलु वर्णनीयतया प्रस्तुता, प्रबन्धप्रकृता सीता च उपमानीकृतेति अप्रस्तुता । अत्र प्रतीपालङ्कारद्वारेण प्रालेयपातेन परितः प्रस्फुरन्नीहार-ग्रस्तधवलिमा राकाचन्द्रिका धूमिलप्रकाशत्वख्यापनायाऽऽतपश्यामीभूतमुखवर्णया सीतयोपमीयते । असूर्यम्पश्या सीता वनवासकाले सूर्यातपेऽपीतस्ततो गमनान्म्लानमुखकान्तिरिति लोकसत्यं वर्णनम् । कस्यचनापि मनुजस्य नित्यं घर्मपाताद् गौरो वर्णः श्यामिकया ग्रस्यत इति नित्यं प्रत्यक्षीकुर्मः । राजप्रासादे विहतातपप्रवेशे लोध्रचूर्णादिना वर्णकाद्युपयोगेन च राजमहिष्याः सीतायाः प्रकृत्योज्ज्वलोऽपि वर्णो द्विगुणतरमुज्ज्वलीक्रियते स्म । अरण्ये तु तादृशसाधनाभावान् नित्यं च घर्मपतनाद् तस्याः कान्तिमालिन्यं संभवत्येव । भाव-दृष्टया तत् प्रत्यक्षीकृत्य तेन तुलिताया नीहारोपहतधवलिम्नो राकाज्योत्स्नाया म्लानता साधु स्फुटतामेति । 'लक्ष्यते न तु शोभते' इत्येतेनाऽस्फुटप्रकाशता तस्याः साक्षात् क्रियते । एतेन वाल्मीकेर्वस्तुवर्णनं कियत् प्रत्यक्षकल्पमिति साध्वनुमितुं शक्यते सहृदयैः । अत्र प्रतीपोपमायाश्चमत्कारः ।

समासोक्तिरपि कवेः प्रयोजनमिदं साधु साधयति । यथा—

**खर्जूरपुष्पाकृतिभिः शिरोभिः पूर्णतण्डुलैः ।**
**शोभन्ते किञ्चिदानम्राः शालयः कनकप्रभाः**[१३] ॥

इत्यस्मिन् पद्ये पूर्णपरिपाकाः शालय आग्रहायणारम्भे क्षेत्रेषु शोभमाना वर्णिताः । 'शिरोभिः पूर्णतण्डुलैः' इत्येतावान् अंशः 'किञ्चिदानम्राः' 'कनकप्रभाः' इत्येताभ्यां विशेषणाभ्यां काश्चिन् मूर्धनि गृहीतपूर्णकलशाः किञ्चिदानतकन्धराः कन्यकाः पाठकानां दृशोः पुरत उपस्थापयति । अप्रकृततया तस्यार्थस्य समासोक्तिरत्र प्रतीतिपथमवतरन्ती नितरां चमत्कारावहा । 'शिरोभिः' इति पदे च श्लेषस्ताम् उपकरोति, 'खर्जूरपुष्पाकृतिभि' रिति पदे चोपमा शालिमञ्जरीणाम् उत्तरोत्तरं सूक्ष्मीभवन्तम् अग्रभागं बोधयति । इदं वस्तुचित्रम् (Image) न कस्मादपि वैदेशिककविकाव्यगतवस्तुचित्राद् अवहीयते ।

वस्तुचित्राणि भाव-सहकारेणैव मार्मिकाणि भवन्ति इति विचारकमतम्। परं कदाचित् प्राकृतोपादान-संस्पर्शकृता संविद् रत्यादिस्पर्शरहिताऽपि चमत्करोति। एतस्य स्फुटं प्रमाणं निम्नलिखितं पद्यम्—

अग्राह्यवीर्यः पूर्वाह्णे मध्याह्ने स्फारितः सुखः।
संरक्तः किञ्चिदापाण्डुरातपः शोभते क्षितौ ॥[14] इति ॥

शीतकाले सर्वस्यापीदं प्रत्यक्षं यथा तदा शैत्यातिशयाद् बालारुणस्याऽऽतपः प्रालेयग्रस्तोष्णभावो न तथा खरः प्रतीयते यथा मध्याह्ने। दिनानां च लाघवाद् दिनकरो हेमन्ते लध्वेवाऽस्ताभिमुखो भवति इति तस्य बिम्बो रक्तिमानमातपश्च पाण्डिमानं स्पृशति। अत्रोल्लेखालंकारेण हेमन्ते सूर्यातपस्य सुखायमानतां कविरनुभावयति। प्रभाते संचरत्समीरशीतिम्ना बालातपे तिष्ठतामपि सहसा रुहरुहिकोदेतीति कस्य नाऽनुभवः। इदमेव तथ्यम् 'अग्राह्यवीर्यः पूर्वाह्णे' इत्येताभ्यां पदाभ्यां स्फुटीकृतम्। एवम् अत्र पद्ये न खलु रत्यादिभावानामनुभूतिरपि तु हेमन्तकालिकाऽऽतपसेवनसुखस्य संवेदनं मांसलीक्रियत इत्यहो आदिकवे नैंपुण्यम्।

अन्यत्र कविः स्वभावोक्त्याः प्रभावेण पिपासितस्याऽपि शैत्यातिशयम् अनुभूय जलं स्पृष्ट्वैव करम् उपसंहरतः करिणः शब्दचित्रं प्रस्तौति—

स्पृशँस्तु विपुलं शीतमुदकं द्विरद सुखम्।
अत्यन्तं तृषितो वन्यः प्रतिसंहरते करम् ॥[15]

प्राणिनां स्वभावो वन्यकरिमुखेनाऽत्र वर्णितः। अन्योऽपि नरः पिपासावशात् सलिलं पातुम् इच्छति परं तद् स्पृष्ट्वैव शैत्यार्दितः 'आः नितरां शीतम् उदकमिदम्' इति क्रोशन् झटिति पाणिम् आक्षिपति न तु जलं पिबति। इत्थं स्वभावोक्ति नितरां चमत्कारिणी तथा कुर्वन्तं गजं प्रत्यक्षीकारयति।

स निक्षिप्य शिरो भूमौ प्रसार्य चरणौ तदा।
विक्षिप्य च शरीरं स्वं पपात धरणीतले ॥[16]

अत्र पद्येऽपि तेनैवाऽलङ्कारेण मृतस्य जटायुषः क्षितौ पतनं प्रत्यक्षवत् क्रियते। प्रत्येकं विहगो मृत्यु-काल एतादृशीं चेष्टां मुद्रां च भजते।

क्वचिच्च कविरेतत् प्रयोजनं भाविकालंकारेण साधयति। यथा सीतां रावणः प्रसाधनानाम् अङ्गी-करणाय अनुनयते—

इच्छ मां, क्रियतामद्य प्रतिकर्म तवोत्तरम्।
सप्रमाण्यवसज्जन्तां तवाङ्गे भूषणानि च ॥
साधु पश्यामि ते रूपं संयुक्तं प्रतिकर्मणा ॥[17] इति ॥

अत्र प्रथमं सीताऽनुनीयते यत् सा रावणं कामयताम्। कामयमानायाश्च त्रिलोकविजयिनं भुवन-दुर्लभैश्वर्यसम्पन्नं लङ्केश्वरं कथं तादृशी मलिना दशा स्याद् इति त्वरितम् आज्ञासम्पादनदक्षः परिजनो गृहीतपरिकर्मोपकरणस्ताम् आसादयिष्यति क्षिप्रं च स्नानाङ्गरागैस्तां प्रसाधयिष्यति, कृतायां केशरचनायां यथायथम् अवयवेषु महार्हाणि मण्डनानि धार्यन्ताम्, लोटः प्रयोगोऽत्र सीताया आदेशप्रतीक्षामात्रं द्योतयति। अन्ते च करिष्यमाणं प्रतिकर्म भावदृशा साक्षात्करोति स इति भावि प्रसाधनं प्रत्यक्षीक्रियमाणमत्र वर्ण्यते। तथैवान्यस्मिन् पद्येऽतीतस्य दृश्यस्य प्रत्यक्षायितत्वं साध्यते—

प्रविशन्नभ्रजालानि निष्पतंश्च पुनः पुनः ।
प्रावृषीन्दुरिवाभाति निष्पतन् प्रविशंस्तदा ।।[१८]

अत्र सीता-प्रवृत्तिलाभायाऽऽकाश मार्गेण गच्छन् हनूमान् वर्णितः । वियति प्रसृतान् मेघान् अन्तरा प्रविशन् भूयो निष्क्रामंश्च स वर्षतौं जलदानां मध्ये विलीय प्रकाशमागच्छता चन्द्रेणोपमितः । व्योम्नि जलद-पटलेऽन्तर्हितः प्रकटितश्च क्षपाकरः प्रायो जनेन प्रत्यहमक्षिलक्ष्यीक्रियत इति तत्साम्येन घनमण्डलेन्तर्धाय प्रकाशीभवन् मारुतिः सर्वेषां प्रत्यक्षगोचर इव प्रतिभाति । वर्तमानकालिकलटः प्रयोगेण तथाविधोऽसौ पुरस्ताल्लक्ष्यमाणः सूच्यते ।

एतानि खलु वाल्मीकेर्मांसलानि वस्तुचित्राणि । तस्यान्तःप्रकृतिचित्राण्यपि न कुतोऽप्यवहीयन्ते । उत्प्रेक्षा-बलेन भावोद्विग्नायाः सीतायाः स्वरूपं नितरां प्रभाविष्णु निम्नश्लोके चित्रितं लभ्यते—

जानकी तु महाराज निःश्वसन्ती तपस्विनी ।
भूतोपहतचित्तेव विष्ठिता विस्मृता स्थिता ।।[१९]

रामलक्ष्मणाभ्यां निर्वर्तितः सुमन्त्रोऽयोध्यां प्राप्तो दशरथेन 'अपि नाम सीतया किमपि सन्दिष्टम्' इति पृष्ट उत्तरयति । अत्र निःश्वसन्त्याः सीतायाः स्तब्धीभूय जडत्वेनाऽवस्थानम् आत्मनोऽपि विस्मृतिश्च वर्णिते एतेन तस्या दुःखातिरेकेण किमपि वक्तुमशक्ता सूचिता । एवम् अयोध्याभिमुखं पश्यन्त्या निःश्वासोच्छु-च्छ्काधराया जडवत् तूष्णीं स्थितायास्तस्या भावचित्रं दृशोः पुरत आयाति । मास्ती वेङ्कटेश आयङ्गरोपाह्व इदं पद्यं पर्यालोचयन् लिखति यथा-चित्रमिदं सीताया अन्तर्दशां साधु प्रकटीकरोति । तस्या मूकीभावो वाचोऽपि शक्ततरः । वर्णनं चेदं शब्दचित्रमप्यतिक्रान्तम् । सा खलु दैवेन विपद्भारसहनाय विवशीकृतस्य जीवितस्य प्रतीकम् । तस्या मुद्रा सुखमयस्य प्रासादजीवनस्य स्मृतिं वर्तमानस्य कष्टानुभवस्य चाऽसह्यतां व्यनक्ति ।[२०]

वस्तुतो वाल्मीके र्वस्तुचित्रणकौशलस्य दिङ्मात्रमेतद्दर्शितम् अन्यथा भूयानपि प्रबन्धो न पर्याप्तः स्याद् तस्य पूर्णविवेचनाय । सुरभारत्या महदिदं गौरवास्पदं यद् एतादृशचमत्कारबहुलम् आदिकाव्यं तस्यां लिखितं बभूवेति शम् ।

———

टिप्पणी—

१. It is better to produce one Image in a lifetime than to produce Voluminous works. Quoted by C.D. LEWIS in the Poetic Image. p. 25

२. काव्य की आत्मा को रस मानने के विशेष आग्रह के कारण भारतीय चिन्तकों ने काव्य के बिम्बों के महत्त्व को तथा उनके तत्त्वों को ग्रहण कर सकने में भी अपनी असमर्थता दिखाई है । अखौरी ब्रजनन्दनप्रसादः काव्यात्मक बिम्ब, पृ० ४५

३. नाट्याद् समुदायरूपाद् रसाः । यदि वा नाट्यमेव रसाः । रससमुदायो हि नाट्यम्, नाट्य एव च रसाः । काव्येऽपि नाट्यायमान एव रसाः । काव्यार्थविषये हि प्रत्यक्षकल्पसंवेदनोदये

रसोदय इत्युपाध्यायाः । यदाह काव्यकौतुके—'प्रयोगत्वमनापन्ने काव्ये नास्वादसंभवः ।' इति ।
तथा च—
वर्णनोत्कलिता भोगप्रौढोक्त्यासम्यगर्पिताः । उद्यानकान्ताचन्द्राद्या भावाः प्रत्यक्षवत् स्फुटाः ।।
अभिनवभारती (बडौदा) भा० । पृ० २४०–४१

४. वस्तुस्वभावस्फुटत्वम् अर्थव्यक्तिः । वस्तूनां भावानां स्वभावस्य स्फुटत्वं यद् असौ अर्थव्यक्तिः ।
वामनीयकाव्यालङ्कारसूत्रवृत्ति ३,२,१३

५. अभिधास्यमानस्वभावोक्त्यलङ्कारेण रसध्वनिगुणीभूतव्यङ्ग्याभ्यां च वस्तुस्वभावस्फुटत्वरूपार्थ-व्यक्तिः, दीप्तरसत्त्वरूपा कान्तिश्च स्वीकृते । काव्यप्रकाशे ८

६. रसानुगुणशब्दार्थचिन्तास्तिमितचेतसः । क्षणं स्वरूपस्पर्शोत्था प्रज्ञैव प्रतिभा कवेः ।।
सा हि चक्षुर्भगवतस्तृतीयमिति गीयते । येन साक्षात्करोत्येष भावाँस्त्रैलोक्यवर्तिनः ।।
अर्थस्य तु स्वभावोक्तिर्याऽलङ्कारतया मता । यतः साक्षादिवाभान्ति तत्रार्थाः प्रतिभार्पिताः ।।
महिमभट्टः व्यक्तिविवेकः ११७–१८, १२०.

७. नाऽनृषिः कविरित्युक्तमृषिश्च किल दर्शनात् । विचित्रभावधर्मांशतत्त्वप्रख्या च दर्शनम् ।।
हेमचन्द्रद्वारा काव्यानुशासने (निर्णय सागर सं०) पृ० ४ उद्धृतम् ।

८. साङ्गं च वेदमध्याप्य किञ्चिदुत्क्रान्तशैशवौ ।
स्वकृतिं गापयामास कवि-प्रथमपद्धतिम् ।। रघुवंशे १५,३३

९. ध्वन्यालोके (चौखम्बा संस्करण) पृ० ४९८

१०. वही ४ उद्योत, पृ० ५२९

११. Studies in the Imagery of Volmiki...J.O.R. Madras V.IV (1930) p. 32

१२. रामायणे ३,१५,१४

१३. तत्रैव ३,१५,१७

१४. तत्रैव ३,१५,१९

१५. तत्रैव ३,१५,२१ (कुम्भघोण०)

१६. तत्रैव ३,६४,१८

१७. तत्रैव ५,१८,२१

१८. तत्रैव ५,१,१९५

१९. तत्रैव २,५२,२३

२०. The Poetry of Valmiki p. 207

———

# नलायन का शकुन्तला उपाख्यान

प्रो० उमाकान्त शुक्ल

वटगच्छीय जैन कवि **श्रीमाणिक्यदेवसूरि** के **नलायन** (नला०) को पौराणिक शैली में निबद्ध एक विशालकाय महाकाव्य कहा जा सकता है। इसके अनतिप्रसिद्ध दो नाम[1] और हैं—(१) **कुबेरपुराण** तथा (२) **शुकपाठ**। इसमें चार हज़ार पचास श्लोक, निन्यानवे सर्ग तथा दस स्कन्ध हैं[2]। इसमें पञ्चम स्कन्ध के आठवें सर्ग के सत्रहवें श्लोक से प्रारम्भ कर इसी स्कन्ध के बारहवें सर्ग के छियालीसवें श्लोक पर्यन्त कुल दो सौ सत्रह श्लोकों में शकुन्तला का कथानक गुम्फित है। इस कथानक का वक्ता भास्कर का शिष्य[3] विज्ञान-प्रचय[4] करुणार्द्रमना[5] एक मुनि है। नलायन का यह अंश दो सौ सत्रह श्लोकों का पञ्चसर्गात्मक प्रसाद-गुण-सम्पन्न एक मनोरम काव्य प्रतीत होता है।

**नला०** के शकुन्तला-कथानक को **शाकुन्तल-आख्यान**[6] तथा **शकुन्तलाचरित**[7] भी कहा गया है। इसका मूल स्रोत **कालिदास-ग्रथित-वस्तु**[8] संसार प्रसिद्ध **अभिज्ञानशाकुन्तल** (अ० शा०) नाटक है। **कालिदास** ने **महाभारत** के शकुन्तलोपाख्यान को अपने काव्यशिल्प के कौशल से दृश्यकाव्य में ढालकर और अनेक मौलिक संविधानकों से समन्वित कर ख्याति की जिस पराकाष्ठा को प्राप्त किया वह किसी से तिरोहित नहीं। उसकी नवीनता[9] उसके युग में भी थी और आज भी है। **माणिक्यदेवसूरि** ने **अ० शा०** के दृश्यकाव्य की शैली में निबद्ध कथानक को जिस चातुरी के साथ श्रव्यकाव्य की शैली में बाँधा है वह भी कम आश्चर्य का विषय नहीं। **माणिक्यदेवसूरि** की काव्यप्रतिभा का अनुमान इससे ही लगाया जा सकता है कि उसने **महाभारत** तथा **पद्मपुराण** के **शकुन्तलोपाख्यानों** के रहते हुए भी **अ० शा०** के कथानक को ही अपना ग्राह्य माना। यद्यपि **नला०** के उक्त प्रकरण में **अ० शा०** के कथानक का ही अत्यल्प परिवर्तन के साथ अनुवाद किया गया है तथापि इस प्रक्रिया में शैलीगत मौलिकता अन्त तक बनी रही है।[10] यही कारण है कि इसका कथ्य पर्युषित होते हुए भी नया-नया प्रतिभासित होता है।

**महाभारत** तथा **पद्मपुराण** के **शकुन्तलोपाख्यान** शुद्ध पौराणिक शैली में निबद्ध हैं, अतएव उनमें 'शकुन्तलोवाच' 'कण्व उवाच' आदि सन्दर्भ-संयोजक पदों का निर्देश है। **नला०** में 'शकुन्तलोवाच' आदि सन्दर्भ-संयोजकों का सर्वथा अभाव है, अतः वह पौराणिक होते हुए भी श्रेण्यकाव्यों को छूता हुआ प्रतीत होता है। इन काव्यों में सन्दर्भ-योजना कवि अथवा कवि-निबद्ध वक्ता के द्वारा ही कर दी जाती है।[11] नाटक से प्रभावित होते हुए भी **नला०** के इस प्रकरण में नाटक की सी चाक्षुष प्रत्यक्षता नहीं देखी जाती।[12] जहाँ तक **नला०** के शिल्प विधान का प्रश्न है वह एक पृथक् निबन्ध की अपेक्षा रखता है। यहाँ केवल **शकुन्तला-आख्यान** को ही दृष्टि में रखते हुए कुछ विचार किया जा रहा है। कालिदास के **अ० शा०** के आख्यान का अनुवाद होते हुए भी **नला०** के **शाकुन्तल-आख्यान** में निम्नलिखित परिवर्तन पाए जाते हैं—

१. **अ० शा०** में जिस समय राजा आश्रम में प्रवेश करता है उस समय उसका बाहुस्फुरण होता है[13] परन्तु **नला०** में उसका दक्षिण नेत्र स्फुरित होता है।[14]

२. अ० शा० में वैखानस राजा को कुलपति कण्व के सोमतीर्थ जाने की सूचना देता है[१५] किन्तु नला० में शकुन्तला की दो सखियाँ (प्रियम्वदा तथा अनसूया) राजा को उक्त सूचना देती है।[१६]

३. अ० शा० में कण्व को शकुन्तला का पिता बताया गया है[१७] परन्तु नला० में गालव को उसका पिता बताया गया है।[१८]

४. जब कि अ० शा० में कण्व की सोमतीर्थ यात्रा का हेतु "दैवमस्याः प्रतिकूलं शमयितुं × ×" दिया गया है,[१९] नला० में यात्रा के हेतु का निर्देश प्राप्त नहीं होता।[२०]

५. अ० शा० में राजा शकुन्तला को प्रियम्वदा से अनृण करने के लिए अपनी अँगूठी देना चाहता है[२१], नला० में वह इस सन्दर्भ में अपना हार देना चाहता है[२२]।

६. अ० शा० में शकुन्तला मदन लेख नलिनी पत्र पर लिखती है[२३] नला० में स्मरलेख केतकी दल पर लिखा जाता है।[२४]

७. अ० शा० में शकुन्तला मदनलेख सखियों को स्वयं पढ़कर सुनाती है[२५] नला० में यह लेख सखियों द्वारा पढ़ा गया है।[२६]

८. दुर्वासाशाप की योजना अ० शा० की मौलिक कल्पना है। नला० में भी इस घटना की योजना है। अ० शा० में दुर्वासा शकुन्तला को अतिथिपरिभाविनी समझ कर अपने स्वभाव सुलभ क्रोध से शाप दे देते हैं।[२७] किन्तु नला० में ऐसा नहीं है। यहाँ माणिक्यदेवसूरि ने थोड़ा सा परिवर्तन किया है। नला० के अनुसार पूज्य व्यक्ति दुर्वासा का अतिक्रमण करने के कारण शकुन्तला को देवताओं ने मुनि के मुख से शाप दे दिया है। जब देवताओं को दोनों सखियों द्वारा शकुन्तला की विरह विह्वलता का पता चलता है तो वे (देवता) प्रसन्न होकर अभिज्ञान स्मरण से शापमुक्ति का सङ्केत करते हैं।[२८]

९. अ० शा० में जब शकुन्तला पतिगृह को जाती है तब तपोवन के देवताओं ने उसे 'अस्याः पन्थाः शिवोभूयात्'[२९] यह आशीर्वाद दिया है[३०] किन्तु ठीक ऐसा ही आशीर्वाद नला० में कुलपति द्वारा दिया गया है।[३१]

१०. अ० शा० के पञ्चम अङ्क में जब कण्व-शिष्य शकुन्तला को लेकर दुष्यन्त के पास जाते हैं, तब उसके पुरोहित[३२] तथा उपाध्याय[३३] सोमरात के साथ कञ्चुकी उनका प्रवेश राजा की यज्ञशाला में कराता है[३४], किन्तु नला० में यह प्रवेश वेत्रभृत् द्वारा कराया गया है।[३५]

११. अ० शा० में जब राजा शकुन्तला को नहीं पहचान पाता तब शारद्वत शकुन्तला से राजा की बात का उत्तर देने के लिए कहता है[३६], किन्तु नला० में यह उक्ति शारद्वताग्रज (अर्थात् शाङ्गरव) की है।[३७]

१२. अ० शा० में दुष्यन्त पुरोहित से पूछता है कि मैं शकुन्तला को ग्रहण करूँ या त्याग दूँ[३८], किन्तु नला० में यह प्रश्न शाङ्गरव से किया गया है।[३९]

१३. अ० शा० में सानुमती का प्रसङ्ग बड़े विस्तार के साथ निबद्ध है।[४०] नला० में सानुमती के स्थान पर भानुमती का उल्लेख हुआ है[४१] और इसकी प्रसङ्ग योजना का केवल एक स्थान पर सङ्केत मात्र दिया गया है।[४२] निश्चित रूप से नला० की भानुमती अ० शा० की सानुमति ही है।

१४. अ० शा० के सप्तम अङ्क में भरत के मणिबन्ध से रक्षाकरण्डक के गिरने का कारण सिंहशावक का विमर्द बताया गया है।[४१] नला० में इस वलय के गिरने का कारण भरत को सिंह से दूर करने का प्रयत्न बताया गया है।[४४]

१५. अ० शा० में रक्षाकरण्डक को माता, पिता और स्वयं भरत के अतिरिक्त किसी चतुर्थ के द्वारा उठाए जाने पर सर्प बनकर डस लेने की चर्चा है[४५] परन्तु नला० में ऐसी स्थिति में उसके जल जाने की सूचना दी गई है।[४६]

१६. अ० शा० में जब दुष्यन्त शकुन्तला तथा पुत्र भरत को प्राप्त कर लेता है तो मातलि उसे वर्धापन देता है[४७] परन्तु नला० में पुत्रमुखदर्शन पर दुष्यन्त को शकुन्तला वर्धापन देती है।[४८]

उपर्युक्त कतिपय छोटे-मोटे परिवर्तनों के अतिरिक्त माणिक्यदेवसूरि ने अपने काव्य की प्रकृति को देखते हुए कुछ मार्मिक प्रसङ्गों का भी विनियोग किया है। उदाहरण के लिए आपन्नसत्त्वा शकुन्तला का वर्णन लिया जा सकता है। यद्यपि अ० शा० में उसकी इस स्थिति का सङ्केत अनसूया के "××× दुःखशीले तपस्विजने कोऽभ्यर्थ्यताम् ? ननु सखीगामी दोष इति व्यवसितापि न पारयामि, प्रवासप्रतिनिवृत्तस्य तातकाश्यपस्य दुष्यन्तपरिणीतामापन्नसत्त्वां शकुन्तलां निवेदयितुम्। इत्थंगतेऽस्माभिः किं करणीयम्"[४९] इस वाक्य में पाया जाता है तथापि नला० में संक्षिप्त होने पर भी यह वर्णन अत्यन्त श्लाघनीय है—

ईषदापन्नसत्त्वां तां किमेतदिति शङ्किताः।
ददृशुस्तापसा वल्लीमकाललिलतामिव ॥
अवर्णवादमात्मीयं मत्त्वा तेषां विरक्तितः।
मुखं सा दर्शयामास सखीभ्यामपि न स्फुटम् ॥
कथं पितरि संप्राप्ते भविष्याम्यहमीदृशी ?
इति त्रासाद् गतच्छायं स्त्रीरत्नं तद्बभूव च ॥[५०]

अ० शा० के पञ्चम अङ्क की समाप्ति पर जब शकुन्तला को स्त्री के आकार की कोई ज्योति आकाश की ओर ले जाती है तब राजा पुरोहित से "भगवन् ! प्रागपि सोऽस्माभिरर्थः प्रत्यादिष्ट एव। किं वृथा तर्केणान्विष्यते ? विश्राम्यतु भवान्"[५१] कहकर उधर से उदासीन हो जाता है किन्तु नला० में इस घटना से राजा का भयभीत होना वर्णित किया गया है। इस घटना को अपशकुन समझते हुए उसके शमन का उल्लेख किया गया है—

ततो राज्यं सर्वं बत किमिदमित्याकुलमभूद्,
भयं भेजे राजा न खलु मम दुश्चेष्टितमिति।
वितेनुर्वैतानं द्विजवरगणाः शान्तिकविधिं
समन्तादानर्चुः कुलदुहितरो गोत्रजरतीः ॥[५२]

इतना ही नहीं राजा का कौतूहल वर्णित किया गया है—

माया किन्नु किमिन्द्रजालमथवा चित्तभ्रमोऽभूद्ध्रुवं
सा बाला नहि निर्निमित्तमथवा प्राप्तेति चित्ते स्मरन् ।
तेनाश्चर्यरसेन शान्तकरुणाश्शृङ्गारगर्भात्मना
किञ्चित्कालमनन्यकौतुकरसो राजाऽपि तस्थौ भृशम् ॥[53]

इसी प्रकार शकुन्तला के विरह में राजा का वर्णन मौलिक न होते हुए भी आकर्षक है। उदाहरण के लिए—

शयनस्नानताम्बूलविलेपनविवर्जितः ।
कारागारमिव प्राप्तः साम्राज्येऽपि बभूव सः ॥[54]
× × ×    × × ×    × × ×
अहो ! दहति हन्त ! मे हृदि तदेव लीलावनं
स एव च मधूत्सवः प्रलयकालकल्पस्थितः ।
प्रियाविरहवेदनाविवशचेतसः सर्वथा
तदद्य परिवर्तते मम वयस्य ! विश्वं जगत् ॥[55]

यह सब कुछ होते हुए भी माणिक्यदेवसूरि ने अपने नला० में अ० शा० के वर्णनों का खुलकर प्रयोग किया है। अ० शा० तथा नला० के समान वर्णनों, भावसाम्यों, अनुहरणों या संवादों का अध्ययन स्वयं में रुचिकर है। अतः यहाँ समान वर्णनों की एक तालिका प्रस्तुत है—

१. अ० शा० सूतः—(आकर्ण्य अवलोक्य च) आयुष्मन् ! अस्य खलु ते बाणपातवर्तिनः कृष्णसारस्यान्तरे तपस्विन उपस्थिताः। पृ० २०

नला० महारयरथावर्तं सशराकृष्टकार्मुकम् ।
तमन्तरितसारङ्गाः प्रोचुर्मुनिकुमारकाः ॥ ५·८·१८

२. अ० शा० वैखानसः (हस्तमुद्यम्य)—राजन्, आश्रममृगोऽयं न हन्तव्यो न हन्तव्यः ।
तत्साधुकृतसन्धानं प्रतिसंहर सायकम् ।
आर्तत्राणाय वः शस्त्रं न प्रहर्तुमनागसि । (१।१०), पृ० २१

नला० न वध्योऽयं न वध्योऽयं देवाश्रममृगो हि नः ।
कथं क्षत्रिय शस्त्रं ते निबर्हतु निरागसम् ॥ ५·८·१९

३. अ० शा० वैखानसः—× × × एष खलु कण्वस्य कुलपतेरनुमालिनीतीरमाश्रमो दृश्यते । × ×
रम्यास्तपोधनानां प्रतिहतविघ्नाः क्रियाः समवलोक्य ।
ज्ञास्यसि कियद्भुजो मे रक्षति मौर्वीकिणाङ्क इति ॥ (१।१२), पृ० २२

नला० सफली मालिनीतीरे निर्विघ्नं वीक्ष्य वो वनम् ।
राजन् निजभुजत्रातां कृतार्थय महीमिमाम् ॥ ५·८·२०

४. अ० शा० राजा—भवतु। ××× । वैखानसः—साधयामस्तावत्। ××× राजा—×× × एतावत्येव रथं स्थापय ××× । ××× यावत् प्रविशामि। पृ० २३–२४

नला० स तथेति प्रतिश्रुत्य स्वकार्येषु विसृज्य तान्।
एकाकी विरथः स्वैरं प्रविवेश तमाश्रमम् ।। ५·८·२१.

५. अ० शा० शुद्धान्तदुर्लभमिदं वपुराश्रमवासिनो जनस्य यदि।
दूरीकृताः खलु गुणैरुद्यानलता वनलताभिः ।। (१।१५), पृ० २५

नला० अहो पुराद् वनं धन्यं कन्या यत्रेयमीदृशी ।। ५·८·२३

६. अ० शा० शकुन्तला—सखि अनसूये, अतिपिनद्धेन वल्कलेन प्रियम्वदया नियन्त्रितास्मि। शिथिलय तावदेनम्।"

अनसूया—तथा (इति शिथिलयति) पृ० २८

नला० ×××
वल्कलं शिथिलयत्येषा सख्या निबिडसंयमम् ।। ५.८.२४

७. अ० शा० राजा—××××
सरसिजमनुविद्धं शैवलेनापि रम्यं
मलिनमपि हिमांशोर्लक्ष्म लक्ष्मीं तनोति।
इयमधिकमनोज्ञा वल्कलेनापि तन्वी
किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम् ।। (१।१७), पृ० २८

नला० लक्ष्मणाऽपि शशी हृद्यः शैवलेनापि वारि तत्।
वल्कलेनापि रम्याऽसौ किं न वस्तुषु मण्डनम् ।। ५.८.२५

८. अ० शा० असंशयं क्षत्रपरिग्रहक्षमा यदार्यमस्यामभिलाषि मे मनः।
सतां हि सन्देहपदेषु वस्तुषु प्रमाणमन्तःकरणप्रवृत्तयः ।। (१।१९) पृ० ३३

नला० यद् ममार्यस्य रागोऽस्यां क्षत्रिया तदियं ध्रुवम्।
सन्दिग्धेषु पदार्थेषु प्रमाणं हि सतां मनः ।। ५.८.२६

९. अ० शा० प्रियम्वदा—यथा वनज्योत्स्नानुरूपेण पादपेन सङ्गता, अपि नामैवहमप्यात्मनोऽनुरूपं वरं लभेयेति। पृ० ३२

नला० सिञ्चन्ती चूतसंयुक्तां पुष्पितां माधवीमियम्।
त्वमपीत्थं भवेत्युच्चैर्युक्तमुक्ता वयस्यया ।।५.८.२७

१०. अ० शा० शकुन्तला—(ससम्भ्रमम्) अम्मो ! सलिलसेकसम्भ्रमोद्गतो नवमालिकामुज्झित्वा वदनं मे मधुकरोऽभिवर्तते। (इति भ्रमरबाधां रूपयति) पृ० ३३

राजा—(सस्पृहमवलोक्य)
चलापाङ्गां दृष्टिं स्पृशसि बहुशो वेपथुमतीं
रहस्याख्यायीव स्वनसि मृदु कर्णान्तिकचरः।

करौ व्याधुन्वत्याः पिबसि रतिसर्वस्वमधरम्
वयं तत्त्वान्वेषान्मधुकर हतास्त्वं खलु कृती ॥ (११२०), पृ० ३४
लोलां दृष्टिमितस्ततो वितनुते सभ्रूलताविभ्रमाम्
आभुग्नेन विवर्तिता वलिमता मध्येन कम्रस्तनी ।
हस्ताग्रं विधुनोति पल्लवनिभं शीत्कारभिन्नाधरा
जातेयं भ्रमराभिलङ्घनभिया वाद्यैर्विना नर्तकी ॥

[यह श्लोक निर्णय० में नहीं मिलता ।]

नला० द्रागम्भःसंभ्रमभ्रान्तो भृङ्गोऽस्या वक्त्रवारिजे ।
धन्योऽधरदलं पीत्वा रौति कर्णान्तिनेत्रयोः ॥
विवृत्तभ्रान्तहस्ताग्रा लोलाक्षी धुन्वती शिरः ।
मधुव्रतनटेनेयं निःसङ्गीतं हि नर्तिता ॥ ५.८.२८–२९

११. अ० शा० शकुन्तला— ××× हला, परित्रायेथां मामनेन दुर्विनीतेन दुष्टमधुकरेण परिभूयमानाम् ।

उभे—(सस्मितम्) ××× दुष्यन्तमाक्रन्द । पृ० ३६

नला० रक्ष रक्षालि रोलम्बादिति व्यक्तार्तगीरियम् ।
त्रातुमाह्वय दुष्यन्तमिति सख्योपहस्यते ॥ ५.८.३०

१२. अ० शा० राजा—कः पौरवे वसुमतीं शासति शासितरि दुर्विनीतानाम् ।
अयमाचरत्यविनयं मुग्धासु तपस्विकन्यासु ॥ (११२१), पृ० ३६

नला० तद् कोऽयं पौरवे पृथ्वीं पाति दुर्वृत्तघातिनि ।
अन्यायमतिमुग्धासु मुनिकन्यासु चेष्टते ॥ ५.८.३२

१३. अ० शा० राजा— ××× भवतु, एवं तावदेनां वक्ष्ये (प्रकाशम्) भवति, यः पौरवेण राज्ञा धर्माधिकारे नियुक्तः सोऽहमविघ्नक्रियोपलम्भाय धर्मारण्यमिदमायातः । पृ० ४०

नला० तदेवं तावदित्यन्तःस्फुटप्रकटमभ्यधात् ।
आदिष्टोऽस्मि वनं त्रातुं राज्ञाऽऽसन्नविहारिणा ॥ ५.८.३२

१४. अ० शा० वैखानसः—इदानीमेव दुहितरं शकुन्तलामतिथिसत्काराय नियुज्य दैवमस्याः प्रतिकूलं शमयितुं सोमतीर्थं गतः । पृ० २२

नला० इयं कुलपतेः पुत्री गालवस्य महात्मनः ।
प्रियम्वदान (नु ?) सूयाख्ये सख्यावावामुभे अपि ॥
सोमतीर्थप्रयातस्य तातस्यादेशतः सताम् ।
आतिथेयं करोत्येषा तदार्यातिथ्यमस्तु ते ॥ ५.८. ३४–३५

१५. अ० शा० राजा—भवतीनां सूनृतयैव गिरा कृतमातिथ्यम् । पृ० ३७

प्रियम्वदा—तेन ह्यस्यां प्रच्छायशीतलाया सप्तपर्णवेदिकायां मुहूर्त्तमुपविश्य परिश्रमविनोदं करोत्वार्यः । पृ० ३८

नला०— इत्युक्तो मुनिकन्याभ्यां मत्वा वाचैव तं विधिम् ।
नन्दिद्रुमतले ताभिः सह गोष्ठीमचीकरत् ।। ५.८.३६

१६. अ० शा० राजा—भगवान् काश्यपः शाश्वते ब्रह्मणि स्थित इति प्रकाशः । इयं च वः सखी तदात्मजेति कथमेतत् ।

अनसूया—शृणोत्वार्यः । अस्ति कोऽपि कौशिक इति गोत्रनामधेयो महाप्रभावो राजर्षिः ।

राजा—अस्ति, श्रूयते ।

अनसूया—तमावयोः प्रियसख्याः प्रभवमवगच्छ । उज्झितायाः शरीरसंवर्धनादिभिस्तातकाश्यपोऽस्याः पिता ।

राजा—उज्झितशब्देन जनितं मे कौतूहलम् । आमूलाच्छ्रोतुमिच्छामि ।

अनसूया—शृणोत्वार्यः, गौतमीतीरे पुरा किल तस्य राजर्षेरुग्रे तपसि वर्तमानस्य किमपि जातशङ्कैर्देवैर्मेनका नामाप्सराः प्रेषिता नियमविघ्नकारिणी ।

राजा—अस्त्येतदन्यसमाधिभीरुत्वं देवानाम् ।

अनसूया—ततो वसन्तोदाररमणीये समये तस्या उन्मादयितृ रूपं प्रेक्ष्य—(इत्यर्धोक्ते लज्जया विरमति)

राजा—परस्ताज्ज्ञायत एव । सर्वथाप्सरःसम्भवैषा । पृ० ४१—४२

नला०— नन्वदारः कुलपतिस्तत्पुत्री वः सखीति किम् ।
पालनाद् गालवस्तातो वप्ता स्यात् कौशिकः पुनः ।।
तत्तपःखण्डनां कर्तुं मेनका पूर्वमाययौ ।
तां दृष्ट्वा च परं यद्वा किमार्यस्य निवेद्यते ।।
अस्तु ज्ञातं विशालाक्षी तदियं मेनकोद्भवा ।
अथ किं तत्परित्यक्ता प्राप्ता हि मुनिना वने ।। ५.८.३७—३९

१७. अ० शा० राजा—वैखानसं किमनया व्रतमाप्रदानाद्
व्यापाररोधि मदनस्य निषेवितव्यम् ।
अत्यन्तमेव मदिरेक्षणवल्लभाभि-
राहो निवत्स्यति समं हरिणाङ्गनाभिः ।। (१/२३), पृ० ४४

नला०— आसंप्रदानतः कार्यमनया तद्मुनिव्रतम् ।
सह वा सदृशाक्षीभिः कुरङ्गीभिर्निविश्यति ।। ५.८.४१

१८. अ० शा० प्रियम्वदा—आर्य, धर्मचरणेऽपि परवशोऽयं जनः । गुरोः पुनरस्या अनुरूपवरप्रदाने संकल्पः । पृ० ४५

नला०— इमां वराय कस्मैचिद् महर्षिर्दातुमिच्छति।
अस्यास्तु हृदये नित्यं तपसि स्पृहयालुता ।। ५.८.४२

१९. अ० शा० शकुन्तला—(सरोषमिव)—अनसूये गमिष्याम्यहम् । ××× इमामसम्बद्धप्रलापिनीं प्रियम्वदामार्यायै गौतम्यै निवेदयिष्यामि । ××

प्रियम्वदा—(शकुन्तलां निरुध्य) हला, न ते युक्तं गन्तुम् । ××× । वृक्षसेचने द्वे धारयसि मे । एहि तावत् आत्मानं मोचयित्वा ततो गमिष्यसि । (इति बलादेनां निवर्तयति) । पृ० ४६—४७

नला०— उपराजमिति श्रुत्वा प्रजल्पन्तीं प्रियम्वदाम् ।
उत्थाय गन्तुमारेभे कुपितेव शकुन्तला ।।
कथयिष्यामि गौतम्या इमामश्लीलवादिनीम् ।
इति पारिप्लवं यान्तीमारुरोध प्रियम्वदा ।।
चण्डि किं लभ्यते गन्तुमधमर्णाऽसि मे यतः ।
वृक्षसेचनकद्वन्द्वं मम देयं तदर्पय ।। ५.८. ४३—४५

२०. अ० शा०— दर्भाङ्कुरेण चरणक्षत इत्यकाण्डे
तन्वी स्थिता कतिचिदेव पदानि गत्वा ।
आसीद् विवृत्तवदना च विमोचयन्ती,
शाखासु वल्कलमसक्तमपि द्रुमाणाम् ।। (२/१२), पृ० ७६

नला०— व्यर्थं तस्थौ व्यथितचरणा दर्भसूच्या किलेति
व्यावृत्ताक्षी विटपघटितं वल्कलं चेत्यपश्यत् ।
सप्रत्याशं वलितनयनं पश्यतस्तस्य राज्ञः
शून्यं चक्रे कुलपतिसुता तेन चित्तं सुरावत् ।। ५.८.५१

२१. अ० शा० विदूषकः—××× साम्प्रतं नगरगमनस्य मनः कथमपि न करोति । अद्यापि तस्य तामेव चिन्तयतोऽक्ष्णोः प्रभातमासीत् । पृ० ५८

नला०— ×× ×× ××
स्कन्धावारगतो राजा निद्रां निशि न लब्धवान् ।। ५.९.१
×× ×× ××
तद्वनासन्नमास्थाय नास्मरत् पौरवः पुरम् ।।५.९.२।।

२२. अ० शा० शिष्यः—××× । प्रविष्टमात्र एवाश्रमं तत्रभवति राजनि निरुपद्रवाणि नः कर्माणि प्रवृत्तानि भवन्ति ।

का कथा बाणसन्धाने ज्याशब्देनैव दूरतः ।
हुङ्कारेणैव धनुषः स हि विघ्नानपोहति ।। (३/१), पृ० ८६

नला०— तद्धनुर्ध्वनिनिर्धूतनक्तञ्चरचये वने ।
कर्म कर्मठिनश्चक्रुर्वैतानं वीतसाध्वसाः ।। ५.९.६

२३. अ० शा० राजा—××× किं नु खलु मे प्रियादर्शनादृते शरणमन्यत् । यावदेनामन्विष्यामि । (सूर्यमवलोक्य) इमामुग्रातपवेलां प्रायेण लतावलयवत्सु मालिनीतीरेषु ससखीजना शकुन्तला गमयति । तत्रैव तावद् गच्छामि । पृ० ८६

नला०— मालिनीतीरकुञ्जेषु सा निनाय स्मरज्वरम् ।
जगाम तत्र राजापि तद्विलोकनतत्परः ॥ ५.६.८ ॥

२४. अ० शा० राजा—××× एषा मे मनोरथप्रियतमा सकुसुमास्तरणं शिलापट्टमधिशयाना सखीभ्यामन्वास्यते । ××× । (ततः प्रविशति यथोक्तव्यापारा सह सखीभ्यां शकुन्तला) । ××× । सख्यौ विषादं नाटयित्वा परस्परमवलोकयतः । पृ० ९०–९१

नला०— ददर्श तत्र निश्चेष्टां दलस्रस्तरशायिनीम् ॥
सखीभ्यामपि साश्रुभ्यां सेव्यमानां शकुन्तलाम् ॥ ५.६.९

२५. अ० शा० प्रियम्वदा—एतस्मिन् शुकोदरसुकुमारे नलिनीपत्रे नखैर्निक्षिप्तवर्णं कुरु ।
शकुन्तला—(यथोक्तं रूपयित्वा) हला । शृणुतमिदानीं सङ्गतार्थं न वेति ॥ पृ० १०२

नला०— तया च रचितं लेखं लिखितं केतकीदले ।
प्रस्तुतो वा नवेति द्वे पठतः स्म यथा किल ॥ ५.६.१३

२६. अ० शा० शकुन्तला—तव न जाने हृदयं मम पुनः कामो दिवापि रात्रावपि ।
निर्घृण तपति वलीयस्त्वयि वृत्तमनोरथान्यङ्गानि ॥ (३/१३)
पृ०, १०३

नला०— न जानामि तवावस्थां क्व प्रवेशः पराशये ।
हन्ति तु त्वत्कृते कामं कामो निर्दय ! मद्वपुः ॥५.६.१४ ॥

२७. अ० शा० राजा—××× मणिबन्धनात् कनकवलयं स्रस्तं स्रस्तं मया प्रतिसार्यते ॥
(३/१०) पृ० ९९

नला०— इदं प्रकोष्ठतः स्रस्तं किमर्थं वलयं मम ॥ ५.६.१६॥

२८. अ० शा० राजा—तपति तनुगात्रि ! मदनस्त्वामनिशं मां पुनर्दहत्येव ।
ग्लपयति यथा शशाङ्कं न तथा कुमुद्वतीं दिवसः ॥ (३/१४), पृ० १०४

नला०— नूनं प्राक्कृतमद्बाधं बाधते त्वां मनोभवः ।
रविरर्दितमेवेन्दुमन्वर्दति च कौमुदीम् ॥ ५.६.१७ ॥

२९. अ० शा० राजा—×××स्वनगराय प्रस्थितं मां प्रिया सबाष्पमाह—कियच्चिरेणार्यपुत्रः प्रतिपत्तिं दास्यति—इति । ××× । पश्चादिमां मुद्रां तदङ्गुलौ निवेशयता मया प्रत्यभिहिता—

एकैकमत्रदिवसे दिवसे मदीयं
नामाक्षरं गणय गच्छति यावदन्तम् ।
तावत् प्रिये मदवरोधगृहप्रवेशं
नेताजनस्तव समीपमुपैष्यतीति ॥ (६/१२) पृ० २१२–१३

नला०— स पूर्वविरहव्यग्रां गच्छन्नापृच्छ्य वल्लभाम् ।
तस्या मनोविनोदार्थमित्यदादङ्गुलीयकम् ।।
मन्नामवर्णमेवैकं त्वमत्रगणयान्वहम् ।
तदन्ते त्वां समानेतुं समेष्यति जनो मम ।। ५.६.२३—२४ ।।

३०. अ० शा०— विचिन्तयन्ती यमनन्यमानसा
तपोधनं वेत्सि न मामुपस्थितम् ।
स्मरिष्यति त्वां न स बोधितोऽपि सन्
कथां प्रमत्तः प्रथमं कृतामिव ।। (४/१), पृ० १२२

नला०— स्मरन्तीयं न जानीषे माम(ममा ?)प्यतिथिमागतम् ।
मत्तवत् पूर्ववार्तां त्वां न स्मर्ता स्मारितोऽपि सः ।। ५.६.३०

३१. अ० शा० अनसूया—अथ केन सूचितस्तातकाश्यपस्य वृत्तान्तः ?

प्रियम्वदा— अग्निशरणं प्रविष्टस्य शरीरं विना छन्दोमय्या वाण्या ।
दुष्यन्तेनाहितं तेजो दधानां भूतये भुवः ।
अवेहि तनयां ब्रह्मन्नग्निगर्भां शमीमिव ।। (४/३), पृ० १३०

नला०— तस्याग्निशरणं सद्यः प्राप्तमात्रस्य यज्वनः ।
इति श्रुतिपथं प्रापदशरीरा सरस्वती ।।
दुष्यन्तेनाहितं वीर्यं बिभ्रती भूतये भुवः ।
जानीहि तनयां ब्रह्मन् वह्निगर्भां शमीमिव ।। ५.६.४०—४१

३२. अ० शा प्रियम्वदा—××× ततो यावदेनां लज्जावनतमुखीं परिष्वज्य तात काश्यपेनैवमभिहितम् ××× । पृ० १२६

नला०— इति स्म स्वच्छवात्सल्य विह्वलेनान्तरात्मना ।
सशङ्कामङ्कमारोप्य लज्जमानामलालयत् ।। ५.६.४३

३३. अ० शा० द्वितीयः—क्षौमं केनचिदिन्दुपाण्डु तरुणा माङ्गल्यमाविष्कृतं
निष्ठ्यूतं श्चरणोपभोगसुलभो लाक्षारसः केनचित् ।
अन्येभ्यो वनदेवताकरतलैरापर्वभागोत्थितैर्
दत्तान्याभरणानि तत्किसलयोद्भेदप्रतिद्वन्द्विभिः ।। (४/४), पृ० १३४

नला०—किञ्च स्वयं प्रणिहतैर्बंदुभिस्तरुभ्यः प्राप्तानि सन्निधिवशाद् वनदेवतानाम् ।
दिव्यानि रत्नमणिमौक्तिकनिर्मितानि तस्यै ददौ स विविधानि विभूषणानि ।। ५.६.४४

३४. अ० शा० सख्यौ—सखि, यदि नाम स राजा प्रत्यभिज्ञानमन्थरो भवेत्ततस्तस्येदमात्मनामधेयाङ्कितमङ्गुलीयकं दर्शय ।

शकुन्तला— अनेन सन्देहेन वामाकम्पितास्मि ।

सख्यौ— मा भैषीः, स्नेहः पापशङ्की । पृ० १५०

नला०—स त्वां यदि स्मरति नैव कदापि राजा तस्याङ्गुलीयकमिदं हि तदार्पणीयम् ।
श्रुत्वा च तत् किमिति सापि पुनर्ब्रुवाणा नन्वेवमेव किल मन्दमवादि ताभ्याम् ।। ५.६.४६

३५. अ० शा० काश्यपः—उत्पक्ष्मणोर्नयनयोरुपरुद्धवृत्तिं
बाष्पं कुरु स्थिरतया विहतानुबन्धम् ।
अस्मिन्नलक्षितनतोन्नतभूमिभागे
मार्गे पदानि खलु ते विषमीभवन्ति ।। (४/१४) पृ० १४४–४५

नला०—श्लाघापररनुगता मुनिभिः प्रसन्नै रुद्भिन्नबाष्पजडदृष्टितया स्खलन्ती ।
पत्युर्गृहं प्रति चचाल शकुन्तलापि हृल्लेखया सकलमाकुलया दधाना ।। ५.६.४७

(आकाशे)

३६. अ० शा०— रम्यान्तरः कमलिनीहरितैः सरोभि-
श्छायाद्रुमैर्नियमितार्कमयूखतापः
भूयात्कुशेशयरजो मृदुरेणुरस्याः
शान्तानुकूलपवनश्च शिवश्च पन्थाः ।। (४/१०) पृ० १३६–४०

नला०— × × ×
भूयासुस्तव पञ्चवर्णजलदप्रच्छन्नसूर्यातपाः ।
पन्थानः सवितानराजभुवनप्रस्थाः पदार्था इव ।। ५.६.४८

३७. अ० शा० राजा—तेन हि मद्वचनाद् विज्ञाप्यतामुपाध्यायः सोमरातः—अमूनाश्रमवासिनः श्रौतेन विधिना सत्कृत्य स्वयमेव प्रवेशयितुमर्हति—इति । अहमप्यत्र तपस्विदर्शनोचिते प्रदेशे स्थितः प्रतिपालयामि । पृ० १६१

नला०—तानागतवतः सर्वान् शीघ्रं विज्ञाप्य वेत्रभृत् । अन्तः प्रवेशयामास पुरोहितपुरस्सरः ।।
५.१०.१

३८. अ० शा० शकुन्तला—(निमित्तं सूचयित्वा) अहो, किं मे वामेतरं नयनं विस्फुरति ।

नला०—तत्तस्या दक्षिणं चक्षुः स्पन्दमानं पुनः पुनः । चक्रे निरुद्धनिःश्वासनिष्पन्दमखिलं वपुः ।।
५.१०.४

३९. अ० शा०— त्वमर्हतां प्राग्रसरः स्मृतोऽसि य-
च्छकुन्तला मूर्तिमती च सत्क्रिया ।
समानयंस्तुल्यगुणं वधूवरं
चिरस्य वाच्यं न गतः प्रजापतिः ।। (५/१५) पृ० १७०

नला०— इयं कुलपताका नः प्रासादस्त्वं च जङ्गमः ।
विधाय युवयोर्योगं युक्तकारी स्थितो विधिः ।। ५.१०.८ ।।

४०. अ० शा० राजा—किमिदमुपन्यस्तम् । × × × × किं चात्रभवती मया परिणीतपूर्वा ? × × × कुतोऽयमसत्कल्पनां प्रश्नः ? पृ० १७१–१७३ ।

नला०— × × × × × × × × ×

धिक् किमेतदुपन्यस्तमसमञ्जसमञ्जसा ।
ब्रह्मन् सम्यग्-भवान् वेत्ति कस्मै का प्रहिता किल ।
इमां न परिणीतामप्यहं जानामि कुत्रचित् ॥
तत् कथं व्यर्थसम्बन्धो मयि स्थानस्थितेऽपि वः ।
युक्तैव घटते सत्सु माननाऽपि यतः सताम् ॥ ५·१०·१०—१२

४१. अ० शा० शारद्वतः—शार्ङ्गरव ! विरम त्वमिदानीम्; शकुन्तले वक्तव्यमुक्तमस्माभिः । सोऽयमत्रभवानेवमाह । दीयतामस्मै प्रत्ययप्रतिवचनम् । पृ० १७६

नला०— शकुन्तले महाराजं भर्त्तारमवबोधय ।
स्वेच्छावान् राजधर्मोऽपि प्रायः स्मृतिपराङ्मुखः ॥ ५·१०·१७

४२. अ० शा० शकुन्तला—(अपवार्य) आर्यस्य परिणय एव सन्देहः । कुत इदानीं मे दूराधिरोहिण्याशा । पृ० १७५

नला० — परिणीतेऽपि सन्देहस्तद् वाच्यं किमतः परम् ।
हता हि साम्प्रतं तावदाशा दूराधिरोहिणी ॥ ५·१०·२०

४३. अ० शा० शकुन्तला— × × × आर्यपुत्र (इत्यर्धोक्ते) संशयित इदानीं नैष समुदाचारः । पौरव ! न युक्तं नाम ते तथा पुराश्रमपदे स्वभावोत्तानहृदयमिमं जनं समयपूर्वं प्रतार्येदृशैरक्षरैः प्रत्याख्यातुम् । पृ० १७६

नला०— आर्यपुत्राथवा नैवं किञ्चित् पौरव ! ते क्षमम् ।
तदा तादृशमाख्याय सम्प्रत्याख्यातुमीदृशम् ॥ ५·१०·२२

४४. अ० शा० शकुन्तला—भवतु, यदि परमार्थतः परपरिग्रहशङ्किना त्वयैवं वक्तुं प्रवृत्तं तदभिज्ञानेन तवाशङ्कामपनेष्यामि ।

राजा— उदारः कल्पः । पृ० १७७

नला०— यत् स्यात् किञ्चिदभिज्ञानं तद् भवेत् प्रत्ययस्तव ।
बाढं दर्शय तच्छीघ्रं नीत्या को न प्रतीयते ॥ ५·१०·२३

४५. अ० शा० शकुन्तला — (मुद्रास्थानं परामृश्य) हा धिक्, अङ्गुलीयकशून्या मेऽङ्गुलिः । (इति सविषादं गौतमीमवेक्षते) ।

गौतमी—नूनं ते शक्रावताराभ्यन्तरे शचीतीर्थसलिलं वन्दमानायाः प्रभ्रष्टमङ्गुलीयकम् । पृ० १७७

नला०— हन्त नास्ति क्व तद्यातमार्यगौतमि किन्त्विदम् ।
पश्य प्रज्ञेव सोद्वेगा शून्या मे कथमङ्गुली ॥
वत्से तत् पतितं मन्ये गङ्गायामङ्गुलीयकम् ।
शक्रावतारतीर्थस्य प्रणमन्त्या जलं तव ॥ ५·१०·२६—२७,

४६. अ० शा० राजा—एवमादिभिरात्मकार्यनिर्वर्तिनीनामनृतमयवाङ्मधुभिराकृष्यन्ते विषयिणः। पृ० १७२

नला०— ईदृशैः खलु नारीणां ललितस्निग्धशीतलैः ।
असत्यवाक्सुधासारैः प्लाव्यते निवयीजनः॥ ५·१०·२८

४७. अ० शा० शार्ङ्गरव—मा तावत्
कृताभिमर्शामनुमन्यमानः
सुतां त्वया नाम मुनिर्विमान्यः
मुष्टं प्रतिग्राहयता स्वमर्थं
पात्रीकृतो दस्युरिवासि येन ॥ (५/२०) । पृ० १७५

नला०— (शार्ङ्गरवोऽवदत्)
भो भो भूपाल युक्तस्ते द्रोहः कुलपतिं प्रति ।
तस्करः कुलकन्याया येन पात्रीकृतो भवान् ॥ ५·१०·३१

४८. अ० शा० शार्ङ्गरव—××× ××× ×××
मूर्च्छन्त्यमी विकाराः प्रायेणैश्वर्यमत्तेषु ॥ ५/१८ पृ० १७३

नला०— नूनमैश्वर्यमत्तानाममी लक्ष्मीविकारजाः ।
भवन्त्येवं विधा भावा नितान्तमवशात्मनाम् ॥ ५·१०·३४

४९. अ० शा० शारद्वत—शार्ङ्गरव ! किमुत्तरेण ? अनुष्ठितो गुरोः सन्देशः । प्रतिनिवर्तामहे वयम् । (राजानं प्रति) ।
तदेषा भवतः कान्ता त्यज वैनां गृहाण वा ।
उपपन्ना हि दारेषु प्रभुता सर्वतोमुखी ॥ (५/२६) पृ० १८२–१८३

नला०— (शार्ङ्गरवः)—
अथवा किं बहूक्तेन यत् सन्देशहरा वयम् ।
इयं कुलपतेर्वाचा मुक्ताऽस्माभिर्नृप त्वयि ॥
इमां स्वीकुरु वा मा वा सर्वत्रापि प्रभुर्भवान् ।
कृत्वा कुलपतेर्वाक्यममी प्रचलिता वयम् ॥ ५·१०·३६–३८

५०. अ० शा० गौतमी—वत्स शार्ङ्गरव ! अनुगच्छतीयं खलु नः करुणपरिदेविनी शकुन्तला । प्रत्यादेशपरुषे भर्तरि किं वा मे पुत्रिका करोतु ? पृ० १८३

नला०— हा शार्ङ्गरव मा मैवं प्रतीक्षस्व ननु क्षणम् ।
अनुगच्छति नौ दीना विलपन्ती शकुन्तला ॥
ईदृक् निष्करुणे पत्यौ किं मे पुत्री करोतु वा ।
इत्युक्तः स वलद्ग्रीवं क्रुद्धः शार्ङ्गरवोऽवदत् ॥ ५·१०·४०–४१

५१. अ० शा० शाङ्र्गरव—(सक्रोधं निवृत्य) किं पुरोभागे स्वातन्त्र्यमवलम्ब्यसे । पृ. १८३ ।

अतः परीक्ष्य कर्तव्यं विशेषाद् सङ्गतं रहः ।
अज्ञातहृदयेष्वेवं वैरीभवति सौहृदम् ।। (५/२४) पृ० १८१
यदि यथा वदति क्षितिपस्तथा त्वमसि किं पितुरुत्कुलया त्वया ।
अथ तु वेत्सि शुचि व्रतमात्मनः पतिकुले तव दास्यमपि क्षमम् ।।
(५/२७) पृ० १८३

नला०— ननु तिष्ठ प्रमत्ताऽसि भूयः किं हि तवाश्रमे ।
इत्थं दहति च प्रेम स्वच्छन्दमपरीक्षितुम् ।।
यथा नृपस्त्वाह तथासि चेत् त्वं ततः पितुर्निःकलया त्वया किम् ।
निजं च जानासि (मि ?) शुचि व्रतं तत् पत्युर्गृहे दास्यमपि क्षमं ते ।।
५·१०·४२–४३

५२. अ० शा०— मूढः स्यामहमेषा वा वदेन्मिथ्येति संशये ।
दारत्यागी भवाम्याहो परस्त्रीस्पर्शपांसुलः ।। (५/२९) पृ० १८५

नला०— सापत्यामपरिचितामिमामदृष्टां सम्पन्नामपि गुणसम्पदा समन्तात् ।
सङ्गृह्य प्रणयितयाहमद्य दारत्यागी स्यामुत भण पारदारिको वा ।। ५·१०·४६

५३. अ० शा० पुरोहित—अत्रभवती तावदाप्रसवादस्मद्गृहे तिष्ठतु । कुत इदमुच्यत इति चेत् । त्वं साधुभिरुद्दिष्टः प्रथममेव चक्रवर्तिनं पुत्रं जनयिष्यसीति । स चेन्मुनिदौहित्रस्तल्लक्षणोपपन्नो भविष्यति, अभिनन्द्य शुद्धान्तमेनां प्रवेशयिष्यसि । विपर्यये तु पितुरस्याः समीपनयनमवस्थितमेव । पृ० १८५

नला०— यत्तावकस्य गणकैः प्रथमस्य सूनोः श्रीवत्सलाञ्छनमुरः कथितं किलास्ति ।
आस्तां तदा प्रसवकालमियं गृहे मे दृष्टे सुते समुचितं सकलं विधेयम् ।।
५·१०·५१

५४. अ० शा० पुरोहित—अद्भुतं खलु संवृत्तम् । × × ×

सा निन्दन्ती स्वानि भाग्यानि बाला
बाहूत्क्षेपं क्रन्दितुं च प्रवृत्ता ।
स्त्रीसंस्थानं चाप्सरस्तीर्थमारा—
दुत्क्षिप्यैनां ज्योतिरेकं जगाम ।। (५/३०) पृ० १८६

नला— चित्रं चित्रमहो गृहे मम गता सा मुक्तकण्ठं शुचा ।
निन्दन्ती निजकर्म बाष्पसलिलं बालाऽऽशु तत्याज च ।
स्त्रीसंस्थानमुपेत्य तां च तिरयज्ज्योतिर्जवाद् यात्यदः ।
प्रेक्ष्यन्ते महसोल्वणा दशदिशस्तेनाखिलाः पश्यत ।। ५·१०·५३

५५. अ० शा० विदूषकः—न विस्मरामि । किं तु सर्वं कथयित्वाऽवसाने पुनस्त्वया परिहासविजल्प एष न भूतार्थ इत्याख्यातम् । मयापि मृत्पिण्डबुद्धिना तथैव गृहीतम् । अथवा भवितव्यता खलु बलवती ।
पृ० २०७

नला०— ननु सखे भवता कथितस्तदा मुनिसुताधिगमः प्रथमं मम ।
अथ पुनः परिहास इति त्वया मयि गभीरतया प्रतिपादितः ॥ ५.११.१४

५६. अ० शा० राजा—××× मेनका किल सख्यास्ते जन्मप्रतिष्ठेति श्रुतवानस्मि । पृ० २०९

नला०— ××× जाने सख्यास्तव भगवती मेनका जन्मभूमिः ×××

५७. अ० शा०—(नेपथ्ये)

एष त्वामभिनवकण्ठशोणितार्थी
शार्दूलः पशुमिव हन्मि चेष्टमानम् ।
आर्तानां भयमपनेतुमात्तधन्वा
दुष्यन्तस्तव शरणं भवत्विदानीम् ॥ (६/२७) पृ० २३२

नला०— नन्वेष त्वां (मां ?) मेषवत् कम्पमानं
रुद्ध्वा कण्ठं हन्मि शार्दूलवृत्त्या ।
आर्तत्राणव्यापृतः सम्प्रति द्राक्
दुष्मन्तस्त्वां पातु धन्वी किलेति ॥ ५·११·२६

५८. अ० शा० राजा—(सरोषम्) ××× तिष्ठ कुणपाशन ।
××× ×××
मदीयं शस्त्रं त्वां द्रक्ष्यति । पृ० २३२–२३३

नला०— रे रे रक्षस्तिष्ठ तिष्ठ ×××
××× ×××
प्रत्यक्षस्त्वं पत्रिणां मामकानाम् ॥ ५·११·२७

५९. अ० शा०— (ततः प्रविशति विदूषकमुत्सृज्य मातलिः) पृ० २३३

नला०— ××× ××× ×××
त्यक्त्वा विप्रं मातलिस्तं च वेगाद् प्रत्यक्षोऽभूद् सस्मितं भाषमाणः ।
५·११·२८

६०. अ० शा० मातलिः—कृताः शरव्यं हरिणास्तवासुराः
शरासनं तेषु विकृष्यतामिदम् ।
प्रसादसौम्यानि सतां सुहृज्जने
पतन्ति चक्षूंषि न दारुणाः शराः । (६/२९) पृ० २३४

नला— ××× ×××
××× ×××
ननु सुहृत्सु सतां श्रवणस्पृशो विनिपतन्ति दृशो न शिलीमुखाः । ५·११·२९

६१. अ० शा० राजा— ××× मम हि दिवौकसां समक्षमर्धासनोपवेशितस्य (मन्दारमाला
हरिणा पिनद्धा (७/२) पृ० २३६





मातलिः— × × × दिवौकसस्त्वच्चरितं लिखन्ति । (७/५) पृ० २४१

नला०— गीयमानगुणग्रामं गन्धर्वैर्धु तभूर्द्धभिः ।
तमर्द्धासनसन्मानभाजनं विदधे हरिः ॥ ५.१२.६

६२. अ० शा० राजा—अर्धपीतस्तनं मातुरामर्दक्लिष्टकेसरम् ।
प्रक्रीडितुं सिंहशिशुं बलात्कारेण कर्षति ॥ (७/१४) पृ०, २४६

नला०—तस्य पश्यत एव द्राक् स बालः सिंहशावकम् ।
मातुः स्तनन्धयं धृत्वा तलघातैरताडयत् ॥ ५.१२.१४

६३. अ० शा० राजा—× × × नन्विदमस्य सिंहशावविमर्दात्परिभ्रष्टम् । पृ० २५६

नला०—× × × तयोस्तमपकर्षन्त्योर्भ्रष्टं तद्वलयं करात् ॥ ५.१२.१६

६४. अ० शा० प्रथमा—ततस्तं सर्पो भूत्वा दशति । पृ० २५७

नला०—इदं पित्रोः परं दृष्ट्वा भस्मीभवति तत्क्षणात् । ५.१२.२२

६५. अ० शा० राजा—अस्मादङ्गुलीयोपलम्भात् खलु स्मृतिरुपलब्धा ।
शकुन्तला—विषमं कृतमनेन यत्तदार्यपुत्रस्य प्रत्ययकाले दुर्लभमासीत् ।
राजा—तेन ह्रुतुसमवायचिह्नं प्रतिपद्यतां लता कुसुमम् ।
शकुन्तला—नास्य विश्वसिमि । आर्यपुत्र एवैतद्धारयतु । पृ० २६३

नला०—कैवर्तकरसम्प्राप्ताद् यतः स्मृतिरभूद् मम ।
तदेतदङ्गुलीयं ते प्राप्नोतु पुनरङ्गुलिम् ॥
(आकर्ण्य तदिदं किञ्चिद् बाष्पोद्भेदं निगृह्णती ।
जगाद गद्गदं भक्त्याऽभिदुष्मन्तं शकुन्तला ॥) २.१२.३२–३३
× × ×
दैवात् स्मृतिपथं नाथ ! प्राप्तायास्तव दुर्लभम् ।
विश्वस्तघ्नमिदं ! कस्माद् दीयते मेऽङ्गुलीयकम् ॥ २.१२.३५

६६. अ० शा० मातलिः—दिष्टया धर्मपत्नीसमागमेन पुत्रमुखदर्शनेन चायुष्मान् वर्धते । पृ० २३६

नला० (शकुन्तला)—अद्याभूत् पितृमान् वत्सस्तत् सर्वदमनो मम ।
अद्य भर्तृमती चाहं यत् प्रिय ! त्वं प्रसीदसि ॥ ५.१२.३६

६७. अ० शा० मारीचः—पुनर्यास्यत्याख्यां भरत इति लोकस्य भरणात् ॥ (७/३३) पृ० २७०

नला० (मरीचिः)—प्रजानां भरणादेष भरताख्यो भवत्विति । ५.१२.४५

उपर्युक्त समान वर्णनों के आधार पर यह कहने में कोई हिचकिचाहट नहीं होती कि श्रीमाणिक्य-देवसूरि के नला० में निबद्ध शकुन्तला-आख्यान का उपजीव्य कालिदास का अ० शा० रहा है । दोनों काव्यों के अनेक समान-सन्दर्भ उक्त कथन के प्रबल प्रमाण हैं । ऐसी स्थिति में नला० के शकुन्तला-आख्यान की मौलिकता स्वयं में एक प्रश्न है । इसके अध्ययन के अनन्तर पाठक की धारणा कुछ ऐसी बनती है—

श्रीमाणिक्यदेवसूरि ने कालिदास के अ० शा० का इतना अधिक पारायण किया कि उसे श्रव्य काव्य की शैली में प्रस्तुत करने में उसे किसी प्रकार का आयास नहीं करना पड़ा। इसकी वस्तु का प्रस्तुतीकरण कुछ ऐसा है जैसे कोई व्यक्ति किसी चलचित्र को अनेक बार देखकर उसके संवाद तथा वस्तु को अपने प्रातिभ संस्कारों से अपनी वर्णना में ढाल दे। ऐसा करने पर मूल की कुछ घटनाओं का छूट जाना, कुछ स्थलों पर अपनी वर्णना का विस्तार हो जाना, कुछ पात्रों के नामों का विस्मरण हो जाना या उनमें थोड़ा परिवर्त्तन हो जाना आदि अनेक प्रकार की सम्भावनाएँ बनी रहती हैं। ये सभी सम्भावनाएँ नला० के उक्त प्रकरण में स्पष्ट परिलक्षित होती हैं। उपर्युक्त विवेचन से यह कथन पुष्ट भी हो जाता है। जहाँ तक पात्रों के नामों का प्रश्न है नला० के उक्त प्रकरण में कण्व, मारीच तथा सानुमती आदि मूल पात्रों के के स्थान पर गालव[५६], मरीचि[५७] तथा सानुमती[५८] आदि नाम मिलते हैं।

नला० के शकुन्तला-आख्यान के कवि को 'कृतप्रवृत्तिरन्यार्थे कविर्वान्तं समश्नुते' [५८]* की कोटि में कदापि नहीं रखा जा सकता। उसका काव्यशिल्प एक मालाकार के शिल्प से समता रखता है, जिसमें प्रसिद्ध सन्दर्भों तथा प्रसिद्ध कथ्य को ठीक उसी प्रकार सँजोया गया है जैसे मालाकार युग-युग से प्रसिद्ध फूलों को प्रतिदिन नवीन-नवीन गुलदस्तों या मालाओं में नवीनता के साथ सँजोता रहता है। इसका कवि उस चतुर चोर की श्रेणी में आ सकता है जिसकी प्रशंसा राजशेखर ने इन शब्दों में की है—

"नास्त्यचौरः कविजनो नास्त्यचौरो वणिग्जनः।
स नन्दति विना वाच्यं यो जानाति निगूहितुम्॥"[५९]

यहाँ कवि ने श्रव्य-काव्य की शैली में दृश्यकाव्यीय वस्तु का निगूहन किया है। नला० का कवि उत्पादक भी है और परिवर्त्तक भी वह आच्छादक भी है और संवर्गक भी।[६०] परन्तु सामूहिक रूप से वह महाकवि की कोटि में आता है।[६१]

भले ही समालोचक इसमें प्रतिबिम्बतुल्य, चित्रतुल्य, तुल्यदेहितुल्य या परपुरप्रवेशतुल्य संवादों को सिद्ध कर दें[६२], किन्तु हमारे मत में श्रीमाणिक्यदेवसूरिकृत नला० का शकुन्तला-आख्यान काव्य की एक विधा का दूसरी विधा में अनुवाद जैसी उत्कृष्ट शैली में आता है। निश्चित रूप से इस दिशा में यह एक स्तुत्य प्रयास है। संक्षेप में इसे दृश्य-काव्य का श्रव्य-काव्य में मौलिक अनुवाद कहा जा सकता है।

—०—

**सन्दर्भ**

**नलायन (नला०)** १६३७, भावनगरस्थश्रीयशोविजयजैनग्रन्थमाला।

**अभिज्ञानशाकुन्तल (अ० शा०)** १९५८, निर्णयसागर प्रेस।

१. समाप्तं चेदं नलायनं १ कुबेरपुराणं २ शुकपाठ इत्यपरनामकम्। नला० पृ० १८८

२. एवमेकोनशतसर्गात्मकं पञ्चाशदधिकचतुःसहस्रश्लोकसंख्यकमिदं नलायनम्। नला० प्रस्तावना, पृ० १

३. इति भास्करशिष्यस्य मुखादाकर्ण्य तां कथाम्। नला० ५.१३.१

४. नला० ५.८.१ ५. नला० ५.८.१०

६. शृणु शाकुन्तलं वत्से त्वमाख्यानकमुत्तमम्। नला० ५.८.१६

७. शकुन्तलाचरितमपेक्ष्य चेतसा न भीमजे क्षममनुशोचितुं तव। नला० ५.१२.४७

